lasting. उप० २३३;

**अणुवद्ध.** त्रि० (अनुबद्ध) उत्पन्न. Produced. उत्तर० ६२;

**अणुब्भूय.** त्रि० (अनुद्भूत) अप्रगट; अनुत्पन्न. Unproduced, not issued out. नाट०

**अणुभव.** पुं० ( अनुभव ) (१) कर्म-फल का भोग. Result or consequence of actions done in the previous existence. विशे० (२) ज्ञान; बोध; निश्चय. Understanding, experience, perception or knowledge. पंचा०

**अणुभवण.** न० ( अनुभवन ) देखो 'अणुभव' शब्द. Vide 'अणुभव'. आव० ४; विशे० २०६०;

**अणुभवि.** त्रि० ( अनुभविन् ) अनुभव करने वाला. One who experiences. विशे० १६५८;

**अणुभव्व.** त्रि० (अनुभव्य) आसन्न भव्य. One who is to get final emancipation in the near future. संबोध० ५४;

**अणुभाव.** पुं० (अनुभाव) (१) मनोगत भाव की सूचक चेष्टा; जैसे भौं का चढ़ाना वगैरह. Gestures showing externally manifestations or indication of feelings. नाट० ( २ ) कृपा; महरबानी. Favour, mercy. स० ३५५;

**अणुभावग.** त्रि० (अनुभावक) बोधक; सूचक. Indicative, suggestive. आवम०

**अणुभासण.** न० ( अनुभाषण ) अनुवाद; युक्त बात का कहना. Repetition, saying the same thing again. नाट०

**अणुमय.** त्रि० (अनुमत) उत्तम कुल वाला; श्रेष्ठ वंश वाला. One having a noble or excellent lineage. कप्प०

**अणुमेअ.** त्रि० ( अनुमेय) अनुमान के योग्य. Inferable, fit to be inferred. मै० ७३;

**अणुमोयग.** त्रि० (अनुमोदक) अनुमोदन करने वाला. One who seconds or supports. विशे०

**अणुम्मुह.** त्रि० (अनुन्मुख) विमुख; असंमुख. With the face averted or turned away from; Averse, opposed. महा०

**अणुय.** पुं० (अणुक) धान्य विशेष० A kind of corn. प्रव० १५६;

**अणुयत्तिय.** त्रि० ( अनुवृत्त ) अनुकूल किया हुआ; प्रसादित. Made agreeable, suitable, favoured. सुपा० १२०;

**अणुरंगिय.** त्रि० ( अनुरञ्जित ) रंगा हुआ. Coloured. भवि०

**अणुरंजण.** न० ( अनुरञ्जन ) राग; आसक्ति. Attachment, love, devotion, affection. विशे० २६७७;

**अणुरत्त.** त्रि० (अनुरक्त) अनुराग-प्राप्त; प्रेम-प्राप्त. Beloved; Inspired with love. नाट०

**अणुराइ-अणुराइल्ल.** त्रि० (अनुरागिन्) अनुराग वाला; प्रेमी. Inspired with love. स० ३२०; महा० सुर० १३, १२०;

**अणुरोह.** पुं० ( अनुरोध ) (१) प्रार्थना. Entreaty, solicitation, request. महा० (२) दाक्षिण्य; दक्षिणता. Proficiency, expertness, cleverness. पाअ०

**अणुरोहि.** त्रि० ( अनुरोधिन् ) अनुरोध करने वाला. Compliant. स० १२१;

**अणुलद्ध.** त्रि० (अनुलब्ध) (१) पीछे से मिला हुआ. Obtained afterwards. (२) फिर से मिला हुआ. Acquired or obtained again. नाट०

**अणुलेविय.** त्रि० ( अनुलेपित ) लिप्त; पोता हुआ. Anointed with, besmeared with, rubbed with. पउम० ८२,७८;

**अणुल्लण.** त्रि० (अनुल्वण) अनुद्धत; अनुद्भट. Not obstinate; Mild. बृह० ३;

**अणुवंक.** त्रि० ( अनुवक्र ) अत्यंत वक्र; बहुत टेढ़ा. Much crooked. माल० ६२;

**अणुवक्ख.** त्रि० ( अनुपाख्य ) नाम रहित; अनिर्वचनीय. Nameless, indescribable, inexpressible. बृह० १;

**अणुवच्चिअ.** त्रि० ( अनुव्रजित ) अनुसृत. Followed. कुमा०

**अणुवजीवि.** त्रि०(अनुपजीविन्)(१) अनाश्रित. Independent. (२) आजीविका रहित. Devoid of means for livelihood or maintenance. पंचा० १५;

**अणुवजुत्त.** त्रि० (अनुपयुक्त) असावधान;ख्याल शून्य. Unattentive. अभि० १३१;

**अणुवत्तग.** त्रि० (अनुवर्तक) अनुकूल प्रवृत्ति करने वाला; सेवा करने वाला. One who does or acts agreeably, an attendant, a servant. उव०

**अणुवत्तण.** न० ( अनुवर्तन ) (१) अनुसरण. Following, going after. स० २३६; (२) अनुकूल प्रवृत्ति. Agreeable actions or acts. गा० २६५; (३) पूर्व सूत्र के पद का अन्वय के लिए नीचे के सूत्र में जाना. Supplying from a preceding Sutra. विशे० ३५६८;

**अणुवलद्धि.** स्त्री० (अनुपलब्धि) (१) अभाव; अप्राप्ति. Non-existence, non-perception. (२) अभाव-ज्ञान. Non-recognition, knowledge of non-existence. 'दुविहा अणुवलद्धीउ' विशे० १६८२;

**अणुवलब्भमाण.** त्रि० ( अनुपलभ्यमान ) जो उपलब्ध न होता हो;जो जानने में न आता हो. That which can not be known. दस० नि० १;

**अणुवसम.** पुं० (अनुपशम) उपशम का अभाव. Non-control or restraint of the senses. उव०

**अणुवाइ.** त्रि० ( अनुवादिन् ) अनुवाद करने वाला; उक्त अर्थ को कहने वाला. One who repeats. सत्त० १४ टी;

**अणुवाइ.** त्रि० (अनुवाचिन्) पढ़ने वाला; अभ्यासी. A pupil, student, learner, reader. सत्त० १४ टी;

**अणुवाएज्ज.** त्रि० (अनुपादेय) ग्रहण करने के अयोग्य. Unfit of acceptance. आवम०

**अणुवाय.** त्रि० (अनुपाय) उपाय रहित;निरुपाय. Having no remedy. उप० पृ० १४;

**अणुवाय.** पुं० ( अनुवाद ) अनुभाषण; उक्त बात को फिर से कहना. Repetition. दे० १, १३१;

**अणुवायण.** न० (अनुपातन) अवतारण; उतारना. Causing to descend. धर्म० २;

**अणुवायय.** त्रि० ( अनुवाचक ) कहने वाला; अभिधायक. One who recites or reads. सुपा० ६१६;

**अणुवालण.** न० (अनुपालन) रक्षण; परिपालन. Protection. आया०

**अणुवास.** पुं० (अनुवास) एक स्थान में अमुक काल तक रह कर फिर वहां ही वास करना. Dwelling or residing in one and the same place over again. पंचभा०

**अणुवित्ति.** स्त्री० ( अनुवृत्ति ) (१) अनुकूल वर्तन. Acting according or suitably to, pleasing, obedience. कुमा० (२) अनुसरण. Following. उप० ८३३टी;

**अणुविद्ध.** त्रि० (अनुविद्ध) संबद्ध; जुड़ा हुआ. Joined or united with, connected with. से० ११, १५;

**अणुविहाण.** न० (अनुविधान) अनुकरण; अनुसरण. Following, imitation. विशे० २०७;

**अणुवेयण.** न० (अनुवेदन) फल भोग;अनुभव. Enjoyment of consequences; experience. स० ४०३;

**अणुवेल.** अ० (अनुवेल) निरंतर; सदा. Constantly, always. पाअ०

**अणुसंग.** पुं०(अनुषङ्ग) संसर्ग; सौबत. Association, conection. सट्ठि०२८;२७;

**अणुसंधण-अणुसंधाण.** न० (अनुसंधान)(१) खोज; शोध. Investigation. (२) विचार; चिन्तन. Thinking; meditation. आ० २०; (३) पूर्वापर का मिलान. Union of the former and the latter.पंचा०१२;

**अणुसट्ठ.** त्रि० ( अनुशिष्ट ) जिसको शिक्षा दी गई हो वह; शिक्षित. One who is punished. सुर० ११,२६;

**अणुसरण.** न० ( अनुसरण ) अनुसरण. The act of following. विशे० ६१२;

**अणुसरिच्छ-स.** त्रि० (अनुसदृश) (१) समान; तुल्य. Similar, equal to, congruent. पउम० ६४, ७०; (२) योग्य; लायक. Fit, proper. से० ११, ११९; पउम०८१, २६;

**अणुसिक्खिर.** त्रि०(अनुशिक्षितृ) सीखने वाला. One who learns or studies.गा०३७८;

**अणुसिण.** त्रि० (अनुष्ण) गरम नहीं वह; ठण्डा. Cool, cold, Chilly, not hot. क० गं० १, ४६;

**अणुसूयग.** त्रि० ( अनुसूचक ) जासूस की एक श्रेणी. A variety of spies. "सूयग तहाणुसूयग-पडिसूयग-सव्वसूयग एव" वव०१;

**अणुहरिय.** त्रि० ( अनुहृत ) जिसका अनुकरण किया गया हो वह; अनुकृत. That which has been imitated or copied. महा०

**अणुहवण.** न० ( अनुभवन ) अनुभव. Experience, realisation. स० २८७;

**अणुहारि.** त्रि० ( अनुहारिन् ) अनुकरण करने वाला; नक्कालची. One who imitates or copies. कुमा०

**अणूय-व.** पुं० ( अनूप ) अधिक जल वाला देश; जल-बहुल स्थान. A watery place or country. विशे० १७०३; वव० ४;

**अणेगसो.** अ० ( अनेकशस् ) अनेक बार. Frequently; often and often, often times. आ० १४;

**अणेच्छंत.** त्रि० ( अनिच्छत् ) नहीं चाहता हुआ. Not loving, not wishing. उप० ७६८ टी;

**अणेज्ज.** त्रि० ( अज्ञेय ) जानने को अयोग्य; जानने को अशक्य. Not fit for knowing, impossible of being known. महा०

**अणेसण.** न० ( अन्वेषण ) खोज; तलास. Investigation, discovery, inquiry. महा०

**अणोज्जंगी.** स्त्री० ( अनवद्याङ्गी ) भगवान् महावीर की पुत्री का नाम. Name of the daughter of Bhagwan Mahavira Prabhu. आया० चू०

**अणोणअ.** त्रि० ( अनवनत ) नहीं नमा हुआ. Unbent. से० १, १;

**अणोरुम्मिअ.** त्रि० ( अनुद्वान ) अशुष्क; गीला. Not Dry, wet. कुमा०

**अणोल्ल.** त्रि० ( अनार्द्र ) (१) शुष्क; सूखा हुआ. Not wet, dry. गा० ५४१;—मण. त्रि० ( मनस्क ) अकरुण; निष्ठुर; निर्दय. Pitiless, merciless, cruel, hard hearted, heartless. काप्र० ८६;

**अणोवमिय.** त्रि० ( अनुपमित ) उपमा रहित, अद्वितीय. Incomparable,matchless, peerless. पउम० २, ६३;

**अणोहीण.** त्रि० ( अनवहीन ) हीनता रहित, Having no defect or deficiency. पि० १२०;

अएणएण. त्रि० ( अन्योन्य ) परस्पर; आपस में. Mutual. पइ०

अएणएण. त्रि० ( अन्यान्य ) और और; अलग अलग. Reciprocal. गउड०

अएणत्त. अ० ( अन्यत्र ) दूसरे में; भिन्न स्थान में. Elsewhere, in another place. गा० ६५५;

अएणा. स्त्री० (आज्ञा) आज्ञा; आदेश. Command, order. गा० २३; अभि० ६३; मुद्रा० ५७;

अएणारिच्छ. त्रि० (अन्यादृत्त) दूसरे के जैसा. Like another. ग्रामा०

अएणारिस. त्रि० (अन्यादृश) दूसरे के जैसा. Like another, of another kind. पि० २४५;

अएणु. त्रि० ( अज्ञ ) अज्ञान; निर्बोध; मूर्ख. Foolish, ignorant, who knows nothing. पइ० गा० १८४;

अएणेसिय. त्रि० ( अन्वेषित) जिसकी तहकीकात की गई हो वह. That which has been searched for, invented, discovered or inquired into. महा०

अतक्किय. त्रि० (अतर्कित) (१) ठीकर नहीं देखा हुआ; अपरिलक्षित. That which is not well perceived or conceived. वव० ८; (२) अचिन्तित; आकस्मिक. Accidental, happened accidentally. महा०

अतड. त्रि० (अतट) छोटा किनारा. A small breach or shore. बृह० १;

अतएहाअ. त्रि० (अतृष्णाक) तृष्णा रहित; निःस्पृह. One who is devoid of desires. अच्चु० ६४;

अतत्त. न० (अतत्त्व) असत्य; झूठ; गैर वाजबी False; Untruth, उप० ५०८;

अतत्थ. त्रि०(अतथ्य)असत्य; झूठा. Untrue; False. आया०

अतव. पुं० (अस्तव) अप्रशंसा; निन्दा. Censure. कुमा०

अतह. त्रि० (अतथा) उस माफिक नहीं. Not like that; unlike. गउड०

अतिगाढ. त्रि० (अतिगाढ) (१) अति निबिड. Very thick or dense. (२) क्रि० वि० अत्यन्त; बहुत. Excessive, surpassingly, very much. पउम० ८, ११३;

अतुलिय. त्रि० (अतुलित ) असाधारण; अद्वितीय. Uncommon, extraordinary, peerless, matchless unparalleled. भवि०

अत्त. अ० (अत्र) यहां; इस स्थान में. Here, in this place. नाह० —भव. त्रि० (भवत्) पूज्य; माननीय. An honorific, epithet meaning 'worthy' 'revered' 'honourable' 'your or his honour' and refering to a person that is present or near the speaker. अभि० ६१; पि० २९३;

अत्तव्व. त्रि० (अत्तव्य) खाने लायक. भक्ष्य. Eatable; Fit for food. नाट०

अत्ति. पुं० (अत्रि) इस नाम का एक ऋषि. Name of a sage. गउड०

अत्ति. स्त्री०(अर्ति) पीड़ा; दुःख. Affliction, pain, trouble, calamity. कुमा० सुपा० १८५; —हर. त्रि० (हर) दुःख का नाश करनेवाला. Pain-destroyer; that which removes or destroys pain, trouble or afflictions. अभि० १०३;

अत्तीकरण. न०(आत्मीकरण) अपने वश करना. Self-controlling; self-restraining. निसी० चू० ४;

अत्तुक्कोसिय. त्रि० (आत्मोत्कर्षक) गर्विष्ठ; अभिमानी. Proud, conceited, arrogant. ओव०

अत्तो. अ० (अतस्) (१) इससे; इस हेतु से. Hence, therefore, from this or that cause. गउड० (२) यहां से. Hence; from this place; henceforth. माया०

अत्थंडिल. त्रि० (अस्थण्डिल) साधुओं के रहनेके लिए अयोग्य स्थान; क्षुद्र जन्तुओं से व्याप्त स्थान. A place which is not proper for the saints to reside. ओघ० १३;

अत्थकिरिआ. स्त्री० (अर्थक्रिया) वस्तु का व्यापार; पदार्थ से होने वाली क्रिया. An art or action which is being done by a thing or object. धर्मसं० ४६६;

अत्थण. न० (अर्थन) याचना. Request, entreaty, solicitation. उप० ७२८टी;

अत्थत्थि. त्रि०(अर्थार्थिन्) धन की इच्छावाला. Desirous of wealth. उप० १३६ टी;

अत्थमाविय. त्रि० (अस्तमापित) अस्त हुआ. Set in. सम्मत्त० १६१;

अत्थाअ. त्रि० (अस्तमित) अस्त हुआ; डूबा हुआ. Set in. पउम० १०, ६६; से० ६, ५२;

अत्थाणिय. त्रि० (अस्थानिन्) गैर-स्थान में लगा हुआ. Situated in the improper place. भवि०

अत्थिय. त्रि० (अर्थिक) धनी; धनवान्. Wealthy, rich, well to do. हे० २, १५६;

अत्थीकरण. न० (अर्थीकरण) याचना. Request, entreaty, solicitation. निसी० चू० ४;

अत्थुरण. न० (आस्तरण) बिछौना. A bed. स० ६७;

अत्थुरिय. त्रि० (आस्तरित) बिछाया हुआ. Spread over, strewed. स० २३६; दे० १, ११३;

अत्थोभय. त्रि० (अस्तोभक) 'उत्त' 'वै' आदि निरर्थक शब्दों के प्रयोग से अदूषित (सूत्र) Not vitiated or corrupted by the use of meaningless words like उत्त (utta) etc. बृह० १;

अदण. न० (अदन) भोजन. Dinner, meals, eating. बृह० १;

अदय. त्रि० (अदय) निर्दय; निष्ठुर. Cruel, hard-hearted, merciless. निसी० चू० २;

अदित्त. त्रि० (अदृप्त) (१) दर्प रहित; नम्र. Polite, prideless, modest. बृह० १; (२) अहिंसक. Harmless or innocent. ओघ० ३०२;

अदिहि. स्त्री० (अधृति) अधीराई; धीरज का अभाव. Impatience, absence of patience. पाअ०

अदोलि-र. त्रि० (अदोलिन्) स्थिर; निश्चल. Steady, motionless. कुमा०

अद्द. पुं० (अब्द) (१) मेघ; वर्षा; बारिस. A cloud, rains. हे०२, ७६; (२) वर्ष; संवत्सर; संवत्. A year. सुर० १३, ७०;

अद्द. पुं० (आर्द्र) (१) इस नाम का एक राजा. Name of a king. (२) एक प्रसिद्ध राजकुमार और पीछे से जैन मुनि. Name of a famous prince who became a Jain saint afterwards. (३) त्रि० आर्द्र राजा के वंशज. One born in the lineage of Ardra king. (४) इस नाम का एक नगर. Name of a city. सूय० २,६;

अद्दइअ. न०(अद्वैत) भेद का अभाव; भेद रहित. None duality, identity; of one and uniform nature, equable. नाट०

अद्दइज्ज. त्रि० (आर्द्रीय) (१) आर्द्र कुमार संबन्धी. Pertaining to Ardra kumar

(२) इस नाम का 'सूत्रकृतांग' सूत्र का एक अध्ययन. Name of one of the chapters of a book of scripture named "Sutrakritanga. सूय० २,६;

अद्दि. पुं० ( अद्रि ) पहाड़; पर्वत. A mountain. गउड०

अद्दिट्ठ. त्रि० ( अदृष्ट ) (१) नहीं देखा हुआ. Not seen; unperceived; unseen. सुर० १, १७२; (२) दर्शन का अविषय. Non-object of sight; that which is not the object of sight. सम्म० ६६;

अद्दिय. त्रि० ( अर्दित ) पीटा हुआ, पीडित. Severely beaten; greatly troubled. वव० १०;

अद्दिय. त्रि० ( आर्द्रित ) आर्द्र किया हुआ; भीजाया हुआ. Wetted; Moistened. विक्र० २३;

अद्देस. त्रि० ( अदृश्य ) देखने को अशक्य. Invisible, impossible or not feasible of being seen or perceived. स०१७०;

अद्देस्सीकरण. स्त्री० ( अदृश्यीकरण ) (१) अदृश्य करना. Rendering invisible. (२) अदृश्य करने वाली विद्या. A science which renders a thing invisible. सुपा० ४५४;

अद्देसीकारिणी. स्त्री०(अदृश्यीकारिणी) अदृश्य बनाने वाली विद्या. A science which makes a man invisible, unseenable. सुपा० ४५४;

उद्दोहि. त्रि० ( अद्रोहिन् ) द्रोह रहित; द्वेष वर्जित. One without malice or ill will or feeling. धर्म० ३;

अद्धक्खिअ. त्रि० ( अर्धाक्षिक ) विकृत आंख वाला. One having a crooked eye. महानि० ३;

अद्धखल्ला. स्त्री० ( अर्धखल्वा ) एक प्रकार का जूता. A kind of shoes. बृह० ३;

अद्धचंद. न० (अर्धचन्द्र) एक जात का बाण. A kind of an arrow having a half-moon shape. 'छिंदामि अद्धचंदेण' सुर० ८, ३७;

अद्धणारीसर. पुं० ( अर्धनारीश्वर ) शिव; महादेव. God Siva, A form of Siva (half male and half female). कप्पू०

अद्धबब्बर. पुं० ( अर्धबर्बर ) देश विशेष. Name of a country. पउम० २७, ५;

अद्धर. पुं०(अध्वर) यज्ञ; याग. A sacrifice. पाअ०

अद्धाणिय. त्रि० (अध्विक) पथिक; मुसाफिर. A traveller. बृह० ४;

अद्धासिय. त्रि० ( अध्यासित ) अधिष्ठित; आश्रित. Occupied; सुर० ७, २१४; उप० २६४ टी० (२) आरूढ. Ascended; climbed. स० ६३०;

अद्धुइअ. त्रि० ( अर्धोदित ) थोड़ा कहा हुआ. Half-said, uttered. पि० १५८;

अद्धुग्घाड. त्रि० (अर्धोद्घाट) आधा खुला. Half-open. पउम० ३८ १०७;

अद्धुत्त. त्रि० ( अर्धोक्त ) थोड़ा कहा हुआ. Half said or uttered. वव० १०;

अध. अ० (अधस्) नीचे. Down, below. आया०

अधं. अ० (अधस्) नीचे. Down, below. पि० ३४५;

अधट्ठ. त्रि० ( अधृष्ट ) अधीठ. Modest, Polite, Courteous. कुमा०

अधण. त्रि०(अधन) निर्धन; गरीब. Moneyless, Poor; Indignant. गउड० सण०

अधणि. त्रि० ( अधनिन् ) धन रहित; निर्धन. Poor; Indignant. श्रा० १४;

अधमरण. त्रि० (अधमर्ण) करजदार; देनदार.

A debtor; One who owes. धर्मवि० १४६; १३५;

अधिरोविश्र. त्रि० ( अधिरोपित ) आरोपित. Ascriped, Superimposed. धर्मवि० १३७;

अधीस. त्रि० ( अधीश ) नायक. अधिपति. A leader, lord, master. कुम्मा० २३;

अनन्दि. स्त्री० ( अनन्दि ) अमङ्गल; अकुशल. Ominous, Inauspiciousness. अजि० ३७;

अनिमित्ती. स्त्री० ( अनिमित्ती ) लिपि विशेष. A particular kind of alphabet. विशे० ४६४ टी०

अनियमिय. त्रि० ( अनियमित ) (१) अव्यवस्थित. Irregular, not in order. (२) असंयत; इन्द्रियों का निग्रह नहीं करने वाला. On who does not control or curb his senses. पउम० ११४, २६;

अन्नय. पुं० ( अन्वय ) एक की सत्ता में ही दूसरे की विद्यमानता, जैसे अग्नि की हयाती में ही धूम की सत्ता; नियमित संबन्ध. Logical connection of cause and effect; state of constant and invariable concomitance of the Ketu and Sadhya. उप० ४१२; स० ३५१;

अन्नि. त्रि०(अन्यदीय) परकीय. Belonging to another. 'अन्नं वा अन्निं वा'

अन्नियसुय. पुं० ( अन्निकासुत) एक विख्यात जैन मुनि. Name of a well known Jain saint. उप०

अन्नुत्ति. स्त्री० ( अन्योक्ति ) साहित्य-प्रसिद्ध एक अलङ्कार. Name of a well known figure of speech in literature; a transferred epithet. मोह० ३७; सम्मत्त० १४५;

अन्नूण. त्रि० (अन्यून) अहीन. Complete; whole, entire, not defective or deficient. धर्मवि० १२६;

अप. स्त्री० न० (अप्) पानी; जल. Water. —काय. पुं० ( काय ) पानी के जीव. Water-germs, germs born in water. दे० १३;

अपंग. पुं० ( अपाङ्ग) (१) नेत्र का प्रान्त भाग. The outer corner or angle of the eye. (२) तिलक. A sectarial mark on the forehead. (३) वि० हीन अंग वाला. Having a defective limb. नाट०

अपकरिस. पुं० ( अपकर्ष ) ह्रास. Loss, decay, decline deterioration, destruction. धर्मसं० ८३७;

अपचय. पुं० ( अपचय ) अपकर्ष; हीनता. Diminution, decline. उत्त० १; टी०

अपच्चल. त्रि० (अप्रत्यल) असमर्थ; अयोग्य. incapable, unfit, not powerful, निसी० चू० ११;

अपच्छ. त्रि० ( अपथ्य ) ( १ ) अहितकर. Unwholesome, पउम० ८२, ७२; (२) न० नहीं पचने वाला भोजन. Undigestable food. सुपा० ४३८;

अपज्जत्त. त्रि० ( अपर्याप्त ) असमर्थ. Incompetent, not a match for. गउड०

अपडिपोग्गल. त्रि० ( अप्रतिपुद्गल ) दरिद्र; निर्धन. Indigent; Poor; Needy. निसी० चू० ५;

अपडुप्पएण-न्न. त्रि० ( अप्रत्युत्पन्न ) प्रतिपत्ति में अकुशल. Not clever in understanding or determination ( what to do ); वव० ६;

अपणट्ठ. त्रि० ( अप्रनष्ट ) नाश को अप्राप्त. That which has not gone to

destruction, undestroyed, not destructed or perished. सुर० ४, २४०;

**अपय.** स्त्री० ( अप्रज ) सन्तान रहित. Childless, Without progeny. बृह० १;

**अपय.** पुं० ( अपद ) (१) मुक्तात्मा. An emancipated soul; one who is emancipated. अपयस्स पयं नत्थि. आया० (२) सूत्र का एक दोष. A defect in hymns. विशे०

**अपरंतिया.** स्त्री० ( अपरान्तिका ) छन्द विशेष Name of a metre. अजि० ३४;

**अपराइया.** स्त्री० ( अपराजिता ) औषधि विशेष. Name of a kind of plant or medicine. ती० ७;

**अपरिच्छण्ण-न्न.** त्रि० ( अपरिच्छन्न ) नहीं ढका हुआ; अनावृत. Uncovered, not hidden, opened. वव० ३;

**अपविद्ध.** त्रि० ( अपविद्ध ) (१) प्रेरित. Impelled; Urged; Instigated; से० ७, ११; (२) न० गुरु वन्दन का एक दोष; गुरु को वन्दन करके तुरन्त ही भाग जाना. A defect in the salutation to the teacher, Master or preceptor. गुभा० २३;

**अपह.** त्रि० ( अप्रभ ) निस्तेज. Lustreless, dim. दे० १, १६४;

**अपहारि.** त्रि० ( अपहारिन् ) अपहरण करने वाला. One who or that takes away or steals. स० २१७;

**अपहिय.** ( त्रि० अपहृत ) छीना हुआ. Plundered, stolen, robbed or taken away. पउम० ७६, ५;

**अपहु.** त्रि० ( अप्रभु ) (१) असमर्थ; Powerless; Unable; Incompetent. (२) नाथ रहित; अनाथ. Parentless; orphan. पउम० १०१, ३५;

**अपाण.** न० ( अपान ) (१) पान का अभाव. Want of drinking, उप० ८४५; (२) पानी जैसी ठंडी पेय वस्तु विशेष. A drinkable thing as cold as water. (३) पुं० न० अपान वायु. On of the five lifewinds in the body which goes downwards and out at the anus. सुपा० ६२०; (४) जल वर्जित; निर्जल. Without or devoid of water. जं० २;

**अपायावगम.** पुं० ( अपायापगम ) जिनदेव का एक अतिशय. One of the superhuman, qualities attributed to Jineshvara. संबोध० २;

**अपिहू.** अ० ( अपृथक् ) अपृथक्; अभिन्न. Not separately, togetherwith, collectively. कुमा०

**अपुणब्भाव.** त्रि० ( अपुनर्भाव ) फिर से नहीं होने वाला. That which is not to born again. पंच० १;

**अपेच्छ.** त्रि० ( अप्रेक्ष्य ) (१) देखने को अशक्य. Impossible to be seen. (२) देखने को अयोग्य. Unfit to be seen. उव०

**अपेय.** त्रि० ( अपेय ) पीने को अयोग्य, मद्य आदि. Undrinkable things such as wine etc. कुमा०

**अपेय.** त्रि० ( अपेत ) गया हुआ; नष्ट. Lost, gone, perished, destroyed. बृह० १;

**अपेहय.** त्रि० ( अपेक्षक ) अपेक्षा करने वाला. One who expects or desires. आव० ४;

**अप्पंभरि.** त्रि० ( आत्मम्भरि ) एकलपेटा; स्वार्थी. Selfish, caring for nobody but himself, self-centred. उप० ५७०;

**अप्पकेर.** त्रि० ( आत्मीय ) स्वकीय; निजीय. Ones own, belonging to ones

own. प्रामा०

अप्पक्क. त्रि० (अपक्व) नहीं पका हुआ; कच्चा. Unripe, immatured, unseasoned. सुपा० ४१३;

अप्पगास. पुं० (अप्रकाश) प्रकाश का अभवा; अन्धकार. Absence of light, darkness. निसी० चू० १;

अप्पजाणुअ. त्रि० (आत्मज्ञ) आत्मा का जानकार. One who knows himself. प्राकृ० १८ ;

अप्पजाणुअ. त्रि० ( अल्पज्ञ ) अज्ञ; मूर्ख. Foolish, ignorant. प्राकृ० १८;

अप्पडिआर. त्रि० (अप्रतिकार) इलाज रहित; उपाय रहित. Irremediable, helpless. मा० ४३;

अप्पडिबंध. पुं० ( अप्रतिबन्ध ) प्रतिबन्ध का अभाव. Absence of restraint or control. (२) त्रि० प्रतिबन्ध रहित. Unimpeded, unobstructed. सुपा०६०८;

अप्पडिबुद्ध. त्रि० (अप्रतिबुद्ध) (१) अजागृत. Not awaken, sleeping, asleep. (२) कोमल; सुकुमार. Tender, delicate. अभि० १६१;

अप्पडिवरिय. पुं० ( अप्रतिवृत ) प्रदोष काल; संध्या. The twilight, evening-time. बृह० १;

अप्पडिहत्थ. त्रि० ( अप्रतिहस्त ) असमान; अद्वितीय. Matchless, peerless, unequal, unparallel. से० १३, १२;

अप्पड्ढिय. त्रि० ( अल्पर्द्धिक ) थोड़ी ऋद्धि वाला; अल्प वैभव वाला. Having prosperity to a small extent. सुपा०४३०;

अप्पणा. त्रि० ( आत्मीय ) स्वकीय; निजका. Ones own, belonging to the self. 'नो अप्पणा पराया' सट्ठि० १०५;

अप्पणय. त्रि० ( आत्मीय ) स्वकीय; निजका. Belong to one's self, one's own. पउम० ५०, १६; सुपा० २७६; हे०२, १५३;

अप्पणा. अ० ( आत्मना ) स्वयं; आप; निज; खुद. Oneself. षड्०

अप्पणो. अ० ( आत्मन: ) आप; खुद; निज. Oneself. 'अप्पणो चेव' हे० २, २०६;

अप्पतक्किय. त्रि० ( अप्रतर्कित ) अवितर्कित; असंभावित. That which is not considered or imagined. स० ५३०;

अप्पत्त. पुं० न० (अपात्र) (१) अयोग्य; नालायक; कुपात्र. Unworthy; Undeserving; Unfit. 'हु अप्पता' सुर० ३, ४५; गा० १५७; (२) त्रि० आधार रहित; भाजन शून्य. Supportless. सुर० १३, ४५;

अप्पत्ति. स्त्री० (अप्राप्ति) नहीं पाना. Non-acquisition. सुर० ४, २१३;

अप्पत्तियण. न० ( अप्रत्ययन ) अविश्वास; अश्रद्धा. Diffidence, disbelief, distrust. उप० ३१२;

अप्पत्थ. त्रि० ( अप्रार्थ्य ) प्रार्थना करने को अयोग्य. Not worthy of being requested, entreated, solicited or worshipped. (२) नहीं चाहने लायक. Not worthy of being loved or desired. सुपा० ३३६;

अप्पदुट्ठ. त्रि० ( अप्रद्विष्ट ) जिस पर द्वेष न हो वह; प्रीतिकर. Not hated or disliked, One who is not hostile. ओघ०७४४;

अप्पभाय. न० ( अप्रभात ) (१) बड़ी सवेर. The early dawn. (२) त्रि० प्रकाश रहित; कान्ति वर्जित. Lustreless, dark. सुर० ११, ११०;

अप्परिवडिय. त्रि० ( अपरिपतित ) अनष्ट; विद्यमान. Existing, living, not destroyed or perished. श्रा० ६;

अप्पसज्झ. त्रि० (अप्रसह्य) सहने को अशक्य;

सहन करने को अयोग्य. Unbearable; Insufferable; Intolerable. वव० ७;

**अप्पसारिय.** त्रि० (अप्रसारिक) निर्जन; विजन. Devoid of population lonely, retired, solitary. उप० १७०;

**अप्पहिय.** त्रि० ( अप्रथित ) (१) अविस्तृत. Unspread, unextended. (२) अप्रसिद्ध. Unknown; Insignificant. सुपा० १२५;

**अप्पाविय.** त्रि० ( अर्पित ) दिलाया हुआ. Caused to be delivered or given. सुपा० ३३१;

**अप्पाहिय.** त्रि० ( अध्यापित ) (१) पाठित; शिक्षित. Taught. से० ११, ३८; १४,६१; (२) न० सीख; उपदेश. Advice, precept, teaching. उप० ५६२ टी;

**अप्पिड्ढिअ.** त्रि० ( अल्पर्द्धिक ) अल्प संपत्ति वाला. Having prosperity to a small extent. पउम० २, ७४;

**अप्पिणण.** न० (अर्पण) दान; भेंट. A gift, presentation; best owing. उप० १७४;

**अप्पीइ.** स्त्री० (अप्रीति) अप्रेम; अरुचि. Dislike, disregard, aversion. सुपा० २६४;

**अप्पुट्ठ.** त्रि० (अस्पृष्ट) नहीं छूआ हुआ; असंयुक्त. Untouched, separate, not joined. सम्म० ८१;

**अप्पुट्ठ.** त्रि० ( अपृष्ट ) नहीं पूछा हुआ. Not asked or querried. सुपा० १११;

**अप्पुल्ल.** त्रि० ( आत्मीय) आत्मा में उत्पन्न. Self-produced, born of the self. हे० २, १६३; षड्० कुमा०

**अप्पोलिय.** त्रि० ( अप्रज्वलित) कच्ची; फल फुलेरी. Unripe, immature. श्रा० २१;

**अप्फडिअ.** त्रि० ( आस्फालित ) आस्फालित; आहत. Striken or pressed against; flapped. विशे० २६८२ टी;

**अप्फालिय.** त्रि० (आस्फालित) (१) ताडित; आहत. Beaten, caused to flap. पि० २११; (२) वृद्धि प्राप्त; उन्नत. Increased. राज०

**अप्फुण्ण.** त्रि० (अपूर्ण) अपूर्ण; अधूरा. Incomplete, deficient, unperfect, not full. गउड०

**अप्फोडण.** न० ( आस्फोटन ) आस्फालन. Striking, flapping. गउड०

**अफुड.** त्रि० ( अस्फुट ) अस्पष्ट; अव्यक्त. Indistinct, obscure. सुर० ३,१०६;२१३; गा० २६६; उप० ७२८ टी०

**अफुसिय.** त्रि० (अभ्रान्त) भ्रम रहित. Devoid of delusion or misapprehension. कुमा०

**अबला.** स्त्री० (अबला) स्त्री; महिला; जनाना. A woman; A lady. पाअ०

**अबाह.** पुं० ( अबाह ) देश विशेष. Name of a country. इक०

**अबाहिर.** अ० (अबहिस्) बाहर नहीं; भीतर. Inside, within. कुमा०

**अबाहिरय.** त्रि० (अबाह्य) भीतरी; आभ्यन्तर. Internal, within. वव० १;

**अबाहिरिय.** त्रि० ( अबाहिरिक ) जिसके किले के बाहर बस्ती न हो ऐसा गांव या शहर. A town or village where no body lives out-side the fort. बृह० १;

**अबोह.** त्रि० ( अबोध ) बोध रहित; अजान. Ignorant, foolish, stupid. (२) पुं० ज्ञान का अभाव. Want of understanding or knowledge. धर्म० १;

**अब्बुअ.** न० ( अर्बुद ) जमा हुआ शुक्र और शोणित. A long round and collected mass or lump of semen or blood. तंदु० ७;

**अब्बुय.** पुं० (अर्बुद) पर्वत विशेष, जो आजकल आबू नाम से प्रसिद्ध है. Name of a mountain situated in the west of India (Abu) राज०

**अब्भंसि.** त्रि० (अभ्रंशिन्) (१) भ्रष्ट नहीं होने वाला. Not fallen or depraved. नाट० (२) अनष्ट. Unperished; Not destroyed or ruined. कुमा०

**अब्भरण.** न० (अभ्यर्ण) (१) निकट; नजदीक. Proximity; Vicinity. (२) त्रि० समीपस्थ. Near; Proximate; Being close or near. पउम० ६८, ४८;

**अब्भरणपुर.** न० (अभ्यर्णपुर) नगर विशेष. Name of a town or city. पउम० ६८, ४८;

**अब्भत्त.** त्रि० (अभ्यक्त) (१) तैलादि से मर्दन; मालिश किया हुआ. Smeared the body with unctuous or oily substances; smeared with oil. (२) सिक्त; सिंचा हुवा. Sprinkled; waterd. सुर० २, ७८;

**अब्भय.** पुं० (अर्भक) पालक; बच्चा. A child; An infant. पाअ०

**अब्भय.** पुं० (अभ्रक) अभरख. Mica or talc. जी० ४;

**अब्भरहिय.** त्रि० (अभ्यर्हित) सत्कार प्राप्त; गौरवशाली. Greatly respectable or venerable; Honoured, respected. बृह० १;

**अब्भवहरिय.** त्रि० (अभ्यवहृत) भुक्त. Eaten or taken as food. सुख० २, १७;

**अब्भवहार.** पुं० (अभ्यवहार) भोजन; खाना. Eating, taking food or drink. विशे० २२१;

**अब्भसण.** न० (अभ्यसन) अभ्यास. Constant study; Close application (to anything). दस० नि० १;

**अब्भसिय.** त्रि० (अभ्यस्त) सीखा हुआ. Learnt; Studied. सुर० १, १८०; ६, १६;

**अब्भागम.** पुं० (अभ्यागम) संमुखागमन; समीप स्थिति. Coming or going near; Arrival. निसी० चू० २;

**अब्भिंतरुद्धि.** पुं० (अभ्यन्तरोर्ध्विन्) कायोत्सर्ग का एक दोष. A defect in controlling or abandoning (for the time being) the body. चेइय० ४८७;

**अब्भिरण.** त्रि० (अभिन्न) भेद को अप्राप्त. Not changed or altered; unchanged; the same. धर्म० २;

**अब्भुक्खण.** न० (अभ्युक्षण) सिञ्चन करना; छिड़काव. Sprinkling over; Wetting स० ५७६;

**अब्भुक्खणीया.** स्त्री० (अभ्युक्षणीया) सीकर; आसार; पवन से गिरता जल. A spray, particles of water falling by the wind. बृह० १;

**अब्भुक्खिय.** त्रि० (अभ्युक्षित) सिक्त. Sprinkled over, wetted. स० ३४०;

**अब्भुच्चय.** पुं० (अभ्युच्चय) समुच्चय. Aggregation; Mass. भास० ६५;

**अब्भुज्जय.** पुं० (अभ्युद्यत) एकाकी विहार. Going lonely, धम्म० १२ टी;

**अब्भुरणयंत.** वि० कृ० (अभ्युन्नयत्) (१) ऊँचा करता हुआ. Raising; lifting. (२) उत्तेजित करता हुआ. Encouraging, inciting. गा० २६४;

**अब्भुत्तिअ.** त्रि० (प्रदीप्त) (१) प्रकाशित. Lighted. illumined. (२) उत्तेजित. Encouraged, Inspired, incited. से० १५, ३८;

**अब्भुत्थ.** त्रि० (अभ्युत्थ) उत्पन्न. Produced, born,. महा०

**अब्भुद्धरण.** न० (अभ्युद्धरण) (१) उद्धार. Deliverance, redemption, saving, rescuing, extrication. स० ५४३; (२) त्रि० उद्धार-कारक. A saviour, one who lifts or raises. हे० ४. ३६४;

**अब्भुब्भड.** त्रि० (अभ्युद्भट) अत्युद्भट; विशेष उद्धत. Very insolent or haughty. भवि०

**अब्भुवगच्छाविअ.** त्रि० (अभ्युपगमित) स्वीकार कराया हुआ. Made to consent or accept. आक० पृ० ३०;

**अब्भुवगमणा.** स्त्री० (अभ्युपगमना) स्वीकार; अंगीकार. Acceptance, admitting; Granting. उप० ८०५;

**अब्भुवगय.** त्रि० (अभ्युपगत) स्वीकृत. Granted, accepted ; Admitted. सुर० ६, ५८.

**अब्भुववरण.** त्रि० (अभ्युपपन्न) अनुग्रह प्राप्त; अनुगृहीत. Favoured, pitied. नाट० पि० १६३; २७६;

**अब्भुववत्ति.** स्त्री० (अभ्युपपत्ति) अनुग्रह; मेहरबानी. A favour; Kindness. अभि० १०४;

**अब्भोक्खिय.** त्रि० (अभ्युक्षित ) सिक्त; सिंचा हुआ. Watered; Sprinkled over. सुर० ६; ११९;

**अब्भोज्ज.** त्रि० (अभोज्य) भोजन के अयोग्य. Not to be eaten; prohibited as food; Unholy. पिंड० १६०;

**अभाअ.** त्रि० (अभाग) अस्थान; अयोग्य स्थान. An improper place. से० ८, ४२;

**अभाइ.** त्रि० (अभागिन्) अभागा; हत भाग्य; कमनसीब. Unfortunate; Unlucky. चारु० २६;

**अभागधेज्ज.** त्रि० (अभागधेय) देखो 'अभाइ' शब्द. Vide 'अभाइ' पउम० २८, ८६;

**अभि.** अ० (अभि) (१) चारों ओर. In all the directions. 'अभिदो' स्वप्न० ४२; (२) बलात्कार. Force. 'अभिओग'० धर्म० २; (३) निरर्थक भी इस अव्यय का प्रयोग होता है. Sometimes this particle used meaningless. 'अभिमंतिय' सुर० १६, ६२; (४) उल्लंघन; अतिक्रमण. Transgression. (५) अत्यन्त. ज्यादा. Very much; Excessive. (६) प्रतिकूल. Unfavourable; Adverse. 'अभिवाय'– आया० (७) संभावना. Possibility. निसी० चू० १;

**अभिअण.** पुं० (अभिजन) (१) कुल. A family or lineage. (२) जन्म भूमि. The birth place. नाट०

**अभिओग.** पुं० (अभियोग) उद्यम; उद्योग. Exertion; Energetic effort. सिरि० ५८;

**अभिकंखा.** स्त्री० (अभिकाङ्क्षा) अभिलाषा; इच्छा. A desire; A wish. आया०

**अभिक्कम.** पुं० (अभिक्रम) (१) उल्लंघन. Transgression. (२) प्रारंभ. Beginning. (३) संमुख गमन. Going near, (४) गमन; गति. A motion; Gait.

**अभिगय.** त्रि० (अभिगत) प्रविष्ट. Entered. बृह० १;

**अभिग्गहणी.** स्त्री० (अभिग्रहणी) भाषा का एक भेद; असत्य–मृषा वचन. A variety of speech; A false language. संबोध० २१;

**अभिजस.** न० (अभियशस्) इस नाम का एक जैन साधुओं का कुल. (एक आचार्य की संतति) A particular multitude of Jain saints. कप्प०

**अभिजुत्त.** त्रि० (अभियुक्त) दुश्मन से घिरा हुआ. Attacked or assailed by

enemies. वेणी० १२०;

अभिट्ठिअ त्रि० ( अभीष्ट ) अभिलषित. Desired; Wished. वज्जा० १६४;

अभिट्ठुय. त्रि० (अभिष्टुत) वर्णित; श्लाघित; प्रशंसित. Praised. आव० २;

अभिणंदिय. त्रि० ( अभिनन्दित ) जिसका अभिनन्दन किया गया हो वह. Congratulated. सुपा० ३१०;

अभिणिपेया. स्त्री० ( अभिनिप्रजा ) अलग २ रहीं हुई प्रजा. People living separately. वव० ६;

अभिणिवेसि. त्रि० (अभिनिवेशिन्) कदाग्रही. Head-strong; Pertinacious. अज्झ० १५७;

अभिणिवेह. पुं०(अभिनिवेध) उलटा मापना. Measuring reversely. आवम०

अभिण्ण. त्रि० ( अभिज्ञ ) जानकार; निपुण. Skilful; Clever. उप० ५८०;

अभिद्दविय. त्रि० ( अभिद्रुत ) उपद्रुत; हैरान किया हुआ. Trouble; Tormented. सुर० १२,६७;

अभिधाइ. त्रि० (अभिधायिन्) वाचक; कहने वाला. Saying; Speaking. विशे०३४७२;

अभिधेज्ज अभिधेय. न० ( अभिधेय ) अर्थ; वाच्य; पदार्थ. A substance. The subject, matter. विशे० १ टी;

अभिनंदि. स्त्री० ( अभिनन्दि ) आनन्द; खुशी. Rejoicing; Delight. अजि० ३७;

अभिनिव्वागड. त्रि० ( अभिनिर्व्याकृत ) विभिन्न द्वार वाला. Having separate doors. वव० १ टी;

अभिपल्लाणिय. (अभिपर्याणित) अध्यारोपित; ऊपर रखा हुआ. Raised above; Elevated. कुमा०

अभिभवण. न० (अभिभवन) पराभव; पराजय; तिरस्कार. Defeat; Subjection. सुपा० ४७६;

अभिभूइ. स्त्री० (अभिभूति) पराभव; अभिभव. Defeat Subjugation. द्द० ३०;

अभिमंतिय. त्रि० ( अभिमन्त्रित ) मन्त्र से संस्कारित. Consecrated; Made sacred by repetition of special formulas or Mantras. सुर० १६,६२;

अभिमुहिय. त्रि० (अभिमुखित) संमुख किया हुआ. Presented in front. सूयनि०१४६;

अभिरइ. स्त्री० (अभिरति) रति; संभोग; प्रीति; अनुराग. Pleasure; Delight; Compulation. विशे० ३२२३;

अभरमिय. त्रि० (अभिरमित) अनुरक्त किया हुआ. Pleased; सुपा० ३४;

अभिरय. त्रि० (अभिरत) अनुरक्त. Pleased; Contented. सुपा०३४; (२) तल्लीन; तत्पर. Closely intent on; Exclusively devoted to. पउम० ३७, ६३; स० १२२;

अभिलासि-ण. त्रि० (अभिलाषिन्) चाहने वाला; इच्छुक. Wishing or desiring for. वसु० स० ६५४; पउम० ३१, १२८;

अभिलासुग. त्रि० (अभिलाषुक) अभिलाषी. Wishing or desiring for. उप० ३५० टी;

अभिवत्त. त्रि० (अभिव्यक्त) आविर्भूत. Manifested. धर्मसं० ८८;

अभिवत्ति. स्त्री० ( अभिव्यक्ति ) प्रादुर्भाव. Manifestation; Display. उप० २८५;

अभिवाइय. त्रि०(अभिवादित) प्रणत; नमस्कृत. Respectfully saluted. सुपा० ३१० ;

अभिविहि. पुं० स्त्री० (अभिविधि) मर्यादा; व्याप्ति. Complete comprehension or inclusion. विशे० ८७४;

अभिवुट्ठि. स्त्री०(अभिवृष्टि) वृष्टि; वर्षा. Raining. प्रव० ४०;

अभिसंकण. न० (अभिशङ्कन) शंका; वहेम. A

doubt; Suspicion. संबोध० ४६;

**अभिसरण.** न० (अभिसरण) प्रिय के पास जाना. Meeting or rendezvous of lovers. कुमा०

**अभिसव.** पुं० (अभिषव) मद्य मांस आदि से मिश्रित चीज़. Distillation or extraction of liquors etc. प्रव० ६;

**अभिसित्त.** त्रि० (अभिषिक्त) जिसका अभिषेक किया गया हो वह. Crowned; Installed; Inaugurated. आवम०

**अभिसेगा.** स्त्री० (अभिषेका) (१) साध्वी; संन्यासिनी. A female saint. निसी० चू० १५; (१) साध्वीओं की मुखिया; प्रवर्तिनी. A leading female saint. धर्म० ३; निसी० चू० ६;

**अभिसेवण.** न० (अभिषेवन) पूजा; सेवा; भक्ति. Worship, Adoration. पउम० १४,४६;

**अभिहा.** स्त्री० (अभिधा) नाम; आख्या. A name; An appellation. सण०

**अभिहाण.** न० (यभिधान) (१) उच्चारण. Pronunciation. सूय० नि० १३८; (२) कथन; उक्ति. Telling; Speaking. धर्मसं० ११११; (३) कोष ग्रन्थ. A dictionary; A vocabulary. चेइय० ७४;

**अभिहेअ.** पुं० (अभिधेय) वाच्य; पदार्थ. The subject-matter. विशे० ८४१;

**अमग्ग.** पुं० (अमार्ग) कुमत; कुदर्शन. A bad system of philosophy. दंस०

**अमच्च.** पुं० (अमर्त्य) देव; देवता. A god; A deity. कुमा०

**अमय.** पुं० (अमृत) मोक्ष; मुक्ति. Final emancipation. सम्म० १६७; प्रामा०

**अमय.** त्रि० (अमय) विकार रहित. Devoid of leviation from the natural state. विशे०

**अमयघडिअ.** पुं० (अमृतघटिक) चन्द्रमा; चांद. The moon कुम्र० २१;

**अमर.** त्रि० (आमर) दिव्य; देव संबन्धी. Divine; Heavenly. पउम० ६१,४६;

**अमरगिरि.** पुं० (अमरगिरि) मेरु पर्वत. The mount Meru. पउम० ६५; ३७;

**अमरिसिय.** त्रि० (अमर्षित) मत्सरी; असहिष्णु. Impatient; Intolerant. आवम० स० ५६५;

**अमरी.** स्त्री० (अमरी) देवी. A Goddess. कुमा०

**अमरीस.** पुं० (अमरेश) इन्द्र. Indra; The God Indra; The lord of Gods. चेइय० ३१०;

**अमाण.** त्रि० (अमान) (१) गर्व रहित; नम्र. Not proud; Polite, gentle. कप्प० (२) असंख्य. Numberless; Innumerable. उव० ६ टी;

**अमारि.** स्त्री० (अमारि) हिंसा निवारण; जीवितदान. Non-Killing. सुपा० ११२; —घोस. पुं० (घोष) अहिंसा की घोषणा. Proclamation of non-killing. सुपा० ३०६; —पडह. पुं० (अटह) हिंसा निषेध का डिण्डिम. Public announcement for prohibiting killing. रयण० ६०;

**अमियकुंड.** न० (अमृतकुण्ड) नगर विशेष का नाम. Name of a city. सुपा० ५७८;

**अमियगइ.** स्त्री० (अमृतगति) एक छन्द विशेष. Name of a metre. पिंग०

**अमियजस.** पुं० (अमितयशस्) एक चक्रवर्ती राजा का नाम. Name of a universal monarch. महा०

**अमियतेय.** पुं० (अमिततेजस्) एक जैन मुनि का नाम. Name of a Jain saint. उप० ७६८ टी;

**अमियबल.** पुं० (अमितबल) इक्ष्वाकु वंश के एक राजा का नाम. Name of a king of the Ikshvaku lineage. पउम० ५,४;

अमियवेग. पुं० ( अमितवेग ) राक्षस वंश के एक राजा का नाम. Name of a king of the Raksasa family. पउम० ५,२६१;

अमियासणिय. त्रि० ( अमितासनिक ) एक स्थान पर नहीं बैठने वाला; चंचल. Active; Moving. कप्प०

अमिला. स्त्री० (अमिला) पाड़ी; छोटी भैंस. A female young of a buffalo. बृह०१;

अमिलाण-य. पुं० ( अम्लान ) (१) कुरण्टक वृक्ष. The globe-amaranth tree. (२) न० कुरण्टक वृक्ष का पुष्प. The flower of this tree. दे० १, ३७;

अमु. स० (अदस्) वह; अमुक. That. पि० ४३२;

अमुगत्थ. त्रि० ( अमुत्र ) अमुक स्थान में. There; In that place. सुपा० ६०२;

अमुण. त्रि० (अज्ञ) अजान; मूर्ख. Ignorant; Foolish. बृह० १;

अमूस. त्रि० ( अमृष ) सत्यवादी. Truth-speaking. कुमा०

अमोल्ल. त्रि० ( अमूल्य ) जिसकी कीमत न हो सके वह; बहुमूल्य. Priceless; Invaluable. गउड० सुपा० ५१६;

अमोहण. न० (अमोहन) (१) मोह का अभाव. Absence of delusion of mind which prevents one from discerning the truth. वव० १०; (२) त्रि० मुग्ध नहीं करने वाला. Not infatuating. कप्प०

अम्मएव. पुं० ( आम्रदेव ) एक जैन आचार्य. Name of a Jain Acharya. प्रव० २७६; गा० ६०६;

अम्मो. अ० ( ) (१) आश्चर्य सूचक अव्यय. A particle expressing exclamation. हे० २, २०८; स्वप्न० २६; (२) माता का संबोधन; हे माँ. Addressing mother; 'O' Mother. उवा० कुमा०

अम्मोस. त्रि० (अमर्ष्य) अक्षम्य; क्षमा के अयोग्य. Not pardonable or forgivable. सु० च० ४८७;

अम्हकेर-अम्हक्केर.अम्हच्चय,त्रि० (अस्मदीय) अस्मदीय; हमारा. Our; Ours. हे० २,९९; सुपा० ४६६;

अम्हो. अ० (अहो) आश्चर्य सूचक अव्यय. A particle showing surprise or wonder. षड्०

अय. पुं० (अग) (१) पहाड़; पर्वत. Mountain. (२) सांप; सर्प. A serpent. (३) सूर्य; सूरज. The sun. श्रा० २३;

अय. पुं०(अज) (१) महादेव. An epithet of Mahadeo. (२) विष्णु. An epithet of Vishnu. (३) रामचन्द्र. Ramchandra. (४) ब्रह्मा. Brahma. (५) कामदेव. Cupid, god of love. श्रा०२३; (६) महाग्रह विशेष. Name of a great planet. (७) बीजोत्पादक शक्ति से रहित धान्य. A sort of corn or grain. पउम० ११,२५;

अय. पुं० (अय) (१) गमन; गति. Going; Moving. विशे० २७६३;(२) लाभ; प्राप्ति. Acquisition. (२) अनुभव. Experience. विशे० (४) भाग्य; नसीब. Good fortune or luck. श्रा० २३;

अय. न० (अक) (१) दुःख. Unhappiness. (२) पाप. Sin. श्रा० २३;

अयंड. पुं० (अकाण्ड) (१) अनुचित समय. Improper time. महा० (२) अकस्मात्; हठात्. An accident. पउम० ५, १६४; से० ६, ४४; गउड०

अयंपिर. त्रि० (अजल्पितृ) नहीं बोलने वाला; मौनी. Not speaking. पि० २९६; ५९६;

अयंस. पुं० (आदर्श) दर्पण; काँच. A mir-

ror; A looking-glass. इक०

**अयंसमुह.** पुं० (आदर्शमुख) इस नाम का एक द्वीप. Name of an island. (२) द्वीप विशेष का निवासी. An inhabitant of that island. इक०

**अयण.** न० (अदन) (१) भक्षण. Eating. (२) खोराक; भोजन. Food. स० १३०; उर० ८, ७;

**अयण.** न० (अयन) (१) गमन. Going; Moving. (२) प्राप्ति; लाभ. Acquisition. विशे० ८३; (३) ज्ञान; निर्णय. Knowing; Understanding. विशे० ८३; (४) त्रि० प्रापक; प्राप्त करने वाला. One who obtains. विशे० ६६०;

**अयणु.** त्रि० (अज्ञ) अजान; मूर्ख. Ignorant; Foolish. सुर० ३, १६६;

**अयणु.** त्रि० (अतनु) स्थूल; मोटा; मंहान्. Large; Great; Bulky. सण०

**अयर.** त्रि० (अजर) वृद्धावस्था रहित. Not subject to old age; Ever young. पडि० उव०

**अयर.** पुं० न० (अतर) सागर; समुद्र. The sea. द० २८; (२) त्रि० तरनेको अशक्य. Unable to swim. वृह० १; (३) असमर्थ; अशक्त. Unable; Weak. निसी० चू० १; (४) ग्लान; बिमार. Sick; Diseased. वृह० १;

**अयरामर.** त्रि० (अजरामर) (१) जरा और मरण से रहित. Devoid of old age and death. नव० २; (२) न० मुक्ति; मोक्ष. Salvation. पउम० ८, १२७;

**अयसि.** त्रि० (अयशस्विन्) अजसी; यशोरहित; कीर्तिशून्य. Disreputable; Infamous. गउड०

**अया.** स्त्री० (अजा) (१) माया; अविद्या, (According to Sankhya philosophy) Prakriti or Maya. (२) प्रकृति; कुदरत. Nature. हे० ३, ३२; पइ०

**अयाकिवाणिज्ज.** पुं० (अजाकृपाणीय) न्याय विशेष, जैसे बकरी के गले पर अनधारी छुरी पड़ी है उस माफिक अनधारा किसी कार्य का होना. A Name of a maxim, It takes its origin from the unexpected and sudden fall of a knife on the neck of a goat (so as to kill it), and is used to devote a very unexpected and accidental occurrence. आया०

**अयाण.** न० (अज्ञान) अज्ञान; ज्ञान का अभाव. Absence of knowledge; Ignorance. सत्त० ६३;

**अयाण.** त्रि० (अज्ञ, अज्ञान) अजान; अज्ञानी; मूर्ख. Ignorant; Foolish. ओघ० ७४; पउम० २२, ८३; गा० २७५;

**अयाल.** पुं० (अकाल) अयोग्य समय; अनुचित काल. Improper time पउम० २२, ८५;

**अयालिय.** त्रि० ( अकालिक ) आकस्मिक. Accidental; Sudden. रंभा०

**अर.** पुं० (अर) (१) धूरी; पहिये का बीचका काष्ट. The spoke or radious of a wheel. आव० २; (२) समय का एक परिमाण; काल चक्र का बारहवाँ हिस्सा. Ara, a particular measure oftime. ती० २१;

**अरडु.** पुं० (अरटु) वृक्ष विशेष. Name of a tree. उप० १०३१ टी;

**अरण.** न० (अरण) हिंसा. Killing. उव०

**अरण्णय.** त्रि० (आरण्यक) जंगली; जंगलवासी. Wild; Forest-born. अभि० ५२;

**अरर.** न० (अरर) (१) युद्ध. A battle; A war. (२) ढकना. A covering. धम्म० ६ टी;

**अररकुरी.** स्त्री० (अररकुरी) नगरी विशेष. Name of a city. धम्म० ६ टी;

**अररि.** पुं० न० ( अररि ) किवाड़; द्वार. A door. प्रामा०

**अरस.** पुं० ( अर्शस् ) व्याधि विशेष; बवासीर. Piles. श्रा० २२;

**अरहट्टिय.** त्रि० (अरघट्टिक) अरहट चलाने वाला. One who drives a wheel or machine for raising water from a well. कुप्र० ४५४;

**अरहणा.** स्त्री० (अर्हणा) (१) पूजा. Worship; Adoration. (२) योग्यता. Fitness; Propriety. प्राकृ० २८;

**अरहमित्त.** पुं० (अर्हन्मित्र) एक व्यापारी का नाम. Name of a merchant. गच्छ० २;

**अराइ.** पुं० (अराति) रिपु; दुश्मन. An enemy. कुमा०

**अराइ.** स्त्री० (अरात्रि) दिन; दिवस. A day. कुमा०

**अरागि.** त्रि० (अरागिन्) राग रहित; वीतराग. One who has subdued his passions. पउम० ११७, ४१;

**अरिंजय.** पुं० (अरिञ्जय) (१) भगवान् ऋषभदेव का एक पुत्र. Name of a son of Lord Rishabhadeo. (२) न० नगर विशेष. Name of a city. पउम० ५, १०६; इक० सुर० ५, १०३;

**अरित्त.** न० (अरित्र) पतवार; कन्हर; नाव की पीछे का डांड, जिससे नाव दाहिने बांये घुमायी जाती है. A rudder or Helm. धर्मवि० १३२

**अरिदमणी.** स्त्री० (अरिदमनी) विद्या विषेश. A kind of magical skill. पउम० ७, १४५;

**अरिरिहो.** अ० (अरिरिहो) पाद-पूरक अव्यय. An expletive particle. हे० २, २१७;

**अरिविद्धंसी.** स्त्री० (अरिविध्वंसी) रिपु का नाश करने वाली एक विद्या. A kind of magical skill destroying enemies. पउम० ७, १४०;

**अरिसंतास.** पुं० (अरिसंत्रास) राक्षस वंश में उत्पन्न लंका का एक राजा. Name of a king of Lanka born in the Raksasa family. पउम० ५, २६५;

**अरुंतुद.** त्रि० (अरुन्तुद) (१) मर्म वेधक. Cutting or wounding the vital parts. (२) मर्म स्पर्शी. Tonching the vital parts. सम्मत्त० १५८;

**अरुणिम.** पुं०स्त्री० (अरुणिमन्) लाली; रक्तता. Reddish colour. सुपा० ५८;

**अरुणिय.** त्रि० (अरुणित) रक्त; लाल. Reddened; Dyed red; Impurpled. गउड०

**अरे.** अ० (अरे) इन अर्थों का सूचक अव्यय. An interjection of. (१) आक्षेप. Imputing. (२) विस्मय; आश्चर्य. Surprise; Wonder. (३) परिहास. Ridiculing; Deriding. संक्षि० ३८, ४७;

**अरोअअ.** पुं० (अरोचक) रोग विशेष; अन्न की अरुचि. Name of a disease; Loss of appetite. श्रा० २२;

**अल.** न० (अल) बिच्छू के पुच्छ का अग्रभाग. The sting in the tail of a scorpion. प्रासू० १६;

**अलंकरिय.** त्रि० (अलंकृत) सुशोभित; विभूषित. Decorated; Ornamented. सुपा० ५८४; सुर० ४, ११८;

**अलंकार.** पुं० (अलङ्कार) (१) शास्त्र विशेष; साहित्य शास्त्र. The science and art of rhetoric. सिरि० ५५; सिक्खा० २; (२) पुं० न० एक देव विमान. Name of a celestial car. देवेन्द्र० १३५;

**अलंघ.** त्रि० (अलङ्घ्य) (१) उल्लंघन करने को अयोग्य. Improper to transgress. सुर० १, ४१; (२) उल्लंघन करने को अशक्य. Insurmountable; Inaccessible. उप० ५६७ टी;

**अलक्ख.** त्रि० (अलक्ष्य) लक्ष्य में न आसके

ऐसा. Invisible; Unobserved. सुर० ३, १३६; महा०

**अलक्खमाण.** त्रि० (अलक्ष्यमाण) जो पिछाना न जा सक्ता हो; गुप्त. Concealed; Invisible. उप० ५६३ टी;

**अलक्खिय.** त्रि० (अलक्षित) अज्ञात; अपरिचित. Unknown; Unobserved. से० १३, ४५; सुर० ४, १४०;

**अलय.** पुं० (अलक) केश; घुंघराले बाल. A curl; Lock of hair. पाअ०स० ६६;

**अलि.** पुं० (अलि) भ्रमर. A black bee. कुमा० —उल. न० (कुल) भ्रमरों का समूह. A flight or number of bees. हे० ४, २५३; —विरुय. न० (विरुत) भ्रमर का गुंजारव. Song or hum of a bee. पाअ०

**अलि.** पुं० स्त्री० (अलि) वृश्चिक राशि. The signScorpio of the zodical. विचार० १०६;

**अलिणी.** स्त्री० (अलिनी) भ्रमरी. A swarm of bees. कुमा०

**अलिय.** न० ( अलिक ) कपाल. The forehead. पाअ०

**अलिल्ला.** स्त्री० ( अलिल्ला ) इस नाम का एक छन्द. Name of a metre. पिंग०

**अल्लिअ.** त्रि० ( आर्द्रित ) गिला किया हुआ. Watered; Wetted. गा० ४४०;

**अल्हाद.** पुं० (आह्लाद) खुशी; प्रमोद; आनन्द. Delight; Pleasure. प्राप्र०

**अव.** अ० ( अप ) इन अर्थों का सूचक अव्यय. A particle denoting. (१) विपरीतता; उल्टापन. Contrariety. 'अवकय; अवंगुय' (२) वापिसी; पीछेपन. 'अवक्कमइ' (३) बुरापन; खराबपन. Bad; Corrupt. 'अवमग्ग; अवसद्द' (४) न्यूनता; कमी, Less; In a less degree. 'अवड्ढ' (५) रहितपन; वियोग. Exclusion. 'अवबाण' (६) बहरपन. Away. 'अवक्कमण'

**अव.** अ० (अव) निम्न-लिखित अर्थों का सूचक अव्यय. A particle expressing. (१) निम्नता. Depressing; Bending down. 'अवइएण' (२) पीछेपन. 'अवइएण' (३) तिरस्कार; अनादर. Disrespect. 'अवगणंत' (४) खराबी; बुराई. Badness. अवगुण. (५) गमन. Going. (६) अनुभव. Experience. (७) हानि; ह्रास. अवकास. (८) अभाव. Absence. अवलद्धि. (९) मर्यादा. Limit. विशे० ८२;

**अव.** पुं० (अव) शब्द; अवाज़. A sound; A voice. आ० २३;

**अवअत्त.** त्रि० ( अपवृत्त ) स्खलित. Stumbled; Slipped. से० १०, १८;

**अवइ.** त्रि० ( अव्रतिन् ) व्रत शून्य; अविरत; असंयत. Not observing religious rites. बृह० १;

**अवउंठण.** न० (अवगुण्ठन) (१) ढकना. A covering; A mantle. (२) मुँह ढकने का वस्त्र; घूँघट. A veil for the face. चारु० ७०;

**अवऊढ.** त्रि० ( अवगूढ ) आलिंगित. Embraced. हे० २, ६; स० ४६६;

**अवऊहण.** न० ( अवगूहन ) आलिंगन. An embrace; Embracing. गा० ३३४; ५५६; वज्जा० ७४;

**अवएस.** पुं० ( अपदेश ) बहाना; छल. A pretext; An excuse. पाअ०

**अवंचिअ.** त्रि० ( अवञ्चित ) नहीं ठगा हुआ. Not cheated or deceived. वज्जा० १०;

**अवंतर.** त्रि० ( अवान्तर ) भीतरी; बीच का. Situated or standing between. आवम०

**अवंतिवड्ढण.** पुं० (अवन्तिवर्धन) इस नाम का एक राजा. Name of a king. आव० ४;

**अवंती.** स्त्री० ( अवन्ती ) मालव देश की राजधानी, जो आजकल राजपुताना में 'उज्जैन' नाम से प्रसिद्ध है. Ujjain, the capital of Malva. महा० सुपा० ३३६; आवम०

**अवंदिम.** त्रि०(अवन्द्य) वन्दन करने को अयोग्य; प्रणाम करने को अयोग्य. Unfit to be saluted. दस० चू० १;

**अवकय.** त्रि० (अपकृत) (१) जिसका अपकार किया गया हो वह. Harmed; Injured. उव०(२) अपकार;अहित. Hurt; Offence. सुपा० ६४१ ;

**अवकारि.** त्रि० (अपकारिन्) अहित करने वाला. Injuring; Harmful. पउम० ६, ८५;

**अवकिरणग-य.** पुं० ( अपकीर्णक ) करकण्डू नामक एक जैन महर्षि का पूर्व नाम. Name of a previons name of a Jain sage. महा०

**अवकिदि.** स्त्री० ( अपकृति ) अपकार; अहित. Hurt; Injury; Disservice. प्राकृ० १२;

**अवकीरण.** न० ( अवकरण ) छोड़ना; त्याग; उत्सर्ग. Abandoning; आव० ५;

**अवकूजिय.** न० ( अवकूजित ) हाथ को ऊंचा नीचा करना. Making hands down and up. निसी० चू० १७;

**अवकेसि.** पुं०(अवकेशिन्) फल-वन्ध्य वनस्पति. An unfruitful tree. उर० २, ८;

**अवक्कंत.** पुं० (अवक्रान्त) नरक स्थान विशेष; प्रथम नरक भूमिका ग्यारहवां नरकेन्द्रक. Name of a hell-abode. देवेन्द्र० ५;

**अवक्कय.** पुं० ( अवक्रय ) भाड़ा; किराया. Wages; Hire; Rent. बृह० १;

**अवक्खंद.** पुं० ( अवस्कन्द ) (१) शिबिर; छावनी; सैन्य का पड़ाव. A camp. (२) नगर का रिपु सैन्य द्वारा वेष्टन;घेरा. Attack; Assault. हे० २, ४; स० ४१२;

**अवगइ.** स्त्री० ( अपगति ) (१) खराब स्थान. A bad place. (२) गोपनीय स्थान. A concealable place. सुपा० ३४५;

**अवगमण.** न०(अवगमन) (१) ज्ञान. Knowledge; Understanding. (२) निर्णय; निश्चय, Determination. विशे० १८६; ४०१;

**अवगमिअ-अवगय.** त्रि० ( अवगत ) (१) ज्ञात; विदित, Knowledge; Perception. सुपा०२१८; (२) निश्चित; अवधारित. Determination. स० १४०;

**अवगार,** पुं०(अपकार) अपकार; अहितकरण. Harm; Injury. सुर० २, ४३;

**अवगारय.** त्रि० ( अपकारक ) अपकार-कारक. Injuring; Harmful. स० ६६०;

**अवगास.** पुं०(अवकाश) फुरसत. Leisure; Interval. महा०

**अवगीय.** त्रि० (अवगीत) निन्दित. Abused; Censured. उप० पृ० १८१;

**अवगुंठिय.** त्रि० ( अवगुण्ठित ) आच्छादित. Covered; Concealed. महा०

**अवगुण.** पुं० ( अवगुण ) दुर्गुण; दोष. A fault; A demerit. हे० ४, ३९५;

**अवगूहण,** न० (अवगूहन) आलिंगन. Embracing. सुर० १४,२२०; पउम०७४,२४;

**अवग्ग.** त्रि० (अव्यक्त) (१) अस्पष्ट. Indistinct; Inarticulate. (२) पुं० अगीतार्थ; शास्त्रानभिज्ञ साधु. A saint, not versed in scriptures. उप० ८७४;

**अवचय.** पुं० ( अवचय ) इकठ्ठा करना. Gathering; Collecting. कुमा०

**अवचिय.** त्रि० ( अवचित ) इकट्ठा किया हुआ. Gathered; Collected. पाअ०

**अवछंद.** त्रि० (अपछन्दस्क) छन्द के लक्षण से रहित; छन्दो-दोष दुष्ट. Devoid of the laws of metre. पिंग०

**अवजिम्भ.** पुं० (अपजिह्व) दूसरी नरक पृथ्वी का आठवाँ नरकेन्द्रक; नरक स्थान विशेष. The eighth abode of the second hell. देवेन्द्र० ६;

**अवजीव.** त्रि० ( अपजीव ) जीव रहित; मृत; अचेतन. Lifeless; Dead. गउड०

**अवजुय.** त्रि० ( अवयुत ) पृथग्भूत; भिन्न. Seaparate. वव० ७;

**अवज्ञा.** स्त्री०(अवज्ञा) अनादर. Disrespect; Disregard. स० ६०४;

**अवट्टा.** स्त्री० ( आवर्त्ता ) राज मार्ग से बाहर की जगह. A crowded place. उप० ६६१;

**अवट्टंभ.** पुं० ( अवष्टम्भ ) दृढता; हिम्मत. Courage; Resolute determination. धर्मवि० १४०;

**अवट्ठद्ध.** त्रि० (अवष्टब्ध) (१) अवलम्बित. Hanging from or upon. (२) आक्रान्त. Overcome. स० ५८४;

**अवट्ठुद्ध.** त्रि० (अवष्टब्ध) रोका हुआ. Obstructed; Stopped. द्रव्य० २७;

**अवट्ठाण.** न० (अवस्थान) अवस्था; अवस्थिति. State; Situation. (२) व्यवस्था. Arrangement. बृह० ५;

**अवडंक.** पुं० (अवटङ्क) प्रसिद्धि; ख्याति. Renown; Fame; Celebrity. महा०

**अवणमिय.** त्रि० (अवनत) अवनत. Bent down; Down cast. सुपा० ४२६;

**अवणमिय.** त्रि० (अवनमित) नीचे किया हुआ; नमाया हुआ. Caused to bend down. सुर० २, ४१;

**अवणय.** पुं० ( अपनय ) निंदा. Censure. प्रव० १४३; विशे० १४०३ टी;

**अवणोयण.** न०(अपनोदन) अपनयन; दूरीकरण. Removing; Taking away. स० ६२१;

**अवण्हअ.** पुं० (अपह्नव) अपलाप. Denial or disowning of the truth; Dissimulation. षड्०

**अवतंसिय.** त्रि० (अवतंसित) विभूषित. Decorated; Ornamented. कुमा०

**अवतारण.** न० ( अवतारण ) (१) उतारना. Causing to descend. ( १ ) योजना करना. Arranging; Planning. विशे० ६४० ;

**अवत्तासण.** न० (अवत्रासन) डराना. Terrifying; Threatening. पव० ७३ टी;

**अवतित्थ.** न० (अपतीर्थ) कुत्सित घाट; खराब किनारा. A bad bank. सुपा० १५;

**अवत्त.** न० (अवत्र) आसन विशेष. A kind of seat. निसी० चू० १;

**अवत्त.** त्रि० (अवात) पवन रहित. Devoid of wind. गच्छ० १;

**अवत्त.** त्रि० (अव्यक्त) अस्पष्ट. Indistinct; Not manifest or apparent. विशे०

**अवत्थंतर.** न० (अवस्थान्तर) जुदी दशा; भिन्न अवस्था. Another or altered state. सुर० ३, २०६;

**अवदाण.** न० (अवदान) शुद्ध कर्म. A pure act. ती० १५;

**अवद्दार.** न० (अपद्वार) (१) छोटी खिड़की. A small door (२) गुप्त द्वार. A secret door. उप० ६६१;

**अवधारण.** न० (अवधारण) निश्चय; निर्णय. Ascertainment; Determination. आ० ३०;

**अवधारणा.** स्त्री० (अवधारणा) दीर्घ काल तक याद रखने की शक्ति. The faculty of retaining in the mind; A good retentive memory. सम्मत्त० ११८;

**अवधीरिय.** त्रि० ( अवधीरित ) तिरस्कृत; अपमानित. Disregarded; Disrespected.

बृह० १, ४;

अवधूय. त्रि० ( अवधूत ) (१) विक्षिप्त. Shaken; Waved. आव० ४; (२) अवज्ञात; तिरस्कृत. Discarded; Rejected. ओघ० १८ भा० टी;

अवनिद्दय. पुं० (अपनिद्रक) उजागर; निद्रा का अभाव. Wakefulness. सुर० ६, ८३;

अवपक्का. स्त्री० (अवपाक्या) तापिका; तवी; छोटा तवा. A pan. नाया० १, १; टी-पन्न० ४३;

अवप्पओग. पुं० (अपप्रयोग) उल्टा प्रयोग; विरुद्ध औषधियों का मिश्रण. The reverse or wrong experiment. बृह० १;

अवप्फार. पुं० (अवस्फार) विस्तार; फैलाव. Spread; Expanse. स० २८८;

अववंध. पुं० (अववन्ध) वध; बन्धन. A bond or tie. गउड०

अववद्ध. त्रि० (अवबद्ध) बंधा हुआ; नियन्त्रित. Restrained; Controlled. धर्म० ३;

अववाण. त्रि० (अपबाण) बाण रहित. Devoid of an arrow. गउड०

अववोह. पुं० (अवबोध) (१) ज्ञान; बोध. Knowledge; perception. सुपा० १७; (२) विकास. Blowing; Expanding. गउड० (३) जागरण. Waking. धर्म० २;

अववोहि. पुं० (अवबोधि) ज्ञान; निश्चय; निर्णय. Knowledge; Perception. विशे० ११५४;

अवभासण. त्रि० (अवभासन) प्रकाश कर्ता. Luminous. सुख० १, ४०;

अवभासि. त्रि० (अवभासिन्) देदीप्यमान; प्रकाशने वाला. Luminous; Shining. गउड०

अवभासिय. त्रि० (अवभासित) प्रकाशित. Illuminated; Irradiated. विशे०

अवभासिय. त्रि० (अवभाषित) आक्रुष्ट, अभिशप्त. Scolded; Censured; Abused. वव० १;

अवमग्ग. पुं० (अपमार्ग) कुमार्ग; खराब रास्ता. A bad way. कुमा०

अवमच्चु. पुं० (अपमृत्यु) अकाल मृत्यु; अनमौत मरण. A sudden or untimely death; Accidental death. कुमा०

अवमन्निय-अवमय. त्रि० (अवमत) अवज्ञात; अवगणित. Despised; Contemned. सुर० १६, १२७; महा० उव०

अवमाणण. न० (अपमानन) अपमान; तिरस्कार. Disrespect; Insult. स० १०;

अवमाणणा. स्त्री० ( अवमानना ) अवगणना. Dishonour; Disgrace; Disrespect. काल०

अवमाणि. त्रि० ( अवमानिन् ) अवज्ञा करने वाला. Contemning; Despising. अभि० ६६;

अवमारुय. पुं० (अवमारुत) नीचे चलता पवन. The downward wind. गउड०

अवमुक्क. त्रि० (अवमुक्त) परित्यक्त. Abandoned; Gave up. पि० ५६६;

अवमेह. त्रि० (अपमेघ) मेघ रहित. Devoid of rain. गउड०

अवयंस. पुं० ( अवतंस ) (१) शिरो-भूषण विशेष. An ornament worn on the head. कुमा० गा० १७३; (२) कान का आभूषण. An ornament of ears. पाअ०

अवयरिअ. त्रि० (अपकृत) (१) जिसका अपकार किया गया हो वह. Harmed; Injured. (२) न० अपकार; अहित करण. Harm; Injury. सुपा० ४२१;

अवयरिअ. त्रि० (अवतीर्ण) (१) जन्मा हुआ. Born. (१) नीचे उतरा हुआ. Descended; Alighted. सुर० ६, १८६;

अवयाय. पुं० ( अवचाय ) अपराध; दोष. A fault; An offence. उप० १०२१ टी;

**अवयार.** पुं० (अवतार) (१) उतरना. Descending. (२) देहान्तर धारण; जन्म ग्रहण. A birth. (३) मनुष्य रूप में देवता का प्रकाशित होना. Incarnation of a deity. स० ४१६; भवि० ४;

**अवयारि.** त्रि० (अपकारिन्) अपकार करने वाला. Injuring;Harmful. स० १७६; विवे० ७९ ;

**अवयालिय.** त्रि० (अवचालित) चलायमान किया हुआ. Moved; Shaken. स०४२;

**अवरंमुह.** त्रि० (अपराङ्मुख) (१) संमुख. Facing; Fronting. (२) तत्पर. Closely intent on; Eagerly engaged. in. पि० २६६;

**अवरत्त.** त्रि० (अपरक्त) (१) विरक्त; उदास. Free from passion or worldly attachment; In different. उप० पृ० ३०८; (२) नाराज; नाखुश. Dissatisfied; Displeased. मुद्रा० २६७;

**अवरफाणु.** स्त्री० (अपरपार्ष्णि) एड़ी का पिछला भाग. The behind part of the heel. वव० ८;

**अवरहा.** अ० (अपरथा) अन्यथा. Otherwise; In another way or manner. पंचा० ८;

**अवराहिय.** न० (अपराधित) (१) अपराध; गुनाह. A fault; An insult. स० ३२०; पउम० ६४, २५; (२) अपकार; अहित; अनिष्ट. Ungratefulness; Ingratitude. हे० ४, ४४५;

**अवराहिल्ल.** त्रि० (अपराधिन्) अपराधी, Offending; guilty. प्राकृ० ५०;

**अवराहुत्त.** त्रि० (अपराभिमुख) (१) पराङ्मुख. Averse; Opposed. (२) पश्चिम दिशा की तरफ मुंह किया हुआ. With the face turned to the west. आव० ४;

**अवरि-रिं.** अ० (उपरि) ऊपर. On; Upon. प्राप्र०

**अवरिगलिअ.** त्रि० (अपरिगलित) पूर्ण; भरपूर. Filled with; Full of. से० ११, ८८;

**अवरिल्ल.** त्रि० (अपरितन) उत्तरीय वस्त्र; चद्दर. The upper garment. हे० २, १६६; कुमा० गउड० पाअ०

**अवरुत्तरा.** स्त्री० (अपरोत्तरा) वायव्य दिशा, पश्चिम और उत्तर के बीच की दिशा. The north-west. वव० ७;

**अवरुद्ध.** त्रि० (अवरुद्ध) घिरा हुआ. Besieged. विशे० २९७५;

**अवलंबि.** त्रि० (अवलम्बिन्) अवलम्बन करने वाला. Hanging down. विशे० २३२६;

**अवलक्खण.** न० (अपलक्षण) खराब लक्षण; बुरी आदत. The bad habit. भवि०

**अवलग्ग.** त्रि० (अवलग्न) (१) आरूढ. Mounted. (२) लगा हुआ; संलग्न. Clinging or adhering. महा०

**अवलत्त.** त्रि० (अपलपित) अपह्नुत; छिपाया हुआ. Concealed. स० २१२;

**अवलाव.** पुं० (अपलाप) अपह्नव. Concealment or denial of the truth. निसी० चू० १;

**अवलुत्त.** त्रि० (अवलुप्त) लोप प्राप्त. Elided; Disappeared. नाट० ०

**अवलेअ.** -व० पुं० (अवलेप) (१) अहंकार; गर्व. Pride; Arrogance. (२) लेप; लेपन. Smearing; Plastering. पाअ० महा० नाट० (३) अवज्ञा; अनादर. Insult; Disrespect. गउड०

**अवलेह.** पुं० (अवलेह) चाटन. A form of medicine. वज्जा० १०४;

**अवलोग-य.** पुं० (अवलोक) अवलोक; दर्शन.

Seeing; Beholding. स० २७१; गउड० उप० ६८६ टी० सुपा० ६;

अवलोयण. न०(अवलोकन) (१) दर्शन; विलोकन. Looking at; Beholding. गउड० (२) स्थान विशेष. Name of a Place. पउम० ८०, ४; (३) शिखर विशेष. Name of a summit. ती० ४;

अवलोयणी. स्त्री० (अवलोकनी) देवी विशेष. Name of a goddess. सम्मत्त० १६०;

अवलोवणी. स्त्री० ( अपलोपनी ) विद्या विशेष A kind of magical skill. पउम० ७, १३६;

अवलोह. त्रि०(अपलोह) लोह रहित. Devoid of iron गउड०

अववक्कल. त्रि०(अपवल्कल) त्वचा रहित. Devoid of skin. गउड०

अववग्ग. पुं० (अपवर्ग) मोक्ष; मुक्ति. Salvation. आवम०

अववरक. पुं० ( अपवरक ) कोठरी; छोटा घर. A small room. मुद्रा ८१;

अववाइअ. त्रि०(आपवादिक) अपवाद संबन्धी. Relating to exception. अज्झ०१०८;

अववाइय. त्रि० ( अपवादिक ) अपवाद वाला. Having exception. नाट०

अववीड. पुं० ( अवपीड ) निष्पीड़न; दबाना. Pressing down. गउड०

अवस. त्रि० (अवश) अकाम; अनिच्छु. Not desirous. धर्मसं० ७००;

अवसउण. न० ( अपशकुन ) खराब शुकन; अपशुकन. An ill omen. ओघ ८१ भा; गा० २६१; सुपा० ३६३;

अवसं. अ०(अवश्यम्) अवश्य; जरूर; निश्चय. Necessarily, Inevitably. हे० ४, ४२७;

अवसद्द. पुं० ( अपशब्द ) (१) अशुद्ध शब्द. An ungrammatical word. सुर० १६, २४८; (२) खराब वचन. A bad word. हे० १, १७२; (३) अपकीर्ति; अपयश. Disgrace; Infamy. कुमा०

अवसप्पण. न० (अपसर्पण) अपसरण; अपवर्तन. going away. पउम० ४६, ७८;

अवसर. पुं० ( अवसर ) (१) काल; समय. Time. पाअ० (२) प्रस्ताव; मौका. Opportunity. प्रासू० ४७; महा०

अवसरण. न० ( अपसरण ) (१) पीछे हटना. Retreating. (२) निवृत्ति. Abstaining from work; Inactivity. गउड०

अवसरिय. त्रि० ( आवसरिक ) सामायिक; समयोपयुक्त. Seasonable; Timely. सण०

अवसरीर. पुं० ( अपशरीर ) रोग; व्याधि. A disease. उप० ४६७ टी०

अवसव्वय. न० (अपसव्यक) शरीर का दहिना भाग. The right limb. उप० पृ० २०८;

अवसाइअ. त्रि० ( अप्रसादित ) प्रसन्न नहीं किया हुआ. Not appeased or propitiated. से० १०, ६३;

अवसाय. पुं० ( अवश्याय ) हिम; Frost; Dew. गउड०

अवसारिअ. त्रि० ( अप्रसारित ) नहीं फैलाया हुआ; अविस्तारित. Not spread or extended. से० १, १;

अवसारिअ. त्रि० ( अपसारित ) (१) आकृष्ट; खींचा हुआ. Attracted. से० १, १; (२) दूर किया हुआ; हटाया हुआ. Removed. सुपा० २२२;

अवसावण. न० ( अवस्रावण ) (१) काञ्जी. Gruel. वृह० १; (२) भात वगैरः का पानी. Boiled water of any cooked food. सूक्त० ८६;

अवसावणिया. स्त्री० (अवस्वापनिका) सोलाने वाली विद्या. A kind of magical skill. धर्मवि० १२४;

अवसिअ. त्रि० ( अपसृत ) पीछे हटा हुआ. Receded; Fallen back. से०१३,६३;

अवसिअ. त्रि० (अवसित) (१) समाप्त; पूर्ण. Finished; Completed. (२) ज्ञात; जाना हुआ. Known; Understood. विशे० २४८२;

अवसित्त. त्रि० ( अवसिक्त ) सींचा हुआ. Sprinkled; Watered. रंभा० ३१;

अवसेअ. पुं० ( अवसेक ) सिञ्चन; छिटकाव. Sprinkling; Bedewing. अभि०२१०;

अवसेअ. त्रि० ( अवसेय ) जानने योग्य. Knowable. विशे० २६७१;

अवसेसिय. त्रि० (अवशेषित) (१) बाकी का; अवशिष्ट. Remained. (२) समाप्त किया हुआ; पार पहुँचाया हुआ. Finished; Completed. से० ४, ४७;

अवसोइया. स्त्री० ( अवस्वापिका ) गाढ निद्रा. Sound sleep. सु० च० ६०६;

अवसोग. त्रि० ( अपशोक ) (१) शोक रहित. Free from sorrow. (२) देव विशेष. A kind of gods. दीव०

अवसोण. त्रि० (अपशोण) थोड़ा लाल. Pale red. गउड०

अवसोवणी. स्त्री० (अवस्वापनी) 'अवसोइया' देखो 'अवसोइया' शब्द. Vide 'अवसोइया' सु० च० ४७;

अवस्सं-अ. ( अवश्यम् ) जरूर; निश्चय. Necessarily; Inevitably. पि० ३१५;

अवह. त्रि० (अवह) नहीं बहता; अचालू; बंध. Not flowing. धर्मवि० १५१;

अवह. स० (उभय) दोनों; युगल. A couple; A pair. है० २, १३८;

अवहइ. स्त्री० (अपहति) विनाश. Destruction; Ruin. विशे० २०१५;

अवहय. त्रि० ( अपहत ) नष्ट ; नाश प्राप्त. Destroyed; Ruined. से० १४, २८;

अवहय. त्रि० ( अघातक ) अहिंसक. Not-killing. ओघ० नि० ७५०;

अवहर. त्रि० ( अपहर ) अपहारक; छीन लेने वाला. Taking or carrying away; Stealing. गा० १५६;

अवहरण. न० (अपहरण) छीन लेना. Taking or carrying away. कुमा० सुपा०२५०;

अवहार. पुं० ( अवधार्य ) ध्रुव राशि; गणित-प्रसिद्ध राशि विशेष. A particular sign of the zodiac. सुज्ज० १०, ६ ; टी०

अवहार. पुं० (अपहार) बाहर करना; निकालना. Removing or driving away. निसी० चू० ७;

अवहारय. त्रि० ( अपहारक ) छीनने वाला; अपहरण करने वाला. One who carries or snatches away. सुर० ११, १२;

अवहारि. त्रि० ( अपहारिन् ) अपहारक; छीनने वाला. One who carries or snatches away. सुपा० ५०३;

अवहारिय. त्रि०(अवधारित) निश्चित. Ascertained; Determined. सुपा० ३३१; स० ५७६; पउम० २२, ६;

अवहाविअ. त्रि० ( अवधावित ) गमन के लिए प्रेरित. Urged to go. सिरि० ४३४;

अवहास. पुं०(अवभास) प्रकाश; तेज. Light; Lustre. गउड० प्राप्र०

अवहासिणी. स्त्री० (अवहासिनी) नासा रज्जु. A nose-string. गा० ६६४;

अवहासिय. त्रि० ( अवभासित ) प्रकाशित. Illuminated; Irradiated. सुपा० १४२;

अवहिय. त्रि० ( अपहित ) अहित. Disadvantageous. चंड०

अवहिय. न० (अवधृत) अवधारण. Ascertainment; Determination. वव०१;

अवहीण. त्रि० ( अवहीन ) हीन; उतरता; कम दरजा वाला. Lower; Inferior. नाट०

पि० १२०;

**अवहीरण.** न० (अवधीरण) अवहेलना; तिरस्कार. Treating with disrespect. गा० १४६; अभि० ६८; गउड०

**अवहीरिअ.** त्रि० ( अवधीरित ) अवज्ञात; तिरस्कृत. Disrespected; Repulsed. से० ११, ७; गउड०

**अवहीला.** स्त्री० ( अवहेला ) अनादर. Disrespect; Disregard. सिरि० १७६;

**अवहूय.** त्रि० ( अवधूत ) मार भगाया हुआ. Discarded; Rejected; Despised. संबोध० ५२;

**अवहेडग-य.** पुं० न० ( अवहेटक ) आधे सिर का रोग; आधासीसी रोग. Name of a disease. उत्तनि० ३;

**अवहेलअ.** त्रि० (अवहेलक) तिरस्कारक. One who disrespects or disregards. सुपा० १०६;

**अवहोमुह.** त्रि० (उभयमुख) दोनों तरफ़ मुँह वाला. Two-faced. प्राकृ० ३०;

**अवाइ.** त्रि० ( अपायिन् ) (१) दुःखी. Unhappy. (२) दोषी; अपराधी. Guilty. सुपा० २७५;

**अवाउड.** त्रि० (अव्यापृत) किसी कार्य में नहीं लगा हुआ. Unemployed. उप०पृ०३०२;

**अवाय.** त्रि० (अम्लान) अम्लान; म्लानि रहित; ताजा. Not withered or faded; Fresh. स० ३७२;

**अवाय.** पुं० (अवाय) (१) पानी का आगमन. Coming of water. (२) प्राप्ति. Acquisition. श्रा० २३;

**अवाय.** त्रि० ( अपाग ) वृक्ष रहित. Devoid of trees. श्रा० २३;

**अवाय.** त्रि० ( अपाक ) पाप रहित. Free from sins. श्रा० २३;

**अवार.** त्रि० ( अपार ) पार रहित; अनन्त. Boundless; Unlimited. मै० ६८;

**अवालुआ.** स्त्री० (अवालुका) एक स्निग्ध द्रव्य. A particular oily substance. तंदु०

**अवाह.** पुं० (अवाह) एक देश विशेष. Name of a country. इक०

**अवि.** अ० ( अपि ) निम्न लिखित अर्थों का सूचक अव्यय. A particle denoting. (१) प्रश्न. A question. से० ५, ४; (२) अवधारण; निश्चय. Ascertainment. गा०५०२, (३) विलाप. Lamentation. पाअ० (४) वाक्य के उपन्यास और पादपूर्ति में भी इसका प्रयोग होता है. Also used as expletive. पउम० ८, १४१ ; पड्० (५) समुच्चय. Totality; All. विशे० ३५५१;

**अवि.** पुं० (अवि०) अज. A goat. विशे० १७७४;

**अविकरण.** न० ( अविकरण ) गृहीत वस्तुओं को यथास्थान नहीं रखना. बृह० ३;

**अविक्खण.** न०(अवेक्षण) अवलोकन;निरीक्षण. Observation; Inspection. भवि०

**अविक्खिय.** त्रि० ( अपेक्षित ) (१) अपेक्षित. Expecting; Caring. (२) न० अपेक्षा; परवा. Expectation; Care. श्रा० १४;

**अविगडिय.** त्रि० ( अविकटित ) अनालोचित. Not said. वव० १;

**अविगल.** त्रि०(अविकल) अखण्ड; पूर्ण. Perfect; Whole; Unimpaired. उप० २८३;

**अविगिच्छ.** त्रि०(अविचिकित्स्य) जिसका इलाज न हो सके ऐसा रोग; असाध्य व्याधि. Incurable (as a disease). श्रा० १२;

**अविगीय.** पुं० (अविगीत ) अगीतार्थ; शास्त्रों के रहस्य का अनभिज्ञ साधु. A saint not versed in scriptures. वव०३;

**अविग्गह.** त्रि० (अविग्रह) (१) शरीर रहित.

Bodiless; Incorporeal. (२) युद्ध रहित; कलह-वर्जित. Free from battle. सुपा० २३४;

**अविच्छ.** त्रि० (अवीप्स्य) वीप्सा रहित; व्याप्ति रहित. Destitute of pervasion. पड्०

**अविणिद्द.** त्रि० (अविनिद्र) निद्रा-विच्छेद-रहित. Soundly sleeping. गा० ६६;

**अविद्-दा.** अ० ( अविद्-दा ) विषाद सूचक अव्यय. A particle expressing sorrow. पि० २२; स्वप्न० ४८;

**अविधि.** पुं० स्त्री० ( अविधि ) (१) विरुद्ध विधि. Wrong or improper rites. (२) विधि का अभाव. Absence of ceremony. बृह० ३; आया० चू० १;

**अविन्नाण.** त्रि० ( अविज्ञान ) (१) अजान. Ignorant. (२) अज्ञात; अपरिचित. Unknown. पउम० ५, २१६;

**अवियड्ढ.** त्रि० (अविदग्ध) अनिपुण. Not skilled. सुपा० ५८२;

**अवियप्प.** त्रि० ( अविकल्प ) (१) भेद रहित. Destitute of option or alternative. सम्म० ३५; (२) क्रि० वि० निःसंशय; संशय रहित. Without doubt. सम्म० ३५;

**अविराम.** त्रि० (अविराम) (१) विराम रहित. Stopless Pauseless. (२) क्रि० वि० निरन्तर; हमेशा. Always; Daily. पाअ०

**अविस्स.** न० ( अविश्र ) मांस और रुधिर. Flesh and blood. प्रव० ४०;

**अविहव.** त्रि० ( अविभव ) दरिद्र. Poor; Indigent. गउड०

**अविहाड.** त्रि० (अविघाट) अविकट. Not formidable or frightful. वव० ७;

**अविहाविअ.** त्रि० (अविभावित) अनालोचित. Not said or told. गउड०

**अविहीर.** त्रि० ( अप्रतीक्ष ) प्रतीक्षा नहीं करने वाला. Not waiting. कुमा०

**अवेक्खि.** त्रि० ( अपेक्षिन् ) अपेक्षा करनेवाला. Expecting. गउड०

**अवेक्खिअ.** त्रि० (अपेक्षित) जिसकी अपेक्षा हुई हो वह. Looked for; Expected. अभि० २१६;

**अवेक्खिअ.** त्रि० ( अवेक्षित ) अवलोकित. Looked; Observed. अभि० १६६;

**अव्वंग.** न० ( अव्यंग ) (१) पूर्ण अंग; पूरा शरीर. The whole body. (२) त्रि० अविकल; अन्यून; संपूर्ण. Perfect; Whole. धर्म वि० १७, १५;

**अव्वय.** न० (अव्यय) 'च' आदि निपात. An indeclinable particle. चेइय० ६८३;

**अव्वय.** त्रि० (अव्रत) व्रत रहित. Not observing vows. विशे० २५४२;

**अव्वावार.** त्रि० ( अव्यापार ) व्यापार वर्जित. Having no work; Unemployed. स० ५०;

**अव्वाहार.** पु० (अव्याहार) नहीं बोलना; मौन. Non speaking; Silence पाअ०

**अव्वो.** अ० नीचे के अर्थों में से प्रकरण के अनुसार किसी एक अर्थ का सूचक अव्यय. A particle denoting. (१) सूचना. Information. (२) संभाषण. Speaking. (३) अपराध. An offence. (४) विस्मय Surprize; Wonder (५) आनन्द. Delight; Joy. (६) आदर. Honour; Respect. (७) भय. Fear. (८) पश्चाताप. Repentance. हे० २, २०४;

**असउण.** पुं० न० (अशकुन) अपशकुन. An ill omen. पंचा० ७;

**असंकल.** त्रि० ( अशृंखल ) शृङ्खला रहित; अनियन्त्रित. Unrestrained; Uncontrolled. कुमा०

**असंख.** न० ( असंख्य ) सांख्य मत से भिन्न दर्शन. Non-Sankhya (Name of

one of the six systems of Hindu philosophy). सुपा० ५६६;

**असंगहिय.** त्रि० (असंग्रहिक) (१) संग्रह नहीं करने वाला. One who does not hoard, collect or compile. (२) पुं० नैगम नय का एक भेद. विशे०

**असंजण.** न० (असज्जन) निःसङ्गता; अनासक्ति. Indifference, want of attachment, regardlessness. निसी० चू० १;

**असंजम.** त्रि० (असंयम) असमाधि. Absence of abstract concentration. वव० १;

**असंधिम.** त्रि० (असन्धिम) व्यवधान रहित; अखण्ड. Devoid of intervention. बृह० ५;

**असंभंत.** पुं० (असंभ्रान्त) प्रथम नरक का छठवाँ नरकेन्द्रक; नरक स्थान विशेष. Name of an abode of the hell. देवेन्द्र० ४;

**असंवरिय.** त्रि० (असंवृत) (१) अनाच्छादित. Not covered or concealed. (२) नहीं रुका हुआ. Not obstructed or impeded. कुमा०

**असंसि.** त्रि० (असंसिन्) अविनश्वर. Not perishable or transient. कुमा०

**असक.** त्रि० (अशक्य) जिसको न कर सके वह. Impossible or impracticable. सुपा० ६५१;

**असक्क.** त्रि० (अशक्त) असमर्थ. Unable; Incapable. कुमा०

**असक्कणिज्ज.** त्रि० (अशकनीय) अशक्य. Impossible. कुमा०

**असड्ढ.** त्रि० (अश्रद्ध) श्रद्धा रहित. Devoid of trust or confidence. कुमा०

**असण.** न० (असन) क्षेपण; फेंकना. Throwing or casting. विशे० २७६५;

**असणि.** पुं०(अशनि) एक नरक स्थान. Name of particular hell-abode. देवेन्द्र० २६;

**असणिप्पह.** पुं० (अशनिप्रभ) रावण के मामा का नाम. Name of a maternal uncle of Ravana. से० १२, ६१;

**असणिवेग.** पुं० (अशनिवेग) विद्याधरों का एक राजा. Name of a Vidyadhar king. पउम० ६ १५७;

**असणी.** स्त्री० (अशनी) जिह्वा; जीभ. A tongue. सुख० २, ४२;

**असण्ण.** त्रि० (असंज्ञ) संज्ञा रहित; अचेतन. Insensible; लहुअ० ६;

**असत्ति.** स्त्री० (अशक्ति) सामर्थ्य का अभाव. Inability; Incapacity. —मंत. त्रि० (मत्) असमर्थ; अशक्त. Unable; Weak. पउम० ६६, ३६;

**असत्थ.** त्रि० (अस्वस्थ) अतंदुरस्त; बिमार. Not well; Sick; Diseased. सुर० ३, १२७;

**असद्द.** पुं० (अशब्द) अकीर्ति; अपयश. Infamy; Disgrace; Ill-repute. गच्छ० २;

**असब्भावि.** त्रि० (असद्भाविन्) झूठा असत्य. Untrue; False. महा०

**असम.** त्रि० (असम) असमान; असाधारण. Unequalled; matchless. सुर० ३, २४; (२) एक, तीन, पांच आदि एकाई संख्या वाला; विषम. Uneven; odd (as a number.) गउड०

**असमवाइ.** न० (असमवायिन्) नैयायिक और वैशेषिक मत प्रसिद्ध कारण-विशेष. (In logic) an accidental cause, not inherent and intimate relation. विशे० २०६६;

**असमसर.** पुं० (असमशर) कामदेव. An epithet of Cupid, god of love. गउड०

**असलील.** त्रि० ( अश्लील ) असभ्य |(भाषा) Vulgar; Abusive; Coarse. मोह०८७;

**असवएण.** त्रि० (असवर्ण) असमान; असाधारण. Unequalled; Matchless. सएण०

**असवार.** पुं० ( अश्ववार ) घुड़ सवार. A horseman; A rider. धर्मवि० ४१;

**असह.** त्रि० ( असह ) (१) असमर्थ. Unable; Incapable. वव०१; (२) असहिष्णु. Unable to bear or endure. कुमा० सुपा० ६२०; (३) खेद करने वाला. Regreting. पाअ०

**असहाय.** त्रि० ( असहाय ) (१) सहाय रहित. Without companions or assistants. (२) एकाकी. Lonely; Solitary. बृह० ४;

**असागारिय.** त्रि० ( असागारिक ) गृहस्थों के आवागमन रहित ( स्थान ). ( A place ) Not being visited by householders. वव० ३;

**असाहण.** न० ( असाधन ) असिद्धि. Non-accomplishment. सुर० ४, २४८;

**असि.** स्त्री० ( असि ) बनारस की एक नदी का नाम. Name of a river near Benaras. ती० ३८; —कुंड. न० (कुण्ड) मथुरा का एक तीर्थ स्थान. A holy place of Mathura. ती० ६;

**असिद्ध.** त्रि० ( असिद्ध ) तर्क शास्त्र प्रसिद्ध दुष्ट हेतु. A fallacy. विशे० २८२४;

**असिय.** त्रि०(अशित) भुक्त; खादित. Eaten. पाअ० सुपा० २१२;

**असिविण.** पुं० ( अस्वप्न ) देव; देवता. A god; A deity. प्रामा०

**असिसुई.** स्त्री० ( अशिश्वी ) शिशु रहित स्त्री. A childless woman. प्राकृ० २८;

**असीइग.** त्रि० ( अशीतिक ) अस्सी वर्ष की उम्र वाला. Eighty years old. तंदु०१७;

**असीम.** त्रि० ( असीमन् ) निस्सीम. Immeasurable; Boundless. उप०७२८टी;

**असु.** पुं० ब० (असु) (१) प्राण. The five vital breaths or life-winds in the body. स० ३८३; (२) न० चित्त. The mind. (३) ताप. Heat. प्राप्र० वृप० ४१;

**असुणि.** त्रि० ( अश्रोतृ ) नहीं सुनने वाला. Not hearing. 'असुणि सुणसु' वज्जा० ७२;

**असूया.** स्त्री० (असूया) असूया; असहिष्णुता. Envy; Intolerance; Jealousy. दंस०

**असेव्व.** त्रि० (असेव्य) सेवा के अयोग्य. Unfit to be served. गउड०

**असोभण.** त्रि० ( अशोभन ) असुन्दर; खराब. Awkward; Bad. पउम० ११, १६;

**असोयवाइ.** त्रि० (अशौचवादिन्) अशौच को ही मानने वाला. One believing in impurity. ओघ० नि० ३१८;

**असोहि.** स्त्री० (अशोधि) (१) अशुद्धि. Impurity; Foulness. (२) विराधना. Opposing. ओघ० नि० ७८८; —ठाण. न० (स्थान) (१) पाप कर्म. The sin. (२) अशुद्धि का स्थान. A place of impurity. (३) दुर्जन का संसर्ग. Contact of the wicked. ओघ० नि० ७६३;

**अस्स.** न० ( आस्य ) मुख; मुँह. The mouth. गा० ६८६;

**अस्स.** न० (अस्र) (१) अश्रु; आंसू. Tears. (२) रुधिर; खून. Blood प्राकृ० २६ ;

**अस्संख.** त्रि० ( असंख्य ) संख्या रहित. Beyond calculation; Countless; Innumerable. उप० १७;

**अस्संजय.** त्रि० (अस्वयत) गुरु की आज्ञानुसार चलनेवाला; अस्वच्छंदी. Obedient. श्रा०३१;

**अस्संदम.** पुं० ( अश्वन्दम ) अश्व पालक. A horse-groom. सु० च० ६४५;

**अस्सत्थ.** पुं० (अस्वस्थ) अतंदुरस्त; बिमार.

Not well; Sick. माल० ६१; सुर० ३, १२१;

**अस्सम.** पुं० (आश्रम) (१) स्थान; जगह. A place. (२) ऋषियों का स्थान. A hermitage; A dwelling or abode of ascetics. अभि० ६६; स्वप्न० २५;

**अस्सु.** पुं० न० (अश्रु) आंसू; A tear. 'अस्सू' संक्षि० १७;

**अस्सुंक.** त्रि० (अशुल्क) जिसकी चुंगी माफ की गई हो वह. उप० ५१७ टी;

**अस्सोयव्व.** त्रि० (अश्रोतव्य) सुनने के अयोग्य. Unfit to be heard. सुर० १४, २;

**अह.** स० (अदस्) यह; वह. This. पाश्र०

**अह.** न० (अघ) पाप. A sin. पाश्र०

**अहइं.** अ० (अथकिम्) स्वीकार सूचक अव्यय, हाँ; अच्छा. Yes; Exactly so; Quite so. नाट० प्रयौ० ५;

**अहंकार.** पुं० (अहंकार) अभिमान; गर्व. Pride; Arrogance. स्वप्न० ८२;

**अहंकारि.** त्रि० (अहंकारिन्) अभिमानी; गर्विष्ट. Proud; Arrogant. गउड०

**अहंणिस.** न० (अहर्निश) रात दिन; सर्वदा. Always; Daily. पिंग०

**अहरिणस.** न० (अहर्निश) रात दिन; निरन्तर. Always; Daily. नाट०

**अहन्न.** त्रि० (अधन्य) अप्रशस्य; हतभाग्य. Unfortunate; Unlucky. सुर० २, ३७;

**अहमहमिश्रा-अहमहमिगया-अहमहमिगा.** स्त्री० (अहमहमिका) मैं इससे पहले हो जाऊँ ऐसी चेष्टा; अत्युत्कण्ठा. Emulation; Competition; Assertion. of superiority. गा० ५८०; सुपा० २४; १३२; १४८;

**अहम्माणि.** (अहम्मानिन्) अभिमानी. Arrogant; Proud. आवम०

**अहरीकय.** त्रि० (अधरीकृत) तिरस्कृत; अवगणित. Contempted; Disregarded. सुपा० ४;

**अहल.** त्रि० (अफल) निष्फल; निरर्थक. Fruitless; Vain. प्रासू० १३५; रंभा०

**अहह.** अ० (अहह) इन अर्थों का सूचक अव्यय. A particle or interjection implying. (१) आमन्त्रण. Calling. (२) खेद. Sorrow or regret. (३) आश्चर्य. Wonder or surprise. (४) दुःख. Pain. (५) आधिक्य; प्रकर्ष. Excess. हे० २, २१७; श्रा० १४; कप्पू० गा० ६५६;

**अहासल.** त्रि० (अहास्य) हास्य रहित. Devoid of laughter. सुपा० ६१०;

**अहि.** अ० (अधि) इन अर्थों का सूचक अव्यय. A particle expressing. (१) आधिक्य; विशेषता. Access. 'अहिगंध; अहिमास'. (२) अधिकार; सत्ता. Authority. 'अहिगय' (३) ऐश्वर्य. Supremacy. 'अहिट्ठाण' (४) ऊंचा; ऊपर. Over; Above. 'अहिट्ठा'

**अहिआअ.** न० (अभिजात) कुलीनता; खानदानी. Noble birth. गा० ३८;

**अहिआइ.** स्त्री० (अभिजाति) कुलीनता. Noble. षड्०

**अहिउत्त.** त्रि० (अभियुक्त) (१) विद्वान्; पण्डित. Well-versed or Learned; Proficient in. (२) उद्यत; उद्योगी. Diligent; Persevering. पाश्र० (३) शत्रु से घिरा हुआ. Attacked or assailed. वेणी० १२३ टी;

**अहिओय.** पुं० (अभियोग) (१) संबन्ध. Connection. गउड० (२) दोषारोपण. A charge; Accusation. स० २२६;

**अहिंद.** पुं० (अहीन्द्र) (१) सर्पों का राजा; शेष नाग. The lord of snakes. अच्चु० १; (२) श्रेष्ठ सर्प. An excellent serpent. कुमा०

**अहिंदवुर.** न० (अहीन्द्रपुर) वासुकि नगर. A

city named Vasuki. —णाह. पुं० (नाथ) विष्णु; अच्युत. An epithet of Vishnu. अच्चु० २६;

**अहिंसण.** न० (अहिंसन) अहिंसा. Non-killing. धर्म० १;

**अहिकंखिर.** त्रि० (अभिकांचिन्) अभिलाषी; इच्छुक. Desirous. सण०

**अहिकय.** त्रि० (अधिकृत) जिसका अधिकार चलता हो वह; प्रस्तुत. Under disscussion; Taken in hand. विशे० १५८;

**अहिकिच्च.** अ० (अधिकृत्य) अधिकार कर; उद्देश कर. With reference to; Regarding; Concerning. आचू० १;

**अहिक्खित्त.** त्रि० (अधिक्षिप्त) (१) तिरस्कृत. Contempted; Disregarded. (२) निन्दित. Censured. (३) स्थापित. Established. (४)परित्यक्त. Abandoned. (५) क्षिप्त. Thrown. नाट०

**अहिक्खेव.** पुं० (अधिक्षेप) (१) स्थापिन. Establishment.(२) प्रेरणा. Instigation. नाट०

**अहिगंध.** त्रि० (अधिगन्ध) अधिक गन्ध वाला. Very fragrant or scented. गउड०

**अहिगम.** पुं० (अधिगम) (१) उपलम्भ; प्राप्ति. Acquisition. (२) सेवा; भक्ति. Worship; Adoration. (३) ज्ञान. Knowledge. विशे० ६०८;

**अहिगमण.** न० (अधिगमन) ज्ञान; निर्णय; उपलम्भ. Knowledge ; perception. विशे०

**अहिगमिय.** त्रि० (अधिगत) (२) ज्ञात. Known; Learnt. (२) निश्चित. Ascertained;Determined.सुर०१,१८१;

**अहिघाय.** पुं०(अभिघात) आस्फालन; आघात. Striking;Beating; Smiting. गउड०

**अहिजाइ.** स्त्री० (अभिजाति) कुलीनता. Noble birth. प्राप्र०

**अहिज्ज.** त्रि०(अभिज्ञ) जानकार; निपुण. Skilful; Proficient. पि० २६६; प्रारु०

**अहिज्जण.** न० (अध्ययन) पठन; अभ्यास. Study; Learning. विशे० ७ टी;

**अहिज्जाविय.** त्रि० (अध्यापित) पाठित; पढ़ाया हुआ. Taught. उप० पृ० ३३;

**अहिज्जिय.** त्रि० (अधीत) पठित; अभ्यस्त. Studied. सुर० ८, १२१; उप० ५३० टी;

**अहिट्ठायग.** त्रि० (अधिष्ठायक) अध्यक्ष; अधिपति. A superintendent or president. कुम्र० २१६;

**अहिणंदि.** त्रि० (अभिनन्दिन्) आनन्द मानने वाला. Rejoicing; Delighting. स० ६७७;

**अहिणव.** पुं० (अभिनव) सेतुबंध काव्य का कर्ता राजा प्रवरसेन. Name of a king, author of the poetry setubandha. से० १, ६;

**अहिणिविट्ठ.** त्रि० (अभिनिविष्ट) आग्रह ग्रस्त. Obstinate; Perverse. स० २७३;

**अहिणिवेस.** पुं० (अभिनिवेश) आग्रह; हठ. Obstinacy; Stubbornness. स० ६२३; अभि० ६५;

**अहिणिवेसी.** त्रि० (अभिनिवेशिन्) आग्रही. Obstinate; Perverse. पि० ४०५.

**अहिणी.** स्त्री० (अहि) नागिन. A female serpent. वज्जा० ११४;

**अहिणील.** त्रि० (अभिनील) हरा; हरा रंग वाला. Green. गउड०

**अहिण्णाण.** न० (अभिज्ञान) चिन्ह; निशानी. A sign; A token. अभि० १३;

**अहिण्णु.** त्रि० (अभिज्ञ) निपुण; ज्ञाता. Knowing; Aware of. हे० १, ५६,

**अहिदायग.** त्रि० (अभिदायक) देने वाला; दाता. One who gives; A donor.

सुपा० ५४;

**अहिदेवया.** स्त्री० ( अधिदेवता ) अधिष्ठाता देव. A presiding god. सुपा० ६०; कप्पू०

**अहिद्दुय.** त्रि० ( अभिद्रुत ) हैरान किया हुआ. Tormented; Harassed. स० ५१४;

**अहिमंजु.** पुं० ( अभिमन्यु ) अर्जुन के एक पुत्र का नाम. Name of one of the sons of Arjuna. कुमा०

**अहिमंतण.** त्रि० (अभिमन्त्रण) मन्त्रित करना; मन्त्र से संस्कारना. Consecrating; Making sacred by repetition of special formulas of Mantras. भवि०

**अहिमंतिअ.** त्रि० ( अभिमन्त्रित ) मन्त्र से संस्कृत. Consecrated. महा०

**अहिमय.** त्रि० (अभिमत) संमत; इष्ट. Dear; Beloved; Agreeable. स० २००;

**अहिमाण.** पुं० ( अभिमान ) गर्व; अहंकार. Arrogance; Pride. प्रासू० १७; सण०

**अहिमाणि.** त्रि० ( अभिमानिन् ) अभिमानी; गर्विष्ठ. Arrogant; Proud; Conceited. स० ४२१;

**अहिमार.** पुं० ( अभिमार ) वृक्ष विशेष. A kind of tree. उत्तनि० ३;

**अहिमास.** पुं० ( अधिमास ) अधिक मास. An intercalary (lunar) month. निसी० चू० २०; आव० १;

**अहिमुह.** त्रि० (अभिमुख) संमुख; सामने रहा हुआ. Towards; Facing. से० १, ४४; पउम० ८, १६७; गउड०

**अहिमुहि (ही)हूअ.** त्रि० ( अभिमुखीभूत ) सामने आया हुआ. Come or approached near. पउम० १२, १०५; ४५; ६;

**अहिय.** त्रि० ( अधीत ) पठित; अभ्यस्त. Studied; Learnt. सुर० ४, १५४;

**अहियार.** पुं० ( अभिचार ) शत्रु के वध के लिए किया जाता मन्त्रादि प्रयोग. Employment of magical spells for malevolent purposes. गउड०

**अहिर.** पुं० ( आभीर ) अहीर; गोवाला. A cow-herd. गा० ८११;

**अहिरम्म.** त्रि० ( अभिरम्य ) सुन्दर; मनोहर. Beautiful; Lovely; Charming. भवि०

**अहिराम.** त्रि० ( अभिराम ) सुन्दर; मनोरम. Beautiful; Handsome. पाश्र०

**अहिरामिण.** त्रि० ( अभिरामिन् ) आनन्द देने वाला. Pleasing; Delightful. सण०

**अहिराय.** पुं० (अधिराज) (१) राजा. A king. वृह० ३; (२) स्वामी; पति. A husband. सण०

**अहिराय.** न० ( अधिराज्य ) राज्य; प्रभुत्व. Supremacy; Imperial dignity. सट्ठि० ७;

**अहिरूव.** त्रि० (अभिरूप) (१) सुन्दर; मनोहर. Beautiful; Handsome. अभि० २११; (२) अनुरूप; योग्य. Conformable or suitable to. विक्र० ३८;

**अहिरोहण.** न० ( अधिरोहण ) ऊपर चढ़ना, आरोहण. Ascended; Mounted. मा० ४०;

**अहिरोहि.** त्रि० ( अधिरोहिन् ) ऊपर चढ़ने वाला. Ascending; Mounting. अभि० १७०;

**अहिल.** त्रि० ( अखिल ) सकल; सब. All; Whole. गउड० रंभा०

**अहिलक्ख.** त्रि० ( अभिलक्ष्य ) अनुमान से जानने योग्य. Knowable by an inference. गउड०

**अहिलसिल.** त्रि० ( अभिलषित ) वाञ्छित. Desired; Wished. सुर० ४, २४८;

**अहिलोल.** त्रि० ( अभिलोल ) चपल; चंचल. Unsteady; Fickle. गउड०

**अहिलोहिआ.** स्त्री० (अभिलोभिका) लोलुपता; तृष्णा. Strong desire; Greed; Avidity. से० ३, ४७;

**अहिवंदिय.** त्रि० (अभिवन्दित) नमस्कृत. Respectfully bowed or saluted. स० ६४१;

**अहिवड्ढिय.** त्रि० (अभिवर्धित) बढ़ाया हुआ. Increased. स० २४७;

**अहिवल्ली.** स्त्री० (अहिवल्ली) नाग वल्ली. A kind of creeper. सिरि० ८७;

**अहिवाइय.** त्रि० (अभिवादित) अभिनन्दित. Congratulated. स० ३१४;

**अहिवाल.** त्रि० (अधिपाल) पालक; रक्षक. A protector; A guide. भवि०

**अहिवासि.** त्रि० (अधिवासिन्) निवासी. An inhabitant; Living. चेइय० ६८७;

**अहिवासिय.** त्रि० (अधिवासित) सजाया हुआ; तय्यार किया हुआ. Made ready; Prepared. दस० ३, १ टी;

**अहिसंका.** स्त्री० (अभिशङ्का) भ्रम; संदेह. Doubt; Suspicion. पउम० ४२, २१;

**अहिसंजमण.** न० (अभिसंयमन) नियन्त्रण. Restraint; Control. गउड०

**अहिसरण.** न० (अभिसरण) प्रिय के समीप गमन. Going to meet lover. स० ५३३;

**अहिसाम.** त्रि० (अभिश्याम) काला; कृष्ण वर्ण वाला. Black; Dark. गउड०

**अहिसारण.** न० (अभिसारण) (१) आनयन. Bringing. से० १०, ६२; (२) पति के लिए संकेत स्थान पर जाना. Assignation or appointment of lovers. गउड०

**अहिसारिअ.** त्रि० (अभिसारित) आनीत. Brought. से० १, १३;

**अहिसारिआ.** स्त्री० (अभिसारिका) नायक को मिलने के लिए संकेत स्थान पर जाने वाली स्त्री. A woman who goes to meet her lover. कुमा०

**अहिसोढ.** त्रि० (अधिसोढ) सहन किया हुआ. Borne; Suffered; Endured. उप० १४७ टी;

**अहिस्संग.** पुं० (अभिष्वङ्ग) आसक्ति. Intense attachment or devotion. नाट०

**अहिहय.** त्रि० (अभिहत) (१) आघातप्राप्त. Struck; Beaten. से० ५, ७७; (२) मारित; व्यापादित. Killed. से० १४, १२;

**अहीकरण.** न० (अधिकरण) कलह; झगड़ा. A quarrel; A strife. निसी०चू० १०;

**अहीरु.** त्रि० (अभीरु) निडर; निर्भिक. Fearless; Undaunted. भवि०

**अहीसर.** पुं० (अधीश्वर) परमेश्वर. God. प्रामा०

**अहुआसेय.** त्रि० (आहुताशेय) अग्नि के अयोग्य. Unfit for fire. गउड०

**अहुल्ल.** त्रि० (अफुल्ल) अविकासि. Not blown or opened. कुमा०

**अहूय.** त्रि० (अभूत) जो न हुआ हो. What has not been. —पुव्व. त्रि० (पूर्व) जो पहिले कभी न हुआ हो. Unprecedented; What has not been ever. कुमा०

**अहेकम्म.** पुं० न० (अधःकर्मन्) अधोगति में ले जाने वाला कर्म. पिंड० ६५;

**अहेसर.** पुं० (अहरीश्वर) सूर्य; सूरज. The sun. महा०

**अहो.** अ० (अहो) इन अर्थों का सूचक अव्यय. A particular showing. (१) विस्मय; आश्चर्य. Surprise or wonder. (२) खेद; शोक. Sorrow or regret in general. (३) संबोधन; आमन्त्रण. Calling out or addressing. (४) वितर्क. A thought. (५) प्रशंसा. Praise

('Bravo' 'well done'). (६) असूया; द्वेष. Envy or jealousy. गउड० हे० २, २१७;

आ. अ० (आस्) इन अर्थों का सूचक अव्यय. A particle expressing. (१) खेद. Sorrow or regret. गा० ६२६; (२) दुःख. Pain. (३) क्रोध; गुस्सा. Anger. कप्पू०

आअअ. त्रि० (आगत) आया हुआ. Arrived; Came. से० ३, ४; १२, १८; गा० ३०१;

आअंब. त्रि० (आताम्र) थोड़ा लाल. A little red; Reddish. से० ६, ३१; सुर० ३, ११०;

आइ. पुं० (आदि) (१) समीप; पास. Vicinity; Proximity. (२) प्रकार; भेद. A variety; A kind. (३) अवयव; अंश. A part; A portion. (४) प्रधान; मुख्य. A chief; A minister. (५) उत्पत्ति. Production. सम्म० ६५;

आइ. स्त्री० (आजि) संग्राम; लड़ाई. A battle; A war. संथा.

आइ. त्रि० (आदिन्) खाने वाला. One that eats. पंचा० १८, २६;

आइंचवार. पुं० (आदित्यवार) रविवार. Sunday. कुम्र० ४११;

आइंचिय. त्रि० (आदित्यिक) आदित्य-सम्बन्धी. Relating to the sun. सूय० नि० ८टी;

आइक्खण. न० (आख्यान) कथन; उपदेश. Instruction; Advice. बृह० ३;

आइगुण. पुं० (आदिगुण) सहभावी गुण. आव० ४;

आइग्ग. त्रि० (आविग्न) उद्विग्न; खिन्न. Distressed; Troubled. पाअ०

आइच्चगइ. पुं० (आदित्यगति) राक्षस वंश के एक राजा का नाम. Name of a king of the Raksasa family. पउम० ५, २६१;

आइच्चपभ. न० (आदित्यप्रभ) इस नाम का एक नगर. Name of a city. पउम० ५, ८२;

आइच्चरक्ख. पुं० (आदित्यरक्ष) इस नाम का लंका का एक राजपुत्र. Name of a prince of Lanka. पउम० ५, १६६;

आइच्चरय. पुं० (आदित्यरजस्) वानर वंश का एक विद्याधर राजा. Name of a Vidyadhar king of Vanar family. पउम० ८, २३४;

आइड्ढिय. त्रि० (आकृष्ट) खींचा हुआ. Attracted. हम्मीर० १७;

आइत्थ. न० (आतिथ्य) अतिथि सत्कार. Hospitable reception; Hospitality. प्राकृ० २१;

आइदि. स्त्री० (आकृति) आकार. A form or figure. प्राप० स्पप्न० २०;

आइद्ध. त्रि० (अविद्ध) (१) प्रेरित. Impelled; Instigated. से० ७, १०; (२) स्पृष्ट; छूआ हुआ. Touched. से० ३, २५; (३) पहना हुआ; परिहित. Worn; Clothed. आक० ३८;

आइन्न. त्रि० (आदीर्ण) उद्विग्न; खिन्न. Grieved; Afflicted. सुपा० ५६७;

आइय. त्रि० (आचित) (१) संचित; एकत्रीकृत. Gathered; Collected; Heaped. (२) ग्रथित; गुम्फित. Composed. कप्प०

आइवराह. पुं० (आदिवराह) कृष्ण; नारायण. An epithet of Vishnu. से० ७, २;

आइवाहिअ. पुं० (आतिवाहिक) देव विशेष. A kind of god. अच्चु० ८५;

आईनीइ. स्त्री० (आदिनीति) साम रूप पहली राजनीति. Conciliation, Pacific measures. (the first of the four Upayas or expedients) सुपा० ४६२;

आईल. पुं० न० (आचील) पान का थूकना. Spitting the betel-leaf. प्रव०

आईसर. पुं० (आदीश्वर) भगवान् ऋषभदेव.

Lord Rishabhdeo. सिरि० ५५१;

**आउंचणा.** स्त्री० (आकुञ्चना) संकोच; गात्र-संक्षेप. Contraction of the body or limbs. कस०

**आउंचिअ.** त्रि० ( आकुञ्चित ) (१) संकुचित. Contracted. (२) उठा कर धारण किया हुआ. Raised or held up. से० ६,१७;

**आउंजि.** त्रि० (आकुञ्चिन्) (१) संकुचने वाला. One that contracts. (२) निश्चल. Fixed; Immovable. गउड०

**आउच्छण.** न० ( आप्रच्छन ) आज्ञा; अनुज्ञा. An order; A command. गा० ४७; ५००;

**आउच्छा.** स्त्री० ( आपृच्छा ) आज्ञा. An order. कुम्र० १२४;

**आउज्ज.** त्रि० ( आवर्ज्य ) सम्मुख करने योग्य. Sightly; Worthseeing-matchable. आवम०

**आउज्जिय.** त्रि० ( आतोद्यिक ) वाद्य बजाने वाला. One that plays on a musical instrument. सु० च० १६६;

**आउड्ड.** त्रि० (आदृत) आदर युक्त. Honourable; Respectful. पिंड० ३१६; प्रव० ११२;

**आउट्ट.** त्रि० (आवृत्त) (१) निवृत्त; पीछे फिरा हुआ. Returned. उप०६६८;(२) भ्रामित; भुलाया हुआ. Caused to mistake. उप० ६००; (३) कृत; विहित. Made; Done; Performed. राज०

**आउट्टिम.** त्रि० ( आकुट्टय ) कूट कर बैठाने योग्य. Compressible; Condensable. दसनि० २, १७;

**आउट्टिय.** पुं० ( आकुट्टिक ) दण्ड-विशेष. A kind of punishment. भत्त० २७;

**आउट्ठ.** त्रि० ( आतुष्ट ) संतुष्ट. Satisfied; Contented. निसी० चू० १;

**आउण्ण.** त्रि० ( आपूर्ण ) पूर्ण; भरपूर; व्याप्त. Full; Filled. पउम० ८, २०२;

**आउत्थ.** त्रि० (आत्मोत्थ) आत्म कृत. Made by soul. वव० ४;

**आउलीभूअ.** त्रि० ( आकुलीभूत ) घबड़ाया हुआ. Confounded; Confused. सुर० २, १०;

**आउविज्जा.** स्त्री० ( आयुर्विद्या ) वैद्यक शास्त्र; चिकित्सा शास्त्र. The science of medicine. आव०

**आउह.** पुं० ( आयुध ) विद्याधर वंश के एक राजा का नाम. Name of a king of the Vidyadhar lineage. पउम०५,४४;

**आउहि.** त्रि० (आयुधिन्) योद्धा; शस्त्र-धारक. A warrior; A soldier. विशे०

**आऊरिय.** त्रि० (आपूरित) भरा हुआ; व्याप्त. Full of; Filled with. सुर०२, १६६;

**आएस.** पुं० ( आदेश ) ( १ ) निर्देश. Pointing out; Indicating. निसी० चू० (२) प्रमाण. Measure. "एस इत्थ आएसो". पिं० नि० २१;

**आएसिय.** त्रि०(आदिष्ट) जिसको आज्ञा दी गई हो वह. Ordered; Commanded. भवि०

**आओडण.** न० ( आकोलन ) मजबूत करना. To make strong. से० ६, ६;

**आओहण.** न० ( आयोधन ) लड़ाई; युद्ध. A war; A battle. उप० ६४८ टी; सुर०६, २२०;

**आंत.** त्रि० (अन्त्य) अन्त का. Last; Final. पंचा० १८, ३६;

**आकंखा.** स्त्री० (आकाङ्क्षा) चाह; इच्छा; अभिलाषा. A desire; A wish. विशे०८५६;

**आकंप.** पुं० (आकम्प) (१) थोड़ा काँपना. A little trembling. (२) आराधन. Worshiping; Adoration. वव० (३) तत्परता; आवर्जन. Readiness. राज०

**आकंपण.** न० (आकम्पन) देखो 'आकंप' शब्द. Vide 'आकंप'. वव०

**आकंपिय.** त्रि० ( आकम्पित ) ईषत् चलित; कम्पित. Shaken; Trembled; Moved. उप० ७२८ टी;

**आकंपिय** त्रि० (आकम्पित) आवर्जित; प्रसन्न किया हुआ. Pleased. पिंड० ४३६;

**आकड्ढण.** न० ( आकर्षण ) खींचाव. Attraction. निसी० चू०

**आकएणण.** न० (आकर्णन) श्रवण. Hearing. नाट०

**आकर.** पुं० (आकर) (१) खान. A mine, (२) समूह. A collection; A multitude. कुमा०

**आकिट्ठि.** स्त्री० (आकृष्टि) आकर्षण. Attraction. धर्मवि० १५;

**आखंडल.** पुं० (आखण्डल) इन्द्र. Indra, lord of gods. सु० च० ४७;

**आखंडलभूइ.** पुं० (आखण्डलभूति) भगवान् महावीर के मुख्य शिष्य गौतम स्वामी, Gautam swami, prime pupil of Lord Mahavir. पउम० ११८, १०२;

**आगंतुग-य.** त्रि० (आगन्तुक) कृत्रिम; अस्वाभाविक. Unnatural; Artificial. सुर० १२, १०;

**आगम.** पुं० ( आगम ) समागम. Intercourse. पंच० ५, १४५;

**आगमि.** त्रि० ( आगमिन् ) आने वाला; आगामी. Coming; Future, विशे० ३१५४;

**आगमिअ.** त्रि० ( आगमित ) विदित; ज्ञात; Known; Understood. सुख० १, ३;

**आगमिय.** त्रि० (आगमिक) (१) शास्त्र संबंधी; शास्त्र प्रतिपादित. Relating to scriptures. उवर० १५१; (२) शास्त्रोक्त वस्तु को ही मानने वाला. One who believes only in what is enjoined by the sastras. सम्म० १४२;

**आगमिर.** त्रि० (आगन्तृ) आगमन आने वाला; करने वाला. One that comes. सण०

**आगमिस्सा.** त्रि० (आगमिष्यन्ती) भविष्य (काल). The future (tense). पन्न० ६०;

**आगरिसग.** त्रि० (आकर्षक) (१) खींचने वाला. One that attracts. (२) पुं० अयस्कान्त; लोहचुम्बक. A magnet; A loadstone. आवम०

**आगरिसण.** न० (आकर्षण ) खींचाव. Attracting; Pulling. सम्मत्त० २१५;

**आगरिसणी.** स्त्री० (आकर्षणी ) विद्या विशेष. Name of a magical skill. सुर० १३, ८१;

**आगरिसिय.** त्रि० ( आकृष्ट ) खींचा हुआ. Attracted; Drawn. सुपा० १६६; महा०

**आगल्ल.** त्रि० ( आग्लान ) ग्लान; बिमार. Sick; Diseased. बृह० १;

**आगहिअ.** त्रि० ( आगृहीत ) संग्रहीत. Collected; Gathered. विशे० २२०४;

**आगाढपएण.** न० ( आगाढप्रज्ञ) शास्त्र; आगम. A scripture or sastra. "आगाढपएणेसु य भावियप्पा" वव०

**आगारिय.** त्रि० (आगारिक) गृहस्थ सम्बन्धी. Relating to a householder. विशे०

**आगारिय.** त्रि० ( आकारित ) ( १ ) आहूत. Called ; Invited. (२) परित्यक्त. Abandoned; Quitted. आव०

**आगासगमा.** स्त्री० ( आकाशगमा ) विद्या विशेष, जिसके बल से आकाश में गमन हो सकता है. A particular magical skill by which one can go in the sky. पउम० ७, १४४;

**आगासिया.** स्त्री० ( आकाशिकी ) आकाश में

गमन करने की लब्धि-शक्ति. A power of going through the sky. सूयभि० १६३;

**आगिट्ठि.** स्त्री० ( आकृष्टि ) आकर्षण. Attraction. सुपा० २३२;

**आगु.** पुं० ( आकु ) अभिलाप; इच्छा. A desire; A wish. आक०

**आघाय.** पुं० ( आघात ) एक नरक स्थान. A particular hell abode. देवेन्द्र० २६;

**आघुट्ठ.** त्रि० ( आघुष्ट ) घोषित; जाहिर किया हुआ. Proclaimed; Publicly announced. भवि०

**आघुम्मिय.** त्रि० ( आघूर्णित ) डोला हुआ; कम्पित; चलित. Moving to and fro; Shaking. पउम० १०, ३२; ८७, ५६;

**आघोसण.** न० ( आघोषण ) ढिंढेरा; घोषणा. Proclamation; Public announcement. महा०

**आचरिय.** त्रि० ( आचरित ) (१) अनुष्ठित; विहित. Practised; Observed; Done; (२) आचरण. Conduct; Behaviour. प्रासू० १११;

**आचिक्खिय.** त्रि० ( आख्यात ) कथित; उक्त. Said; Told. स० ११६;

**आचुरिणय.** त्रि० ( आचूर्णित ) चूर २ किया हुआ. Pounded; Pulverised. पउम० १७, १२०;

**आच्छेदण.** न० ( आच्छेदन ) (१) नाश. Destruction; Ruin. (२) त्रि० नाशक. A destroyer. कुमा०

**आजीरण.** पुं० (आजीरण) स्वनाम ख्यात एक जैन मुनि. Name of a Jaina saint. 'आजीरणो य गीओ' संथा० ६७;

**आजीवण.** न० ( आजीवन ) (१) आजीविका; जीवन निर्वाह का उपाय. Means of subsistence; Profession. (२) जैन साधु के लिए भिक्षा का एक दोष. A fault in begging for a Jaina saint. प्रव०

**आजीविया.** स्त्री० ( आजीविका ) (१) निर्वाह. Vide. 'आजीवण'. (1) आव० (२) जैन साधु के लिए भिक्षा का एक दोष. Vide 'आजीवण' (2) उत० टी.

**आजुत्त.** त्रि० (आयुक्त) अप्रमादी. Careful; Vigilant. निसी० चू०

**आजुह.** न० (आयुध) हथियार. A weapon. मै० २४.

**आडंवर.** पुं० ( आडम्बर ) (१) वाद्य का अवाज़. A sound of a musical instrument. (२) आरोप; ऊपरी देखाव. Show; External appendage. पाअ. न० (३) यक्ष का मन्दिर. A temple of a demi-god. प्रव०

**आडंवरिल्ल.** त्रि० ( आडम्बरवत् ) आडम्बरी. Arrogant; Proud. पाअ०

**आडविय.** त्रि० ( आटविक ) जंगल में रहने वाला; जंगली. A forester; A woodman. स० १२१;

**आडोव.** पुं० ( आटोप ) आडम्बर. Show; External appendage. सण०

**आढत्तिय-आढविय,** त्रि० ( आरब्ध ) प्रारंभ किया हुआ. Begun; Commenced. मंगल० २३; चेइय० १४८;

**आढा.** स्त्री० ( आदर ) सन्मान. Honour; Respect. प्रव०२ गाथा०१५५; संबोध०५५;

**आढिअ.** त्रि० ( आदृत ) सत्कृत; सम्मानित. Honoured; Respected. हे० १, १४३;

**आणंतरिय.** न०(आनन्तर्य) अनुक्रम; परिपाटी. An order or succession. आया० चू०

**आणंद.** पुं० (आनन्द) (१) पोतनपुर नगर का एक राजा, जो भगवान् अजितनाथ का मातामह था. Name of a king of Potanpur who was a grand-father of Lord Ajitnath. पउम० ५, ५२; (२) देश

विशेष. Name of a country. पउम० ६८, ६६;

आणंदिय. पुं० (आनन्दित) रामचन्द्र के भाई भरत के साथ दीक्षा लेने वाला एक राजा. Name of a king who was initiated with Bharat, brother of Rama Chandra. पउम० ८५, ३;

आणंदिर. त्रि० (आनन्दित) आनंदी; खुश रहने वाला. Happy; Delighted. भवि०

आणण. न० (आनयन) लाना. Bringing. महा०

आणत्थ. न० (आनर्थ्य) अनर्थता. Uselessness. सम्मु० १५०;

आणाइत्त. त्रि० (आज्ञावत्) आज्ञा मानने वाला. Obedient; Submissive. पंचा०

आणाइय. त्रि० (आनायित) मंगाया हुआ. Sent for. कुमा० २, २१;

आणामिय. त्रि० (आनामित) आधीन किया हुआ. Subdued; Subjected. पउम० ६८, २७;

आणाल. पुं० (आलान) (१) बन्धन. A fetter; A tie. (२) हाथी बांधने की रज्जु-डोरी. The rope that ties the elephant. (३) जहां पर हाथी बांधा जाता है वह स्तम्भ; खीला. The post to which an elephant is tied; A tying post. हे० २, ११७; प्रामा०

आणावण. न०(आज्ञापन) आज्ञा; हुकम. An order; A command. पइ०

आणावण. न० (आनायन) मंगवाना. Sending for. सुपा० ५७८;

आणावत्त. न० (आज्ञापत्र) आज्ञापत्र; हुकम-नामा. An edict; A written order. से० १, १८;

आणाविय. त्रि० (आज्ञापित) जिसको हुकम किया गया हो वह; फरमाया हुआ. One who is orderd. सुपा० २५१;

आणाविय. त्रि० (आनायित) मंगवाया हुआ. Sent for. सुपा० ३८५;

आणुगुरण–न्न.न० (आनुगुण्य) (१) औचित्य; अनुरूपता. Fitness; Propriety. पंचा० ६,२६;(२) अनुकूलता. Favourableness; suitableness. धर्मसं० ११८६;

आणुवित्ति. स्त्री० (अनुवृत्ति) अनुसरण. Following. सं० ६१;

आणूग. पुं० न० (अनूप) सजल प्रदेश. A watery place or country. धर्मसं० ६२६;

आदयाण. त्रि० (आददान) ग्रहण करना. Taking; One that takes. श्रु० १३८;

आदाउ. त्रि० (आदातृ) ग्रहण करने वाला. One that takes. विशे० १५-६८;

आदाणिय. न० (आदानीय) लाभ; नफा. Profit. सुख० ४, ६;

आदिच्छा. स्त्री० (आदित्सा) ग्रहण करने की इच्छा. A desire for taking. आव०

आधोरण. पुं० (आधोरण) हस्तिपक. The rider or driver of an elephant. धर्मवि० १३६;

आपत्ति.स्त्री० (अप्राप्ति) प्राप्ति. Acquisition. संबोध० ३५; प्रव० १४६;

आपाइय. त्रि० (आपादित) उत्पादित; जनित. Produced. विशे० १७४६;

आपायण. न० (आपादन) संपादन. Obtaining; Acquiring. श्रावक० ८२; पंचा०६, १६;

आपीड. पुं० (आपीड) शिरो भूषण. A crest-jewel. श्रा० २८;

आपुट्ठ.त्रि० (आपृष्ट) जिसकी आज्ञा या सम्मति ली गई हो वह. One who is asked. सुर० १०, ५१;

आपूर पुं० (आपूर) पूरने वाला. Filling;

Making full. "मयणासरापूरं.......ससिं" कप्प०

**आफंस.** पुं० (आस्पर्श) अल्प स्पर्श. A slight touch. हे० १, ४४;

**आबंध.** पुं० (आबन्ध) संबन्ध; संयोग. Connection; Union. गउड०

**आबद्ध.** त्रि० (आबद्ध) बंधा हुआ. Bound; Tied. स० ३५८;

**आभव्व.** त्रि० (आभाव्य) होने योग्य; संभाव्य. About to be or happen. वव०

**आभार.** पुं० (आभार) बोझ; भार. A burden. सु० प० २३६;

**आभास.** पुं० (आभास) (१) जो वास्तविक में वह न होकर उसके समान लगता हो. Any unreal or fallacious appearance. (२) विपरीत. कुमा०

**आभिओगिय.** नि० (आभियोगित) वशीकरण आदि से संस्कृत. Captive. आव०

**आभिणंदिय.** पुं० (आभिनन्दित) श्रावण मास. The Shravina month. चंद०

**आभीर.** पुं० (आभीर) एक क्षुद्र जाति; अहीर; गोवाला. A cowherd. सूर० ६, ६२;

**आभोइअ.** त्रि० (आभोगित) देखा हुआ. Seen; Looked. कप्प०

**आभोग.** पुं० (१) विलोकन; देखना. Looking at. उप० प्रदेश; स्थान, A place or region. सुर० २, २३१;

**आभोगि.** त्रि० (आभोगिन्) परिपूर्ण. Quite full; Entire; Complete. "जाओ जसविहवाभोगी" सु० च० २७५;

**आभोय.** पुं० ( आभोग ) सर्प की फणा. An expanded hood of a cobra. स०६१०;

**आम.** अ० (भवत्) आप. A respectful or honorific pronoun, translated by 'your honour,' your lordship, worship or highness. प्राकृ० ८१;

**आम.** अ० (आम) अनुमति प्रकाशक अव्यय; हाँ. An interjection of assent or acceptance, 'oh'; 'yes'. गा० ४१७; सुर० २, २४५; स० ४५६;

**आम.** पुं० ( आम ) रोग; पीड़ा. Disease; Sickness. से० ६, ४४; —जर. पुं० (ज्वर) अजीर्ण से उत्पन्न बुखार. A kind of fever. गा० ५१;

**आमं.** अ० (आम) (१) स्वीकार सूचक अव्यय; हाँ. An interjection of assent or acceptance. सुख २, १३; (२) अतिशय; अत्यन्त. Excess. धर्मसं० ६४६;

**आमंतणवयण.** न० (आमन्त्रणवचन) संबोधन विभक्ति. The vocative case. विशे० ३४५७ ;

**आमघाय.** पुं० ( अमाघात ) अमारि-प्रदान; हिंसा-निवारण. Preventing or warding off killing. पंचा० ६, १५;२०;२१;

**आमद्द.** पुं० (आमर्द) संघर्ष; आघात. Rubbing together ; Friction. कुमा०

**आमय.** त्रि० (आमत) संमत; अनुमत. Approved; Admitted. विचे० १३६;

**आमराय.** पुं० ( आमराज ) एक प्रसिद्ध राजा. Name of a celebrated king. ती०७;

**आमसिण.** त्रि०(आमसृण) (१) थोड़ा चिकना. A slight oily. (२) उल्लसित. Delighted. से० १२, ४३;

**आमिस.** त्रि० ( आमिष ) मनोहर ; सुंदर. Beautiful; Handsome. से० ६, ३१;

**आमिस.** न०(आमिष) नैवेद्य. An offering of eatables presented to a diety or idol. पंचा०६,२६; कुप्र०४२३; ती०१३;

**आमुक्क.** त्रि० (आमुक्त) (१) त्यक्त. Abandoned; Quitted. गा० ५३६; गउड० (२) उतारा हुआ. Caused to descend.

आक० ३८; (३) परिहित. Worn or put on. वेणी० १११ टी;

**आमुट्ठ.** त्रि०(आमृष्ट) (१) स्पृष्ट. Touched. (२) उलटा किया हुआ. Made upside down; Down-cast. ओघ० नि०

**आमेल्लिअ.** त्रि० (आपीडित) अवतंसित; शिरोभूषण से विभूषित. Ornamented with a crest-jewel. से० ६, २१;

**आमोअ.** पुं० ( आमोद ) सुगंध; अच्छा गंध. Fragrance; Perfume. से० १, २३;

**आमोअअ.** त्रि० (आमोदक) (१) सुगंध उत्पन्न करने वाला. ( २ ) आनन्द जनक. Delighting; Pleasing. से० ६,४०;

**आमोअअ.** त्रि० (आमोदद) सुगंध देने वाला. Casting fragrance. से० ६, ४०;

**आमोइअ.** त्रि० ( आमोदित ) हृष्ट; हर्षित. Delighted; Pleased. भवि०

**आमोडग.** न० (आमोटक) (१)फूलों से बालों का एक प्रकार का बन्धन विशेष. A kind of special affirmity of hair for flowers. (२) वाद्यविशेष. A kind of musical instrument. आया० चू०

**आमोडिअ.** त्रि० (आमोटित) मर्दित. Rubbed; Shampooed. माल० ६०;

**आय.** पुं० (आय) (१) कारण; हेतु. A cause or reason. विशे०१२२६; २६७६; (२) पठन. Studying. विशे० ६५८: (३) गमन. Going. विशे० २७६२;

**आय.** त्रि० ( आगत ) आया हुआ. Come; Approached. काल०

**आय.** त्रि०(आत्त) गृहीत.Taken. संथा०३६;

**आय.** पुं० (आगस्) (१) पाप. A sin. (२) अपराध; गुन्हा. Fault;Offence. श्रा०२३;

**आयंप.** पुं० ( आकम्प ) (१) काँपना; हिलना. Tremor. (२) त्रि० काँपने वाला. One that trembles. पउम० ६६, १८;

**आयंपिय.** त्रि० ( आकम्पित ) कँपाया हुआ. Trembled. स० ३५३;

**आयट्टण.** न० (आवर्तन) फिराना, Turning round; Revolving. सु० च० ५३०;

**आयड्ढण.** न० (आकर्षण) आकर्षण; खींचाव. Attraction. सु० च० १२, ७६;

**आयड्ढि.** स्त्री० (आकृष्टि) आकर्षण; खींचाव. Attraction; Pulling. गउड०

**आयरणण.** न० (आकर्णन) श्रवण. Hearing. महा०

**आयत्त.** त्रि० (आयत्त) आधीन;स्ववश. Self-controlled. गा० ३७६;

**आयर.** पुं० ( आकर ) (१) खानि; खान. A mine. (२) समूह. A collection or multitude. काल० कप्पू०

**आयर.** पुं० (आदर) ख्याल; संभाल. Attention;Care; Close application.कप्पु०

**आयरंग.** पुं० ( आयरङ्ग ) इस नाम का एक म्लेच्छ राजा. Name of a Mlechha (Pariah) king. पउम० २७, ६;

**आयरणा.** स्त्री० (आचरणा) आचरण;अनुष्ठान. Practising; Observing. सट्ठि०१४५; उवर०१४५;

**आयरणा.** स्त्री० (आचरणा) परंपरा का रिवाज. A custom or usage. चेइय० २५;

**आयवत्त.** पुं० ( आर्यावर्त ) भारत; हिंदुस्तान. Hindustan; India. इक०

**आयाण.** न० ( आयान ) (१) आगमन. Arrival; Approaching. (२) अश्व का एक आभरण विशेष. A particular ornament of a horse. गउड०

**आयामि.** त्रि० (आयामिन्) लम्बा. Long. गउड०

**आयामुखी.** स्त्री० (आयामुखी) इस नाम की एक नगरी. Name of a city. स० ४३१;

**आयाय.** त्रि० (आयात) आया हुआ. Come;

Approached. पउम० १४,१२०; कुम्मा० १६;

आयार. पुं०(आकार) इङ्गित; इसारा. A sign or hint. पाअ०

आयार. पुं० ( आकार ) 'आ' अक्षर. The word 'आ'. कप्प० ३२;

आयारिमय. न०(आचारिमक) विवाह के समय दिया जाता एक प्रकार का दान. A nuptial gift. स० ७७;

आयारिय. त्रि० ( आकारित ) (१) आहूत; बोलाया हुआ. Called, Invited. पउम० ६१, २५; (२) न० आह्वान-वचन; आक्षेप-वचन. A call or invitation. से० १३; ८०; अभि० २०५;

आयासतिलय. न० ( आकाशतिलक ) नगर विशेष. Name of a city. भवि०

आयासइत्तस. त्रि० ( आयासयितृ ) तकलीफ देने वाला. One that troubles. अभि०६३;

आयासिअ. त्रि० ( आयासित ) खिन्न. Exhausted; Fatigued. गा० १६०;

आर. त्रि०(आर) (१) पूर्व का. Of the first. (२) मंगल ग्रह. The planet Mars. पउम० १७, १०८; सुर० १०, २२४;

आरओ. अ० (आरतस्) शुरू करके; प्रारम्भ करके. Having begun or commenced विशे० २२८५;

आरंभिअ. त्रि० (आरब्ध) प्रारब्ध; शुरू किया हुआ. Began or commenced. भवि०

आरज्झ. त्रि० ( आराध्य ) पूज्य; माननीय. Honourable; Respectful. अच्चु०७१;

आरएण. त्रि० ( आरण्य ) जंगली; जंगल-निवासी. Wild; Forest-born. से० ८, ५६;

आरत्तिय. न० ( आरात्रिक ) आरती. Waving a light (or the vessel containing it) at night before an idol or the light so waved. सुर०१०,१६; कुमा०

आरभड. न० ( आरभट ) इस नाम का एक मुहूर्त. Name of a Muhurta(period) गणि०

आरविंद. त्रि० ( आरविन्द ) कमल सम्बन्धी. Relating to a lotus. गउड०

आरा. अ० ( आरात् ) पूर्व भाग. Far from. विशे० १७४०;

आराडि. स्त्री० ( आराटि ) चीत्कार; चिल्लाहट. Cry; Lamentation. सुख० २, १५;

आराव. पुं० ( आराव ) शब्द; आवाज. A sound or voice. स० ५७७; गउड०

आराह. त्रि० ( आराध्य ) आराधन-योग्य. Deserved to be worshipped. आश० ११;

आराहिय. त्रि० ( आराधित ) अनुरूप; योग्य. Suitable or fit. स० ६२३;

आरिय. त्रि० ( आकारित ) आहूत; बुलाया हुआ. Called or invited. "आरिओ आगारिओ वा एगट्ठा" आव०

आरिय. त्रि० ( आरित ) सेवित. Served. आया चू०

आरिस. त्रि० ( आर्ष ) ऋषि संबंधी. Relating to sages. कुमा०

आरुट्ठ. त्रि० ( आरुष्ट ) क्रुद्ध; रुष्ट. Angry; Wrathful. पउम० ५३, १४१;

आरुवणा. स्त्री० (आरोपणा) देखो 'आरोवणा' शब्द. Vide 'आरोवणा'. विशे० २६२८;

आरुह. त्रि० ( आरुह ) उत्पन्न; उद्भूत; जात. Produced. गा० ७०५;

आरुहिय. त्रि० ( आरोपित ) (१) स्थापित. Established; Installed. ( २ ) ऊपर बैठाया हुआ. Caused to sit on. से० ८, १३;

आरेण. अ० ( आरेण ) (१) पहले; अर्वाक. Firstly. विशे० ३५१७; (२) प्रारंभ कर. Having begun or commenced. विशे० २२८४;

आरोग्ग. पुं० ( आरोग्य ) एक ब्राह्मणोपासक का नाम. Name of a Brahmin. उप० ५४०;

आरोग्ग. न० ( आरोग्य ) एकाशन तप. A kind of religious austerity. संबोध० ५८;

आरोलिअ. त्रि०(पुञ्जित) एकत्रित; इकट्ठा किया हुआ. Gathered; Collected. कुमा०

आरोवण. न० (आरोपण) (१) ऊपर चढ़ाना. Causing to ascend. सुपा० २४६;

आरोवणा. स्त्री०(आरोपणा) (१) ऊपर चढ़ाना. Causing to mount. (२) प्ररूपणा; व्याख्या का एक प्रकार. A kind of lecture. (३) प्रश्न; पर्यनुयोग. A question. विशे० २६२७, २६२८;

आरोविय. त्रि० (आरोपित) (१) चढ़ाया हुआ. Caused to ascend. (२) संस्थापित. Established; Installed. महा० पाअ०

आरोसिअ. त्रि० (आरोपित) कोपित; रुष्ट किया हुआ. Angry; Wrathful. से० ६, ६६; भवि०

आरोह. पुं० ( आरोह ) सवार; हाथी घोड़ा आदि पर चढ़ने वाला. A rider. से० १३, ७५;

आरोहि. त्रि० ( आरोहिन् ) (१) सवार होने वाला. One that rides. (२) हस्तिपक; हाथी का रक्षक. A driver of an elephant. गउड०

आल. न० ( आल ) कलंकारोप; दोषारोपण. Charge; Accusation. स० ४३३; सत्त० २;

आलंकारिय. त्रि० (आलङ्कारिक) (१) अलंकार शास्त्र का ज्ञाता. One that knows the science and art of rhetoric. (२) अलंकार संबंधी. Relating to an ornament. (३) अलंकार के योग्य. Fit for an ornament. जीव० ३;

आलंदिअ. त्रि० ( आलन्दिक ) आलंद-समय विशेष का उल्लंघन न कर कार्य करने वाला. One who does not transgress a particular period. विशे०

आलंबि. त्रि० ( आलम्बिन् ) अवलम्बन करने वाला; आश्रयी. Resting with; Dependent on. गउड०

आलक्खिय. त्रि० ( आलक्षित ) (१) ज्ञात; परिचित. Familiar, Acquainted. (२) चिन्ह से जाना हुआ. Known by a sign. गउड०

आलग्ग. त्रि० ( आलग्न ) लगा हुआ; संयुक्त. Connected; United. से० ५, ३३;

आलत्त. त्रि० ( आलपित ) संभाषित; आभाषित. Talked. पउम० १६, ४२; सुपा० २०८; श्रा० ६;

आलद्ध. त्रि० ( आलब्ध ) (१) संसृष्ट. Commingled; Conjoined. (२) संयुक्त. Connected or united. (३) स्पृष्ट; छुआ हुआ. Touched. (४) मारा हुआ. Beaten. नाट०

आलप्प. त्रि० ( आलाप्य ) कहने के योग्य. To be said. लहुअ० ८;

आलभण. न० ( आलभन ) विनाशन. Destruction; Ruin. धर्मसं० ८८२;

आलय. पुं० न० ( आलय ) बौद्ध दर्शन प्रसिद्ध विज्ञान विशेष. A particular science prescribed by Bauddha philosophy. धर्मसं० ६६५; ६६६; ६६७;

आलवाल. न० ( आलवाल ) क्यारी; थांवला. A basin or trench for water

(round the root of a tree) पाअ॰

आलस्सि. त्रि॰ ( आलस्यिन् ) आलसी; सुस्त. Idle; Lazy; Slothful. गच्छ॰ २, १;

आलाण. पुं॰ (आलान) देखो 'आणाल' शब्द. Vide 'आणाल'. पाअ॰ से॰ ५, १७; महा॰

आलाणिय. त्रि॰ ( आलानित ) नियन्त्रित; मजबुती से बांधा हुआ. Strongly tied. "दढभुयदंडालाणियकमलाकरिणी निवो समरसीहो" सु॰ च॰ ४;

आलावणी. स्त्री॰ ( आलापनी ) वाद्य विशेष. A kind of musical instrument. वज्जा॰ ८०;

आलि. पुं॰ (आलि) भ्रमर; भमरा. A wasp or black bee. पडि॰

आलिंग. त्रि॰ ( आलिङ्ग्य ) आलिंगन करने योग्य. To be embraced. जीव॰ ३;

आलिंगिय. त्रि॰ ( आलिङ्गित ) आश्लिष्ट; जिसका आलिंगन किया गया हो वह. Embraced. काल॰

आलिंद. पुं॰ ( आलिन्द ) बाहर के दरवाजे के चौकट्टे का एक हिस्सा. A terrace before a house. अभि॰१५६; अवि॰२८;

आलिंपण. न॰ ( आलेपण ) (१) जिसका लेप होता है वह चीज़. A thing used for anointing. निसी॰ चू॰ १२; (२) लेप करना; विलेपन. Smearing. रयण॰ ५५;

आलित्त. त्रि॰ ( आलिप्त ) खरड़ा हुआ; लिपा हुआ. Besmeared. पिंड॰ २३४;

आलिद्ध. त्रि॰ ( आलीढ) चखा हुआ; आस्वादित. Tasted. से॰ ६. ५६;

आलिहिअ. त्रि॰ ( आलिखित ) चित्रित. Pictured; Painted. सुर॰ १, ८७;

आली. स्त्री॰ ( आली ) (१) पंक्ति; श्रेणी. A line or row. (२) सखी; वयस्या. A female friend. हे॰ १, ८३;

आलीढ. त्रि॰ ( आलीढ ) आसक्त. Addicted or attached to. पडि॰

आलीढ. पुं॰ न॰ ( आलीढ ) योद्धा का युद्ध समय का आसन विशेष. A particular attitude of a soldier, the right knee being advanced and the left leg retracted. वव॰ १;

आलीण. त्रि॰ ( आलीन ) लीन; आसक्त; तत्पर. Addicted or attached to. पउम॰ ३२, ६;

आलुंखण. न॰ ( स्पर्शन ) स्पर्श; छूना. Touching. गउड॰

आलुंखिअ. त्रि॰ ( स्पृष्ट ) स्पृष्ट; छुआ हुआ; Touched. से॰ १, २१; पाअ॰

आलुंखिअ. त्रि॰ (दग्ध) जला हुआ. Burnt. सुर॰ ६, २०३;

आलेक्ख-आलेक्खिय. त्रि॰ ( आलेख्य ) चित्रित. Pictured; Painted. अचु॰२५; से॰ २, ४५; गा॰ ६४१; गउड॰

आलेव. पुं॰ ( आलेप ) विलेपन; लेप. An ointment or unguent. महा॰

आलेसिय. त्रि॰(आश्लेषित ) आलिंगन कराया हुआ. Caused to embrace. चेइय॰३७६;

आलेह. पुं॰ (आलेख) चित्र. A Picture. आवम॰

आलेहिअ. त्रि॰ ( आलेखित ) चित्रित. Pictured; Painted. महा॰

आलोअ. पुं॰(आलोक) पृथ्वी का समान भाग; सम भू भाग. The equal part of the earth. ओघ॰ नि॰ ५६५ ;

आलोअग-य. त्रि॰ ( आलोचक ) आलोचना करने वाला. Critic; Caviller. श्रा॰ ४०; पुप्फ॰ ३५५; ३६०;

आलोइल्ल. त्रि॰ ( आलोकवत् ) प्रकाश युक्त. Bright; Shining. वज्जा॰ १६०;

आव. अ॰(यावत्) (१) जितना. As much as. वि॰ ३१६; (२) जब तक; जब लग. As

far as, Till.

**आवंडु.** त्रि० ( आपाण्डु ) थोड़ा सफेद; फीका. Pale; Whitish. गा० २६५;

**आवंडुर.** त्रि० ( आपाण्डुर ) देखो 'आवंडु' शब्द. Vide 'आवंडु'. से० ६, ७४;

**आवग्गण.** न० ( आवल्गन ) अश्व पर चढ़ने की कला. Art of riding. भवि०

**आवच्चेज्ज.** त्रि० ( अपत्यीय ) अपत्य स्थानीय. One occupying in fallible position. कप्प०

**आवज्जिय.** त्रि० ( आवर्जित ) (१) प्रसन्न किया हुआ. Pleased; Propitiated. (२) अभिमुख किया हुआ. Moved to front side. महा० सुर० ६, ३१; सुपा० २३२;

**आवट्टणा.** स्त्री० (आवर्तना) आवर्तन. Turning round; Revolution. प्राकृ० ३१;

**आवडण.** न० ( आपतन ) (१) गिरना. Falling. से० ६, ४२; (२) आ लगना. Approaching; Coming. स० ३८४;

**आवणिय.** पुं० (आपणिक) सौदागर; व्यापारी. A merchant; A dealer. पाञ्च०

**आवण्ण.** त्रि० (आपन्न) आपत्ति युक्त. Afflicted; Distressed; Being in difficulty. गा० ४६७;

**आवत्त.** न० ( आतपत्र ) छत्र; छाता. An umbrella. पाञ्च०

**आवत्तण.** न० ( आवर्त्तन ) चक्राकार भ्रमण. Circular motion; Gyration. हे० २, ३०;

**आवत्ति.** स्त्री० (आपत्ति) (१) दोष प्रसंग. (In phil) An undesirable conclusion. "सव्वविमोक्खावत्ति" विशे० १६३४; (२) आपदा; कष्ट. Misfortune; Calamity. विशे० ६६;

**आवदि.** स्त्री० (आवृति) आवरण. Covering; Concealing; Obscuring. संक्षि० ६;

**आवया.** स्त्री० (आपद्) आपदा; विपद; दुःख. Misfortune; Calamity. पाञ्च० धण० ४२; सुर० २, १८६;

**आवलि.** पुं० (आवलि) एक विद्यार्थी का नाम. Name of a student. पउम० ५, ६५;

**आवलिय.** त्रि० (आवलित ) वेष्टित. Surrounded; Enclosed. सूय० नि० २००;

**आवली.** स्त्री० (आवली) (१) पङ्क्ति; श्रेणी. A line; A row. पाञ्च० (२) रावण की एक कन्या का नाम. Name of a Ravan's daughter. पउम० ६, ११;

**आवाणिय.** न० (आपाणक) दुकान. A shop. स० ५३०;

**आवाय.** पुं० (आपात) (१) प्रारम्भ; शरूआत. Commencement. पाञ्च० से० ११, ७५; (२) तत्काल; तुरंत. The present or current moment; The instant. श्रा० २३; (३) पतन; गिरना. Falling down. श्रा० २३; (४) संबन्ध; संयोग. Connection; Union. उव० कस०

**आवाय.** पुं० ( आवाप ) (१) आलवाल. A basin for water round the root of a tree. (२) प्रक्षेप; फेंकना. Throwing. (३) शत्रु की चिन्ता. Anxiety of an enemy. (४) बोना; वपन. Sowing seed. श्रा० २३;

**आवायण.** न० (आपादन) संपादन. Obtaining; Gaining. धर्मसं० १०६८;

**आवास.** पुं० ( आवास ) पड़ाव; डेरा. A camp. सुपा० २५६; उप० पृ० १३०;

**आवासणिया.** स्त्री० ( आवासनिका ) आवास स्थान. A residing place. स० १२२;

**आवासय.** त्रि० ( आवासक ) आच्छादक. Covering. विशे० ८७५;

**आवासि.** त्रि० ( आवासिन् ) रहने वाला. Residing; Living. उव०

आवासिय. त्रि० (आवासित) संनिवेशित; पडाव डाला हुआ. Camped. सुर० २, १; सु० च० ४५६;

आवाहिय. त्रि० (आवाहित) (१) बुलाया हुआ; आहूत. Called; Invited. भवि० (२) मदद के लिए बुलाया हुआ देव का देवाधिष्ठित वस्तु. Invoking a deity (to be present). सुर० ८, ४२;

आविअ. त्रि० (आवृत) आच्छादित. Covered or concealed. से० ६, ६२;

आविग्ग. त्रि० (आविग्न) उद्विग्न; उदासीन. Distressed; Troubled. से० ६, ८६; १३, ६३;

आविट्ठ. त्रि० ( आविष्ट ) (१) आवृत; व्याप्त. Possessed or full of. सुपा० १८७;

आविब्भूय. त्रि० (आविर्भूत) उत्पन्न; प्रादुर्भूत. Manifested; Appeared; Produced. कप्प०

आवीअ. त्रि० (आपीत) (१) पीत. Drunk. (२) शोषित. Dried up. से० १३, ३१;

आवीइ. त्रि० (आवीचि) निरन्तर; अविच्छिन्न. Constant; Continuous. "गब्भभिइमावीइसलिलच्छेए" सु० च० ६५१;

आवीण. त्रि० ( आपीन ) स्तन; थन. Udder or teat. गउड०

आवीलण. न० (आपीडन) समूह; निचय. A Collection or heap. गउड०

आवुअ. पुं० (आवुक) नाटक की भाषा में,पिता, बाप. A father (in theatrical language). नाट०

आवुद. त्रि० (आवृत) ढका हुआ. Covered or concealed. प्राकृ० ८; १२;

आवुदि.स्त्री०(आवृति) आवरण. Covering, concealing or obscuring. प्राकृ० ८; १२;

आवूरण.न०(आपूरण) पूर्ति. Completion. स० ४३६;

आवेअ. पुं०(आवेग) कष्ट; दुःख. Trouble; Difficulty. से० १०, ५७; ११, ७२;

आवेढ.पुं०(आवेष्ट) (१) वेष्टन. Wrapping round. (२) मण्डलाकार करना. Making circular. से० ७, २७;

आवेढण. न० ( आवेष्टन ) देखो 'आवेढ' शब्द. Vide 'आवेढ'. गउड० पि० ३०४;

आवेयण. न० (आवेदन) निवेदन; मनोभाव का प्रकाश-करण. Statement. गउड०

आवेस. पुं० ( आवेश ) ( १ ) अभिनिवेश. Intentness; Devotedness to an object. (२) गुस्सा. Fury; Agitation;Passion. (३) भूत-ग्रह. Demonical possession. (४) प्रवेश. Entering into; Entrance. नाट०

आस. पुं० (आस) क्षेपण; फेंकना. Throwing. विशे० २७६५;

आसइ. त्रि० ( आश्रयिन् ) आश्रय-स्थित. Resting with or dependent on. धर्मवि० १४७;

आसंका. स्त्री० ( आशङ्का ) शङ्का; भय; वहम; संशय. A doubt or suspicion. सुर० ६, १२१; महा० नाट०

आसंकि.त्रि० (आशङ्किन्) आशङ्का करने वाला. Doubting. गा० २०५;

आसंकिर. त्रि० ( आशङ्किन् ) आशंका करने वाला; वहमी; Doubtful; Suspicious. सुर० १४, १७; गा० २०६;

आसंग.पुं०(आसङ्ग) (१) रोग. A disease. (२) आसक्ति; अभिष्वंग. Attachment or devotion (to any object). (३) संबन्ध. Association; Connection. गउड०

आसंगि. त्रि० ( आसङ्गिन् ) (१) आसक्त. Strongly attached or devoted to.

(२) संबन्धी; संयोगी. Connected or united. गउड०

आसंजिअ. त्रि० (आसक्त) पीछे लगा हुआ. Intent on. सुर० ८, ३०; उत्तर० ६१;

आसंदय. न० (आसन्दक) आसन विशेष. A small couch or oblong chair. सुख० ६, १; महा०

आसंदाण. न० (आसन्दान) अवष्टम्भन; अवरोध; रुकावट. Preventing; Obstructing. गउड०

आसंधी. स्त्री० (अश्वगन्धी) वनस्पति विशेष. A particular kind of vegetation. सु० च० ३२४;

आसंबर. त्रि०(आशाम्बर) (१) नग्न; दिगम्बर. Naked; ग्रामा० (२) पुं० जैन का एक मुख्य भेद. A prominent part of Jains. (३) दिगम्बर जैन. A Digambar Jain. से० २;

आसंसण. न० (आशंसन) इच्छा; अभिलाषा. A desire; A wish. भास० ६५;

आसंसिअ. त्रि० (आशंसित) अभिलषित. Desired or wished. गा० ७६;

आसड. पुं० (आसड) विक्रम की तेरहवीं शताब्दी का स्वनाम ख्यात एक जैन ग्रन्थकार. Name of a Jain author born in the thirteenth century of Vikrama विवे०१४३;

आसणिय. त्रि० (आसनित) आसन पर बैठाया हुआ. Caused to sit on a seat. स० २६२;

आसतर. पुं० (अश्वतर) खच्चर. A mule. श्रा० १८;

आसत्त. त्रि०(आसक्त) लीन; तत्पर. Intent on. महा० प्रासू० ६४;

आसत्थाम. पुं० (अश्वत्थामन्) द्रोणाचार्य का प्रख्यात पुत्र. Name of a celebrated son of Drona. कुमा०

आसद्धअ. पुं० (अश्वध्वज) विद्याधर वंश का एक राजा. Name of a Vidyadhar king. पउम० ५, ४२;

आसधम्म. पुं० (अश्वधर्म) विद्याधर वंश का एक राजा. Name of a Vidyadhar king. पउम० ५, ४२;

आसमेह.पुं०(अश्वमेध) यज्ञ विशेष. A kind of sacrifice. पउम० ११, ४२;

आसमि. त्रि० (आश्रमिन्) आश्रम में रहने वाला, ऋषि, मुनि वगैरह.One that lives in a hermitage, a sage etc. पंचव०१;

आससिय. त्रि० (आश्वस्त) आश्वासन-प्राप्त. Encouraged or consolated. स० ३७८;

आसा. स्त्री० (आशा) (१) उत्तर रुचक पर बसने वाली एक दिक्कुमारी; देवी विशेष. Name of a Dikkumari living on the north Ruchaka mountain. (२) दिशा. A direction. उप० ६४८टी;

आसाअ. पुं० (आस्वाद) तृप्ति. Satisfaction. से० १, २६;

आसाअ.पुं०(आसाद) प्राप्ति. Obtaining; Attaining. से० ६, ६८;

आसाइअ. त्रि० (आशातित) (१) अवज्ञात; तिरस्कृत. Insulted; Dishonoured. पुप्फ० ४५४; (२) न० अवज्ञा; तिरस्कार. An insult. विवे० ६२;

आसाइअ. त्रि० (आस्वादित) चखा हुआ; थोड़ा खाया हुआ. Tasted. से० ५, ४६;

आसायण. न० (आशातन) अनन्तानुबन्धि कषाय का वेदन. Pangs of old deep rooted passions. विशे०

आसार. पुं०(आसार) वेगसे पानी का बरसना. To rain in cats and dogs. से० १, २०; सु० च० ६०६;

**आसार.** पुं० (आसार) समीकरण; वीणा को ठीक करना. Repairing; Mending. कुप्र० १३६;

**आसारिय.** त्रि० (आसारित) ठीक किया हुआ. Repaired; Mended. कुप्र० १३६;

**आसालिया.** स्त्री० (आशालिका) विद्या विशेष. A kind of science. पउम० १२, ६४; ५२, ६;

**आसासअ.** पुं० (आश्वासक) (१) विश्राम स्थान; ग्रन्थ का अंश; सर्ग, परिच्छेद, अध्याय. A chapter or section of a book. से० २, ४६; (२) त्रि० आश्वासन देने वाला. Consoling; Comforting. पुप्फ०३८;

**आसि.** त्रि० (आशिन्) खाने वाला; भोजक. One that eats. सट्टि० १३;

**आसिअ.** त्रि०(आशित) खिलाया हुआ; भोजित. Given to eat. से० ८, ६३;

**आसिअ-य.** त्रि० (आश्विक) अश्व का शिक्षक. A cavalier. "तं आसियं बिंति" वव०४;

**आसिअ.** त्रि० (आसित) (१) उपविष्ट; बैठा हुआ. Seated. से० ८, ६३; (२) रहा हुआ. स्थित. Stayed. पउम० ३२, ६६;

**आसिण.** त्रि० (आशिन्) खाने वाला; भोक्ता. One that eats. पउम० २६, ३७;

**आसिण.** पुं० (आश्विन) आश्विन मास. The month Aso. पाअ०

**आसित्त.** पुं० (आसिक्त) नपुंसक का एक भेद. A variety impotent person. पुप्फ० १२८;

**आसिलिट्ठ.** त्रि० (आश्लिष्ट) आलिंगित. Embraced. नाट०

**आसी.** स्त्री० (आशिष्) आशीर्वाद. A blessing. सुर० १, १३८; —वयण. न० (वचन) आशीर्वाद. Benediction. सुपा० ४३०; —वाय. पुं० (वाद) आशीर्वाद. A blessing. सुर० १२, ४३; सुपा० १७४;

**आसु.** पुं०न० (अश्रु) आंसू. A tear. संक्षि० १७;

**आसेवण.** न० (आसेवन) (१) परिपालन; संरक्षण. Protecting; Maintaining. सुपा० ४३८;

**आसोअ.** त्रि० (आशोक) अशोक वृक्ष संबन्धी. Relating to the Asoka tree. गउड०

**आसोइया.** स्त्री० (आसोतिका) औषधि विशेष. A kind of medicine. सुपा० ३६७;

**आहणण.** न० (आहनन) आघात. A blow. उप० ३६६;

**आहय.** त्रि० (आहृत) (१) आकृष्ट; खींचा हुआ. Pulled or attracted. (२) छीना हुआ. Snatched away; Deprived of. उप० २११ टी;

**आहरण.** पुं०न० (आभरण) भूषण; अलंकार. An ornament. आ० १२; कप्पू०

**आहरिसिय.** त्रि०(आधर्षित) तिरस्कृत; भर्त्सित. Disregarded; Despised; Abused. आवम०

**आहल्ला.** स्त्री० (आहल्या) विद्याधर राजा की एक कन्या. Name of a daughter of a Vidyadhar king. पउम० १३, ३५;

**आहव.** पुं० (आहव) युद्ध; लड़ाई. A battle; A war. पाअ० सुपा० २८८; आरा० ४१;

**आहा.** स्त्री० (आभा) कान्ति; तेज. Lustre; Light. कप्पू०

**आहा.** स्त्री० (आधा) (१) आश्रय; आधार. A prop or support. पिं० नि० (२) साधु के निमित्त आहार के लिए मनः प्रणिधान. To apply mind for preparing food for sadhus. पिं०नि०

**आहाण.** न० (आधान) स्थान; आश्रय. A resting place. 'सव्वगुणाहाणं' आव० ४;

**आहाण-य.** न० (आख्यान-क) (१) उक्ति;

वचन. A word. (२) किंवदन्ती; कहावत; लोकोक्ति. A proverb. सुर० २, ६६; उप० ७२८ टी;

**आहार.** पुं०(आधार) अवधारण; याद रखना. Remembering. पुप्फ० ३५६;

**आहारण.** त्रि० ( आधारण) (१) धारण करने वाला. One that holds or sustains. (२) आधारभूत. Base; Basis. से० ६, ४०;

**आहारण.** त्रि० ( आहरण ) आकर्षक. Attractive. से० ६, ४०;

**आहारि.** त्रि० ( आहारिन् ) आहार कर्ता. One that eats. अज्झ० १११;

**आहाविय.** त्रि० ( आधावित ) दौड़ा हुआ. Run. सिरि० ७५२;

**आहाविर.** त्रि० (आधावितृ) दौड़ने वाला. A runner. सण०

**आहाह.** अ० (आहाह) आश्चर्य द्योतक अव्यय. An interjection showing surprise or wonder. हे० २, २१७;

**आहि.** पुं० स्त्री० ( आधि ) मन की पीड़ा. Mental pain or anguish. धम्म० १२ टी;

**आहिआइ.** स्त्री० (अभिजाति) कुलीनता; खानदानी. Family-dignity. से० १, ११;

**आहितुंडिअ.** पुं० (आहितुण्डिक) गारुडिक, सपहरिया. A snake-charmer; A juggler. मुद्रा० ११६;

**आहिपत्त.** न० (आधिपत्य) मुखियापन; नेतृत्व. Supremacy. उप० १०३१ टी;

**आहिय.** त्रि० (आहित) (१) संपूर्ण हितकर. Entirely beneficial. (२) विरचित; निर्मित. Performed; Done. पाअ० —ग्गि. पुं० (अग्नि) अग्नि-होत्रीय ब्राह्मण. A Brahmana who consecrates the sacred fire. पउम० ३५, ५;

**आहियार.** पुं० ( अधिकार ) अधिकार; सत्ता; हक. Power; Authority. पउम० ५५, ८;

**आहिसारिअ.** त्रि० ( अभिसारित ) नायक बुद्धि से गृहीत; पति-बुद्धि से स्वीकृत. Accepted as a husband. से० १३, १७;

**आहेड.** पुं० न० ( आखेट ) शिकार; मृगया. Hunting; Chase. सु० च० १६७;

**आहेडिय.** त्रि० (आखेटिक) मृगया संबन्धी. Relating to hunting. सम्मत्त० २२६;

**आहु.** अ० ( आहु ) अथवा; या. or. नाट०

**आहुअ.** त्रि० (आभूत ) उत्पन्न; जात. Produced. 'आहुओ से गब्भो' वसु०

**आहूअ.** पुं० ( आहूक ) पिशाच विशेष. A kind of fiend or goblin. इक०

**आहोइअ.** त्रि० ( आभोगित) ज्ञात ; दृष्ट. Known or seen. स० ४८५;

**इअ.** स० ( एतत्-इदम् ) यह. This. पि० ४२६; ४२६

**इइ.** अ० ( इति ) समाप्ति. Completion. (२) अवधि; हद. Limit. विशे० (३) मान; परिमाण. Measure. प्रव०८४; (४) निश्चय. Determination. निसी० चू० २, १५;

**इंदइ.** पुं० (इन्द्रजित्) इस नाम का राक्षस वंश का एक राजा; लंकेश. Name of a king of the demon family. पउम०५,२६२; (२) रावण के एक पुत्र का नाम. Name of a celebrated son of Ravana. से० १२, ४८;

**इंदजाल.** न०(इन्द्रजाल) माया-कर्म; छल कपट. A deceit. स० ४५४;

**इंदतरु.** पुं० ( इन्द्रतरु ) वृक्ष विशेष, जिसके नीचे भगवान् संभवनाथ को केवल ज्ञान हुआ था. A kind of tree, under which Lord Sambhavnatha was enlightened. पउम० २०, २८;

**इंदमेह.** पुं० (इन्द्रमेघ) राक्षस वंश में उत्पन्न एक राजा. Name of a king born in the demon family. पउम० ५, २६१;

**इंदलेहा.** स्त्री० (इन्द्रलेखा) राजा त्रिकसंयत की पत्नी. Name of a queen of king Triksanyat. पउम० ५, ५१;

**इंदवज्जा.** स्त्री० (इन्द्रवज्रा) छन्द विशेष का नाम, जिसके पाद में ग्यारह अक्षर होते हैं. Name of a metre. पिंग०

**इंदवसु.** स्त्री० (इन्द्रवसु) ब्रह्मराज की एक पत्नी. Name of a wife of Brahmaraja. राज०

**इंदवाय.** पुं० (इन्द्रवात) एक माण्डलिक राजा. Name of a ruler of a province. भवि०

**इंदसम्म.** पुं० ( इन्द्रशर्मन् ) स्वनाम ख्यात एक ब्राह्मण. Name of a Brahman. आवम०

**इंदसामणिय.** पुं० ( इन्द्रसामानिक ) इन्द्र के समान ऋद्धि वाला देव. A kind of god. महा०

**इंदासणि.** पुं० (इन्द्राशनि) एक नरक स्थान. A particular hell-abode. देवेन्द्र० २१;

**इंदिंदिर.** पुं० ( इन्दिन्दिर ) भ्रमर; भमरा. A wasp; A black bee. पाअ०

**इंदियजय.** पुं० ( इन्द्रियजय ) तप विशेष. A kind of relgious austerity. प्रव० २७०;

**इंदिर.** पुं० (इन्दिर) भ्रमर; भमरा. A wasp; A black bee. विक्र० २१;

**इंदिरा.** स्त्री० (इन्दिरा) लक्ष्मी. Lakshmi, wife of Vishnu. सम्मत० २२६;

**इंदीवर.** न० (इन्दीवर) कमल; पद्म. A lotus. पउम० १०, ३६;

**इंदुर.** पुं० स्त्री० ( उन्दुर ) चूहा; मूषक. A Mouse or rat. नाट०

**इंध.** न० ( चिह्न ) निशानी; चिन्ह. A sign or mark. हे० १, १७७; २, ५०; कुमा०

**इंधण.** न० ( इन्धन ) अस्त्र विशेष. A kind of weapon. पउम० ७१, ६४;

**इंधिय.** त्रि० ( इन्धित ) उद्दीपित; प्रज्वलित. Kindled; Inflamed. बृह० ४;

**इक्किल्ल.** त्रि० ( एकाकिन् ) एकिला. Alone; Solitary. सिरि० ३४६;

**इक्खअ.** त्रि० ( ईक्षक ) देखने वाला. A spectator. गा० ५५७;

**इक्खण.** न० ( ईक्षण ) अवलोकन; प्रेक्षण. Seeing; Beholding. पउम० १०१, ७;

**इक्खु.** पुं० ( इक्षु ) सांटा. Sugar-cane. —घर. न० ( गृह ) उद्यान विशेष. Name of a garden. विशे० —पेसिया. स्त्री० (पेशिका) गंडेरी; ईख का टुकड़ा. A piece of sugar-cane. निसी० चू० १६;

**इगुचाल.** त्रि० ( एकचत्वारिंशत् ) एकतालीस; ४१. Fourty-one; 41. पि० ४४५;

**इच्छिर.** त्रि० ( एषितृ ) इच्छा करने वाला. Desiring or wishing. कुमा०

**इच्छु.** त्रि० (इच्छु) अभिलाषी. Desirons. गा० ७४०;

**इट्ठ.** पुं० (इष्ट) (१) स्वाभ्युपगत; स्व-सिद्धान्त. Beloved or favourite doctrine. धर्मसं० ५१६; (२) न० तपो-विशेष; निर्विकृति तप. A kind of austerity. संबोध० ५८; (३) याग-क्रिया. Rite of a sacrifice. स० ७१३;

**इट्ठि.** स्त्री० ( इष्टि ) (१) इच्छा; अभिलाष; चाह. A wish or desire. सुपा० २४६; (२) याग विशेष. A kind of sacrifice. अभि० २२७;

**इडा.** स्त्री० (इडा) शरीर के दक्षिण भाग स्थित नाड़ी. A particular vein in the right part of the body. कुमा०

**इतरेतरासय.** पुं० ( इतरेतराश्रय ) तर्क शास्त्र प्रसिद्ध एक दोष; परस्पर एक दूसरे की अपेक्षा. (In philo) A particular defect; Mutual dependence; Inter-connection. धर्मसं० ११४८;

**इत्ताहे.** अ० ( इदानीम् ) इस समय; इस वक्त; अधुना. Now; At this moment. पाअ०

**इत्तिरिय.** त्रि० ( इत्वरिक ) अल्पकालिक; जो थोड़े समय के लिए किया जाता हो. What is done for a short time. विशे० १२६४;

**इत्थत्थ.** पुं० (स्त्र्यर्थ) स्त्री विषय. A subject of a woman. पि०१६२;

**इत्थिणपुंसग.** पुं० न० ( स्त्रीनपुंसक ) एक प्रकार का नपुंसक. A kind of impotent person. निसी० चू० १;

**इत्थेण.** त्रि० (स्त्रैण ) स्त्रियों का समूह; स्त्री-जन. Female; Feminine. उप० ७२८ टी;

**इभपाल.** पुं० ( इभपाल ) हाथी का महावत. A rider or driver of an elephant. सम्मत्त० १४७;

**इयरेयर.** त्रि० ( इतरेतर ) अन्योन्य; परस्पर. Mutual; Reciprocal. राज०

**इरिण.** न० (ऋण) करजा; ऋण. A debt. चारु० ६६;

**इला.** स्त्री० ( इला ) राजा जनक की माता. Name of a mother of king Janak. पउम० २१, ३३;

**इसाणी.** स्त्री० ( ऐशानी ) ईशान कोण; पूर्व और उत्तर के बीच की दिशा. The north-east corner. नाट०

**इसिपालिया.** स्त्री० (ऋषिपालिता) जैन मुनिओं की एक शाखा. A branch of Jaina saints. कप्प०

**इसु.** पुं० ( इषु ) बाण. An arrow. पाअ०

**इस्सास.** पुं० (इष्वास) (१) धनुष; शरासन. A bow. (२) बाण क्षेपक; तीरंदाज. An archer. प्रारू०

**इह.** पुं० ( इभ ) हाथी. An elephant. प्रारू०

**इह.** न० ( चिह्न ) चिन्ह; निशान. A sign or mark. से० १, १२; पइ०

**इहिं.** अ० ( इह ) यहां. Here. रंभा०

**ई.** पुं० ( ई ) प्राकृत वर्णमाला का चतुर्थ वर्ण; स्वर विशेष. The fourth letter of Prakrit-alphabets. प्रामा०

**ईअ.** अ० ( इति ) इस तरह. Thus. 'ईय मणोविसईए' विशे० ४१४;

**ईइस.** त्रि० ( ईदृश ) ऐसा; इस तरह का; इसके समान. Such; Of thiskind. महा० स० १४;

**ईडा.** स्त्री० ( ईडा) स्तुति. Praise; Commendation. चेइय० ८६८;

**ईसर.** पुं० ( ईश्वर ) महादेव; शिव. An epithet of Siva. पउम० १०६, १२;

**ईसाइय.** त्रि० ( ईर्ष्यायित ) जिसको ईर्ष्या हुई हो वह. Envious; Jealous. सुपा० ६१;

**ईसाण.** पुं० ( ईशान) प्रभु; स्वामी. A lord or master. विशे०

**ईसाणी.** स्त्री० ( ऐशानी ) (१) ईशान कोण. The north-east corner. (२) विद्या विशेष. A kind of magical-skill. पउम० ७, १४१;

**ईसिअ.** न० ( ईर्ष्यित ) (१) ईर्ष्या; द्वेष. Envy; Jealousy. गा० ४१०;

**ईहा.** स्त्री० (ईहा) इच्छा. A wish or desire. स० ६१२;

**ईहा.** स्त्री० ( ईहा ) चेष्टा; प्रयत्न. Effort; Activity. ओघ० नि० ३;

**उ.** पुं० (उ ) (१) प्राकृत वर्णमाला का पञ्चम अक्षर; स्वर विशेष. The fifth letter of

Prakrata alphabets. प्रामा० (२) गति क्रिया. Motion or going. अवम० (३) उपयोग रखना; ख्याल रखना. To be careful. "उत्ति उवओगकरणे" विशे० ३१६८;

**उ.** अ० (उ) निम्नोक्त अर्थों का सूचक अव्यय. A particle of. (१) संबोधन; आमन्त्रण. Addressing. (२) कोप-वचन; क्रोधोक्ति. Anger. (३) अनुकम्पा; दया. Compassion. (४) नियाग; हुकुम. Command. (५) विस्मय; आश्चर्य. Wonder. (६) अंगीकार; स्वीकार. Acceptance. (७) प्रश्न; पृच्छा. Interrogation. हे० २, २१७;

**उ.** अ० (तु) (१) प्रशंसा. Praise. (२) पाद-पूर्ति के लिए भी इसका प्रयोग होता है. The particle is also used expletively. उव० (३) समुच्चय; और. Or. कप्प० (४) विशेषण. An adjective. (५) कारण. A cause or reason. वव० १;

**उअ.** अ० (उत) इन अर्थों का सूचक अव्यय. A particle expressing. (१) विकल्प; अथवा. Alternative. (२) वितर्क; विमर्श. Thought. (३) प्रश्न; पृच्छा. Interrogation. कुमा० (४) समुच्चय. Aggregation or mass. (५) बहुत; अतिशय. Excess. हे० १, १७२;

**उअ.** न० (उद) पानी; जल. Water. पि० ३४०;

**उअ.** त्रि० (उदञ्च) उत्तर; उत्तर दिशा में स्थित. Situated in the north; Northern. **—महिहर.** पुं० (महिधर) हिमाचल पर्वत. The Himalayas. गउड०

**उअअ.** न० (उदक) पानी; जल. Water. गा० ५३; से० ६, ८८;

**उअअ.** न० (उदर) पेट; उदर. The belly. से० ६, ८८;

**उअआरअ.** त्रि० (उपकारक) उपकार करने वाला. One who does a service or favour. गा० ५०;

**उअआरि.** त्रि० (उपकारिन्) उपकार करने वाला. One who does a service or favour. विक० २५;

**उअइव्व.** त्रि० (उपजीव्य) आश्रय करने योग्य; सेवा करने योग्य. Worthy to be served. से० ६, ६;

**उअंत.** पुं० (उदन्त) हकीकत; वृतान्त; समाचार. News; Intelligence. पाश्र० प्रामा०

**उअजीवि.** त्रि० (उपजीविन्) आश्रित. Living upon; Subsisting by. अभि० १८६;

**उअविट्ठअ.** न० (औपविष्टक) आसन. A seat. प्राकृ० १०;

**उअहि.** पुं० (उदधि) (१) समुद्र; सागर. A sea. गउड० (२) स्वनाम ख्यात एक विद्याधर राजकुमार. Name of a Vidyadhar prince. पउम० ५, १६६; (३) काल परिमाण; सागरोपम. A particular measure of time. सुर० २, १३६; (४) स्वनाम ख्यात एक जैन मुनि. Name of a Jaina saint. पउम० २०, ११७;

**उआस.** त्रि० (उदास) (१) उदासी; दिलगीर. Sad; Heavy. (२) मध्यस्थ; तटस्थ. Neutral; Indifferent. पिंग०

**उआसीण.** त्रि० (उदासीन) देखो 'उआस' शब्द. Vide 'उआस'. स० ५४६; नाट;

**उइअ.** त्रि० (उचित) योग्य; लायक. Fit; Proper. से० ८, १०३;

**उइअ.** त्रि० (उदित) (१) उदय प्राप्त; उद्गत. Risen. सु० च० १२७; (२) उक्त; कथित. Said; Told. विशे० २३३; ८४६;

**उइअपरक्कम.** पुं० (उदितपराक्रम) इक्ष्वाकु वंश के एक राजा का नाम. Name of a king

of Ikshvaku family. पउम० ५, ६;

उइंद. पुं० (उपेन्द्र) इन्द्र का छोटा भाई; विष्णु का वामन अवतार, जो अदिति के गर्भ से हुआ था. Name of Vishnu or Krishna as the younger brother of Indra in his fifth or dwarf incarnation. हे० १, ६;

उइरण. त्रि० ( उदीच्य ) उत्तर दिशा संबन्धी; उत्तर दिशा में उत्पन्न. Living or being in the north. आवम०

उऊखल-उऊहल. पुं० न० ( उदूखल) उलुखल; गूगल. A wooden mortar used for cleansing rice. कुमा०षड्०हे० १, १;

उंजिअ. त्रि० ( सिक्त ) सिक्त; छिटका हुआ. Sprinkled; Watered. सुपा० १३१;

उंब. पुं० ( उम्ब ) वृक्ष विशेष. A kind of tree. उप० १०३१ टी;

उक्क. त्रि० ( उत्क ) उत्सुक; उत्कण्ठित. Anxiously wishing for. सुर०२,५३; (२) एक विद्याधर राजा का नाम. Name of a Vidyadher king. पउम० १०, २०;

उक्क. त्रि० (उक्त) कथित. Said; Told. पिंग०

उक्कंठा. स्त्री० ( उत्कण्ठा ) उत्सुकता; औत्सुक्य. Ardent desire; Eagerness. हे० १, २५; ३०;

उक्कंडय. त्रि० ( उत्कण्टक ) पुलकित; रोमाञ्चित. Having the hairs of the body erect. गउड०

उक्कंत. त्रि० ( उत्क्रान्त ) ऊँचा गया हुआ. Gone up. भवि०

उक्कंदल. त्रि० ( उत्कन्दल ) अङ्कुरित. Sprouted; गउड०

उक्कंप. पुं० ( उत्कम्प ) कम्प; चलन. Trembling; Tremor. सण० गा० ७३५;

उक्कंपिय. त्रि० ( उत्कम्पित ) (१) चञ्चल किया हुआ. Trembled. राज० (२) न० कम्प; हिलन. Trembling; Tremor. गा० ३६१;

उक्कच्छु. त्रि० ( उत्कच्छ ) स्पष्ट; स्फुट. Distinct; Clear. पिंग०

उक्कच्छा. स्त्री० ( उत्कच्छा ) छन्द विशेष. Name of a metre. पिंग०

उक्कट्ठि. स्त्री० ( अपकृष्टि ) अपकर्ष; हानि. Diminution; Reduction; Loss. वव० १;

उक्कड्ढिय. त्रि० (उत्कर्पित) एक स्थान से उठा कर अन्यत्र स्थापित. Shifted; Removed. पिं० नि० ३६१;

उक्कएण. त्रि० (उत्कर्ण) सुनने के लिए उत्सुक. Eager to hear. से० ६, १६;

उक्कत्तण. न० ( उत्कर्तन ) काट डालना; छेदन. Cutting off; Tearing out. पुप्फ०३८४;

उक्कप्प. पुं० (उत्कल्प) शास्त्र-निषिद्ध आचरण. Any act contrary to sacred precepts. पंचभा०

उक्कमण. न० ( उत्क्रमण ) (१) उर्ध्व गमन. Going up; Ascending. (२) बाहर जाना. Going out. समु० १७२;

उक्करिअ. त्रि० ( उत्कीर्ण ) खोदा हुआ. Dug. महा०

उक्करिसण. न० (उत्कर्पण) (१) उत्कर्ष; बड़ाई; महत्व. Eminence; Rise; Prosperity. (२) स्थापन; आधात. Establishing. गउड०

उक्करिसिय. त्रि० ( उत्कृष्ट ) खींच निकाला हुआ; उन्मूलित. Drawn out; Uprooted. से० १४, ३;

उक्कल. त्रि० ( उत्कल ) (१) धर्म रहित. Destitute of religion. (२) न० चोरी. A theft. पण्ह० १, ३, टी; (३) पुं० देश विशेष. Name of a country. प्रबो० ७८;

**उक्कलंबण.** न० ( उल्लम्बन ) फांसी लटकना. Hanging. स० ३५८;

**उक्कसण.** न० (उत्कर्षण) (१) अभिमान करना. To be proud. (२) ऊँचा जाना. Going up. (३) निवर्त्तन; निवृत्ति. Retiring. (४) प्रेरणा. Exciting. राज०

**उक्कस्स.** पुं० ( उत्कर्ष ) अतिशय उत्कृष्टता. Excess. भवि०

**उक्किट्ठ.** त्रि० ( उत्कृष्ट ) लगातार दो दिन का उपवास. Two fasts at a time. संबोध० ५८;

**उक्किन्न.** त्रि० ( उत्कीर्ण ) चर्चित; उपलिप्त. Anointed; Smeared. तंदु० २६;

**उक्किरणग.** न० (उत्करणक) अक्षत आदि से बढ़ाना; बधावा; वर्धापन. Performing certain ceremony of welcoming. धर्मवि० ४६;

**उक्कीलिय.** न० ( उत्क्रीडित ) उत्तम क्रीड़ा. The best play. पउम० ११५, ६;

**उक्कीलिय.** त्रि० ( उत्कीलित ) कीलक से नियन्त्रित. Restrained by a nail. सुपा० ४७५;

**उक्कुज्जिय.** न० (उत्कूजित) अव्यक्त शब्द. An indistinct word. निसी० चू०

**उक्कस.** त्रि० ( उत्कृष्ट ) उत्तम; श्रेष्ठ. Best; Eminent. कुमा०

**उक्कोय.** त्रि० (उत्कोप) प्रखर; उत्कट. Powerful; Mighty. सण०

**उक्कोवण.** न० ( उत्कोपन ) उद्दीपन; उत्तेजन. Encouraging. भवि०

**उक्कोविय.** त्रि० ( उत्कोपित ) अत्यंत क्रुद्ध किया हुआ. Made angry. उप० पृ० ७८;

**उक्कोसण.** न० ( उत्क्रोशन ) (१) क्रन्दन. Lamentation. (२) निर्भर्त्सन; तिरस्कार. Abusing; Disregarding. उव०

**उक्कोसा.** स्त्री० ( उत्क्रोशा ) कोशा नामक एक प्रसिद्ध वेश्या. The celebrated Prostitute called Kosha. धर्मवि० ६७;

**उक्कोसिअ.** त्रि० ( उत्क्रोशित ) भर्त्सित; तिरस्कृत; धूतकारा हुआ. Abused; Disregarded. उप० पृ० ७८;

**उक्क्ख.** पुं० ( उक्ष ) जैन साध्वीओं के पहनने के वस्त्र-विशेष का एक अंश. A part of garment worn by Jain nuns. बृह० १;

**उक्खइय.** त्रि० ( उत्खचित ) व्याप्त; भरा हुआ. Full of. से० १, ३३;

**उक्खंडण** न० (उत्खण्डन) उत्कर्तन; विच्छेदन. Cutting of; Tearing out. विक्र० २८;

**उक्खंडिअ.** त्रि० (उत्खण्डित) खण्डित; छिन्न. Cut; Broken. से० ५, ४३;

**उक्खलिय.** त्रि० ( उत्खण्डित ) उन्मूलित; उत्पाटित. Uprooted; Eradicated. से० ६, २६;

**उक्खिवण.** न० ( उत्क्षेपण ) (१) फेंकना; दूर करना. Throwing. (२) त्रि० दूर करने वाला. Removing. कुमा०

**उक्खिवणा.** स्त्री० ( उत्क्षेपणा ) बाहर करना; दूर करना. Removing. बृह० १;

**उक्खुडिअ.** त्रि० ( तुडित ) ( १ ) खण्डित; छिन्न भिन्न. Broken; cut. कुमा० से० ४, २१; सुपा० २६२; ( २ ) व्यय किया हुआ; खर्च किया हुआ. Spent. सुपा० १५;

**उक्खुहिअ.** त्रि० (उत्क्षुब्ध) क्षुब्ध; क्षोभ प्राप्त. Agitated. से० ७, १६;

**उक्खेविय.** त्रि० ( उत्क्षेपित ) जलाया हुआ. Burnt. भवि०

**उक्खोडिअ.** त्रि० ( उत्खोटित ) (१) उत्क्षिप्त; उड़ाया हुआ. Thrown or tossed up. पाअ०

**उग्गंध.** त्रि० (उद्गन्ध) अत्यंत सुगन्धित. Very fragrant. गउड०

**उग्गम.** पुं० (उद्गम) (१) उत्पत्ति; उद्भव. Production. राज० (२) उदय. Rise. सुर० ३, २५०;

**उग्गमिय.** त्रि० (उद्गमित) उपार्जित. Obtained; Attained. निसी० चू० २;

**उग्गह.** पुं० (अवग्रह) (१) अवधारण; निश्चय. Determination. (२) पात्र; भाजन. A vessel. पंचा० (३) साध्वीओं का एक उपकरण. One of the belongings of the saints. ओघ० नि० ६६६; ६७६;

**उग्गाढ.** त्रि० (उद्गाढ) (१) अतिगाढ; प्रबल. Intense; Deep. उप० ९८६ टी; सु० च० ६४; (२) स्वस्थ; तंदुरस्त. Healthy. बृ० १;

**उग्गामिय.** त्रि० (उद्गमित) ऊपर उठाया हुआ. Raised up. सुख० १, १४;

**उग्गार-उग्गाल.** पुं० (उद्गार) वचन; उक्ति. A word. गउड० (२) शब्द; आवाज; ध्वनि. A sound. गउड० (३) जल का छोटा प्रवाह. A small water flow. पाअ० (४) रोमन्थ; पगुराना. Ruminating. पाअ०

**उग्गाल.** पुं० (उद्गाल) पान की पिचकारी. Spittle. प्रव० ३८;

**उग्गाहण.** न० (उद्ग्राहण) तगादा; दी हुई चीज की मांग. Dunning. सु० च० ५७८;

**उग्गाहणिआ.** स्त्री० (उद्ग्राहणिका) देखो 'उग्गाहण' शब्द. Vide 'उग्गाहण'. 'उग्गाहणियाहेउं' सु० च० ६३२;

**उग्गाहा.** स्त्री० (उद्गाथा) छन्द विशेष. Name of a metre. पिंग०

**उग्गिरण-न्न.** त्रि० (उद्गीर्ण) (१) उक्त; कथित. Said; Told. भवि० (२) उठाया हुआ; ऊपर किया हुआ. Raised up. सुर० १६, १४७; सुपा० ५२८;

**उग्गिरण.** न० (उद्गरण) वान्ति; वमन. Vomiting; Ejection. (२) उक्ति; कथन. Saying. उव०

**उग्गीय.** त्रि० (उद्गीत) (१) उच्च स्वर से गाया हुआ. Sung loudly. (२) न० संगीत; गीत; गान. A song. से० १, ६५;

**उग्गीव.** त्रि० (उद्ग्रीव) उत्कण्ठित; उत्सुक. Anxiously desirous. कुमा०

**उग्घडिअ.** त्रि० (उद्घाटित) खुला हुआ. Opened. (२) छिन्न; नष्ट किया हुआ Destroyed. से० ११, १३;

**उग्घाअ.** पुं० (उद्गात) आरम्भ; प्रारंभ. Beginning; Commencement. पाअ०

**उग्घाअ.** न० (उद्घात) निशीथ सूत्र का एक अंश, जिसमें प्रायश्चित का वर्णन है. A section of Nishitha Sutra, containing the details of expiation. 'उग्घायमणुग्घायं' आव० ३;

**उग्घाड.** त्रि० (उद्घाट) (१) व्यक्त; प्रकट. Distinct; clear. (२) परिपूर्ण; अन्यून. Full. "उग्घाडपोरिसीसूयगो" सु० च० ६७;

**उग्घायण.** न० (उद्घातन) (१) पूज्य स्थान; उत्तम जगह. The venerable place. (२) सरोवर में जाने का मार्ग. Way to go to tank.

**उग्घार.** पुं० (उद्घार) सिञ्चन; छिटकाव. Sprinkling; स० ५६८;

**उग्घोस.** पुं० (उद्घोष) डोंडी पिटवाना; ढिंढोरा पिटवा कर जाहिर करना. Announcing aloud; Proclaiming. स्वप्न० २१;

**उग्घोसिय.** त्रि० (उद्घोसित) जाहिर किया हुआ; घोषित. Proclaimed; Announced. भवि०

**उच्चइय.** त्रि० (उच्चयित) एकत्रीकृत; इकट्ठा किया हुआ. Collecting; Gathering काल०

**उच्चत्त.** त्रि० (उत्यक्त) पतित; त्यक्त. Fallen (in moral sense); Abandoned; Wicked. पाअ०

उच्चय. पुं० ( उच्चय ) नीवी; स्त्री के कटी वस्त्र की नाड़ी. The knot of a woman's (wearing) garment. पाअ०

उच्चरिय. त्रि० ( उच्चरित ) उत्तीर्ण; पार प्राप्त. Crossed; Passed over. महा०

उच्चरिय. (२) कथित; उक्त. Said; Told. विशे० १०८३;

उच्चलण. न० ( उच्चलन ) उन्मर्दन; उत्पीडन. Rubbing; Kneading. पाअ०

उच्चलिय त्रि० (उच्चलित) चलित; गत. Gone; Moved. भवि०

उच्चल्लिय. त्रि० ( उच्चलित ) (१) गत; गया हुआ. Gone. ( २ ) समीप में आया हुआ. Approached; सुर० ३, ७४;

उच्चवचिआ. स्त्री० (उच्चावचिका) ऊँचा नीचा करना; जैसे तैसे रखना. Making up and down. गा० ६६७;

उच्चवाअ. पुं० ( उच्चवाद ) प्रशंसा; श्लाघा. Praise. उप० ७२८ टी;

उच्चा अ० ( उच्चैस् ) ऊँचा. High. महा०

उच्चाडण. न० (उच्चाटन) (१) मन्त्र विशेष. A kind of charm or magical incantation. एक स्थान से दूसरे स्थान में उठा ले जाना. Working this charm. "उच्चाडणथंभणमोहणाइ" सु० च० ५६६;

उच्चाडणी. स्त्री० (उच्चाटनी) विद्या विशेष, जिसके द्वारा वस्तु अपने स्थान से उड़ायी जा सकती है. A kind of magical incantation. सुर० १३, ८१;

उच्चिणण. न०(उच्चयन) एकत्रीकरण.Collecting; Gathering. सु० च० ४६६;

उच्चिणिय. त्रि० (उच्चित ) इकट्ठा किया हुआ; अवचित. Collected; Gathered.पाअ०

उच्चिणिर. त्रि० ( उच्चेतृ ) फूल वगैरः को चुनने वाला. A flower-gatherer. कुमा०

उच्चेय. त्रि० ( उच्चेतस् ) चिन्तातुर मन वाला. Anxious-minded. पाअ०

उच्छ. पुं० (उक्षन् ) बैल; वृषभ. An ox or bull. हे० २, १७;

उच्छअ. पुं० (उत्सव) क्षण; उत्सव. A festival; A joyous occasion. हे० २,२२;

उच्छइअ. त्रि० ( उच्छदित ) आच्छादित. Covered or concealed. काल.

उच्छंखल. त्रि० (उच्छृङ्खल) (१) शृंखला रहित; अवरोध रहित; बन्धन शून्य. Unbridled. ( २ ) उद्धत; निरंकुश. Impudent; Unrestrained. गउड०

उच्छंखलिय. त्रि० ( उच्छृङ्खलित ) अवरोध रहित किया हुआ; खुला किया हुआ, Opened. गउड०

उच्छंग. पुं० ( उत्संग ) मध्य भाग. The middle part. गउड० से० १०, २;

उच्छंगिअ. त्रि० ( उत्सङ्गित ) खोले में लिया हुआ. Taken in the lap. उप०६४८ टी;

उच्छप्पण. न० ( उत्सर्पण ) उन्नति; अभ्युदय. Rise; Prosperity. सु० च० २७१;

उच्छप्पणा. स्त्री० (उत्सर्पणा) देखो 'उच्छप्पण' शब्द. Vide 'उच्छप्पण'."उच्छप्पणाउकारेइ" सु० च० २०६; ६४६;

उच्छलिर. त्रि० ( उच्छलितृ ) उछलने वाला. Moving up. धर्मवि० १४; कुप्र०२७३;

उच्छल्ल. त्रि० ( उच्छल ) उछलने वाला. One that moves up. भवि०

उच्छहिय. त्रि० ( उत्सहित ) उत्साह युक्त. Arduous; सण०

उच्छायण. त्रि० ( उच्छादन ) नाशक. A destroyer. स० ३२३; ४६३;

उच्छालण. न० (उच्छालन) उछालना; उत्क्षेपण. Throwing or tossing up. कुमा०५;

उच्छालिअ. त्रि० ( उच्छालित ) फेंका हुआ; उत्क्षिप्त. Thrown or tossed up. सुपा० ६७;

उच्छाह. पुं० ( उत्साह ) पराक्रम; सामर्थ्य; शक्ति. Strength; Fortitude. आचू० १; हे० १, ११४; २, ४८; पउम० २०, ११८;

उच्छाहण. न० ( उत्साहन ) उत्तेजन; प्रोत्साहन. Encouraging; Exciting. उप० ५९७टी.

उच्छाहिय. त्रि० ( उत्साहित ) उत्तेजित; प्रोत्साहित. Encouraged; Excited. पिं० नि०

उच्छिट्ठ. त्रि० ( उच्छिष्ट ) अशिष्ट; असभ्य. Rude; Unmannerly. दस० ३, १ टी;

उच्छित्त. त्रि० ( उत्क्षिप्त ) फेंका हुआ. Thrown or tossed up. से० ५, ६१; पाअ०

उच्छुअ. त्रि० (उत्सुक) उत्कण्ठित. Eager; Anxiously desirous. हे० २,२२;

उच्छुएण. त्रि० ( उत्क्षुण्ण ) खण्डित; तोड़ा हुआ. Broken. पाअ० (२) आक्रान्त. Full of; Occupied. से० १०, २;

उच्छुभण. न० ( उत्क्षेपण ) ऊंचा फेंकना. Throwing or tossing up. प्रव० ७३ टी;

उच्छोडिय. त्रि० ( उच्छोटित ) छुड़ाया हुआ; मुक्त किया हुआ. Released; Liberated. सुर० १, १०५; २, २६;

उच्छोभ. त्रि० ( उच्छोभ ) (१) शोभा रहित. Devoid of splendour. (२) पिशुनता; चुगली. Back-biting; Slander. राज०

उज्ज. न० ( ऊर्ज ) (१) तेज; प्रताप. Splendour; Brilliancy. (२) बल. Power; strength. कप्प०

उज्जअणी-उज्जइणी. स्त्री० ( उज्जयिनी ) नगरी विशेष; मालव देश की प्राचीन राजधानी; उज्जैन नाम से आज कल भी प्रसिद्ध है. Name of a city. चाक० २६; पि० ३८६;

उज्जमि. त्रि० ( उद्यमिन् ) उद्योगी. Industrious; Persevering. कुम्र० ४१८;

उज्जलण. न० ( उज्ज्वलन ) चमकीला; देदीप्यमान. Burning; Shining. "जालुज्जलणगअंबरंव कत्पइ" कप्प०

उज्जलिअ. पुं० ( उज्ज्वलित ) तीसरी नरक भूमि का सातवां नरकेन्द्रक. A particular abode of the third hell. देवेन्द्र० ८;

उज्जल्ल. न० ( औज्ज्वल्य ) उज्ज्वलता; Splendour; Brilliance. गा० ६२६;

उज्जाअर-उज्जागर. पुं० ( उज्जागर ) जागरण; निद्रा का अभाव. Wakefulness; Keeping awake. गा० ४८२; वज्जा० ७६;

उज्जागरय. पुं० ( उज्जागरक ) (१) जागरण; निद्रा का अभाव. Wakefulness; Keeping awake. वज्जा० ६८;

उज्जाणिआ. स्त्री० ( औद्यानिका ) गोष्ठी; गोठ. A pleasure party 'उज्जाणिआए वच्चइ' निसी० चू० ८; स० १२१;

उज्जावण. न० ( उद्यापन ) व्रत का समाप्ति कार्य. Completing a vow. प्रारू.

उज्जीवण. न० ( उज्जीवन ) (१) पुनर्जीवन; जिलाना. Rebirth. सुपा० ५०४; (२) उद्दीपन. Illuminating; Lighting. सण०

उज्जीविय. त्रि० (उजीवित) पुनर्जीवन; जिलाया हुआ. Saved. सु० २७०;

उज्जुआइअ. त्रि० ( ऋजुकायित ) सरल किया हुआ. Made straight. से० १३, २०;

उज्जुढ. त्रि० ( उद्व्यूढ ) धारण किया हुआ. Held. संबोध० ५३;

उज्जुहत्थ. पुं० ( ऋजुहस्त ) दाहिना हाथ. The right hand. ओघ० नि० ५११;

उज्जेणग. पुं० ( उज्जयक ) श्रावक विशेष; एक उपासक का नाम. Name of a shravak. आचू० ४;

उज्जोअण. न० ( उद्योतन ) (१) प्रकाशन; अवभासन. Illuminating; (२) प्रकाश करने वाला. One that illuminates.

उप० ७२६ टी; (३) सूर्य; रवि. The sun. (४) एक प्रसिद्ध जैनाचार्य. Name of a celebrated Jain Acharya. गु० ७; साध्य० ६२;

उज्जोवण. न० ( उद्योतन ) प्रकाशन. Illuminating; Lighting. स० ६३१;

उज्झ. पुं० ( उज्झ-उद्ध्य ) उपाध्याय; पाठक. A teacher. विशे ३१६८;

उज्झअ. ग. त्रि० ( उज्जक ) त्याग करने वाला; छोड़ने वाला. One that abandones or quits. उप० १७६ टी;

उज्झणा. स्त्री० ( उझना ) परित्याग. Abandoning; Leaving. आव० ४; उप०५६३;

उज्झरवरणी. स्त्री० (अवकरपर्णी) उदक पान; जल प्रपात. A water-fall. निसी०चू० ५;

उज्झाव.पुं०(उपाध्याय) विद्यादाता गुरु; शिक्षक; पाठक. A teacher. महा०सुर०१, १८०;

उज्झासि. त्रि० (उद्भासिन्) चमकने वाला; देदीप्यमान. Shining; Radiant. रंभा०

उट्टार. पु० (अवतार) घाट; तीर्थ; जलाशय का तट. A sacred bathing place. पउम० ६८, ३०;

उट्ठ. त्रि० (उत्थ) उत्थित; उठा हुआ. Standing up. ओघ० नि० ७०; उवा०

उट्ठवण. न० ( उत्थापन ) ऊँचा करना; उठाना. Raising up. ओघ० नि० २१४,

उट्ठविय. त्रि० ( उत्थापित ) उठाया हुआ; खड़ा किया हुआ. Caused to get up. सुर० ६, १६०;

उट्ठाइअ. त्रि० ( उत्थित ) (१) जो तय्यार हुआ हो; प्रगुण. Ready. पउम० १२, ६६; (२) उत्पन्न; उत्थित. Produced; Born. स० ३७६;

उट्ठाविअ. त्रि० ( उत्थापित ) (१) उठाया हुआ; खड़ा किया हुआ. Caused to get up. (२) उत्पादित. Produced. उप० ६४८ टी;

उट्ठिय. त्रि० ( उत्थित ) बाहर निकला हुआ. Come out. ओघ० नि० ६५;

उट्ठिर. त्रि० ( उत्थातृ ) उठने वाला. One that stands up. सण०

उट्ठिसिय. त्रि० ( उद्घुषित ) पुलकित; रोमाञ्चित. Having the hair of the body erect. ओघ० कुमा०

उडंक. पुं० ( उटङ्क ) एक ऋषि; तापस विशेष. Name of a Rishi. निसी० चू० १२;

उडुंबरिज्जिया. स्त्री० ( उदुम्बरीया ) जैन मुनियों की एक शाखा. Name of a branch of Jain saints. कप्प०

उड्डाण. न० (उड्डयन) उड़ान; उड़ना. Flying up; Soaring. सुर० ८, ५२;

उड्डामर. त्रि० (१) ( उड्डामर ) भय-युक्त. Formidable; Terrific. (२) आडम्बर वाला; टाप-टीप वाला. Showy; Having external appendage. पाअ० (३) उद्भट; प्रबल. Very strong or powerful. कुप्र० १४५;

उड्डामरिअ. त्रि० (उड्डामरित) भयभीत किया हुआ. Frightened. कप्पू०

उड्डाव. त्रि० ( उड्डायक ) उड़ाने वाला. One that causes to fly up. पिंड० ४७१;

उड्डावण. न० ( उड्डायन ) उड़ाना. Causing to fly up. कुमा०

उड्डाविअ. त्रि० ( उड्डायित ) उड़ाया हुआ. Caused to fly up. गा० ११०; पिंग०

उड्डाविर. त्रि०( उड्डायितृ ) उड़ाने वाला. One that causes to fly up. वजा० ६४;

उड्डिअ. त्रि० (औड्र) उड़ीसा देश का निवासी. An inhabitant of Orisa. नाट०

उड्डिय. त्रि० ( उड्डीन ) उड़ा हुआ. Flown up. धर्मवि० १२६;

उड्डी. स्त्री० ( औड्री ) लिपि विशेष; उत्कल देश की लिपि. A particular alphabets.

विशे० ४६४ टी;

उड्डुवाडिय. पुं० (उड्डुवाटिक) भगवान् महावीर के एक गण का नाम. Name of a particular class of Lord Mahavir. कप्प०

उड्ढ. त्रि० (ऊर्ध्व) खड़ा; दण्डायमान. Stood up; Standing up. आव० ६; —गम. त्रि० (गम) ऊपर जाने वाला. One that goes up. सु० च० ४५६; —गामि त्रि० (गामिन्) ऊपर जाने वाला. Going upwards; Rising. —दिसा. स्त्री० (दिश्) ऊर्ध्व दिशा. The upper direction. आव० ६;

उड्ढविय. त्रि० (ऊर्ध्वित) ऊँचा किया हुआ. Raised up. वज्जा० १४६;

उण. न० (ऋण) ऋण; करजा. A debt. षड्०

उण्णाअक. त्रि० (उन्नायक) (१) उन्नति-कारक. Prospering. (२) छन्दः शास्त्र प्रसिद्ध मध्य गुरु चतुष्कल की संज्ञा. पिंग०

उण्णाग. पुं० (उन्नाक) ग्राम-विशेष. Name of a village. आवम०

उण्णाम. पुं० (उन्नाम) उन्नति; ऊँचाई. A height. से० ६, ५६;

उण्णामिय. त्रि० (उन्नमित) ऊँचा किया हुआ. Raised up. गा० १६; २५६; से० ६, ७१;

उण्णिअ. त्रि० (उन्नीत) वितर्कित; विचारित. Thought. से० १३, ७७;

उण्णिद्द. त्रि० (उन्निद्र) (१) विकसित; उल्लसित. Opened or expanded; Full-blown. गउड० (२) निद्रा-रहित. Sleepless; Awake. माल० ८५;

उण्हीस. पुं० न० (उष्णीष) पगड़ी; मुकुट A turban; A diadem or crownet. हे० २, ७५;

उताहो. अ० (उताहो) अथवा; या. And; or. पि० ८५;

उत्तंभण. न० (उत्तम्भन) (१) अवरोध. Obstruction. (२) अवलंबन. Support; Help. उप० पृ० २२१;

उत्तंभय. त्रि० (उत्तम्भक) (१) रोकने वाला. Obstructing. (२) अवलम्बन देने वाला; सहायक. Helping; Supporting. उप० पृ० २२०;

उत्तंस. पुं० (अवतंस) शिरो भूषण; अवतंस. An ornament worn on the head. गउड०

उत्तंस. पुं० (उत्तंस) कर्णपूरक; कर्ण-भूषण. An ear-ring. पाअ०

उत्तणुअ. त्रि० (उत्तनुक) अभिमानी; गर्विष्ट. Arrogant; Proud. पाअ०

उत्तत्त. त्रि० (उत्तप्त) अति तप्त; बहुत गरम. Very hot. सु० च० ३७;

उत्तप्प. त्रि० (उत्तप्त) देदीप्यमान. Shining; Brilliant. राज०

उत्तम. त्रि० (उत्तम) (१) अन्त्य; अन्तिम. Last; Final. राज० (२) पुं० मेरु पर्वत. The mount Meru. इक० (३) राक्षस वंश का एक राजा. Name of a king of the demon family. पउम० ५, २६४; (४) एक दिन का उपवास. A fast. संबोध० ५८;

उत्तम. त्रि० (उत्तमस्) अज्ञान रहित. Not ignorant. "ते उत्तमा हुंति" कप्प०

उत्तमण्ण. त्रि० (उत्तमर्ण) लेनदार. A creditor. नाट०

उत्तम्मिअ. त्रि० (उत्तान्त) खिन्न; दिलगीर. Sorry; Grieved. पाअ०

उत्तर. न० (उत्तर) (१) ऊन का बना हुआ वस्त्र, कम्बल वगैरः A woolen garment. कप्प० (२) वर्षा कल्प. कप्प० (३) पुं० एक जैन मुनि; आर्य महागिरि के प्रथम शिष्य. Name of a Jain saint; The promi-

nent pupil of Arya Mahagiri. कप्प० —करण. न० ( करण ) उपस्कार; संस्कार विशेष; गुणाधान. Ceremony; Rite; Propensity. "उत्तरकरणं कीरइ" आव० ५; —साहग-य. त्रि० ( साधक ) विद्या, मन्त्र वगैरः का साधन करने वाले का सहायक. A helper of one that accomplishes magical skill etc. सु० च० १५१;

**उत्तरंग.** न० ( उत्तरङ्ग ) (१) दरवाजे के ऊपर का काष्ट. Door-Beam. कुमा० (२) त्रि० चपल; चंचल. Unsteady; Fickle. मुद्रा० २६८;

**उत्तरकुरु.** स्त्री० ( उत्तरकुरु ) भगवान नमिनाथ की दीक्षा शिविका. A palanquin of Lord Naminatha at the time of initiation. विचार० १२६;

**उत्तरा.** स्त्री० ( उत्तरा ) दिगम्बर-मत-प्रवर्तक आचार्य शिवभूति की स्वनाम ख्यात भगिनी. Name of a sister of Acharya Shivabhuti, founder of Digambar-doctrines. विशे०

**उत्तरिय.** ( उत्तीर्ण ) ( १ ) उतरा हुआ; नीचे आया हुआ. Come down. सुर० ६,१५६; (२) पार पहुँचा हुआ. Crossed over. महा०

**उत्तरोट्ठ.** पुं० ( उत्तरौष्ठ ) (१) ऊपर का होठ. The upper lip. पि० ३६७; (२) श्मश्रू; मूँछ. Moustaches. राज०

**उत्तव.** त्रि० ( उक्तवत् ) जिसने कहा हो वह. One who has said or told. पि०५६६;

**उत्तसिय.** त्रि० ( उत्त्रस्त ) ( १ ) भय-भीत. Terrified. ( २ ) पीड़ित. Harassed; Tormented. सुर० १, २४६;

**उत्ताडण.** न०(उत्ताडन) ताडन करना. Beating. कुमा०

**उत्तार.** पुं० (उत्तार) परित्याग. Abandoning; Leaving. विशे० १०४२; ( २ ) उतारने वाला; पार करने वाला. One that crosses over. प्रासू० १३४;

**उत्तारय.** त्रि० ( उत्तारक ) पार उतारने वाला. One that transporting over. स० ६४७;

**उत्तारिअ.** त्रि० (उत्तारित) (१) पार पहुँचाया हुआ. Crossed over. (२) दूर किया हुआ. Removed. ( ३ ) बाहर निकाला हुआ. Come out. महा०

**उत्ताल.** त्रि० ( उत्ताल ) ( १ ) महान्; बड़ा. Great. (२) उतावला; शीघ्रकारी. Hasty. सुपा० ६२०; (३) उद्धत. Insolent.

**उत्तास.** पुं० (उत्त्रास) (१) त्रास; भय. Extreme fear; Terror. ( २ ) हैरानी. Annoyance. कप्पू०

**उत्तिण.** त्रि० ( उत्तृण ) तृण शून्य. Not-grassy. गा० १७०;

**उत्तिणिअ.** त्रि० ( उत्तृणित ) तृण रहित किया हुआ. Made grassless. गा० ३१५;

**उत्तिण्ण.** त्रि० ( उत्तीर्ण ) (१) बाहर निकाला हुआ. Come out. महा० (२) जो कम हुआ हो. What is lessened. गउड० (३) रहित. Without. गउड० (४) निपटा हुआ; जिसने कार्य समाप्त किया हो वह. Finished; Completed. गा० ५५५; (५) उल्लंघित; अतिक्रान्त. Transgressed; Violated. राज०

**उत्तिण्ण.** त्रि० ( अवतीर्ण ) नीचे उतरा हुआ. Descended; Come down. महा०

**उत्तित्थ.** पुं० न० ( उत्तीर्थ ) कुपथ; अपमार्ग. A bad or wrong path. भवि०

**उत्तुंग.** त्रि० ( उत्तुङ्ग ) ऊँचा; उन्नत. High or lofty. महा० कप्पू० गउड०

**उत्तुंड.** त्रि० ( उत्तुण्ड ) उन्मुख; ऊर्ध्व-मुख. Raising the face up; Looking

up. गउड०

**उत्तेअ.** त्रि० ( उत्तेजस् ) (१) तेजस्वी; प्रखर. Bright; Brilliant. ( २ ) पुं० मात्रावृत्त का एक भेद. A variety of metre. पिंग० नाट०

**उत्तेअण.** न० ( उत्तेजन ) उत्तेजन. Encouraging. मुद्रा० १९८;

**उत्तेजिअ.** त्रि० ( उत्तेजित ) प्रेरित; प्रोत्साहित. Excited; Instigated. दस० ३; टी०

**उत्थ.** न० ( उक्थ ) ( १ ) स्तोत्र विशेष. A particular verse. ( २ ) याग विशेष. Name of a sacrifice. विशे०

**उत्थ.** त्रि० ( उत्थ ) उत्पन्न; उत्थित. Produced. सुपा० ११६; गउड०

**उत्थइय.** त्रि०(अवस्तृत) व्याप्त. Pervaded; Spread. से० ४, ३८;

**उत्थंघ.** पुं० ( उत्तम्भ ) ऊर्ध्व प्रसरण; ऊँचा फैलना. Spreading upward. से०६,३३;

**उत्थंघण.** न० (उत्तम्भन) देखो 'उत्थंघ' शब्द. Vide 'उत्थंघ'. गउड०

**उत्थंघि.** त्रि० ( उत्क्षेपिन् ) ऊँचा फेंकना. Throwing or crossing up. गउड०

**उत्थंघिअ.** त्रि० (उन्नमित) ऊँचा किया हुआ; उन्नत किया हुआ. Raised up. कुमा०

**उत्थंघिअ.** त्रि० ( रुद्ध ) रोका हुआ. Impeded; Obstructed. कुमा०

**उत्थंघिअ.** त्रि० (उत्तम्भित) उत्थापित; उठाया हुआ. Raised up. से० ५, ६०;

**उत्थंभि.** त्रि० (उत्तम्भिन्) (१) आघात-प्राप्त. Hurt. ( २ ) अवलम्बन करने वाला. One that helps or supports. प्रासू०१२७;

**उत्थंभिअ.** त्रि० (उत्तम्भित) (१) अवलम्बित. ( २ ) रुका हुआ; स्तम्भित. Impeded; Obstructed. गा० ६२४; (३) बन्धन मुक्त किया हुआ. Released; Liberated. स० ५१८;

**उत्थरिअ.** त्रि० ( आक्रान्त ) आक्रान्त; दबाया हुआ. Overcome; Overpowered. पाअ० भवि०

**उत्थल.** न० ( उत्स्थल ) उन्मार्ग; कुपथ. A wrong way. से० ८, ६;

**उत्थल्लिअ.** त्रि० ( उच्छलित ) उछला हुआ. Tossed up. पाअ०

**उत्थाइय.** त्रि० ( उत्थापित ) उठाया हुआ. Raised up. सुपा० २५२;

**उत्थाण.** न० ( उत्थान ) वीर्य ; बल; पराक्रम. Valour; Strength; Prowess. विशे० २८२६;

**उत्थारिय.** त्रि० ( आक्रान्त ) आक्रान्त; दबाया हुआ. Overpowered. कुमा० सुपा०५४६;

**उत्थुभण.** न० (अवस्तोभन) अनिष्ट की शान्ति के लिए किया जाता एक प्रकार का कौतुक ; थू थू आवाज करना. Making a sound like 'Thu, Thu'. बृह० १;

**उदइल्ल.** त्रि० (उदयिन्) उदयवान्; उन्नतिशील. Rising; Prospering. 'उदइल्लो' सु० च० ६२२;

**उदंचिर.** त्रि० ( उदञ्चितृ ) ऊँचा जाने वाला. One that goes up or rises. कुमा०

**उदंत.** पुं० (उदन्त) हकीकत;समाचार; वृतान्त. Tidings; Intelligence. 'बीओदंतो' भग० से० ४, ५५; स० ३०;

**उदड्ढ.** पुं० ( उद्दग्ध ) एक नरक-स्थान. A particular hell-abode. देवेन्द्र०२७;

**उदन्ना.** स्त्री० ( उदन्या ) तृषा; तरस; पिपासा. Thirst. उप० १०३१ टी;

**उदयण.** पुं०(उदयन) राजा सिद्धराज का प्रसिद्ध मंत्री. Name of a celebrated minister of king Siddharaja. कुप्र०१४३;

**उदरंभरि.** त्रि० (उदरम्भरि) स्वार्थी; एकलपेटा. Nourishing ones own belly; Selfish. पि० ३७९;

**उद्दासि.** त्रि० ( उद्दासिन् ) उदास ; उदासीन. Sad; Sorry. रंभा० स० ४२१;

**उद्दिय.** त्रि० ( उदित ) उक्त ; कथित. Said ; Told. विशे० ३२७६;

**उद्द.** त्रि० ( आर्द्र ) गिला; आर्द्र. Wet ; Moistened. षड्०

**उद्दंड.** त्रि० (उद्दण्ड). प्रचण्ड; उद्धत. Vehement; Impetuous. कुमा० गउड०

**उद्दंतुर.** त्रि० (उद्दन्तुर) (१) जिसका दान्त बाहर आया हो वह. One whose tooth is projected. (२) ऊँचा. High or lofty. गउड०

**उद्दंभ.** पुं०(उद्दम्भ) छन्द का एक भेद Name of a metre. पिंग०

**उद्दअ.** त्रि० (उद्यत) उद्यम-युक्त. Industrious. प्राकृ० २१;

**उद्दलण.** न० (उद्दलन) विदारण. Breaking; Cutting. गउड०

**उद्दवअ.** पुं० ( उद्द्रव-उपद्रव ) (१) उपद्रव. Injury; Trouble. (२) विनाश; हिंसा. Killing; Destruction. श्रा० ७;

**उद्दाइआ.** स्त्री० (उद्द्रोत्री-उपद्रोत्री) उपद्रव करने वाली स्त्री. A woman whot roubles. "उद्दाइआए कोइ" ओघ० १८ भा० टी;

**उद्दाण.** त्रि० (अवद्रात) मृत. Dead. सुख० १, ३;

**उद्दाम.** त्रि० ( उद्दाम ) (१) प्रचण्ड; प्रखर. Very hot; Stifling. सुपा० २३४; (२) अव्यवस्थित. Not in due order. हे० १,१७७;

**उद्दालिय.** त्रि० (आच्छिन्न) छीना हुआ; खींच लिया गया. Snatched away. "तेहिं उद्दालिया" सु० च० २३८; पाअ० कुमा० उप० पृ० ३२३;

**उद्दित्त.** त्रि० (उद्दीप्त) प्रज्वलित. Illuminated. बृह० १;

**उद्दीवण.** न० (उद्दीपन) (१) उत्तेजन. Encouragement. (२) त्रि० उत्तेजक. One that encourages. मै० ५८; रंभा०

**उद्दीवणिज्ज.** त्रि० (उद्दीपनीय) उद्दीपक; उत्तेजक. Instigating; Stirring up. रंभा०

**उद्दीविअ.** त्रि० (उद्दीपित) प्रदीपित; प्रज्वालित. Illuminated; Lighted. पाअ० सुर० १, ८८;

**उद्दुअ.** त्रि० ( उद्द्रुत ) पलायित. Gone away; Run away. पउम० ६, ७०;

**उद्दुय.** त्रि० (उपद्रुत) हैरान किया हुआ. Tormented; Harassed. स० १३१;

**उद्देस.** पुं० ( उद्देश ) (१) व्यपदेश; व्यवहार. Affair; Work. (२) लक्ष्य. An aim. (३) अभिप्राय; मतलब. A brief statement. विशे० (४) गुरु प्रतिज्ञा; गुरु वचन. Master's word. विशे०

**उद्देसणा.** स्त्री० (उद्देशन) (१) पाठन; वाचना; अध्यापन. Teaching (२) अधिकारिता; योग्यता. Fitness; Propriety. पंचभा०

**उद्देहलिया.** स्त्री० ( उद्देहलिका ) वनस्पति विशेष. A kind of vegetation. राज०

**उद्धंसण.** न० ( उद्धर्षण ) ( १ ) आक्रोश; निभर्त्सन. A reproach. (२) वध; हिंसा. Killing. राज०

**उद्धंसिय.** त्रि० ( उद्धर्षित ) आकृष्ट; जिस पर आक्रोश किया गया हो वह. Reproached or rebuked. निसी० चू० ४;

**उद्धड.** त्रि० ( उद्धृत ) उठा कर रखा हुआ. Raised or lifted up. धर्म० ३;

**उद्धदेहिय.** न० ( और्ध्वदेहिक ) अग्नि संस्कार आदि अन्त्येष्टि क्रिया. Funeral rite. स० १०६;

**उद्धव.** पुं० ( उद्धव ) ऊधो; श्री कृष्ण का चाचा, मित्र, और भक्त Name of an uncle and friend of Shree

Krishna. रुक्मि० ४६;

उद्धाअ. त्रि० ( उद्धाव ) उद्धावित; ऊँचा गया हुआ. Gone or risen up. 'वहंतं उद्धाअ' से० ६, ३६;

उद्धाइअ. त्रि० ( उद्धावित ) फैला हुआ; विस्तीर्ण; प्रसृत. Spread. से०३, ५२;

उद्धार. पुं० ( उद्धार ) (१) ऋण देना, उधार देना. To sell on credit. सु० च० ५६७; (२) त्राण; रक्षण. Redemption; Rescuing. (३) अपवाद. Exception. राज०

उद्धारय. त्रि० ( उद्धारक ) उद्धारकारक. One that rescues or saves. कुम्र० २;

उद्धावण. न० ( उद्धावन ) (१) प्रबल प्रवृत्ति. The strong perseverance. (२) दूर-गमन; दूर क्षेत्र में जाना. Going away. (३) कार्य की शीघ्र सिद्धि. A prompt accomplishment of action. श्रा०१;

उद्धावणा. स्त्री० ( उद्धावना ) देखो 'उद्धावण' शब्द. Vide 'उद्धावण'. धर्म ३;

उद्धमाइअ. त्रि० ( उद्ध्मापित ) ठंडा किया हुआ ; निर्वापित. Extinguished. से० १, ८;

उद्धुर. त्रि० ( उद्धुर ) (१) ऊँचा; उच्च. High; Lofty. पाअ० (२) प्रचण्ड; प्रबल. Strong; powerful. सुर० ३, ३६; १२, १०६;

उद्धुसिअ. न० ( उद्धुषित ) (१) रोमाञ्च. A thrill (of rapture, horror, surprise etc; Horripilation. उव०(२) रोमाञ्चित; पुलकित. With the hair erect or thrilled with joy. सुर० २, १०१; महा०

उद्धूलिय. त्रि० ( उद्धूलित ) (१) धूलि से लपेटा हुआ. Dusty; covered with dust. (२) व्याप्त. Full of; spread. कुमा०

उद्धूवणिया. स्त्री० ( उद्धूपनिका ) धूप देना. Fumigation; perfuming. सुर० १४; १७४;

उद्धूविअ. त्रि० ( उद्धूपित ) जिसको धूप किया गया हो वह. Fumigated; Incensed. विक्र० ११२;

उद्धोस. पुं० (उद्धर्ष) (१) उल्लास. Delight; joy. (२) ऊँचा होना. To be high. "रोमुद्धोसं जणेइ" सु० च० ६४;

उन्न. न० ( ऊर्ण ) ऊन, भेड़ या बकरी के रोम. Wool. –मय. त्रि०(मय) ऊन का बना हुआ. Woolen. सुपा० ४३२;

उन्नाडिय. न० ( उन्नाटित ) हर्ष द्योतक आवाज़. Crying out; Roar; Chirping. स० ३७६;

उन्नाह. पुं० ( उन्नाह ) ऊँचाई. A height. पाअ०

उपाणहिय. पुं० स्त्री (उपानह्)जूता. A shoe or sandal. सुपा ३६२;

उप्पइअ. त्रि० ( उत्पाटित ) उत्थापित; उठाया हुआ. Raised. से० १, ३०;

उप्पय. पुं० (उत्पात) उत्पत्ति. Production. "मंदपडिवाउप्पयाई" विशे० ५७७;

उप्पयण. न० ( उत्प्लवन ) जल में गोता लगाना. Plunging into; Bathing. से०५,६०;

उप्परिवाडि-डी. स्त्री० (उत्परिपाटि-टी ) उलटा क्रम; विपर्यास; विपर्यय. Contrariety; Reverse. "उप्परिवाडीवहणे" गच्छा १;

उप्परोप्पर. अ० ( उपर्युपरि ) ऊपर ऊपर. High above; स० १४०;

उप्पवइय. त्रि० ( उत्प्रव्रजित ) जिसने दीक्षा छोड़ दी हो वह; साधु होकर फिर गृहस्थ बना हुआ. One who re-enters an householder's life after religious order. स०४८५;

उप्पाइ. त्रि० ( उत्पादिन् ) उत्पन्न होने वाला. Produced; Born. विशे० २८१६;

**उप्पाड.** पुं० ( उत्पाट ) उन्मूलन; उत्खनन. Uprooting; Eradicating. उप० १४१ टी; ९८६; टी;

**उप्पाडिय.** त्रि० ( उत्पादित ) उत्पन्न किया हुआ. Produced. भाव० १३;

**उप्पादश्र.** त्रि० ( उत्पादक ) उत्पन्न कर्ता. Productive प्रयौ० १७;

**उप्पिय.** त्रि० ( अर्पित ) अर्पण किया हुआ. Given. हे० १, २६९;

**उप्पियण.** न० ( उत्पान ) फिर श्वास लेना. Inhaling repeatedly. राज०

**उप्पिलण.** न० ( उत्प्लावन ) डूबोना. Plunging into. पिंड० ४२२;

**उप्पीडण.** न० ( उत्पीडन ) (१) कस कर बांधना. Tying tightly. (२) दबाना. Pressing out. से० ८. ६७;

**उप्पीलण.** न० ( उत्पीडन ) पीड़ा, उपद्रव. Annoyance;Molestation. स०२७२;

**उप्पुणित्र.** त्रि० ( उत्पूत ) सूर्प से साफ सुथरा किया हुआ. Winnowed. पा०

**उप्पुण्ण.** त्रि० ( उत्पूर्ण ) पूर्ण; व्याप्त. Full of; Pervaded. स० २५;

**उप्पुलइय.** त्रि० ( उत्पुलकित ) रोमाञ्चित. Having the hairs of the body erect. स० २८१;

**उप्पुसिश्र.** त्रि० ( उत्प्रोञ्छित ) लुप्त; प्रोञ्छित. Lost; Deprived of; से०६,८५; गउड०

**उप्पेक्खा.** स्त्री० ( उत्प्रेक्षा ) (१) अलंकार विशेष. Name of a figure of speech (२) वितर्कणा; संभावना. Conjecture; Guess. गा० ३३९;

**उप्पेलिश्र.** त्रि० ( उन्नमित ) ऊँचा किया हुआ; उन्नत किया हुआ. Raised. कुमा०

**उप्पेल्ल.** पुं० ( उन्नमन ) ऊँचा करना. Raising up. पउम० ८, २७२;

**उप्पेस.** पुं० ( उत्पेष ) त्रास; भय; डर. Terror; Horror. से०१०, ६१;

**उप्फाल.** त्रि० ( कथक ) कहने वाला; सूचक. A narrator; A relator. स० ६४४;

**उप्फालिश्र.** त्रि० ( कथित ) (१) कथित. Said; Told. (२) सूचित. Suggested; Hinted. पाश्र० उप० ७२८ टी; स०४७८;

**उप्फिडण.** न० ( उत्स्फोटन ) कुण्ठित होना. To be blunted or dulled. स० ६९८;

**उप्फिडिय.** त्रि० ( उत्स्फटित ) (१) कुण्ठित. Blunted; Dulled. (२) बाहर निकला हुआ. Come out. सुर० १२, २१३;

**उप्फुल्लिश्रा.** स्त्री० ( उत्फुल्लिका ) क्रीड़ा विशेष; पांव पर बैठ कर बारंबार ऊँचा नीचा होना. A kind of pleasure or play. गा० १९६;

**उब्बण.** त्रि० ( उल्बण ) उत्कट. Strong; Powerful. पि० २६६;

**उब्बद्ध.** त्रि० ( उद्बद्ध ) (१) जिसने फाँसी लगाई हो वह; फांसी लगा कर मरा हुआ, Hung; (२) वेष्टित. Encircled; Surrounded. सुर० ८, ५७;

**उब्बुड.** त्रि० ( उद्ब्रुडित ) उन्मग्न; तीर्ण. Swum; Crossed over. गा० ३७; स० ३६०;

**उब्बुड्डण.** न० ( उद्ब्रुडन ) उन्मज्जन. Swimming. कप्पू०

**उब्भंड.** पुं० ( उद्भाण्ड ) उत्कट; भाँड; बहुरूपा. A buffoon; A jester or mime. "उब्भंडो णीयसि" ठा० ६ टी०

**उब्भंत.** त्रि० ( उद्भ्रान्त ) (१) आकुल व्याकुल; खिन्न. Confused; Confounded. सुर० १५, १२३; गा० ३८६; (२) मूर्छित. Fainted; swooning से० १, ८; (३) भ्रान्ति युक्त; भौंचक्का; चकित. हे० २, १६४; (४) प्रथम नरक पृथिवी का चौथा नरकेन्द्रक. A particular abode of

of medicines without oil. सुपा० ४१४;

खलियार. पुं० (खलिकार) तिरस्कार; निर्भर्त्सना. Curse. पउम० ३६; ११६;

खलियारण. न० ( खलीकरण ) तिरस्कार. Curse. पउम० ३६, ८४;

खलियारणा. स्त्री० (खलीकरणा) वञ्चना; ठगाई. Deception, To cheat. स० २८;

खलियारिअ. त्रि० (खलीकृत) (१) तिरस्कृत. Cursed. पउम० ६६, २; (२) वञ्चित; ठगा हुआ. Deceived. स० २८;

खलुखित्त. न० (खलुक्षेत्र) जहां पर जरूरी चीज मिले वह क्षेत्र. The place where the needed thing can be obtained. वव०

खल्लीड. पुं० (खल्वाट) जिस के सिर पर बाल न हों; गञ्जा; चंदला. Bald. हे० १, ७४; कुमा०

खविअ. त्रि० (क्षपित) उद्वेजित. Submitted to. गा० १३४;

खव्व. त्रि०(खर्व) (१) वामन; कुब्ज. Hump backed. पाअ० (२) लघु; थोड़ा. Small; little. सिर० ६७५;

खसखस. पुं० ( खसखस ) पोस्त का दाना; उशीर; खस. The poppy. सं० ६६;

खसिअ. न० ( कसित ) रोग-विशेष; खाँसी. Cough. हे० १, १८१;

खाअ. त्रि० (खादित) भुक्त; भक्षित. Eaten. गा० ६६८; भवि०

खाइ. स्त्री० ( खाति ) परिखा; खाई. Ditch. सुपा० २३४;

खाइर. त्रि० ( खादिर ) खदिर-वृक्ष-संबन्धी. Derived from the Khair tree हे० १, ६७;

खाण. न० ( खादन ) भोजन; भक्षण. Food. गा० ६६२; पउम० १४, १३६;

खाण, न० (ख्यान) कथन; उक्ति. To relate. राज०

खाणिअ. त्रि० (खानित) खुदवाया हुआ. To dug, Excavated. हे० ३, ५७;

खाम. त्रि० (क्षाम) (१) कृश; दुर्बल. A kind of grass; weak. उप० ९८६ टी; पाअ०

खामिअ. त्रि० (क्षमित) (१) सहन किया हुआ. For bearing. (२) विलम्बित; विलम्ब किया हुआ. Delayed. पउम० ४३,४१; हे० ३, १५३;

खाय. पुं० (खाद) पांचवी नरक भूमि का एक नरक स्थान. A place of the 5th hell. देवेन्द्र० ११;

खार. पुं० (क्षार) एक नरक स्थान. A place in a hell. देवेन्द्र० ३०;

खारि. स्त्री० (खारि) एक प्रकार का नाप. Name of a measure. गा० ८१२;

खारिय. त्रि० ( क्षरित ) पानी में घिसा हुआ. Rubbed in water. भवि० (२) स्रावित; झराया हुआ. Dropped. वव० ६;

खारोदा. स्त्री० (क्षारोदा) नदी विशेष. A river of this name. राज०

खालण. न० (क्षालन) प्रक्षालन; पखारना. To wash, To clean. सु० च० ३२८;

खावेंत. त्रि० (ख्यापयत्) प्रख्याति करता हुआ; प्रसिद्धि करता. To make known. उप० ८३३ टी;

खासि. त्रि० ( कासिन् ) खाँसी का रोग वाला. A patient suffering from cough. सु० च० ५७६;

खिइगोयर. पुं० ( क्षितिगोचर ) मनुष्य; आदमी. Man. पउम० ५३, ४३;

खिइपइट्ठ. न० (क्षितिप्रतिष्ठ) नगर विशेष. A city of this name. स० ६;

खिइसार. पुं०( क्षितिसार ) इस नाम का एक दुर्ग. A fort of this name. पउम० ८०, ३;

**खिंग.** पुं० ( खिङ्ग ) रंडीबाज; व्यभिचारी. A whoremonger. रंभा०

**खिज्जिअय.** न० ( खेदितक ) छंद विशेष. A stanza. अजि० ७;

**खिज्जित्तार.** त्रि० ( खेदितृ ) खेद करने वाला; खिन्न होने की आदत वाला. Harassed; Pained. कुमा० ७, ६०;

**खिड्ड.** न० (खेल) खेल; क्रीड़ा; मजाक. Play. सु० च० ३०२;

**खिरण.** त्रि० (खिन्न) (१) खिन्न; खेद प्राप्त. Pained, Distressed. (२) श्रान्त; थका हुआ. Tired. गा० २६६;

**खित्त.** त्रि० (क्षिप्त) प्रेरित. Who was requested. —मण. त्रि० ( मनस् ) चित्त-भ्रम-वाला. Fickle minded. महा०

**खित्तज.** पुं० (क्षेत्रज) गोद लिया हुआ लड़का. Adopted son. कुप्र० २०८;

**खित्तय.** न० (क्षिप्तक) छन्द-विशेष. A stanza. अजि० २४; २५;

**खित्तिअ.** त्रि० (क्षैत्रिक) ( १ ) क्षेत्र संबन्धी. Relating to a field. (२) पुं० व्याधि विशेष. A kind of sickness or disease. श्रा० १२;

**खिप्पं.** अ० ( क्षिप्रम् ) शीघ्र; जल्दी. Haste. प्रासू० ३७; पडि०

**खिमा.** स्त्री० (क्ष्मा) पृथ्वी. Earth. चंड०

**खिरिय.** त्रि० ( क्षरित ) (१) टपका हुआ. Leaked. (२) गिरा हुआ. Fallen. पाअ०

**खीर.** न० (क्षीर) (१) पानी; जल. Water. हे० २, १७; (२) बेला; दो दिन का उपवास. Two days fast. संबोध० ५८;

**खीरि.** त्रि० (क्षीरिन्) (१) दूध वाला. Milky. (२) जिसमें दूध निकलता है ऐसे वृक्ष की जाति. A kind of tree which gives milk. उप० १०३१ टी;

**खीरी.** स्त्री० ( क्षैरेयी ) खीर; पक्कान्न विशेष. Preparation of milk and rice. सु० च० ६३६;

**खीलिया.** स्त्री० (कीलिका) छोटी खूँटी. Small nail. आव०

**खिलीकरण.** न० ( खिलीकरण ) खाली करना; शून्य करना. To Vacate. मै० ८;

**खिल्लण.** न० (खेलन) खिलौना; खेलनक. Toy. सुर० १५, २०८;

**खिवण.** न० (क्षेपण) (१) फेंकना; क्षेपण. To throw. से० १२, ३६; (२) प्रेरण; इधर उधर चलाना. To request, To send hither and thither. से० ५, ३;

**खीयमाण.** त्रि० (क्षीयमाण) जिसका क्षय होता हो वह. One who is destroying, Perishing. गा० ६८६ टी;

**खीव.** पुं० (क्षीव) मद-प्राप्त; मदोन्मत. Drunk intoxicated. दे० ८, ६६;

**खु.** अ० (खलु) (१) वितर्क; विचार. An expression. (२) संशय; संदेह. Doubt (३) संभावना. To think over. (४) विस्मय; आश्चर्य. Astonishment. हे० २, १९८; पड्० गा० ६; १४२; ४०१; स्वप्न० ६; कुमा०

**खुडिअ.** त्रि० ( खण्डित ) त्रुटित; खण्डित; विच्छिन्न. Broken. हे० १, ५३; पड्०

**खुराण.** त्रि० (क्षुण्ण) मर्दित. Rubbed. गा० ४४५; निसी० चू० १; (२) मग्न; लीन. Immersed. चउ० ३८; संथा० (३) चूर्णित. Broken into pieces. दे० ५, ४५;

**खुद्ध.** त्रि० (क्षुब्ध) क्षोभ प्राप्त; घबड़ाया हुआ. Confused; Disturbed. सु० च० ३२५;

**खुधा.** स्त्री० ( क्षुध् ) भूख. Hunger. धर्मसं० १०६२;

**खुब्भण.** न० (क्षोभण) क्षोभ; घबड़ाहट. Confusion. राज०

**खुभिअ.** न० (क्षुभित) (१) क्षोभ; घबड़ाहट.

Frightened. Alarmed. ओघ० (२) कलह; झगड़ा. Quarrel. बृह० ३;

खुय. न० (क्षुत) छींक. Sneeze. चेइय०४३३;

खुरप्प. पुं० न० (क्षुरप्र) एक तरह का जहाज. A kind of a ship. सिरि० ३८३;

खुरसाण. पुं० (खुरशान) (१) देश विशेष. A country of this name. (२) खुरशान देशका राजा. King of khurashan. पिंग०

खुरु. पुं० (खुरु) प्रहरण विशेष; आयुध विशेष. A kind of a weapon. सुर०१३, १६३;

खूण. न० (चूण) (१) नुकसान; हानि. Loss. सुर० ४, ११३; महा० (२) अपराध; गुनाह. Fault. मह० (३) न्यूनता; कमी. Difficiency; Deficiency. सु० च०७, ४३०;

खेअ. पुं०(खेद) संयम; विरति. Forebearrance; Humanity. —एण. त्रि० (ज्ञ) निपुण; कुशल; चतुर. Complete; Wise. ओघ० नि० ६४७;

खेअ. पुं० (क्षेप) त्याग; मोचन. Leaving; Abandoning. से० १२, ४८;

खेअण. न० (खेदन) (१) खेद; उद्वेग. Sorrow. (२) खेद उपजाने वाला. Who pains. कुमा०

खेअरिंद. पुं० (खेचरेन्द्र) खेचरों का राजा. The king of birds. पउम० ६, ५२;

खेइय. त्रि०(खेदित) खिन्न किया हुआ. Troubled; Pained; Harassed. स० ६३४;

खेड. पुं० (खेट) मृगया; शिकार. Game. भवि०

खेडण. न० (खेटन) खदेड़ना; पीछे हटाना. To push back. उप० २२६;

खेडणअ. न०(खेलनक) खिलौना. Toy. नाट० रत्ना० ६२;

खेडय. पुं० (चवेटक) (१) विष; जहर. Poison. हे० २, ६; (२) ज्वर-विशेष. A kind of fever. कमा०

खेडय. त्रि० (स्फेटक) नाशक; नाश करने वाला. Destructor. हे० २, ६; कुमा०

खेडय. न० (खेटक) छोटा गाँव. A smll village. पाअ० सुर० २, १६२;

खेडावग. त्रि० (खेलक) खेल करने वाला; तमासगिर. An actor. उप० पृ० १८८;

खेडिअ. पुं० (स्फेटिक) (१) नाश वाला; नश्वर. Rending. (२) अनादर वाला. Disrespected. हे० २, ६;

खेत्तकप्प. पुं०(क्षेत्रकल्प) (१) देश का रिवाज. A custom of the country. बृह०६; (२) क्षेत्र-संबन्धी अनुष्ठान. To worship in connection with the country. (३) ग्रन्थ-विशेष, जिसमें क्षेत्र-विषयक आचार का प्रतिपादन हो. A religious book in connection with the county. पंचू०

खेमलिज्जया. स्त्री० (क्षेमलिया) जैन मुनि गण की एक शाखा. A party of Jain saints. कप्प०

खेलण-खेलणय. न० (खेलन-क) (१) क्रीड़ा; खेल. Play. (२) खिलौना. Toy. आक० स० १२७;

खेव. पुं०(क्षेप) (१) न्यास; स्थापना. To fix. विशे०६१२; (२) संख्या विशेष. Counting. क० गं० ४, ८१—८४; (३) विलम्ब; देरी. Late, delay. स० ७५५;

खेवय. त्रि० (क्षेपक) फेंकने वाला. Who throws. गा० २४२;

खेविय. त्रि० (खेदित) खिन्न किया हुआ. Annoyed, Harassed, Distressed, Pained. भवि०

खोक्खा-खोखा. स्त्री० (खोखा) वानर की आवाज. Voice of a monkey. गा० ५३२;

खोड. पुं० (स्फोट) फोड़ा. Boil. प्राकृ० १८;

खोडय. पुं० (क्ष्वोटक) नख से चर्म का निष्पीडन. To itch. दे० २, ६;

**खोणिंद.** पुं॰ ( क्षोणीन्द्र ) राजा; भूमि-पति. King. सण॰

**खोद.** पुं॰ ( क्षोद ) चूर्ण; बुकनी. Powder of digestive medicines. हम्मीर॰ ३४;

**खोभ.** पुं॰ (क्षोभ) इस नाम का रावण का एक सुभट. A warrior of Ravna's name. पउम॰ ५६, ३२;

## ग

**ग.** पुं॰(ग) व्यन्जन वर्ण विशेष. The third consonant of the nagri Alphabet. प्रामा॰ प्राप्र॰

**गअवंत.** त्रि॰ (गतवत्) गया हुआ. Having gone. प्राकृ॰ ३५;

**गइ.** स्त्री॰(गति) प्रकार; भेद. State, mode of existence. से॰ १, ११; **—तस.** पुं॰ (त्रस) अग्नि और वायु के जीव. Insects of air and water. क॰ गं॰ ३,१३;४, १६;

**गइंद.** पुं॰ (गजेन्द्र) (१) ऐरावत हाथी; इन्द्र-हस्ती. The king of Elephants, Elephant of "Indra". (२) श्रेष्ठ-हाथी. Best elephant. गउड॰ कुमा॰

**गउ-गउअ.** पुं॰ ( गो ) बैल; वृषभ; सांढ़. Ox, Bull. हे॰ १, १५८; **—पुच्छ.** पुं॰ न॰ (पुच्छ) (१) बैल का पूंछ. Tail of an ox. (२) बाण-विशेष. Arrow. कुमा॰

**गउअ.** पुं॰ ( गवय ) गो-तुल्य आकृति वाला जंगली पशु-विशेष. A forest animal like an ox or cow; A Species of cow found in jungle. कुमा॰

**गउआ** स्त्री॰(गो)गैया;गौ. Cow. हे॰११५८;

**गउड.** पुं॰ ( गौड ) (१) इस नाम का देश; बंगाल का पूर्वी भाग. Name of a country Province of Eastern Bengal. सु॰ च॰ ३८६; ( २ ) गौड़ देश का निवासी. An inhabitant of Gaur county (province). हे॰ १, २०२; (३) गौड़ देश का राजा. Raja (King) of Gaur country. गउड॰ कुमा॰ **—वह.** पुं॰(वध) वाक्पतिराज का बनाया हुआ प्राकृत-भाषा का एक काव्य-ग्रन्थ. A book of poems compiled by "Vakpati Raj". गउड॰

**गउण.** त्रि॰ (गौण) अप्रधान; अमुख्य. Hidden. दे॰ १, ३;

**गउणी,** स्त्री॰ ( गौणी ) शक्ति विशेष; शब्द की एक शक्ति. Power of speaking. दे॰१,३;

**गउरविय.** त्रि॰ ( गौरवित ) गौरव-युक्त किया गया हो वह. One who has been honoured. सुपा॰ ३५६; ३६०;

**गउरी.** स्त्री॰(गौरी) (१) गौर वर्ण वाली स्त्री. A beautiful or a handsome lady. कुमा॰ (२) पार्वती;शिव पत्नी. "Parbati" Wife of Shiva. सु॰ च॰ १०६; **—पुत्त.** पुं॰ ( पुत्र ) पार्वती का पुत्र; कार्त्तिकेय. Son of Parbati, Kartik. सु॰ च॰ ४०१;

**गंगा.** स्त्री॰ ( गङ्गा ) गंगा नदी की अधिष्ठात्री देवी. A principal goddess of River Ganges. आवम॰

**गंजण.** त्रि॰ (गञ्जन) (१) मर्दन-कर्ता. One who rubs. सिरि॰ ५४६; (२) न॰ अपमान; तिरस्कार. Disgrace. सु॰ च॰ ४८०; (३) न॰ कलंक; दाग. Slander. वज्जा॰१८;

**गंजा.** स्त्री॰ (गञ्जा) सुरा-गृह; मद्य की दुकान. Shop of liquor. दे॰ २, ८५ टी;

**गंजिअ.** पुं॰ (गाञ्जिक) कल्य-पाल; दारू बेचने वाला;कलाल. Liquor seller. दे॰२,८५टी;

**गंजिअ.** त्रि॰ (गञ्जित) (१) पराजित; अभिभूत. Vanquished. उप॰ ६८६ टी, (२) हत; मारा हुआ;विनाशित. Afflicted. पिंग॰

(३) पीड़ित. Pained हैं० ४, ४०६;

**गंठि.** स्त्री० (गृष्टि) एक बार ब्यायी हुई गौ. A cow which has given the first calf. प्राकृ० ३२;

**गंड.** पुं० ( गण्ड ) (१) हाथी का कुम्भस्थल. An elephant's temple or cheek. प्रव० २६; (२) पुं० न० ऊख का जत्था; इक्षु-समूह. A bundle of sugar cane. उप०पृ०३५६;(३) छन्द-विशेष. A Stanza. पिंग० —**विइवाय.** पुं० (व्यतिपात) ज्योतिष शास्त्र-प्रसिद्ध एक योग. The seventeenth of the Astrological yogas. संबोध० ५४ ;

**गंडइया.** स्त्री० ( गण्डकिका ) नदी विशेष. Name of a river. आवम०

**गंडभेअअ.** पुं० ( गण्डभेदक ) चोर विशेष; पाकेटमार. Thief, Pick pocketer. अवि० १७; अभि० १८४;

**गंडय.** पुं० ( गण्डक ) गेंडा; जानवर विशेष. Rhinoceros. पाअ०

**गंडीव.** न० (गाण्डीव) धनुष. Bow. महा० पाअ०

**गंडीवि** पुं० ( गाण्डीविन् ) अर्जुन; मध्यम-पाण्डव. (Arjun). The third son of Raja Pandava. वेणी० ५८;

**गंडुअ,**न०(गण्डु) ओसीसा;सिरहना. Pillow. महा०

**गंडुअ.** न० ( गण्डुत् ) तृण-विशेष. A kind of grass. दे० २, ७५;

**गंडुवहाण.** न० (गण्डोपधान) गाल का तकिया. Cheek pillow, A pillow which is kept under the cheek. प्रव० ८४;

**गंडूस.** पुं०(गण्डूष) पानी का कुल्ला; Gurgle of water. गा० २७०; सुपा० ४४६; उप० ६८६ टी;

**गंती.** स्त्री० (गन्त्री) शकट; गाड़ी. Country cart, A cart drawn by oxen. सु० च० २७७;

**गंतुकाम.** त्रि०(गन्तुकाम) जानेकी इच्छा वाला. One anxious to go. श्रा० १४;

**गंथि.**त्रि०(ग्रन्थिन्) रचना-कर्ता.An author. सम्मत्त० १३६;

**गंध.** पुं० ( गन्ध ) (१) लव; लेश. Little, a small quantity. से० ६, ३; (२) वाणव्यन्तर देवों की एक जाति. A race of demons ( Banveanter ). इक० —**मय.** पुं० ( मृग ) कस्तूरी मृग; कस्तूरिया हरिन. A deer having musk.सु०च०२; —**समिद्ध.** त्रि० ( समृद्ध ) (१) सुगंधित; सुगंध पूर्ण. Fragrant; Sweet smelling. (२) न० नगर विशेष A city. आवम०

**गंधवाह.** पुं० (गन्धवाह) पवन. Air. समु० १८०;

**गंधव्व.** त्रि० ( गान्धर्व ) (१) गन्धर्व संबन्धी; गंधर्वसे संबंध रखनेवाला.One connected with a singer. (२) न० उत्सव हीन विवाह; विवाह विशेष. A marriage void of ceremonies, A marriage.आवम०

**गंधव्वि.**त्रि०(गन्धर्विन्) गाने वाला. Singer. ती० ३;

**गंधव्विअ.** त्रि० ( गान्धर्विक ) गंधर्व विद्या में कुशल. A musician or a singer. सु० च० १६६;

**गंधा.** स्त्री० ( गन्धा ) नगरी-विशेष. A Village, or a town इक०

**गंधाण.**न०(गन्धान) छंद विशेष. A stanza. पिंग०

**गंधिअ.** पुं०(गान्धिक) गन्ध द्रव्य बेचने वाला; पन्सारी. Grocer. दे० २, ८७;

**गंधुत्तमा.** स्त्री० ( गन्धोत्तमा ) मदिरा; शराब. Wine. दे० २, ८६;

**गंभीर.** पुं० (गम्भीर) रावण का एक सुभट. A warrior of Ravana. पउम० ५६, ३; (३) न० समुद्र के किनारे पर स्थित इस नाम का एक नगर. A city of this name at the shore. सुर० १३, ३०;

**गंभीर.** न० (गाम्भीर्य) (१) गम्भीरता. Gravity; Seriousness. (२) अनौद्धत्य. Inopposed; Humble. सूयनि० ६६;

**गंभीरा.** स्त्री० (गम्भीरा) (१) मात्रा-छंद का एक भेद. Part of a stanza. पिंग० (२) स्त्री० गंभीर हृदया स्त्री. Serious minded lady. वव० ५;

**गंभीरिश्र.** न० (गाम्भीर्य) गंभीरता; गम्भीरपन. Seriousness; Gravity. हे० २, १०७;

**गंभीरिम.** पुं० स्त्री० (गाम्भीर्य) गंभीरता; गंभीरपन. Gravity; Seriousness. सण०

**गगणंग.** पुं० न० (गगनाङ्ग) छंद-विशेष. A stanza. पिंग०

**गग्गरी.** स्त्री० (गर्गरी) गगरी; छोटा घड़ा. small earthen pot for water, Ghara. सुपा० ३३६;

**गच्छविहार.** पुं० (गच्छविहार) गच्छ की समाचारी; गच्छ का आचार. Conduct or manner of life of a party. बव० १;

**गच्छिल्ल.** त्रि० (गच्छवत्) गच्छ वाला; गच्छ में रहने वाला. One who lives in a party. बृह० १;

**गज्जण.** न० (गर्जन) (१) गर्जन; भयानक ध्वनि; मेघ या सिंह का नाद. Roar of a thunder; Roar of a lion. (२) नगर विशेष. A city; A town. उप० ७६५;

**गज्जणसद्द.** पुं० (गर्जनशब्द) पशु और हाथी की आवाज. Voice of elephant or animal. उप० ७६५;

**गज्जभ.** पुं० (गर्जभ) पश्चिमोत्तर दिशा की पवन. Air of north-west. आवम०

**गज्जल.** त्रि० (गर्जल) गर्जन करने वाला. One who thunders. निसी० चू० ७;

**गज्जि.** स्त्री० (गर्जि) गर्जन; हाथी वगैरः की आवाज. Scream or roar of an elephant. कुमा० सुपा० ८६; उप० पृ० ११७;

**गट्टण.** पुं० (गट्टन) धरणेन्द्र की नाट्य सेना का अधिपति. Lord of the dancing party (actors) of Indra of earth, "Dharan Indra". राज०

**गड.** न० (गड) (१) विस्तीर्ण शिला; मोटा पत्थर. A slab of stone. (२) गर्त; खाई. Ditch. सुर० १३, ४१;

**गड्डह.** पुं० स्त्री० (गर्दभ) गदहा; गधा. Donkey. हे० २, ३७; —वाहण. पुं० (वाहन) रावण; दशानन. Ravan Raja. कुमा०

**गण.** पुं० (गण) शिव का अनुचर. A servant or obedient of lord Shiva. पाश्र० कुमा०

**गणणाइया.** स्त्री० (गणनायका) पार्वती; चंडी. Parvati, wife of Shiva. दे० २, ८७;

**गणविश्र.** त्रि० (गणित) गिनती कराया हुआ. Having been counted. स० ६२६;

**गणित्तार.** त्रि० (गणयितृ) गिनती करने वाला. Counter. गा० २०८;

**गणिय.** त्रि० (गणित) जैन साधुओं का एक कुल. A sect of Jain Sadhus. कप्प०

**गणेसर.** पुं० (गणेश्वर) (१) गण का नायक. Leader or head of "Ganas." (२) छंद-विशेष. A stanza. पिंग०

**गण्ण.** त्रि० (गण्य) गणनीय; संख्येय. One that can be counted. संबोध० १०;

**गद्दभिल्ल.** पुं० (गर्दभिल्ल) उज्जयिनी का एक राजा. The king of Ujjain. निसी० चू० १०;

**गद्दभी.** स्त्री० (गर्दभी) (१) गधी; गदही. She

Ass. पि० २६१; (२) विद्या विशेष. A knowledge. काल०

**गद्दहय.** पुं० ( गर्दभक ) क्षुद्र जन्तु-विशेष; जो गो-शाला वगैरः में उत्पन्न होता है. An insect, which is brewed in Gaushala (where cows are kept). जी० १७;

**गन्न.** त्रि० (गण्य) (१) माननीय; आदरास्पद. One deserving the respect. उव० (१) न० गणना; गिनती. Counting. सुपा० २५३;

**गब्भमास.** पुं० ( गर्भमास ) कार्तिक से लेकर माघ तक का महीना. 4 months from Katak to Magh (October to January). व०१० ७;

**गब्भर.** न० (गह्वर) (१) कोटर; गुहा. Cave. (२) गहन स्थान; विषम स्थान. Inexcessible. आव० ४;

**गब्भवई.** स्त्री० (गर्भवती) गर्भिणी स्त्री. Pregnant. सु० च० २७६;

**गमग.** त्रि० (गमक) बोधक; निश्चायक. One who knows. विशे० ३१५;

**गमण.** न० ( गमन ) (१) व्याख्यान; टीका. Speech; Annotation. (२) पुष्य वगैरः नव नक्षत्र. Nine "Nakshatras." राज०

**गमणिया.** स्त्री० (गमनिका) (१) संक्षिप्त-व्याख्यान; दिग्-दर्शन. Abridged speech. राज० (२) गुजारना; अतिक्रमण. To bring to pass. उप० ७२८ टी;

**गमणी.** स्त्री० ( गमनी ) जूता. Shoe. सुपा० ६१०;

**गमिय.** त्रि० ( गमित ) (१) ज्ञापित; बोधित; निवेदित. Known or thought of. विशे० ५५६; (२) गुजारा हुआ; अतिक्रान्त. Passed. गउड०

**गमिर.** त्रि० (गन्तृ) ज़ाने वाला. One who goes; Goer. हे० २, १४५;

**गम्म.** त्रि० ( गम्य ) (१) जानने योग्य. Worthy of knowledge. (२) जो जाना जासके. The one that could be known. उवर० १७०; सुपा० ४२६; (३) हराने योग्य; आक्रमणीय. Worth vanquishing. सुर० २, १२६; १५; १४४; (४) भोगने योग्य. Worthy of use. सुर० १२, ५२;

**गय.** पुं० ( गद ) रोग; बीमारी. Sickness. सु० च० ५७८;

**गय.** त्रि० ( गत ) (१) विज्ञात; जाना हुआ. Known. गउड० (२) नष्ट; हत. Ruin; Perish. उप० ७२८ टी; —**अणुगइअ.** त्रि० (अनुगतिक) अंध परम्परा का अनुयायी; अंध-श्रद्धालु. Blind faith. उवर० ४६; —**वइया.** स्त्री० ( पतिका ) (१) विधवा; रांड. Widow. पउम० २६, ४२; (२) जिस का पति विदेश गया हो वह स्त्री; प्रोषित-भर्तृका. A lady whose husband has gone to foreign country. गा० ३३२; पउम० २६, ४२; —**वय.** त्रि० (वयस्) वृद्ध; बुड्ढा. Old. पाअ०

**गय.** पुं० (गज) (१) इस नाम का एक सेठ. A rich man of this name. उप० ७६८ टी; (२) रावण का एक सुभट. A warrior of Ravana. पउम० ५६, २; —**आरोह.** पुं० (आरोह) हस्तिपक; महावत. Driver of an elephant; Elephant's driver. पाअ० —**ग्गपय.** पुं० ( अग्रपद ) पर्वत विशेष. A mountain. आक० —**वंधय.** पुं० (बन्धक) हाथी को पकड़ने वाली एक जाति. One who drives or catches the elephant. सुपा० ६४२; —**मुह.** पुं० (मुख) (१) गणेश; गणपति. Ganesh; son of Shiva.

(२) यक्ष विशेष. A demon. पाअ०

**गयण.** न० (गगन) 'ह' अक्षर. The thirty third or last consonant of the nagri alphabet. सिरि० १६६; –मणि. पुं०(मणि) सूर्य; सूरज. The sun. कुम्र०४१;

**गयणगइ.** पुं० ( गगनगति ) एक राजकुमार. A son of a Raja. दंस०

**गयणमंडल.** पुं० ( गगनमण्डल ) एक राजा. A Raja of this name. दंस०

**गयणिंदु.** पुं० (गगनेन्दु) विद्याधर वंश के एक राजा का नाम. A Raja of Vidyadhar family. पउम० ५, ४५;

**गयनिमीलिया.** स्त्री० (गजनिर्मीलिका) उपेक्षा; उदासीनता. To consider equally. स० ७५१;

**गया.** स्त्री० (गया) स्वनाम-प्रसिद्ध नगर विशेष. A city of this name. उप० २५१;

**गया.** स्त्री०(गदा) एक देव विमान. An aeroplane of a deva. देवेन्द्र० १३३;

**गर.** पुं० ( गर ) ज्योतिष शास्त्र प्रसिद्ध बवादि करणों में से एक. One of the famous part of astronomy. विशे० ३३४८; (३) न० विष; जहर. Poison. पाअ० प्रासू० ३६;

**गरलिगावद्ध.** त्रि० ( गरलिकाबद्ध ) निक्षिप्त; उपन्यस्त. Kept. निसी० चू० १;

**गरहण.** न० ( गर्हण ) निन्दा; घृणा. Censuring; Blame. पि० १३२;

**गरिम.** पुं० स्त्री० ( गरिमन् ) गुरुता; गुरुत्व; गौरव. Greatness. हे० १, ३५; सुपा० २३, १०६;

**गरिह.** पुं० (गर्हा) निन्दा; गर्हा. To blame; To censure. प्राप्र०

**गरुइय.** त्रि० ( गुरुकित ) बड़ा किया हुआ. The one who has been greatly honoured. से० ६, २०; गउड०

**गरुड.** पुं० (गरुड) छंद विशेष. A stanza. पिंग० —त्थ. न० ( अस्त्र ) अस्त्र-विशेष; उरगास्त्र का प्रतिपक्षी अस्त्र. "Gained" An enemy of sequent arrow. पउम० १२,१३०; ७१, ६६; —द्धय. पुं० ( ध्वज ) विष्णु; वासुदेव. Vishnu; Basudev. One of the names of God. पउम० ६१, २७; वूह. पुं० (व्यूह) सेना की एक प्रकार की रचना. To organize the army. महा० पि० २४०;

**गरुडंक.** पुं० (गरुडाङ्क) (१) विष्णु; वासुदेव. Name of God. (२) इक्ष्वाकु वंश के एक राजा का नाम. Name of a raja of Ikshvaku dynesty; पउम० ५, ७;

**गरुल.** पुं० (गरुड) (१) सुपर्ण कुमार देवों का इन्द्र. "Suparan Kumar" Indra of devas. (२) एक देव विमान. An aeroplane of devas. देवेन्द्र० १३४; —ज्झय. पुं० (ध्वज) (१) गरुड़ पक्षी के चित्र वाली ध्वजा. Banner carrying the emblem of "Garud". राय० (२) वासुदेव. Name of God. (३) देव जाति विशेष. सुपर्णकुमार देव. Suparankumar Deva; A race of devas. आवम०

**गलहत्थिअ.** त्रि० (गलहस्तित) गला पकड़ कर बाहर निकाला हुआ. One who was thrown out by neck. वज्जा० १३८;

**गलिअ.** त्रि० (गलित) (१) क्षालित; प्रक्षालित. Cleaned; Washed. कुमा०(२) स्खलित; पतित. Fallen. से० १, २; (३) नष्टः नाश-प्राप्त. Ruined; Perished. सुपा० २४३; सण०

**गलिर.** त्रि०(गलितृ) निरन्तर पिघलता; टपकता. Constantly drizzling. श्रा० १४;

**गल्ल.** पुं० ( गल्ल ) (१) गाल; कपाल. Cheek, Skull. (२) हाथी का गण्ड-स्थल;

कुम्भ-स्थल. Temple of elephant. पड॰ —मसूरिया. स्त्री॰ (मसूरिका) गाल का उपधान. Pillow of cheek. जीत॰

गवायणी. स्त्री॰ (गवादनी) इन्द्रवारुणी; वनस्पति विशेष. A drug "Indravaruni" दे॰ २, ८२;

गवेधुश्रा. स्त्री॰ (गवेधुका) जैन मुनि गण की एक शाखा. One sect of Jain Munies. कप्प॰

गवेसणया. स्त्री॰ (गवेषणा) शुद्ध भित्ता की याचना. Desire of pure bhojan according to the career of Sadhus. श्रोघ॰ नि॰ ३;

गवेसाविय. त्रि॰ (गवेषित) दूसरे से खोजवाया हुआ; दूसरे द्वारा खोज किया गया. Sought, Enquired. श्रोघ॰ नि॰ ६२२;

गवेसि. त्रि॰ (गवेषिन्) खोज करने वाला. Discoverer, Explorer. पुप्फ॰ ४४०;

गवेसिश्र. त्रि॰ (गवेषित) अन्वेषित; खोजा हुआ. Searched. सुर॰ १५, १२६;

गव्वर. न॰ (गह्वर) कोटर; गुहा. Cave स॰ ३६३;

गव्वि. त्रि॰ (गर्विन्) अभिमानी; गर्व-युक्त. Proud. श्रा॰ १२;

गव्विट्ठ. त्रि॰ (गर्विष्ठ) विशेष-अभिमानी; गर्व करने वाला. Proud. दे॰ १, १२८;

गव्विर. त्रि॰ (गर्विन्) अहंकारी; अभिमानी. Proud. हे॰ २, १५६; हेका॰ ४५;

गसण. न॰ (ग्रसन) भक्षण; निगलना. To swallow. स॰ ३५७;

गह. पुं॰ (ग्रह) (१) संबन्ध. Relation, connection. धर्मसं॰ ३६३; (२) ज्ञान; ग्रहण. Knowledge; To obtain; To accept. धर्मसं॰ १३६४; —भिन्न. न॰ (भिन्न) जिसके बीच से ग्रह का गमन हो वह नक्षत्र. Passing of a planet. वव॰ १; —सम. न॰ (सम) गेय काव्य का एक भेद. A part of a poetry. दसनि॰ २, २३;

गहकल्लोल. पुं॰ (ग्रहकल्लोल) राहु; ग्रह-विशेष "Rahu" A "grah" "A planet". पाश्र॰

गहचरिय. न॰ (ग्रहचरित) (१) ज्योतिष शास्त्र Astronomy. वव॰ ४;

गहण. न॰ (ग्रहण) (१) इन्द्रिय An organ sense. विशे॰ १७०७; (२) शिक्षा-विशेष. Teaching. श्राव॰ (३) आदर; सन्मान. To honour. (४) ज्ञान; अवबोध. Knowledge. से॰ ४, ३३;

गहत्थि. पुं॰ (गभस्ति) किरण; Rays. पाश्र॰

गहर. पुं॰ न॰ (गह्वर) (१) निकुंज. A dense bush. (२) वन; जंगल. Forest. (३) दंभ; कपट. Cheat, Deceit. (४) विषम स्थान. Inexcessible. —(५) रुदन. To weep. (६) गुफा. Cave. (७) संकट. Trouble. प्राकृ॰ २४;

गहवइ. पुं॰ (गृहपति) कृषक; खेती करने वाला. Farmer. पाश्र॰

गहिल. त्रि॰ (ग्रहिल) भूतादि से आविष्ट; पागल. One ridden by demons. श्रा॰ १४;

गहिलिय-गहिल्ल. त्रि॰ (ग्रहिल) आवेश युक्त, पागल; भ्रान्त-चित्त Mad. पउम॰ ११३, ४३; पड॰; श्रा॰ १२; उप॰ ५६७ टी; भवि.

गहीरिश्र. न॰ (गाभीर्य) गहराई; गम्भीरपन. Depth, Gravity. ई॰ २, १०७;

गाश्र. पुं॰ (गो) बैल; वृषभ; सांढ़. Ox, Bull. हे॰ १, १५८;

गाश्र. त्रि॰ (गायक) गाने वाला. Singer. कुमा॰

गाश्रंक. पुं॰ (गवाङ्क) महादेव; शिव. Lord 'Shiv' कुमा॰

गाश्रण. त्रि॰ (गायन) गाने वाला; गवैया.

Singer. सुपा० ४४; सण०

**गाइअ.** त्रि०(गीत) (१) गाया हुआ. Sung. सु० च० १६; (२) न० गीत; गान; गाना. Song. श्राव० ४;

**गाइआ.** स्त्री० (गायिका) गाने वाली स्त्री. She who sings. गा० ६४४;

**गाई.** स्त्री० (गो) गैया; गौ. Cow. हे० १, १५८; गा० २७१; सुर० ७, ६४;

**गाण.** न० (गान) गीत; गाना. Song. हे० ४, ६;

**गाण.** त्रि० ( गायन ) गवैया; संगीत प्रवीण. Singer, song-complete (master). दे० २, १०८;

**गाध.** त्रि० (गाध) स्ताघ; अ-गहरा. Not very deep; Shallow. दे० ५, २४;

**गाम.** पुं०(ग्राम) (१) प्राणि समूह; जन्तु निकर. A swarm. विशे० २८६६; **—आचार.** पुं० (आचार) विषय. To think about. आवम० **—णिद्धमण.** न० ( निर्धमन ) गांव का पानी जाने का रास्ता; नाला. Village drain. कप्प० **—द्ध.** पुं० न० (अर्ध) (१) आधा गांव. Half village. (२) उत्तर भारत; भारत का उत्तर प्रदेश. The northern part of Bharat. निसी चू० १२;

**गामड.** पु० ( ग्रामक ) गांव; छोटा गांव. A small village. आ० १६;

**गामणी.** त्रि० (ग्रामणी) (१) श्रेष्ठ; प्रधान; नायक. President. से० ७, ६०; धण० १; गा० ४४६; पड्०

**गामाग.** पु० (ग्रामाक) ग्राम विशेष; इस नाम का एक संनिवेश. The village of this name. आवम०

**गामिअ.** त्रि० (ग्रामिक) (१) ग्राम का मुखिया. Head man of a village. निसी० चू० २; (२) विषयाभिलाषी. One who is after the desires of Vishhaya.

**गामिणिआ.** स्त्री० (गामिनिका) गमन करने वाली स्त्री. A lady who goes here and there. अजि० २६;

**गामुअ.** त्रि० (गामुक) जाने वाला. One who goes. स० १७५;

**गामेयग.** ,त्रि० (ग्रामेयक) गंवार; गांव का निवासी. Villager. वृह० १;

**गायण.** त्रि० (गायन) गवैया. Singer. सिरि० ७०१;

**गार.** पु० ( ग्रावन् ) पत्थर; पाषाण. Stone. वव० ४;

**गारविल्ल.** त्रि० ( गौरववत् ) देखो 'गारविय' शब्द. See "Shabd Garvia" क० गं १, ५६;

**गारहत्थ.** त्रि० ( गार्हस्थ ) गृहस्थ-सम्बन्धी. Householder, Connected with the household affairs. प्रव० २३५;

**गालिय.** त्रि० ( गालित ) (१) अतिक्रान्त. Pass through. (२) विनाशित. One who is perished. (३) चिप्त. महा०

**गाव-गावाण.** पुं० ( ग्रावन् ) ( १ ) पत्थर; पाषाण. Stone. पाअ० (२) पहाड़, Mountain. हे० ३, ५६;

**गाह.** पुं० (ग्राह) हठ; आग्रह. Opposition, Perversity. विशे० २५८६;

**गाहा.** स्त्री० ( गाथा ) (१) प्रतिष्ठा. Assurance.(२) निश्चय. To think about; To find out. आव० ४;

**गाहाविय.** त्रि० ( ग्राहित ) जिसको ग्रहण कराया गया हो वह. One, who has been mad to accept or take. सुर० ११, १८३;

**गाहिणी.** स्त्री० ( गाहिनी ) छंद विशेष. A stanza. पिंग०

**गाहिपुर.** न० ( गाधिपुर ) नगर विशेष. A

city of this name. गउड०

**गाहु.** स्त्री० (गाहु) छन्द विशेष. A stanza. पिंग०

**गिट्ठि.** स्त्री० (गृष्टि) (१) एक बार ब्यायी हुई. She, who has delivered once. (२) एक बार ब्यायी हुई गौ. Cow, who has delivered once. हे० १,२६;

**गिरहाविश्र.** त्रि० (ग्राहित) ग्रहण कराया हुआ. Having been accepted. धर्मवि० ११६;

**गिद्धि.** स्त्री० ( गृद्धि ) एक देव विमान. A Devas aeroplane. देवेन्द्र० १३४;

**गिरिंद.** पुं० गिरीन्द्र (१) श्रेष्ठ पर्वत. Holy; Worthy mountain. (२) मेरु पर्वत. Meru, A mountain of this name. (३) हिमाचल. Himachal, A mountain of this name, Himalaya. कप्पू०

**गिरिफुल्लिय.** न० (गिरिपुष्पित) नगर विशेष. A city of this name. पिंड० ४६१;

**गिरिस.** पुं० (गिरीश) महादेव; शिव. Lord Shiva. पाश्र० —**वास.** पुं०(वास) कैलाश पर्वत. A mountain of this name "Kailash" से० ६, ७५;

**गिरीस.** पुं० ( गिरीश ) (१) हिमाचल पर्वत. A mountain of this name "Himachal" Himalaya. ( २ ) महादेव; शिव. Lord Shiva. पिंग०

**गिलण.** न० ( गरण ) निगरण; भक्षण. Swallowing. हे० ४, ४४५;

**गिलिश्रवंत.** त्रि० ( गिलितवत् ) जिसने भक्षण किया हो वह. One, who has swallowed पि० ५६६;

**गिव्वाण.** पुं० ( गीर्वाण ) देव; सुर; त्रिदश. A deva. उप० ५३० टी;

**गिहमेहि.** पुं० ( गृहमेधिन् ) गृहस्थ. Wordly affairs. धर्मवि० २६

**गिहिश्र.** त्रि० (गृहीत) श्रात्त; उपात्त; ग्रहण किया हुआ. Accepted. स० ४२८;

**गिहिणी.** स्त्री० (गृहिणी) गृहिणी; भार्या; स्त्री. Wife. सुपा० ८३; श्रा० १६;

**गिहेलुय.** पुं०(गृहैलुक) देहली; द्वार के नीचे की लकड़ी. Bottom wood of the door. निसी० चू० १३;

**गी.** स्त्री० (गिर्) वाणी; भाषा; वाक्. Speech, Speaking. गउड०

**गीश्रा.** स्त्री० ( गीता ) छंद विशेष. A stanza; Poetry. पिंग०

**गुंज.** पुं० ( गुञ्ज ) (१) गुञ्जारव करता वायु. murmuring sound of air. पउम० १३, ४३; (२) पर्वत विशेष. A mountain of this name. पउम० ८, ६०; ६४; (४) लता विशेष. A small shrub. सुर० २, ६; —**हल.** न० ( फल ) फल विशेष; घुङ्गची. A fruit of this name. सुर० २,६;

**गुंजिर.** त्रि० ( गुञ्जितृ ) गुन गुन श्रावाज करने वाला. One who murmurs, or who utters in a low tone. उप० १०३१ टी;

**गुंठिश्र** स्त्री० (गुण्ठित) (१) धूसरित. Any thing of a grey tint. (२) व्याप्त. Spread. (३) श्राच्छादित. Covered. दे० १, ८५;

**गुंथण.** न० ( ग्रन्थन ) गूंथना; गठना. Stringing, tying or connecting together. रयण० १८;

**गुंद.** न० ( गुन्द्र ) वृक्ष विशेष. A tree of this name. पाश्र०

**गुंफ.** पुं० (गुम्फ) रचना; ग्रन्थन; गूंथना. To string together; To work. उप० १०३१ टी;

**गुग्गुल.** पुं०( गुग्गुल ) सुगन्धित द्रव्य विशेष;

गुगल. A fragrant gum resin. सु॰ च॰ १२१;

**गुग्गुली.** स्त्री॰ ( गुग्गुल ) गूगल का पेड़. A plant producing a fragrant gum resin. जी॰ १०;

**गुज्जर.** पुं॰ (गूर्जर) (१) भारत का एक प्रान्त; गुजरात देश. A province in India "Gujrat" पिंग॰ ( २ ) त्रि॰ गुजरात का निवासी. An inhabitant of Gujrat, (a province in India) नाट॰

**गुज्जरत्ता.** स्त्री॰ (गूर्जरत्रा) गुजरात देश. Province Gujrat, (In India). सार्ध॰ ६८;

**गुडिश्रा.** स्त्री॰ ( गुटिका ) गोली. A pill. गा॰ १७७;

**गुण.** पुं॰ न॰ ( गुण ) ( १ ) लाभ; फायदा. Profit. सु॰ च॰ १०३; व्याकरण प्रसिद्ध ए, श्रो, श्रौर श्रर् रूप स्वर विकार. The substitution of E, O and E. सु॰ च॰ १०३; (३) अंश; विभाग. अणुजो॰ Part. (४) उपकार; हित. Assistance, Kindness. पंचा॰ ५; (५) प्रत्यञ्चा; धनुप का डोरा. A bow string. कुमा॰ (६) अप्रधान; गौण. Secondary subordinate. हें॰ १, ३४;

**गुणचन्द.** पुं॰ (गुणचन्द्र) एक राजकुमार. A monarch's son named "Gun chandar." श्रावम॰

**गुणवुड्ढि.** स्त्री॰ ( गुणवृद्धि ) लगातार आठ दिनों का उपवास. Fast for eight consecutive days. संबोध॰ ५८;

**गुणाविय.** त्रि॰ (गुणित) पढ़ाया हुआ; पाठित. Tutored; Instructed. महा॰

**गुणिश्र.** त्रि॰ (गुणित) (१) पठित; अधीत. Read, Studied. श्रोघ॰ नि॰ ६२; (२) जिस पाठ की आवृत्ति की गई हो वह; परावर्त्तित. Repeated. वव॰३;

**गुणिल्ल.** त्रि॰ ( गुणवत् ) गुणी; गुण-युक्त. Possessing attributes; Endowed with good qualities. पि॰ ५९५;

**गुत्ति.** स्त्री॰ (गुप्ति)(१) कैदखाना; जेल. Prison; Jail. सु॰ च॰ ६३;

**गुत्थ.** त्रि॰ ( ग्रथित ) गुम्फित; गूंथा हुआ. Strung, Tied; Affixed. स॰ ३०३; प्रप॰ गा॰ ६३; कप्पू॰

**गुद्दह.** न॰ ( गोद्रह ) नगर विशेष. A city of this name. मोह॰ ८८;

**गुप्पई.** स्त्री॰ ( गोप्पदी) गौ का पैर डूबे उतना गहरा. A pit as much deep as will hold a cow's foot. धम्म॰ १२ टी;

**गुमिश्र.** त्रि॰ (भ्रमित) भ्रमित; घुमाया हुआ. Whirling, Going round. कुमा॰

**गुम्म.** पुं॰ न॰ (गुल्म) (१) झाड़ी; वृक्ष-घटा. Bush. पाश्र॰ (२) सेना-विशेष, जिसमें २७ हाथी, २७ रथ, ८१ घोड़े और १३५ प्यादे हों ऐसी सेना. The division of an army, a body of troops, consisting of nine platoons, nine elephants, nine chriots, twenty seven horses and forty five foot. पउम॰ ५६, ५ (३) गच्छ का एक हिस्सा; जैन मुनि समाज का एक अंश. A small party of Jain munis. स्थान; जगह. Place. श्रोघ॰ १६३;

**गुरु.** पुं॰ (गुरु) (१) शिक्षक; विद्या दाता; पढ़ाने वाला. A spirtual teacher; Tutor. वव॰ १; (२) बड़ा; महान्. Big; Great. (३) उत्कृष्ट; उत्तम. Best, Great, Excellent. क॰ गं॰ ४, ७२-७६; (४) वृहस्पति; ग्रह-विशेष. A planet, "Brahspati" पउम॰ १७, १०८; कुमा॰ (५) स्वर-विशेष; दो मात्रा वाला आ, ई वगैरः स्वर;

जिसके पीछे अनुस्वार या संयुक्त व्यञ्जन हो ऐसा भी स्वर वर्ण. The long vowel equal to two matras simple sound. पिंग०

**गुरुणी.** स्त्री० ( गुर्वी ) (१) गुरु-स्थानीय स्त्री. The wife of a Guru, or of a spiritual teacher. सुर० ११, २११; (२) धर्मोपदेशिका; साध्वी. A spiritual teacher (she). उप० ७२८ टी;

**गुरेड.** न० ( गुरेट ) तृण विशेष. A kind of grass. दे० १, ५४;

**गुललावणिया.** स्त्री० ( गुडलावणिका ) (१) एक तरह की मिठाई; गोलपापड़ी. A kind of sweetmeat prepared of Jagree. (२) गुड़धाना. Jagree and Dhanya combined. प्रव० २५६; सू० प० २०टी;

**गुलुंछ.** पुं० ( गुलुच्छ ) गुच्छ; गुच्छा. A bunch. दे० २, ६२;

**गुलुच्छ.** पुं० ( गुलुच्छ ) गुच्छा; स्तवक. Bunch. पाअ०

**गुविल.** त्रि० ( गुपिल ) गहन; गहरा; गाढ़; निविड़. Strong, Good. सुर० ६, ६६; उप० पृ० ३०; (२) न० झाड़ी; जंगल. Bush; Jungle. उप० ८३३ टी० पच्च० ४४;

**गुह.** पुं० ( गुह ) कार्तिकेय; एक शिव पुत्र. A son of Lord Shiva "Kartik" पाअ०

**गूह.** न० ( गूथ ) गू; विष्टा. Ordure. तंडु०

**गूहिय.** त्रि० ( गूहित ) छिपाया हुआ. Hidden. स० १८६;

**गेंदुअ.** पुं० ( कन्दुक ) गेंद. Ball. हे० १, ५७; १८२; सुर० १, १२१;

**गेज्झ.** त्रि० ( ग्राह्य ) ग्रहण-योग्य. To fit to accept, to take. हे० १, ७८;

**गेण्हण.** न० ( ग्रहण ) आदान; उपादान; लेना. To take. उप० ३३६, स० ३७५;

**गेण्हणया.** स्त्री० ( ग्रहणा ) ग्रहण; आदान. To take. उप० ५२६;

**गेण्हाविय.** त्रि० (ग्राहित) ग्रहण कराया हुआ. Taking, Seizing, Accepting. स० ५२६; महा०

**गेहालु.** त्रि (गेहवत्) घर वाला; गृही; संसारी. Owner of the house. पड्०

**गो.** पुं० ( गो ) (१) स्वर्ग; देवभूमि. Heaven. सु० च० १४२; (२) स्त्री० वाणी; वाग्. Speech. (३) भूमि. Earth. सु० च० १४२; (४) भूप; राजा. King. वव० १; (५) रश्मि; किरण. Rays. गउड०; —उल. न० ( कुल ) गायों का समूह. Herd of cows; A multitude of cows. आव० ३; (२) गोष्ठ; गोबाड़ा. Place where cows are kept, A cow house. आवम०—भूमि. स्त्री० (भूमि) गायों के चरने की जगह. Meadow. आवम० —माहिसक. न० (माहिषक) गौ और भैंस का यूथ. A multitude of cows and buffalloes. स० ६८६; —वाड. पुं० (गौवाट) गौओं का वाड़ा. A cow house. दे० १, १४६;

**गोअलिणी.** स्त्री० (गोपालिनी) ग्वालिन. A female cowherd. धर्मवि० ५५;

**गोआ.** स्त्री० ( गोदा ) नदी विशेष; गोदावरी नदी. A river of this name "Godavari" गा० १७५;

**गोआअरी.** स्त्री० ( गोदावरी ) नदी विशेष; गोदावरी. A river of this name "Godavari". गा० ३५५;

**गोउलिअ.** त्रि० (गोकुलिक) गो-धन पर नियुक्त पुरुष; गोकुल रक्षक. Cowherd. कुम्म० ३१;

**गोक्खुरय.** पुं० ( गोक्षुरक ) एक औषधि का नाम; गोखरु. A drug of this name "Gokhru" स० २५६;

**गोट्ठ.** पुं० ( गोष्ठ ) गोबाड़ा; गौओं के रहने का स्थान. A cow house or pen. महा० पउम० १०३, ४०; गा० ४४७;

**गोडा.** स्त्री० ( गोला ) नदी विशेष; गोदावरी. A river of this name "Godavri" गा० ५८, १०३;

**गोडी.** स्त्री० ( गौडी) गुड़ की बनी हुई मदिरा; गुड़ की दारु. Wine of Jagree; Liquor made of Jagree. बृह० २;

**गोणंगणा.** स्त्री० (गवाङ्गना) गैया; गौ. Cow. सुपा० ४६५;

**गोत्त.** पुं०(गोत्र) पर्वत; पहाड़. Mountain. श्रा० १४; —देवया. स्त्री०(देवता) कुल देवी. A family Goddess. श्रा० १४;

**गोत्ति.** त्रि० (गोत्रिन् ) कुटुम्बी; स्वजन. One from the same family, Of one family or race. सुपा० १०६;

**गोत्तिश्र.** त्रि० ( गोत्रिक ) समान गोत्र वाला; स्वजन. Of one family or race. श्रा० २७;

**गोथूभ.** न० (गोस्तूप) मानुपोत्तर पर्वत का एक शिखर. A top of mountain "Manushottar". दीव०

**गोदा.** स्त्री० (गोदा) नदी विशेष; गोदावरी नदी. A river of this name "Godavri" पड्० गा० ६५५;

**गोध.** पुं० ( गोध ) (१) म्लेच्छ देश. A barbarian country. (२) गोध देश का निवासी मनुष्य. An inhabitant of a barbarian country. राज०

**गोवल.** न० ( गोवल ) गोधन; गोकुल; गौओं का समूह. A Cow Pen. सुपा० ४३३;

**गोयमज्जिया.** स्त्री० ( गौतमार्यिका ) जैन मुनि गण की एक शाखा. A party of Jain munis. कप्प०

**गोयमसगुत्त.** त्रि० ( गौतमसगोत्र ) गौतम गोत्रीय. One from the family of Gautama. आवम०

**गोयर.** पुं० ( गोचर ) गौओं के चरने की जगह. Meadow. बृह० ३;

**गोयरी.** स्त्री० (गौचरी) भिक्षा; मधुकरी. The alms obtained from different places by a religious mendicant. सुपा० २६६;

**गोरंग.** त्रि० (गौराङ्ग ) शुक्ल शरीर वाला. One of white and pale body. कप्पू०

**गोरगिरि.** पुं० ( गौरगिरि ) पर्वत विशेष; हिमाचल. A mountain, Himalaya. निसी० चू० १;

**गोरव.** न०(गौरव) आदर; सम्मान. Respect. विशे० ३४७३;

**गोरविश्र.** त्रि० (गौरवित ) सम्मानित; जिसका आदर किया गया हो वह. Respected, Respectable. दे० ४, ५;

**गोरव्व.** त्रि० ( गौरव्य ) गौरव-योग्य. Respectable. धर्मवि० ६४; कुप्र० ३७७;

**गोरस.** पुं० ( गोरस ) वाणी का आनन्द. Sweet speech. सिरी० ४०;

**गोरिश्र.** न० ( गौरिक ) विद्याधर का नगर विशेष. A city of "Vidya Dhar". इक०

**गोरी.** स्त्री० ( गौरी ) इस नाम की एक विद्या देवी. A goddess of this name. संति०६; —कूड. न० ( कूट ) विद्याधर-नगर विशेष. A city of "Vidya Dhar". इक०

**गोल.** पुं० (गोल) (१) वृक्ष विशेष. A tree. श्रच्चु० ५८; (२) गोलक; कुंडा. A big water jar. सुपा० २७०;

**गोलिश्र.** पुं० ( गौडिक ) गुड़ बनाने वाला. One who prepares Jagree. वव० ६;

**गोल्ल.** पुं० ( गौल्य ) देश-विशेष. A

country. आवम०

**गोवण.** न० (गोपन) (१) रक्षण. To save, To protect. (२) छिपाना. To hide. आ० २८; उप० ९६७ टी;

**गोवद्धण.** पुं० (गोवर्धन) (१) पर्वत-विशेष. A mountain of this name "Gover dhan" which was held by Lord Krishna on a finger. पि० २६१; (२) ग्राम-विशेष. A village of this name. पउम० २०, ११९;

**गोवय.** त्रि० (गोपक) छिपाने वाला; ढांकने वाला. One who guards or protects. संबोध० ३४;

**गोवल्ल.** पुं० न० (गोवल) गोत्र-विशेष. A family, A race. सू० प० १०, १६ टी;

**गोवा.** पुं० (गोपा) ग्वाला; गौओं का पालन करने वाला. A cowherd. प्रामा०

**गोवालि.** पुं० (गोपालिन्) ग्वाला; गोप; अहीर. A cowherd. सुपा० ४३२; ४३३;

**गोवालिणी.** स्त्री० (गोपालिनी) गोप-स्त्री; अहीरिन. A cowherd's wife. सुपा० ४३२;

**गोवालिय.** पुं० (गोपालिक) गोप; अहीर; ग्वाला. A cowherd. सुपा० ४३३;

**गोविअ.** त्रि० (गोपित) (१) छिपाया हुआ. Having hidden. (२) रक्षित. Protected. सुर० १, ८८;

**गोविआ.** स्त्री० (गोपिका) गोपांगना; अहीरिन. A cowhead's wife. कुमा० गा० ११४;

**गोविंदणिज्जुत्ति.** स्त्री० (गोविन्दनिर्युक्ति) इस नाम का एक जैन दार्शनिक ग्रन्थ A sacred book of Jainisim. निसी० चू० ११;

**गोवी.** स्त्री० (गोपी) गोपांगना; अहीरिन. A cowherd's wife. सुपा० ४३९;

**गोसंधिय.** पुं० (गोसन्धित) गोपाल; अहीर. A cowherd. राज०

**गोसग्ग.** पुं० न० (गोसर्ग) प्रातःकाल; प्रभात. Morning. पाअ०

**गोहरे-गोहरेय.** पुं० (गोधरे) जन्तु-विशेष; सांप की तरह का जानवर. An Iguava, A kind of lizard like a snake. पउम० ४८, ८२;

## घ

**घ.** पुं० (घ) कण्ठ-स्थानीय व्यञ्जन वर्ण विशेष. The fourth consonant of the Sanskrit; A rattling or gurggling sound. प्राप० प्रामा०

**घंटिय.** पुं० (घण्टिक) चाण्डाल का कुल-देवता; यक्ष-विशेष. A family God of inferior caste of Hindus. बृह० १;

**घग्घर.** पुं० (घर्घर) शब्द-विशेष. One of the tones or notes in music. गा० ८००; (२) खोखला गला. A sound of throat. (३) खोखली आवाज. Hollow sound. सुर० २, ११२; (४) शाड्वल. शैवाल वगैरः का समूह. Moss of scum of water. गउड०

**घटुक्कय.** पुं० (घटोत्कच) भीम का पुत्र. A son of "Bhim". हे० ४, २९९;

**घट्ट.** पुं० (घट्ट) (१) शर्करा प्रभा नामक नरक भूमि का एक नरकावास. A place in hell "Sharkarprabha". इक० (२) न० जमाव. To gather. आ० २८; (३) समूह; जत्था. Crowd. सु० च० २५६; (४) त्रि० गाढा; निबिड़. Strong. सु० च० ११;

**घट्टंसुअ.** न० (घट्टांशुक) वस्त्र विशेष; बूटेदार, कौसुम्भ वस्त्र. Spotted cloth. कुमा०

**घट्टण.** त्रि० (घट्टन) चालक; हिला देने वाला.

One who shakes, Shaker. पिंड० ६३३;

**घट्टणया-घट्टणा.** स्त्री० (घट्टना) (१) विचार. To think. (२) पृच्छा. Question. वृह० ४; (३) आघात; आहनन. To suffer so now in mind. (४) चलन; हिलन. To shake; To tremble. ओघ०नि०६;(५) कदर्थना; पीड़ा. Trouble.

**घडचडग.** पुं० (घटचटक) एक हिंसा-प्रधान संप्रदाय. A part of a family, race. मोह० १००;

**घडण.** न० (घटन) घड़ना; कृति; निर्माण. To effort, To exert. से० ७, ७१;

**घडणा.** स्त्री० न० (घटन) घटना; प्रसंग. Assembling, Occurring. त्रि० १३; (२) संबन्ध; अन्वय. Joinning. चेइय. ६७;४

**घडा.** स्त्री० (घटा) समूह; जत्था. Crowd. गउड०

**घडिआ.** स्त्री० (घटिका) (१) छोटा घड़ा; कलशी. Small pot. गा० ४६०; आ० २७; (२) घड़ी; मुहूर्त. Time. सुपा० १०८; (३) समय बताने वाला यन्त्र; घटी-यन्त्र. A watch. पाअ० —लय. न० (लय) घण्टा गृह; घण्टा बजाने का स्थान. Clock tower. सुर० ७, १७;

**घडुब्भव.** त्रि० (घटोद्भव) (१) घट से उत्पन्न. One which came out of Jar. (२) पुं० ऋषि विशेष; अगस्त्य-ऋषि. A Rishi of this name "Augasta" प्रारू०

**घण.** पुं० (घन) हथौड़ा. Hammer. दे० ६, ११; —रह. पुं० (रथ) एक जैन मुनि. A Jain muni. पउम०२०, १६;—वाहण. पुं० (वाहन) विद्याधरों के एक राजा का नाम. Name of a raja of "Vidyadhar" पउम० ५, ७७; —विज्जुआ. स्त्री० (विद्युत) देवी विशेष; एक, दिक्कुमारी देवी का नाम. Name of a lady "Disha Kumari" इक०—समय. पु० (समय) वर्षा काल; वर्षा ऋतु. Rainy season. कुमा० पाअ०

**घणा.** स्त्री० (घृणा) घृणा; जुगुप्सा; गर्हा. Blame censure. प्राप्र०

**घत्ता.** स्त्री० (घत्ता) छंद विशेष. A stanza. पिंग०

**घत्ताणंद.** न० (घत्तानन्द) छन्द-विशेष. A stanza. पिंग०

**घम्म.** पुं० (घर्म) पसीना; स्वेद. Perspiration. हे० ४, ३२७;

**घयपूस.** पुं० (घृतपुष्य) एक जैन महर्षि. A Jain saint. कुलक० २२;

**घयासव.** पुं० (घृताश्रव) जिसका वचन घी की तरह मधुर लगे ऐसा लब्धिमान् पुरुष. A man whose speech is sweet. आवम०

**घरंगण.** न० (गृहाङ्गण) घर का आंगन; चौक. Courtyard. गा० ४४०;

**घरकुडी.** स्त्री० (गृहकुटी) (१) घर के बाहर की कोठड़ी. The outer cabin of the house. (२) चौक के भीतर की कुटिया. A cabin in the court-yard of the house. ओघ० नि० १०५; (३) स्त्री का शरीर. Body of a female. तंडु०

**घरट्ट.** पुं० (घरट्ट) अन्न पीसने का पाषाण यन्त्र. Grinding stone, Mill stone. गा० ८००; सण०

**घरट्टी.** स्त्री० (घरट्टी) शतघ्नी; तोप. Gun. दे० ३, १०;

**घरित.** त्रि० (गृहवत्) घर वाला; गृहस्थ. Owner of the house. प्राकृ० ३५;

**घरिल्ल.** पुं० (गृहिन्) गृही; संसारी; घर-बारी. Owner of the house. गा० ७३६;

**घरिल्ला.** स्त्री० (गृहिणी) घर वाली; पत्नी.

Female, wife, owner of the house. कुमा०

घरिसण. न० (घर्षण) घर्षण; रगड़. Rubbing against, To rub. सण०

घसणी. स्त्री० (घर्षणी) सर्प-रेखा. Snake's mark. स० ३४७;

घसुमर. त्रि० (घस्मर) खाने की आदत वाला. Gluttonous, Voracious. प्राकृ० २८;

घाइआ. स्त्री० (घातिका) (१) घात; हत्या. Striking, Wounding, Killing. (२) घाव करना. To wound. सुर० १६, १५०;

घाइर. त्रि० ( घ्रायिन् ) सूँघने वाला. One who smells. गा० ८८६;

घाण. पुं० (घाण) घान; चक्की आदि में एक बार डालने का परिमाण. As much of grain as is put into a mill at one time. सुपा० १४;

घाणारिस. पुं० न० (घ्राणार्शस्) नासिका में होने वाला रोग विशेष. A disease of nose. ओघ० नि० १८४;

घायय. पुं० ( घातक ) नरक-स्थान विशेष. A place in hell .देवेन्द्र० २६,३०;

घारण. न० ( घारण ) विष के असर से होने वाली बेचैनी. Uneasyness caused by poison. सु० च० १२४;

घारिय. त्रि०(घारित) जो विषके असर से बेचैन हुआ हो. One uneasy on account of poison. उप० ४४२; उत्तर०६७; सुपा० १२४; ४४७;

घास. पुं० (घर्ष) घर्षण; रगड़. Rubbing. सुपा० १४.

घासेसणा. स्त्री० (ग्रासैषणा) आहार विषयक शुद्धि अशुद्धि का पर्यालोचन. To think about the shuddhi or ashuddhi of eatables. ओघ० नि० ३३८;

घिट्ठ. त्रि० ( घृष्ट ) घिसा हुआ; रगड़ा हुआ. Rubbed, Pounded. सुपा० २७८; गा० ६२६;

घिणा. स्त्री० (घृणा) (१) जुगुप्सा. Blame, Censure. (२) दया; अनुकम्पा. Tenderness; Pity. हे० १, १२८;

घित्तुमण. त्रि० ( ग्रहीतुमनस् ) ग्रहण करने की इच्छा वाला. One who desires to censure. सुपा० २०६;

घुणिय. त्रि०(घुणित) घुणों से विद्ध. A wood eaten by a weevil. बृह० १;

घुमघुमिय. त्रि० ( घुमघुमित ) ( १ ) जिसने घुम घुम आवाज किया हो. One who made a noise. (२) न० घुम घुम ध्वनि. A kind of noise. सु० च० ४०;

घुम्मण. न० (घूर्णन) चक्राकार भ्रमण. Revolving, Turning round. कुमा०

घुम्माविअ. त्रि० ( घूर्णित ) घुमाया हुआ. Rolling, Turning. वज्जा० १२२;

घुम्मिय. त्रि० ( घूर्णित ) घूमा हुआ; चक्र की तरह फिरा हुआ. Turned. सु० च० ६४;

घुम्मिर. त्रि० ( घूर्णितृ ) घूमने वाला; फिरने वाला; चक्राकार घूमने वाला. One who turns or; revolves. उप०पृ०६२; गा० १८०; गउड०

घुरुक्कार. पुं० ( घुरुत्कार ) सूअर आदि की आवाज. Voice or sound of pig. किरात० ६;

घुलिअ. त्रि० ( घूर्णित ) चक्राकार घूमा हुआ. Turned round. कुमा०

घुसिणल्ल. त्रि० ( घुसृणवत् ) कुङ्कुम वाला; कुङ्कुम-युक्त. One bearing mark of saffron on forehead. कुमा०

घूणाग. पुं० (घूणाक) स्वनाम ख्यात सन्निवेश विशेष. A village of this name "Ghunak". आया चू० १;

**घूयारि.** पुं॰ ( घूकारि ) काक; कौआ. Crow. तंडु॰

**घोडग.** पुं॰ ( घोटक ) कायोत्सर्ग का एक दोष. A blame in observation. प्रव॰ ५;

**घोडग्गीव.** पुं॰ ( घोटग्रीव ) अश्वग्रीव नामक प्रतिवासुदेव; नृप विशेष. Name of Basudev raja "Ashvagriv". आवम॰

**घोणस.** पुं॰ (घोनस) एक जाति का सांप. A kind of snake. पउम॰ ३६, १७;

**घोणा.** स्त्री॰ ( घोणा ) ( १ ) नाक; नासिका. Nose. पाअ॰(२) घोड़े की नाक. Nose of the horse. ( ३ ) सूअर का मुख-प्रदेश. Face of the pig. से॰ २, ६४; गउड॰

**घोलणा.** स्त्री॰ ( घोलना ) पत्थर वगैरहः का पानी की रगड़ से गोलाकार होना. A stone which turns round while being rubbed in water. स॰ ४७;

**घोलाविश्र.** त्रि॰ ( घोलित ) मिश्रित किया हुआ. Having mixed. से॰ ४, ५२;

**घोलिश्र.** त्रि॰ ( घूर्णित ) अत्यंत लीन. Immersed; To tumble. सुख॰ २, १३;

**घोलिर.** त्रि॰ ( घूर्णितृ ) घूमने वाला; चक्राकार फिरने वाला. Rolling, Turning; One which rolls or turns round. गा॰ ३३८; स॰ ७८; गउड॰ ५

**घोस.** न॰ ( घोष ) लगातार ग्यारह दिन का उपवास. A fast of eleven consecutive days. संबोध॰ ५८;

**घोससेण.** पुं॰ ( घोषसेन ) सातवें वासुदेव का पूर्व जन्म का धर्म-गुरु; एक जैन मुनि. A Jain muni ( saint ), A spiritual teacher of the previous life of the 7th Vasudev. पउम॰ २०, १७६;

**घोसावण.** न॰ (घोषण) घोषणा; डोंडी पिटवा कर जाहिर करना. Proclaiming by beat of drum. उप॰ २११;

## च

**च.** पुं॰ (च) तालु स्थानीय व्यञ्जन वर्ण विशेष, Ch. The twentieth letter of the Nagri alphabet. प्राप॰ प्रामा॰

**च.** अ॰ (च) इन अर्थों में प्रयुक्त किया जाता अव्यय. And, also, moreover mutually, Equally. (१) अवधारण; निश्चय. Positive, Certain. पंचा॰ १३; (२) भेद; विशेष. Difference. निसी॰ चू॰ १; (३) अतिशय; आधिक्य. Too much. निसी॰ चू॰ ४, (४) अनुमति; सम्मति. Opinion. निसी॰ चू॰ १; (५) पुनः; फिर. But. क॰ गं॰ ४, २३; ६६; प्रासू॰ ५;

**चश्रा.** स्त्री॰ ( त्वच् ) चमड़ी; त्वचा. Hide. पड्॰

**चउकट्ठि.** स्त्री॰ ( चतुःकाष्ठी ) चौखटा; द्वार के चारों ओर का काठ; द्वार का ढाँचा. Wooden, Frame of a door. निसी॰ चू॰ १,

**चउक्किश्रा.** स्त्री॰ ( चतुष्किका ) आंगन; छोटा चौक. Small courtyard. सुर॰ ३, ७२;

**चउगमण.** न॰ ( चतुर्गमन ) चारों दिशाएं. Four sides. कप्प॰

**चउड.** पुं॰ (चोड) देश विशेष. A country "Chaur". सम्मत्त॰ ६०

**चउप्पइया.** स्त्री॰ ( चतुष्पदिका ) छन्द विशेष. A kind of poetry. पिंग॰

**चउप्पाय.** पुं॰ ( चतुष्पाद) एक दिन का उपवास. One day's fast. संबोध॰ ५८;

**चउप्फल.** त्रि॰ (चतुष्फल) चौगुना. Four times. सिरि॰१५७.

**चउबोल.** स्त्री॰ न॰ ( चौबोल ) छन्द विशेष.

A kind of poetry. पिंग०

**चउव्बाहु.** पुं० ( चतुर्बाहु ) (१) श्रीकृष्ण; चतुर्भुज. Lord Krishna, One who has four hands. (२) त्रि० चार हाथ वाला. One having four hands. नाट०

**चउमट्टिश्रा.** स्त्री० ( चतुर्मृत्तिका ) कपड़े के साथ कुटी हुई मिट्टी. Earth pounded with cloth. निसी० चू० १८;

**चउम्मुह.** पुं० (चतुर्मुख) दो दिन का उपवास; बेला. 2 days fast; Fast of 2 days. संबोध० ४८;

**चउरंगय.** न० (चतुरङ्गक) एक तरह का जूआ. A kind of gambling. मोह० ८६;

**चउरंत.** (३) न० ( चतुरन्त ) चक्र; पहिया. Wheel. चेइय० ३४३;

**चउरंसा.** स्त्री० ( चतुरंसा ) छन्द विशेष. A stanza. पिंग०

**चउराणण.** त्रि० ( चतुरानन ) (१) चार मुंह वाला. One who has 4 mouths. (२) ब्रह्मा; विधाता. Brahma, Creator of the world. गउड०

**चउरिमा.** स्त्री० ( चतुरिमन् ) चतुरता; चातुर्य; निपुणता. Wisdom. completed. सट्टि० १६;

**चउरुत्तरसय.** त्रि० (चतुरुत्तरशततम) एक सौ चारवां; १०४वाँ. One hundred and fourth. पउम० १०४, ३५;

**चउवीसिगा.** स्त्री० (चतुर्विंशिका) समय मान विशेष; चौबीस तीर्थंकर जितने समय में होते हैं उतना काल; एक उत्सर्पिणी या एक अवसर्पिणी काल. A total time of 24 Jain Tirthankars. महानि०४;

**चउवेद-य चउव्वेद.** त्रि० ( चातुर्वेद ) चारों वेदों का ज्ञाता; चतुर्वेदी; चौबे. One who knows four Vedas. A race of Brahmans. धर्मसं० १२३८; मोह० १०;

**चउहत्थ.** पुं० ( चतुर्हस्त ) श्री कृष्ण. Lord Krishna. सुख० ६, १;

**चउहार.** पुं०(चतुराहार) चार प्रकार का आहार; अशन, पान; खादिम, स्वादिम. Food of four kinds, Food, Water, Sweetmeat, Fragrant articles. सु० च० ५७२;

**चंकमिर.** त्रि० ( चंक्रमितृ ) चंक्रमण करने वाला. One who goes or walks slowly hither & thither. सण०

**चंग.** त्रि० ( चङ्ग ) सुन्दर; मनोहर; रम्य. Handsome, beautiful. दे० ३, १; उप० पृ० १२६; सुपा० १०६; करु० ३५; धम्म० ६ टी; कप्पू० प्राप० सण० भवि०

**चंच.** पुं० (चञ्च) (१) पंकप्रभा नरक पृथ्वी का एक नरकावास. A place in a hell on the earth Pankprabha. इक० (२) न० देव विमान-विशेष. A deva's aeroplane. इक०

**चंचरीश्र.** पुं० (चञ्चरीक) भ्रमर; भमरा. A large black bee. दे० ३, ६;

**चंचल.** पुं० (चञ्चल) रावण के एक सुभट का नाम. A warrior of Ravna. पउम० ५६, ३६;

**चंचला.** स्त्री० ( चन्चला ) चन्चल स्त्री. Considerate woman; Fickle minded woman. (२) छन्द विशेष. A stanza. पिंग०

**चंचलिश्र.** त्रि० (चन्चलित) चञ्चल किया हुआ. Davering. Unsettled. विक्र० २६;

**चंचा.** स्त्री० (चन्चा) (१) नरकट की चटाई. A mat of reeds. (२) चमरेन्द्र की राजधानी; स्वर्ग-नगरी विशेष. Capital of Chamrander; A city in heaven. दीव०

**चंचुर.** त्रि० (चञ्चुर) चपल; चंचल. Fickle minded; Inconsiderate. कप्पू०

**चंड.** त्रि०(चण्ड) तेजस्वी; तेजिल. Famous, Splendid. उप० पृ० ३२१; (२) पुं० राक्षस वंश के एक राजा का नाम. Name of a Raja of Demons. (३) क्रोध; कोप. Anger, wrath पउम० ५, २६४; —किरण. पुं० (किरण) सूर्य; रवि. Sun. उप० पृ० ३२१; —दीव. पुं० द्वीप विशेष. A big country. इक० —भाणु. पुं० (भानु) सूर्य; सूरज. Sun. कुम्मा० १३;

**चंडंसु.** पु० (चण्डांशु) सूर्य; सूरज; रवि. Sun. कप्पू०

**चंडकोसिय.** पुं० ( चण्डकौशिक) एक सर्प जिसने भगवान् महावीर स्वामी को सताया था. A serpent who had troubled Mahabir swami. कप्प०

**चंडणह.** पुं० (चन्दनख) रावण का एक सुभट. A warrior of Ravna. पउम० ५६, ३१;

**चंडपज्जोअ.** पुं० (चण्डप्रद्योत) उज्जयिनी के एक प्राचीन राजा का नाम. Name of a Raja of Ujjain city in ancient time. आवम०

**चंडमा.** पुं० ( चन्द्रमस् ) चन्द्रमा; चांद. Moon. पिंग०

**चंडातक.** न० (चण्डातक) स्त्री का पहनने का वस्त्र. A Petticoat. दे० ३, १३;

**चंडाली.** स्त्री. (चण्डाली) (१) चण्डाल जातीय स्त्री. An outcaste female. (२) विद्या-विशेष. A knowledge. पउम० ७, १४२;

**चंडिम.** पुं० स्त्री० ( चण्डिमन् ) चण्डता; प्रचण्डता. Eminence. सुपा० ६६;

**चंडिल.** पुं० ( चण्डिल ) हजाम; नापित. Barber. पाअ० गा० २६१;

**चंडी.** स्त्री० (चण्डी) (१) क्रोधयुक्त स्त्री. A furious woman. गा०६०८; (२) पार्वती; गौरी; शिव-पत्नी. Parwati, wife of Lord Shiva. पाअ०

**चंद.** पुं० (चन्द्र) (१) नृप-विशेष. A Raja. उप० ७२८ टी; (२) रामचन्द्र; दाशरथी राम. Raja Ram Chandra Ji son of Raja Dashratha. से० १, ३४; (३) राम के एक सुभट का नाम. A warrior of Rama. पउम० ५६, ३८; (४) रावण का एक सुभट. A warrior of Ravana. पउम० ५६, २; (५) राशि विशेष. A sign of the zodiac. भवि० (६) आह्लादक वस्तु. Any thing giving pleasure. (७) कपूर. Camphor. (८) स्वर्ण; सोना. Gold (९) पानी; जल. Water. हे० २. १६४; (१०) एक जैन आचार्य. A Jain Muni (saint). गच्छा० ६; (११) राधावेध की पुतली का वाम नयन; आंख का गोला. Pupil of the eye of "Radh-bedh" —चार. पुं० (चार) चन्द्र की गति. Move of moon. चंद० १०; —णागरी. स्त्री० (नागरी) जैन मुनि गण की एक शाखा A sect of Jain muni. कप्प०—दरिसणिया. स्त्री० ( दर्शनिका ) उत्सव विशेष; बच्चे के पहली बार के चन्द्र दर्शन के उपलक्ष्य में किया जाता उत्सव. A religious ceremony which is performed at the child's first sight of the moon. राज०

**चंदंक.** पुं० (चन्द्राङ्क) विद्याधर वंश का एक स्वनाम-ख्यात राजा. A famous Raja of Vidha Dhar Dynesty. पउम० ५, ४३;

**चंदग.** पुं० (चन्द्रक) देखो 'चंद' शब्द. See "word Chand." —विज्झ. न० (वेध्य) राधावेध. Radha Bedh, Eye of the

fish which was struck by an arrow by Arjuna before his marriage with Daropdi in Daropdi Soember. "चन्दगविज्झं" संत्था० १२२; निसी० चू०११;

चंदण. न० (चन्दन) छन्द-विशेष A stanza. पिंग०

चंदणक्खा. स्त्री० (चन्दनखा) रावण की एक बहिन का नाम. Chanda Nakha, name of a sister of Ravana. पउम० १०, १८;

चंदमाला. स्त्री० (चन्द्रमाला) (१) चन्द्राकार हार. A necklace like the moon. (२) छन्द विशेष. A stanza. पिंग०

चंदमुही. स्त्री० (चन्द्रमुखी) (१) चन्द्र के समान आह्लादक मुखवाली स्त्री. A woman who has face like the moon. (२) कुश की पत्नी. Chadermukhi wife of Kush (son of Sita). पउम० १०६, १२;

चंदसेण. पुं० (चन्द्रसेन) (१) भगवान् आदिनाथ का एक पुत्र०. Chander Sen; A son of Bhagwan Adinath. (२) एक विद्याधर राजकुमार. A son of Vidya Dhar Raja. महा०

चंदसेहर. पु० (चन्द्रशेखर) (१) नृप विशेष. A Raja of this name (Chander Shekhar). ती० ३८; (२) महादेव; शिव. Lord Shiva. पि० ३६५;

चंदहास. पुं० (चन्द्रहास) खड्ग विशेष. A sword of this name. से० १४, ५२; गउड०

चंदाअव. पुं० (चन्द्रातप) ज्योत्स्ना; चन्द्र की प्रभा; चन्द्रिका. Moonlight. से० १, २७;

चंदाभ. त्रि० (चन्द्राभ) (१) चन्द्र के तुल्य आह्लादजनक. To give delight or joy like the moon. (२) आठवां जिनदेव; चन्द्रप्रभ स्वामी. Eighth "Tirthankar" of Jainism Chandar Prabh Swami. आया चू० २;

चंदायय. पुं (चन्द्रातप) (१) देखो 'चंदाअव' शब्द. See "word Chandav" (२) आच्छादन विशेष; वितान; चंदवा. A cloth used as a canopy. सुर० ३, ७२;

चंदिअ. त्रि० (चान्द्रिक) चन्द्र का; चन्द्र-संबन्धी. Connected with the moon. प्रव० १४१;

चंदिआ. स्त्री० (चन्द्रिका) चन्द्र की प्रभा; ज्योत्स्ना. Moonlight. से० ५, २; गा० ७७;

चंदिकोज्जलीय. त्रि० (चन्द्रिकोज्ज्वलित) चन्द्रकान्ति से उज्ज्वल बना हुआ. That, which looks white on account of the moonlight falling on it. चंड०

चंदिमाइय. न० (चान्द्रिक) 'ज्ञाताधर्मकथा' सूत्र का एक अध्ययन. A chapter of Sutar Gian Dharam Katha (A religious book of Jains). राज०

चंदिल. पुं० (चन्दिल) नापित; हजाम. Barber. गा० २६१;

चंदोयर. पुं० (चन्द्रोदर) एक राजकुमार. A son of a Raja. धम्म०

चंपग. पुं० न० (चम्पक) एक देवविमान. A Deva's aeroplane. देवेन्द्र० १४२;

चंपयमाला. स्त्री० (चम्पकमाला) छन्द विशेष. A stanza. पिंग०

चंपिज्जिया. स्त्री० (चम्पीया) जैन मुनि गण की शाखा. A sect of Jain munis. कप्प०

चकोर. पुं० स्त्री० (चकोर) पक्षि-विशेष; चकोर पक्षी. A bird of this name; Greek partridge. सुपा० ४५७;

चक्ककंत. पु० (चक्रकान्त) देव विशेष; स्वयं-

of leaves and flowers. (४) पिंगल-प्रसिद्ध प्रक्रिया-विशेष. (In prosody) A tabular representation of the long and short vowels of a metre with all its varieties. प्राप्त०

**पत्थिअ.** त्रि० (प्रार्थिक) प्रार्थी; प्रार्थना करने वाला. Prayer, one who solicites blessings for others. उव०

**पत्थिअ.** त्रि० (प्रास्थित) विशेष आस्था वाला; प्रकृष्ट श्रद्धा वाला. Full of faith, believer. उव०

**पत्थिव.** त्रि० (पार्थिव) पृथ्वी का विकार. Earthen, earthly. राज०

**पदक्खिण.** त्रि० (प्रदक्षिण) (१) जिसने दक्षिण की तरफ से लेकर मण्डलाकार भ्रमण किया हो. One who circumambulated from left to right or who has travelled round about from the south to all directions. (२) न० दक्षिणावर्त्त भ्रमण. Circumambulation from left to right or walking round about. प्रयौ० ३५;

**पदक्खिणा.** स्त्री० (प्रदक्षिणा) दक्षिण की ओर से मण्डलाकार भ्रमण. Circumambulation from left to right, or walking round about. नाट-चैत० ३८;

**पदहण.** न० (प्रदहन) संताप, गरमी. Heat, warmth. कुमा०

**पदाइ.** त्रि० (प्रदायिन्) देने वाला. Donor. नाट-विक्र० ८;

**पदायग.** त्रि० (प्रदायक) देने वाला. Donor. विशे० ३२००;

**पदीविआ.** स्त्री० (प्रदीपिका) छोटा दिया. Small lamp. नाट-मृच्छ० ४१;

**पदुब्भेइय.** न० (पदोद्भेदक) पद विभाग और शब्दार्थ मात्र का पारायण. A lecture on the analysis of the formation of words and their meanings. राज०

**पदूमिय.** त्रि० (प्रदीवित) अत्यन्त पाड़ित. Extremly harassed or tortured. बृह० ३;

**पदूसणया.** स्त्री० (प्रद्वेषण) द्वेष, मात्सर्य. Jealousy, malice. उप० ४८६;

**पद्देस.** पुं० (प्रद्वेष) द्वेष. Hatred, dislike; abhorrence. धर्म सं० ६७;

**पद्द.** न० (पद्य) श्लोक, वृत्त, काव्य. Stanza or verse. प्राकृ० २१;

**पद्धइ.** स्त्री० (पद्धति) (१) मार्ग, रस्ता. Road, way. सुपा० १८६; (२) परिपाटी, क्रम. Method, manner, course. आवम० (३) प्रक्रिया, प्रकरण. Chapter. वज्जा० २;

**पधावण.** न० (प्रधावन) (१) दौड़, वेग से गमन. Running fast. or gallopping. (२) कार्य की शीघ्र सिद्धि. Rapid accomplishment of an object. आ० १; (३) प्रक्षालन. Cleansing, washing off. धर्मसं० १०७८;

**पधूवण.** न० (प्रधूपन) (१) धूप देना. Fumigation; Perfuming. (२) एक प्रकार का आलेपन द्रव्य. A kind of smearing substance. कस०

**पन्नंगणा.** स्त्री० (पण्याङ्गना) वेश्या, वाराङ्गना. Harlot, prostitute. उप० १०३१टी;

**पन्नया.** स्त्री० (पन्नगा) भगवान् धर्मनाथ जी की शासन देवी. A presiding deity of Lord Dharmanatha. संनि० १०;

**पन्नाडिअ.** त्रि० (मृदित) जिसका मर्दन किया गया हो. Crushed, pounded. प्राप्त० कुमा०

**पपलीण.** त्रि० (प्रपलायित) भागा हुआ. Fled, retreated, fugitive. पि० ३४६, ३६७,

नाट-मृच्छ० ५८.

**पपिश्रामह.** पुं० (प्रपितामह) (१) विधाता, ब्रह्मा. An epithet of Brahma. राज० (२) पितामह का पिता. Paternal great Grandfather. धर्मसं० १४६.

**पप्पुश्र.** त्रि० (प्रप्लुत) (१) व्याप्त. Spread, covered with. 'वयपप्पुय' प्रव० ४ टी. (२) न० कूदना, लाँघना. Leaping, jumping. गउड० १२८.

**पप्फंदण.** न० ( प्रस्पन्दन ) प्रचलन, फरकना. Palpitating, vibrating, trembling. राज०

**पप्फुडिश्र.** पुं०( प्रस्फुटित ) नरकावास विशेष. A particular hell. देवेन्द्र० २६.

**पप्फुरिश्र.** त्रि०(प्रस्फुरित)फरका हुश्रा. Trembled, palpitated. दे० ६, १६.

**पप्फुल्ल.** त्रि० ( प्रफुल्ल ) विकसित, खिला हुश्रा. Blooming, blossomed, full blown. उप०पृ०११४, पउम०३, ६६, सुर० २,७६, षड्०गा०६३६, ६७०, काप्र०१६१.

**पप्फुलिश्र.** त्रि० ( प्रफुल्लित ) देखो 'पप्फुल्ल' शब्द. Vide 'पप्फुल्ल' सम्मत्त०१८६, भवि०

**पप्फोडिश्र.** त्रि० (प्रस्फोटित) (१) निर्भ्राटित, झाड़ कर गिराया हुश्रा. Winnowed, whisked. पाश्र० पडि० (२) फोड़ा हुश्रा, तोड़ा हुश्रा. Broken. संबोध० १७.

**पबल.** त्रि० ( प्रबल ) बलिष्ठ, प्रचण्ड, प्रखर. Very strong, powerful, mighty. कुमा०

**पबुद्ध.** त्रि० ( प्रबुद्ध ) (१) प्रवीण, निपुण. Wise, learned, clever. से० १२,३४, (२) जागा हुश्रा. Awakened, roused. सुर० ५, २२६; (३) जिसने श्रच्छी तरह जानकारी प्राप्त की हो. Knowing, conversant with.

**पबोधण.** न०(प्रबोधन) प्रकृष्ट बोधन. Knowledge, wisdom. राज०

**पबोह.** पुं० (प्रबोध) (१) जागरण. Wakefulness, Sleeplessness. (२) ज्ञान, समझ. Knowledge, wisdom, understanding. चारु० ५४, पि० १६०.

**पबोहिश्र.** त्रि० (प्रबोधित) (१) जगाया हुश्रा. Awakened, aroused. जिसको ज्ञान कराया गया हो. Instructed, informed. सुपा० ३१३.

**पब्भ.** त्रि०(प्रह्व) नम्र. Humble, modest. प्राकृ० २४.

**पब्भट्ठ–पब्भसिश्र.** त्रि० (प्रभ्रष्ट) (१) विस्मृत. Forgotten. से० १४, ४२, ( २ ) पुं० नरकावास विशेष. Hell. देवेन्द्र० २८.

**पब्भार.** पुं० (प्राग्भार) प्रकृष्ट भार. Heavy load. धम्म० ८ टी; (२) ऊपर का भाग. Top, upper part. से० ४, २०, (३) एक देश, एक भाग. Part, portion. से० १,५८, (४) उत्कर्ष, परभाग. Excellence, superiority. गउड०

**पब्भूश्र.** त्रि० ( प्रभूत ) उत्पन्न. Produced, sprung from. धर्मवि० ३५.

**पब्भोश्र.** पुं०(प्रभोग) भोग, विलास. Amorous pastime, diversion; pleasure, enjoyment. दे० ६, १०.

**पभंकरावई.** स्त्री० (प्रभङ्करावती) विदेह वर्ष की एक नगरी. A city of Videha region. श्रायाचू० १.

**पभंजण.** पुं० (प्रभञ्जन) (१) वायु, पवन. Wind. से०१४, ६६, (२) मानुषोत्तर पर्वत के एक शिखर का श्रधिपति देव. A presiding god of the summit of the Manushottara mountain. राज० —तणश्र. पुं० (तनय) हनुमान. Name of a powerful monkey-chief. से० १४, ६६.

**पभंसण.** न० ( प्रभ्रंशन ) स्खलना. Stumbling, slipping, tripping. धर्मसं० १०७६.

**पभणिय.** त्रि०(प्रभणित) उक्त, कथित. Said. सण०

**पभवा.** स्त्री०(प्रभवा)तृतीय वासुदेव की पटरानी. A crowned queen of the third Vasudeo. पउम० २०, १८६.

**पभविय.** त्रि० ( प्रभूत ) जो समर्थ हुआ हो. Mighty, powerful. धर्मवि० १२३.

**पभा.** स्त्री०(प्रभा) प्रभाव. Dignity; Grandeur. देवेन्द्र० ३२०.

**पभावई.** स्त्री० (प्रभावती) (१) रावण की एक पत्नी का नाम. Name of a queen of Ravana. पउम० ७४, ११; (२) बलदेव के पुत्र निषध की भार्या. A wife of Nishadha, son of Baladeo. आयाचू० १.

**पभावग.** त्रि०(प्रभावक)(१) प्रभाव बढ़ानेवाला, शोभा की वृद्धि करने वाला. Dignifying. श्रा०६; द्र० २३; (२) उन्नति कारक. Prospering. (३) गौरव जनक. Creating honour. संबोध० ३१; कुप्र० १६८.

**पभावाल.** पुं० (प्रभापाल) वृक्ष विशेष. A kind of tree. राज०

**पभास.** पुं०(प्रभास)(१) एक जैनमुनि का नाम. Name of a Jaina saint. धर्म० ३, (२) एक चित्रकार का नाम. Name of a painter. धर्म० ३१ टी.

**पभिइं-पभिई.पभीइ.पभीइं.** अ०(प्रभृति)प्रारम्भ कर, शुरु कर, लेकर. From, eversince, beginning with. 'बालभावाओ पभिइं' सुर. ४,१६७, कप्प० महा०स०७३६,२७५ टि.

**पभु.** पुं० (प्रभु) (१) इक्ष्वाकु वंश के एक राजा का नाम. Name of a king of Ikshvaku lineage. पउम० ५, ७. (२) स्वामी, मालिक. Master, owner, proprietor. पउम० ६३, २६, बृह० २. (३) राजा, नृप. King, ruler. निसी० चू० २. (४) त्रि० योग्य, लायक. Fit, proper, suitable. 'पभुत्तिवा' निसी० चू०२०.

**पभुत्त.** त्रि०(प्रभुक्त) (१)जिसने खाने का प्रारम्भ किया हो. One who began to eat. सुर०१०, ४८; (२) जिसने भोजन किया हो. One who has eaten. स० १०४.

**पमक्खण०** न० (प्रम्रक्षण) (१) अभ्यञ्जन, बिलेपन. Smearing. ( २ ) बिवाह के समय किया जाता एक तरह का उबटन. A smearing ceremoney observed at the time of marriage. स० ७४.

**पमक्खिअ.** त्रि० ( प्रम्रक्षित ) ( १ ) विलिप्त. Smeared. विवाह के समय जिस को उबटन किया गया हो. One who is annointed at the time of marriage. वसु०

**पमज्जय.** त्रि०( प्रमार्जक ) प्रमार्जन करने वाला. Cleansing, Purifying. दे० ५, १८.

**पमज्जिय.** त्रि० ( प्रमृष्ट-प्रमार्जित ) साफ किया हुवा. Cleansed. महा०

**पमद्द.** पुं० ( प्रमर्द ) (१) ज्योतिष शास्त्र में प्रसिद्ध एक योग. A particular combination of stars in astrology. ( २ ) मर्दन करने वाला. One who annoints. ( ३ ) विनाशक. Destructive, ruinous. 'भवदुहपमद्दं' संबोध० ३७.

**पमद्दण.** न० ( प्रमर्दन ) (१) रूई की पूणी बनाना. Making a roll of cotton ready for spinning. पिंड० ६०३. (२) त्रि० विनाश करने वाला. Destructive; ruinous. संबोध० ३७.

**पमद्दय.** त्रि० ( प्रमर्दक ) प्रमर्दन-कर्त्ता. Crushing, destroying. दसनि० १०, ३०.

**पमय.** पुं० (प्रमद) (१) आनन्द, हर्ष. Joy, pleasure; delight. काल० आ० २७; (२) न० धतूरे का फल. A Dhattura fruit. —च्छी. स्त्री० (अची) स्त्री, महिला. Woman, lady. सुपा० २३०; —वण. न० (वन) राजा के अन्तःपुर स्थित वन. A pleasure-garden attached to the royal harem. से० ११, ३७.

**पमा.** स्त्री० (प्रमा) (१) प्रमाण, परिमाण. A measure. कुमा० (२) प्रमाण, न्याय. Accurate conception or notion, evidence, proof. 'अतिप्पसंगो पमा-सिद्धो' धर्मसं० ६८१.

**पमाण.** न० (प्रमाण)(१) संख्या. Number. जी० २६; (२) पुं० न० सत्य रूप से जिसका स्वीकार किया जाय. Authority, Warrant. (३) माननीय, आदरणीय. Worthy of honour. (४) सच्चा, सही, ठीक, यथार्थ. True, Real, Correct. 'पमाणो तेसिं' सुपा० ११०, आ० १४, प्रासू० ३३;—वाय. पुं० (वाद) न्याय शास्त्र, तर्क शास्त्र. Science of logic. समत्त० ११७.

**पमाणिअ.** त्रि० (प्रमाणित) प्रमाण रूप से स्वीकृत. Regarded as an authority. सुपा० ११०, आ० १२.

**पमाणिआ-पमाणी.** स्त्री० (प्रमाणिका-प्रमाणी) छन्द विशेष. A kind of metre. पिंग०

**पमाय.** पुं० (प्रमाद) दुःख, कष्ट. Mishap, calamity. 'समुप्पाइयसुप्पमाया' सत्त०३९,

**पमारण.** स्त्री० (प्रमारण) बुरी तरह मारना. To slay mercilessly. वव०३,

**पमिय.** त्रि० (प्रमित) परिमित, नापा हुआ. Measured. पंच० २, २०.

**पमुक्क.** त्रि० (प्रमुक्त) परित्यक्त. Abondoned, Gave up. है० २, ९७, षड्०

**पमुच्छिअ.** पुं० (प्रमूर्च्छित) नरकावास विशेष. A hell. देवेन्द्र० २७.

**पमुद्ध.** त्रि० (प्रमुग्ध) अत्यन्त मुग्ध. Very lovely or charming. नाट—मालती० ४४.

**पमुह.** त्रि० (प्रमुख) (१) तल्लीन दृष्टि वाला. Face, turning the face towards. 'एगप्पमुहे' आया० (२) न० प्रकृष्ट आरम्भ, आदि, आपात. Commencement. 'पमुहे हवंति' पउम० १०८, ३१, पाअ०

**पमेय.** त्रि० (प्रमेय) प्रमाण-विषय, सत्य पदार्थ. Demonstrable. धर्मसं० ११६०.

**पमेह.** पुं० (प्रमेह) रोग-विशेष, मेह रोग, मूत्र-दोष, बहुमूत्रता. A general name for a urinary disease ( such as gleet, diabetes &c. ) निसी० चू० १,

**पमोअ.** पुं० (प्रमोद) राक्षस वंश के एक राजा का नाम, एक लंका-पति. A king of Demon race. पउम० ५, २६३.

**पमोयणा.** स्त्री० (प्रमोदना) प्रमोदन, प्रमोद, आह्लाद. Delight, pleasure, joy. चेइय० ४११.

**पम्माअ-पम्माइअ.** त्रि० (म्लान) (१) विशेष म्लान; अत्यन्त मुरझाया हुआ. Faded, withered. गा०५६; (२) शुष्क. Dry. धर्मवि० ५३.

**पम्मुह.** त्रि० (प्राङ्मुख) पूर्व की ओर जिसका मुंह हो. Turned towards or facing the east. भवि० वज्जा० १६४.

**पम्ह.** पुं० न० (पक्ष्मन्) (१) अक्षि-लोम, आँख के बाल. An eyelash. पाअ०; (२) पंख, पांख. Wing. है० २, ७४, प्राप्र० (३) केश का अग्र भाग. The point of hair. से० ६, २०.

**पम्हय.** त्रि० (पक्ष्मज) (१) पक्ष्म से उत्पन्न. Produced by hair. (२) न० एक

प्रकार का सूना. A kind of thread. पंचभा०

**पम्हलिय.** त्रि० ( पद्मलित ) धवलित, सफेद किया हुआ. Whitened, made white. स० ३६.

**पम्हलाविय.** त्रि० ( विस्मारित ) भुलाया हुआ, विस्मृत कराया हुआ. Caused to forget. सुख० २, ५.

**पम्हुसिअ.** त्रि० ( विस्मृत ) जिसका विस्मरण हुआ हो. Forgotton. कुमा० उप० ७६८ टी.

**पम्हुहण.** त्रि० ( स्मर्तृ ) स्मरण करने वाला. One that remembers. कुमा०

**पय.** पुं० न० ( पद ) (१) शब्द-समूह, वाक्य. Sentence. 'उवएमपया इहं' उप० १०३८, श्रा० २३, (२) पाद-चिन्ह, पदाङ्क. Foot-mark. सुर० २, २३२, सुपा० ३५४, श्रा० २३, प्रासू० ५०, (३) निमित्त, कारण. Cause. (४) पदवी; अधिकार. Rank, position, office. 'जुवरायपए' सुर० २, १७५, महा० (५) त्राण, शरण. Protection, preservation, shelter, (६) प्रदेश. Region. (७) व्यवसाय. Exertion. श्रा० २३, **—रक्ख.** पुं० ( रक्ष ) पदाति, प्यादा. A foot soldier. भवि० हे० ४, ४१८; **—विग्गह.** पुं० ( विग्रह ) पद-विच्छेद. Separation of words. विशे० १००६; **—विभाग.** पुं० ( विभाग ) उत्सर्ग और अपवाद का यथा-स्थान निवेश; सामाचारी विशेष. Portion, Partition of inheritance, the numeration of a fraction; आव० १.

**पयंग.** पुं० ( पतङ्ग ) (१) सूर्य, रवि. Sun. 'दिट्ठउग्गयपयंगो' उप० ७२८ टी, पाअ०; (२) रंग विशेष, रञ्जन द्रव्य-विशेष. A kind of colour. उर० ६, ४, सिरि० १०५७.

**पयंपण.** न० ( प्रजल्पन ) कथन, उक्ति. Speech, Expression. उप० पृ० २१७.

**पयंपिय.** त्रि० ( प्रकम्पित ) अति कांपा हुआ. Excessively trembled. सं० ३७७.

**पयंसण.** न० ( प्रदर्शन ) दिखलाना. Showing, manifesting, exhibit. स० ६१२.

**पयंसिअ.** त्रि० ( प्रदर्शित ) दिखलाया हुआ. Shown, displayed, exhibited. सुर० १, १०१, १२, ३२.

**पयच्छण.** न० ( प्रदान ) दान, अर्पण. Donate, offerings. सुर०२, १५१; (२) त्रि० देने वाला. Donor. सण०

**पयट्टावअ.** त्रि० (प्रवर्तक) प्रवृत्ति कराने वाला. Prompting, inducing, instigating. कप्पू०

**पयट्टाविअ.** त्रि० ( प्रवर्तित) प्रवृत्त किया हुआ, किसी कार्य में लगाया हुआ. Prompted, incited, instigated. महा०

**पयड.** त्रि० (प्रकट) विख्यात, विश्रुत, प्रसिद्ध. Renowned, famous, celebrated. 'विस्सुओ पयडो' पाअ०

**पयडण.** न० ( प्रकटन ) (१) व्यक्त करना, ज़ाहिर करना. The act of manifesting or disclosing. सण० (२) त्रि० प्रकट करने वाला. Manifesting, displaying. धर्मवि० ६६.

**पयडावण.** न० ( प्रकटन ) प्रकट कराना. Causiug to manifest. भवि०

**पयडाविय.** त्रि० (प्रकटित) प्रकट कराया हुआ. Caused to manifest. काल० भवि०

**पयडीकय.** त्रि० ( प्रकटीकृत ) प्रकट किया हुआ. Manifested, displayed. महा०

**पयडीभूअ-पयडीहूअ.** त्रि० ( प्रकटीभूत) जो प्रकट हुआ हो. Appeared. सुर० ६, १८४, श्रा० १६, महा० सण०

**पयत्ताविश्र.** त्रि० ( प्रवर्तित ) प्रवृत्त किया हुआ. Prompted, incited, instigated. काल०

**पयत्थ.** पुं० ( पदार्थ ) शब्द का प्रतिपाद्य, पद का अर्थ. The meaning of a word. विशे० १००३, चेइअ० २७१; (२) तत्त्व. Sum and substance. सुपा० २०५.

**पयत्थ.** पुं० (पदस्थ) पदाति, प्यादा. Foot-soldier. 'सहपयत्थेण' पउम० ६, १८२.

**पयर.** पुं० ( प्रदर ) (१) योनि का रोग-विशेष. A kind of disease which is common among the women folk. (२) विदारण, भंग. Tearing, breaking. (३) शर, बाण. Arrow. दे० ६, १४.

**पयर.** पुं० न० ( प्रतर ) गणित विशेष, सूची से गुणी हुई सूची. A kind of mathematical calculations. क०गं०५, ९७, जीवस. ९२, १०२.

**पयरण.** न० ( प्रकरण ) प्रस्ताव, प्रसंग. Occasion, opportunity. (२) एकार्थ प्रतिपादक ग्रन्थ. A book on a particular subject. (३) एकार्थ प्रतिपादक ग्रन्थांश. Chapter, section. 'जुम्हदम्ह पयरणं'. हे० १, २४६.

**पयरण.** न० ( प्रतरण ) प्रथम दातव्य भिक्षा. Alms that can be given on the very out-set. राज०

**पयल.** त्रि० (प्रचल) चलायमान, चलने वाला. Trembling, shaking, tremulous. पउम० १००, ६.

**पयलाइअ.** न० (प्रचलायित) (१) निद्रा, नींद. Sleep. (२) नींद के कारण बैठे २ सिर का डोलना. Nodding of the head owing to sleep. से० १२, ४२.

**पयल्ल.** त्रि० ( प्रसृत ) फैला हुआ. Spread. पाअ०

**पयल्लिर.** त्रि० ( प्रसृमर ) फैलने वाला. One that spreads. कुमा०

**पयल्लिर.** ( प्रचलितृ ) शिथिल होने वाला, ढीला होने वाला. One that becomes dilatory; One who is slackened or relaxed. कुमा० ६, ४३. (२) लटकने वाला. One that hangs down or dangles. कुमा० ६, ४३.

**पयविअ.** त्रि० ( प्रतप्त ) गरम किया हुआ; तपाया हुआ. Heated, warmed. गा० १८५; से० २, २५.

**पयवी.** स्त्री० ( पदवी ) मार्ग, रास्ता. Way, road, path. पाअ० गा० १०७, सुपा० ३७८, ( २ ) बिरुद, पदवी. Position, rank, office. उप० पृ० ३८९.

**पयाइ.** पुं० ( पदाति ) प्यादा; पैदल चलने वाला सैनिक. Foot-soldier. हे०२, १३८, षड्० कुमा० महा०

**पयाग.** पुं० न० ( प्रयाग ) तीर्थ-विशेष, जहां गंगा और जमुना का संगम है. Name of a place of pilgrimage at the confluence of the Ganges and Jamuna near the modern Allahabad. पउम०८२, ८१, हे०१,१७७.

**पयाणंद.** पुं० ( प्रजानन्द ) एक कुलकर पुरुष का नाम. Name of a Kulkar. पउम० ३, ५३.

**पयापाल.** पुं० ( प्रजापाल ) एक जैन मुनि जो पांचवें बलदेव के पूर्व जन्म में गुरु थे. A Jaina Saint, preceptor of fifth Baladeo in a former birth. पउम० २०, १९२.

**पयार.** पुं० (प्राकार) किला, दुर्ग. Fortress, fortification. पउम०३०, ४९.

**पयार.** पुं० ( प्रचार ) (१) प्रकर्ष-प्राप्ति.

Excellent gain or acquisition. दसनि० १, ४१. (२) आचार, आचरण. Conduct, character. दसनि०१,१३५.

**पयारिअ.** त्रि० (प्रतारित) ठगा हुआ, वञ्चित. Cheated, deceived. पाअ० सुर० ४, १५५.

**पयावइ.** पुं०(प्रजापति)(१) ब्रह्मा, विधाता. An epithet of Brahma. पाअ०सुपा०३०५, (२) दक्ष, कश्यप आदि ऋषि. An epithet of sages-Daksha, Kashyapa etc. (३) राजा, नरेश. King, ruler. (४) सूर्य, रवि. Sun. (५) वह्नि, अग्नि. Fire. (६) त्वष्टा. A carpenter. (७) पिता, जनक. Father, progenitor. (८) कीट-विशेष. A kind of insect. (९) जामाता. Son-in-law. हे० १, १७७; १८०.

**पयावण.** न० (प्रतापन) अग्नि. Fire. कुप्र० ३८९.

**पयावि.** त्रि० (प्रतापिन्) प्रतापशाली. Glorious, dignified. (२) पुं० इक्ष्वाकु वंश के एक राजा का नाम. King of Ikshvaku race. पउम० ५, ५.

**पयासण.** न० (प्रकाशन) प्रकाश करण. Illuminating, making known. सुपा० ४१६; (२) त्रि० प्रकाशक, प्रकाश करने वाला. Publisher. 'परमत्थपयासणं वीरं' पुप्फ० १.

**पयासि.** त्रि० (प्रकाशिन्) प्रकाश करने वाला. Shining. सण० हम्मीर० १४.

**पयासिर.** त्रि० (प्रकाशितृ) प्रकाश करने वाला. Disclosing, making known. भवि०

**पर.** त्रि० (पर) (१) प्रकर्ष-प्राप्त, प्रकृष्ट. Highest, greatest, distinguished, आ० २३. (२) दूरवर्ती. Distant, remote. निसी०चू० १. (३) न० केवल, फक्त. Alone, mere, only. कुमा० भवि० —उट्ठ. त्रि० (पुष्ट) (१) अन्य से पालित. Fed or nourished by another. (२) पुं० कोकिल पक्षी. Cuckoo. हे० १, १७९. —गणिच्चय. त्रि०(गणिय) भिन्न गण से सम्बन्ध रखने वाला. Belonging to. निसी० चू० ८. —गरिहंभाण. न० (गर्हाध्यान) इतर की निन्दा का विचार. Consideration of anothers censure. पाउ० —चित्तण्णु. त्रि० (चित्तज्ञ) अन्य के मन के भाव को जानने वाला. Knowing the mind of another. उप० १७१ टी. —च्छंद-छंद. त्रि० (च्छंद) पराधीन, परतंत्र. A dependant. राज० पाअ० —जाणुअ. त्रि० (ज्ञ) (१) पर को जानने वाला. Knowing others. (२) प्रकृष्ट जानकार. Knowing excellently. प्राकृ० १८. —ट्ठा. स्त्री० (अर्थ) दूसरे के लिए. Intended or disigned for another. —णिंदंभाण. न० (निन्दाध्यान) अन्य की निन्दा का चिन्तन. Consideration idea of another's censure. आउ० —तीर. न० (तीर) सामने वाला किनारा. Opposite bank. पाअ० —त्त. न० (त्व) (१) भिन्नत्व; पार्थक्य. Separation. (२) वैशेषिक दर्शन में प्रसिद्ध गुण-विशेष. A particular quality of vaiseshikas. विशे०२४९१. —दारि. त्रि० (दारिन्) परस्त्री लम्पट. An adulterer. 'परदारियाए आयाओ' सुर० ६, १७९; —भाग. पुं० (भाग) (१) श्रेष्ठ अंश. An excellent part. (२) अन्य का हिस्सा. Another's share. (३) अत्यन्त उत्कर्ष. Prosperity. उप० पृ०६७. —महेला. स्त्री० (महेला) (१) उत्तम स्त्री. A noble lady. (२) परकीय स्त्री.

Another's wife. सुपा० ४७०;—वाय. पुं० (वाच्) (१) सज्जन; सुजन. Good man. (२) त्रि० श्रेष्ठ वाणी वाला. Eloquent, orator. श्रा० २३.

परश्रो. श्र० (परतस्) (१) बाद में, परली तरफ. On the opposite side. 'श्रडवीए परश्रो' महा० (२) भिन्न में, इतर में. Among others. कुमा० (३) इतर से, अन्य से. From another.

परं. श्र० (परुत्) गत वर्ष. Last year. 'परं परारिं' वै० २; 'श्रज्जं परं' प्रासू० ११०.

परंतु. श्र० (परन्तु) किन्तु. But. सुपा० ४६६.

परक्कम. पुं० न० (पराक्रम) (१) उत्साह. Zeal, enthusiasm. (२) चेष्टा, प्रयत्न. Effort, exertion. आया० चू० १, प्रासू० ६३.

परक्कमि. त्रि० (पराक्रमिन्) पराक्रम संपन्न. Prowess. धर्मवि० १६; १२०.

पर-घाय. पुं० (परावात) (१) दूसरे को आघात पहुंचाना. To kill, to take to a slaughter-house. (२) कर्म-विशेप; जिसके उदय से जीव अन्य बलवानों की दृष्टि में अजेय समझा जाता है. A penance by which a man becomes invincible.'परघाउदयापाणी' क० गं० १, ४४.

परत्त. श्र० (परत्र) (१) जन्मान्तर में, परलोक में. In the next world. सुपा० ५०८, (२) न० जन्मान्तर, Rebirth. 'परत्ते नरयगई' सुपा० ५२१; 'किं परकेण' वज्जा० १३८.

परदारिश्र. पुं० (पारदारिक) परस्त्री-लम्पट. Adulterater. पउम० १०५, १०७.

परम. न० (परम) (१) सुख. Happiness. दस० ४; (२) लगातार पांच दिनोंका उपवास. Five fasts at a time. संबोध० ५८. —बोधिसत्त. पुं० (बोधिसत्त्व) परमार्हत, अर्हन् देव का परम भक्त. A devotee of Arhana.मोह०३;—संखिज्ज.न० (संख्येय) संख्या विशेष. Number. क० गं० ४, ७१; —हेला. स्त्री० (हेला) उत्कृष्ट तिरस्कार. Contempt, disdain. सुपा० ४७०.

परमट्ठ. पुं० (परमार्थ) (१) सत्य पदार्थ, वास्तविक चीज. A true object. 'श्रयं परमट्ठे' धर्म० १, (२) संयम, चारित्र. Conduct, character. (३) पुं० न० तत्त्व; सत्य. The highest or most Sublime truth. 'परमट्ठनिट्ठिश्रट्ठा' पडि० धर्म० २.

परमत्थ. न० (परमास्त्र) सर्वोत्तम हथियार, अमोघ अस्त्र. An unfailing weapon. से०१, १.

परमन्न. न० (परमन्न) एक दिन का उपवास. Fast. संबोध० ५८.

परम-प्पया. स्त्री० (परात्मता) मुक्ति, मोक्ष. Salvation, final emancipation. 'परमप्पयं पत्तो' सुपा० १२७;

परमिट्ठि. पुं० (परमेष्ठिन्) (१) ब्रह्मा, चतुरानन. Brahma. पाश्र० सम्मत्त० ७८, (२) अर्हन्, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय और मुनि. Arhan, Siddha, Acharya, Upadhyaya and Muni. सुपा० ६५, आप० ६८, गण० ६, निसा० २०.

परमुक्क. त्रि० (परामुक्त) परित्यक्त. Abandoned, gave up. पउम० ७१, २६.

परमुवगारि-परमुवयारि. त्रि० (परमोपकारिन्) बड़ा उपकार करने वाला. One who is serviceable to others. सुर० २, ४२; २, ३७.

परमेसर. पुं० (परमेश्वर) सर्वैश्वर्य-संपन्न, परमात्मा. God. सम्मत्त० १४४, भवि०

**परखुराम.** पुं० ( परशुराम ) जमदग्नि ऋषि का पुत्र, जिसने इक्कीस बार निःक्षत्रिय पृथ्वी की थी. Name of a celebrated Brahmana warrior, son of Jamadagni, who exterminated Kshatriya race twenty-one times. कुमा० पि० २०८.

**परहुत्त.** त्रि० ( पराभूत ) पराजित, हराया हुआ. Defeated. पउम० ६१, ८.

**परा.** अ० (परा) (१) आभिमुख्य, संमुखता. Facing, (२) त्याग. Giving up, abandoning, (३) घर्षण. Rubbing, friction, (४) प्राधान्य, मुख्यता. Ascendancy, supremacy, (५) विक्रम. Chivalrous, heroic, (६) गति, गमन. Motion, (७) भङ्ग. Braeaking, (८) अनादर, Disregard, disrespect, (९) तिरस्कार. Contempt, disdain, (१०) प्रत्यावर्तन. Returning, coming back. हे० २, २१७, (११) भृश, अत्यन्त. Very much, in a high degree, excessively. श्रा० २३.

**पराइ.** स्त्री० ( परकीया ) इतर से संवन्ध रखने वाली. Another's wife, A woman not one's own. हे० ४, ३५०; ३६७.

**पराकय.** त्रि० ( पराकृत ) निराकृत, निरस्त. Refuted. अज्झ० ३०.

**पराजय.** पुं० ( पराजय ) परिभव, अभिभव. Defeat, discomfiture. राज०

**पराणग.** त्रि० ( परकीय ) अन्य का, दूसरे का. Belonging to another. 'पराणगंपि' गच्छ० २, ५०.

**पराणयण.** न० ( परानयन) पहुँचाना. Send off. 'परानयणे का लज्जा' उप० ७२८ टी.

**पराणिय.** त्रि० ( पराणीत ) पहुंचा हुआ. Reached. भवि०

**पराभविअ.** त्रि० (पराभूत ) अभिभूत, हराया हुआ. Defeated. धर्मवि० ६८.

**परामरिस.** पुं० ( परामर्श ) (१) विवेचन, विचार. Consideration, reflection, thought. प्रामा० (२) युक्ति, उपपत्ति. A paramour, a gal'ant man. (३) स्पर्श. Touch. (४) न्याय शास्त्रोक्त व्याप्ति-विशिष्ट रूप से पक्ष का ज्ञान ( In logic ) Deduction, ascertaining that the पक्ष or subject possesses the हेतु. हे० २, १०५.

**पराय.** पुं० (पराग ) (१) धूली, रज. Dust. 'रेणू पंसू रश्रो पराश्रो य' पाश्र० (२) पुष्प-रज. Pollen. कुमा० गउड०

**परारिं.** अ० ( परारि ) गत या आगामी तीसरा वर्ष. A year after the next to come, or the future third year. प्रासु० ११०; वै० २.

**परावत्त.** पुं० ( परावर्त ) परिवर्तन, हेराफेरी. Change. स० ६२, उप० पृ० २७, महा०

**परावत्ति.** त्रि० ( परावर्तिन् ) परिवर्तन करने वाला. Revolutionery 'परावत्तिणी गुलिया' महा०

**परावत्ति.** स्त्री० ( परावृत्ति ) परिवर्तन, हेराफेरी. Change. उप० १०३१ टी.

**परावत्तिय.** त्रि० ( परावर्तित ) परिवर्तित, बदला हुआ. Changed. महा०

**परासर.** पुं० ( पराशर ) पशु विशेष. A kind of beast. राज०

**परासु.** त्रि० ( परासु ) प्राण-रहित, मृत. Lifeless, dead. श्रा० ७४, धर्मसं० ६७.

**पराहुत्त-पराहुअ.** त्रि० ( पराभूत ) अभिभूत, हराया हुआ. Defeated. उप० ६४८ टी, पाश्र०

**परि.** अ० ( परि ) (१) सर्वतो भाव, समंतात, चारों ओर. On all sides. गा० २२, (२)

परिपाटी, क्रम. Order, succession. पिंग० (३) सामीप्य, समीपता. Nearness, vicinity. गउड० ७७६. (४) विनिमय, बदला. Exchange, barter. 'परियाण' भवि० (५) अतिशय; विशेष. Excess. स० ७३४,(६)संपूर्णता.Perfectness.'परिट्ठिअ' प्रव०६६, (७) बाहरपन. Out side. श्रावक० २८४, (८) ऊपर. Upward. हे० २, २११; सुपा० २६६; (६) शेष, बाकी. Remaining. (१०) पूजा. Worship. (११) व्यापकता. Pervading. (१२) उपरम, निवृत्ति. Ceasing, stopping. (१३) शोक. Grief, distress. (१४) किसी प्रकार की प्राप्ति. Acquisition. (१५) आख्यान. Legend, story. (१६) संतोष भाषण. Consolatory speech. (१७) भूषण, अलंकार. Ornament. (१८) आलिंगन. Embracing. (१६) नियम. Rule. (२०) वर्जन, प्रतिषेध. Prohibition. हे० २, १२७, भवि० गउड० (२१) निरर्थक भी इसका प्रयोग होता है. An adverb used uselessly. गउड० १०, सण०

**परिअंतणा.** स्त्री० ( परियन्त्रणा ) अतिशय यन्त्रणा. Excessive restriction. नाट—मालती० २८.

**परिअंतिअ.** त्रि० ( श्लिष्ट ) आलिंगित. Embraced. कुमा०

**परिअंभिअ.** त्रि० ( परिजृम्भित ) विकसित. Blown, fully opened or expandid. से० २, २०.

**परिअट्ट.** पुं० (परिवर्त ) (१) पलटाव, बदला. Change, alternation. ( २ ) समय का परिमाण-विशेष, अनन्त अवसर्पिणी-उत्सर्पिणी परिमित काल. A period, lapse or expiration of time. विवा० १, १, सुर० १६, १४५, प्रव० १६२.

**परिअट्टग.** त्रि० ( परिवर्तक ) परिवर्तन करने वाला. Revolutionary. निसी०चं० १०.

**परिअट्टण.** न० ( परिवर्तन ) पलटाव, बदला करना. Exchange, barter. पिंड०३२४, वै० ६७.

**परिअट्टणा.** स्त्री० ( परिवर्तना ) Change. ( २ ) द्विगुण, उपकरण. Furniture; wears, selected articles of a Jain monk. पि० २८६. (३) बदला करना. Exchange, barter. पिंड० ३२५.

**परिअड्ढिअ.** त्रि० ( परिकृष्ट ) खींचा हुआ. Attracted. सुपा० ३१.

**परिअडिय.** त्रि० ( पर्यटित ) परिभ्रान्त, भटका हुआ. Wanderings roaming out. सिक्खा० १७.

**परिअड्ढि.** स्त्री० ( परिवृद्धि ) विशेष वृद्धि. Growth; Increase. प्राकृ० २१.

**परिअण.** पुं० ( परिजन ) (१) परिवार, कुटुम्ब, पुत्र-कलत्र आदि पालनीय वर्ग. Family. ( २ ) अनुचर, अनुगामी. Attendant, follower. गा० २८३, गउड० पि० ३५०.

**परिअत्त.** त्रि० ( परिवृत्त ) पलटा हुआ. Revolved, turned over. भवि०

**परिअत्तमाणी.** स्त्री० ( परिवर्तमाना ) कर्म-प्रकृति-विशेष, वह कर्म-प्रकृति जो अन्य प्रकृति के बन्ध या उदय को रोक कर स्वयं बन्ध या उदय को प्राप्त होती है. A kind of karma. पंच० ३, १४, ३, ४३, क० गं० ५, १ टी.

**परिअत्ता.** स्त्री०(परिवत्ता) देखो 'परिअत्तमाणी' शब्द. Vide परिअत्तमाणी. क० गं० ५, १.

**परिअत्तिअ.** त्रि० ( परिवर्तित ) मोड़ा हुआ. Bent. 'वालिअयं परिअत्तिअं' पाअ०

**परिअर.** पुं० ( परिकर ) (१) कटि-बन्धन. Girth; waist-band. 'सन्नद्धबद्धपरियर-० भडेहिं' भवि० (२) परिवार. Retinue, train. गउड० चेइय० ६४.

परिअर. पुं० ( परिचर ) सेवक, भृत्य. Servant. गउ०

परिअरण. न० (परिचरण) सेवा. Service. संबोध० ३६.

परिअरणा. स्त्री०(परिचरणा) सेवा. Service. सम्मत्त० २१५.

परिअरिय. त्रि० ( परिकरित—परिवृत ) (१) परिवार-युक्त. Having a family. महा० भवि० सण०(२) परिवेष्टित. Surrounded, encircled. महा० सिरि० १२८२.

परिअलिय. त्रि० ( गत ) गया हुआ. Gone. कुमा०

परिआरअ. त्रि० ( परिचारक ) सेवक, भृत्य. Servant. चारु० ५३.

परिआलिअ. त्रि० ( वेष्टित ) लपेटा हुआ, बेठा हुआ. Encompassed; wrapped up. कुमा० पाअ०

परिइण्ण. त्रि० (परिकीर्ण) व्याप्त. Pervaded. सम्मत्त० १५६.

परिउंबण. न० ( परिचुम्बन ) सर्वतः चुम्बन. Kissing. गा० २२, हास्य० १३४.

परिउंबणा. स्त्री० (परिचुम्बना) देखो 'परिउंबण' शब्द Vide. परिउंबण 'गंडपरिउंबणा पुलइ-अंग' गा० २०.

परिउज्झिय. त्रि० ( पर्युज्झित ) सर्वथा त्यक्त. Entirely abandoned. सण०

परिउट्ठ. त्रि० ( परितुष्ट ) विशेष तुष्ट. Completely satisfied, delighted. स० ७३४.

परिउसिअ. त्रि० ( पर्युषित ) वासी, ठण्डा, भाप निकला, ( भोजन ) Stale, not fresh. दे० १, ३७.

परिऊढ. त्रि० ( परिगूढ ) क्षाम, कृश, पतला. Thin, slim, slender. 'परिऊढा' गा० १६६.

परिऊरण. न० ( परिपूरण ) परिपूर्ति. Completion, fulness. नाट–शकु० ८.

परिओस. पुं० ( परितोष ) आनन्द, संतोष, खुशी. Pleasure, delight, contentment. से० ११, ३, गा० ६८, २०६, स० ६, सुपा० ३७०.

परिओसिय. त्रि० ( परितोषित ) संतुष्ट किया हुआ. Satisfied, से०१३, २५, भवि०

परिकंद. पुं० ( परिक्रंद ) आक्रन्द, चिल्लाहट. Weeping, cry. हम्मीर० ३०.

परिकंपि त्रि० ( परिकम्पिन् ) अतिशय कांपने वाला. One who trembles. गउड०

परिकंपिर. त्रि० ( परिकम्पितृ ) विशेष काँपने वाला, Trembling, Shivering. सण०

परिकढिण. त्रि० (परिकठिन) अत्यन्त कठिन. Very difficult. गउड०

परिकब्बुर. त्रि० ( परिकर्बुर ) विशेष कबरा. Varrigated, spotted. गउड०

परिकम्म-परिकम्मण. न० ( परिकर्मन् ) (१) गणित विशेष. A particular method of calculation. (२) संख्यात विशेष, एक तरह की गणना. An arithmetical calculation. ( ३ ) निष्पादन. Producing. प्रव० १३३.

परिकलण. न० ( परिकलन ) उपभोग. Enjoyment. 'भमरपरिकलणखमकमलभूसियसरो'. सुपा० ३.

परिकलिअ. त्रि० ( परिकलित ) (१) युक्त, सहित. Having, possessing. सिरि० ३८१, (२) व्याप्त. Pervaded. सम्मत्त० २१५, (३) प्राप्त. Obtained. 'अंजलिपरिकलियजलं' धर्मवि० २५.

परिकवलणा. स्त्री० ( परिकवलना ) भक्षण. Eating. ' हरियपरिकवलणापुट्ठगासंकुला' सुपा० ३.

परिकविल. त्रि० (परिकपिल) सर्वतोभाव से कपिल वर्ण वाला. Tawny, reddish

on all sides. गउड०

**परिकविस.** त्रि० (परिकपिश) अतिशय कपिश रंग वाला. Tawny, reddish. गउड०

**परिकसण.** न० (परिकर्षण) कशिश, खींचाव. Attraction. गउड०

**परिकहण.** न० ( परिकथन ) आख्यान, प्ररूपण. Legend, story. सुपा० २.

**परिकहणा.** स्त्री० (परिकथना) देखो 'परिकहण' शब्द. Vide परिकहण. आवम०

**परिकित्तिअ.** त्रि० ( परिकीर्त्तित ) व्यावर्णित, श्लाघित. Narrated, praised, extolled. श्रु० ११०.

**परिकीलिर.** त्रि० (परिक्रीडितृ) अतिशय क्रीड़ा करने वाला. One that plays or amuses oneself much. सण०

**परिकुडिल.** त्रि० ( परिकुटिल ) विशेष वक्र. Crooked, bent. सुर० १, १.

**परिकुद्ध.** त्रि० ( परिक्रुद्ध ) अत्यन्त कुपित. Very angry. धर्मवि० १२४.

**परिकोमल.** त्रि० (परिकोमल) सर्वथा कोमल. Very delicate. गउड०

**परिक्खअ.** त्रि० (परीक्षक) परीक्षा करने वाला. Examiner. सुपा० ४२७; श्रा० १४.

**परिक्खअ.** त्रि० ( परिक्षत ) आहत, जिसको घाव हुआ हो. Wounded, injured. से० ८, ७३.

**परिक्खणा.** स्त्री० (परीक्षणा) परीक्षा. Examination. पउम० ६१, ३३.

**परिक्खलिअ.** त्रि० ( परिस्खलित ) स्खलना प्राप्त. Slipped. पि० ३०६.

**परिक्खाम.** त्रि० ( परिक्षाम ) अतिशय कृश, Ematiated, wasted away, lean. उत्तर० ७२; नाट-रत्ना० ३.

**परिक्खि.** त्रि० ( परीक्षिन् ) परीक्षक, परखने वाला. Examiner. श्रा० १४.

**परिक्खिय.** त्रि० ( परीक्षित ) जिसकी परीक्षा की गई हो. Examined, tested. प्रासू० १५.

**परिक्खिविय.** त्रि० ( परिक्षिप्त ) फेंका हुआ. Thrown. हम्मीर० ३२.

**परिखण.** न० ( परीक्षण ) परीक्षा-करण. Examining, testing. प्रव० ३८.

**परिखविय.** त्रि० ( परिक्षपित ) परिक्षीण. Emaciated, worn away, Exhausted. 'परिखवियसरीरो' महा०

**परिखाम.** त्रि० ( परिक्षाम ) अति दुर्बल; विशेषकृश. Ematiated, lean. गा० १९६.

**परिखुहिय.** त्रि० ( परिक्षुब्ध ) अतिशय क्षोभ को प्राप्त. Agitated. अवि०

**परिखेइय.** त्रि० ( परिखेदित ) विशेष खिन्न किया हुआ. Depressed, afflicted, distressed. सण०

**परिगप्पण.** न० (परिकल्पन) कल्पना. Imagination, thought. धर्मसं० ६८१.

**परिगप्पणा.** स्त्री० (परिकल्पना) देखो 'परिगप्पण' शब्द. Vide 'परिगप्पण'. धर्मसं० ३०५.

**परिगप्पिय.** त्रि० ( परिकल्पित ) जिसकी कल्पना की गई हो. Imagined. स० ११३, धर्मसं० ६९९.

**परिगमण.** न० (परिगमन) (१) गुण, पर्याय. Quality, attribute. 'परिगमणपज्जाओ' सम्म० १०९; (२) समन्ताद् गमन. Going in all sides. निसी० चू० ३.

**परिगमिर.** त्रि० ( परिगन्तृ ) जाने वाला. One who goes. सण०

**परिगर.** पुं० ( परिकर ) परिवार. Family, attendants; train. परिगरविहवकालमादीणिणाउ. धर्मसं० ९२९.

**परिगलिय.** त्रि० ( परिगलित ) गला हुआ, परिक्षीण. Melted. कुप्र० ७, महा० सुपा० ८७, ३९२.

परिगलिर. त्रि० (परिगलितृ) गल जाने वाला, क्षीण होने वाला. Exhausting, fading. सण०

परिग्गहावंत. त्रि० ( परिग्रहवत् ) परिग्रह-युक्त. Having possession. पि० ३६६.

परिघग्घर. त्रि० (परिघर्घर) बैठी हुई आवाज़. Indistinct, purring, gurgling. 'विहयसद्दपरिघग्घरा वाणी'. गउड०

परिघट्टण. न० ( परिघट्टन ) ( १ ) आघात. Blow. वज्जा० ३८; (२) निर्माण, रचना. Formation. निसी० चू० १.

परिघट्टिय. त्रि० ( परिघट्टित ) आहत, ताड़ित. Beaten. जीव० ३.

परिघुम्मिर. त्रि० ( परिघूर्णितृ ) शनैः शनैः कांपने वाला, हिलने वाला, डोलने वाला. Shaking, trembling slowly. पउम० ८, २८३; गा०१४८.

परिघोलिर. त्रि० ( परिघूर्णितृ ) डोलने वाला. Shaking, reeling. गउड०

परिचंचल. त्रि० (परिचञ्चल) अतिशय चपल. Unsteady, fickle. वै० १४.

परिचरणा. स्त्री० ( परिचरणा ) सेवा, भक्ति. Devotion. सुपा० १५६.

परिचलिअ. त्रि० ( परिचलित ) विशेष चला हुआ. Walked, extensive travelling. दे० ५, ६.

परिचारअ. त्रि० ( परिचारक ) सेवा करने वाला, सेवक. Servant. नाट-मालवि० ६;

परिचिंतिय. त्रि० ( परिचिन्तित ) जिसका चिन्तन किया गया हो. Thought, reflected upon. सण.

परिचिंतिर. त्रि० ( परिचिन्तयितृ ) चिन्तन करने वाला. Thinker. सण०

परिचुंबिय. त्रि० ( परिचुम्बित ) जिसका चुम्बन किया गया हो. Kissed. 'परिचुंबियनहग्गं' उप० ५६७ टी.

परिच्चयण. न० (परित्यजन) परित्याग Abandoning. स० ३३.

परिच्चाय. त्रि० ( परित्याज्य ) त्याग करने लायक. Fit to be abandoned. संबोध० ५४.

परिच्छण्ण-न्न. त्रि० (परिच्छन्न) परिच्छद-युक्त, परिवार सहित. Surrounded with a retinue. वव० ४.

परिच्छिण्ण-न्न. त्रि० (परिच्छिन्न) (१) काटा हुआ. Cut. 'नयसुहतण्हापरिच्छिण्णा' पञ्च० ६५; (२) निर्णीत, निश्चित. Determined. आव० ४.

परिच्छित्ति. स्त्री० (परिच्छित्ति) (१) परिच्छेद, निर्णय. Determination. (२) परीक्षा, जाँच. Examination, test. उप० ८६५.

परिच्छेअग. त्रि० ( परिच्छेदक ) निश्चय करने वाला. One who determines. उप० ८५३ टी.

परिजंपिय. त्रि० ( परिजल्पित ) उक्त, कथित. Said. सुपा० ३६४.

परिजज्जर. त्रि० ( परिजर्जर ) अतिजीर्ण. Worn out, torn, shattered. उप० २६४ टी. ६८६ टी.

परिजडिल. त्रि० (परिजटिल) अतिशय जटिल. Complicated, intermixed, intermingled. गउड०

परिजवण. न० (परिजपन) जाप, जपन, मन्त्र आदि का पुनः पुनः उच्चारण. Uttering of prayers. विशे०११४०, सुर०१२,२०१.

परिजाइय. त्रि० ( परियाचित ) मांगा हुआ. Begged. धर्मसं० १०४५.

परिजुण्ण त्रि० ( परिजीर्ण ) दरिद्र, निर्धन. Poor, indigent. 'परिजुण्णो उ दरिद्दो' वव० ४;

परिजुत्त. त्रि० ( परियुक्त ) सहित. Accompanied, associated. संबोध० १,

**परिज्भामिय.** त्रि० ( परिध्मात ) श्याम किया हुआ. Blackened, darkened. निसी० चू० १.

**परिट्ठवण.** न० ( प्रतिष्ठापन ) प्रतिष्ठा कराना. Installation, inauguration. चेइय० ७७६.

**परिट्ठवणा.** स्त्री० ( परिष्ठापना ) परित्याग. Abandoning. 'परिट्ठवणाए काउस्सग्गो' बृह० ४.

**परिट्ठवणा.** स्त्री० (प्रतिष्ठापना) प्रतिष्ठा कराना. Installing. चेइय० ७७६.

**परिट्ठविय.** स्त्री० ( प्रतिष्ठापित ) संस्थापित. Installed, inaugurated. भवि०

**परिट्ठाइ.** त्रि० (परिष्ठापिन्) परित्यागी. One who abandones. नाट-साहि० १६२.

**परिट्ठाण.** न० (परिस्थान) परित्याग Abandoning. नाट०

**परिट्ठावग्र.** त्रि० (परिस्थापक) परित्याग करने वाला. One who abandones. नाट०

**परिट्ठिग्र.** त्रि० ( परिस्थित ) संपूर्ण रूप से स्थित. Fully established. प्रव० ६६.

**परिणंतु.** त्रि०(परिणन्तृ) परिणाम को प्राप्त होने वाला, परिणत होने वाला. Transforming, Changing into. विशे० ३५३४.

**परिणमण.** न०(परिणमन) परिणाम. Transformation. धर्मसं० ४७२, उप० ८६८.

**परिणयण.** (परिणयन) विवाह. Marriage. उप० १०१४, सुपा० २७१.

**परिणाइ.** पुं० (परिज्ञाति) परिचय. Recognition, acqcaintance. 'परिणाई तक्खणेण' पउम० ५३, २५.

**परिणामय.** त्रि० (परिणामक) परिणत करने वाला. One that transforms. बृह०१.

**परिणामि.** त्रि० ( परिणामिन् ) परिणत होने वाला. Bound to nature. श्रावक० १८३,—**कारण.** न० (कारण) कार्य रूप में परिणत होने वाला कारण; उपादान कारण. An action directed to result in a practical shape, or an act of generosity. उवर० २७.

**परिणामिग्र.** त्रि० ( पारिणामिक ) (१) परिणाम-जन्य; परिणाम से उत्पन्न. Produced by transformation. (२) परिणाम सम्बन्धी. Relating to transmutation. (३) पुं० परिणाम. Transformation. (४) भाव विशेष. A particular feeling or sense. 'परिणामिग्रो सव्वो' विशे० २१७६, ३४६५.

**परिणाय.** त्रि० ( परिज्ञात ) जाना हुआ, परिचित. Recognised, acquainted. पउम० ११, २७.

**परिणावण.** न० ( परिणायन ) विवाह करना. To celebrate or perform marriage ceremony. सुपा० ३६८.

**परिणाविग्र.** त्रि० ( परिणायित ) जिसका विवाह कराया गया हो. Bride or bridegroom. सुपा० १६५, धर्मवि० १३६, कुप्र० १४.

**परिणिज्जरा.** स्त्री० (परिनिर्जरा ) विनाश, त्तय. Destruction, ruin. पउम० ३१, ६.

**परिणिज्जय.** त्रि० ( परिनिर्जित ) पराभूत, पराजय-प्राप्त. Defeated. पउम० ५२, २१.

**परिणिट्ठिग्र.** त्रि० ( परिनिष्ठित ) परिज्ञात. Recognized, acquainted. वव० १०.

**परिणिट्ठिया.** स्त्री० ( परिनिष्ठिता ) (१) कृषि-विशेष; जिसने दो या तीन बार तृण शोधन किया हो. Cultivation. (२) दीत्ता-विशेष, जिसमें बारंबार अतिचारों की आलोचना की जाती हो वह दीत्ता. A kind of initiation. राज०

**परिणिव्वुइ.** स्त्री० ( परिनिर्वृत्ति) मुक्ति, मोत्त. Salvation, final emancipation.

आया० कप्प०

**परिणिअय.** त्रि० ( परिणीत ) जिसका विवाह किया गया हो. Married. महा० प्रासू० ६३, सण० भवि०

**परिणील.** त्रि० ( परिनील ) सर्वथा हरे रंग का. Completely green. गउड०

**परिण्णाण.** त्रि० ( परिज्ञान ) ज्ञान, जानकारी. Knowledge. धर्मसं० १२५३, उप० पृ० २७४.

**परिण्णि.** त्रि० ( परिज्ञिन् ) परिज्ञा-युक्त. Having thorough knowledge. वव० १.

**परितंबिर.** त्रि० (परिताम्र) विशेष-ताम्र-अरुण-वर्ण वाला. Copper-Coloured. गउड०

**परितड्डविय.** त्रि० ( परितत ) खूब फैलाया हुआ. Extensively Spread out. सण०

**परितणु.** त्रि० ( परितनु ) अत्यन्त पतला. Very slender. सुपा० ५८.

**परितलिअ.** त्रि० ( परितलित ) तला हुआ. Fried. ओघ० ८८.

**परितविय.** त्रि० ( परितप्त ) परिताप-युक्त. Warm. सण०

**परिताविअ.** त्रि० ( परितापित ) तला हुआ. Fried. ओघ० १४७.

**परितुट्टिर.** त्रि० ( परित्रुटितृ ) टूटने वाला. Bristle. सण०

**परितुट्ठ.** त्रि० ( परितुष्ट ) संतोष-प्राप्त, संतुष्ट. Satisfied, contented. उप० चेइय० ७०१.

**परितुलिय.** त्रि० ( परतुलित ) तौला हुआ. Weighed. सण०

**परितोसिय.** त्रि० ( परितोषित ) संतुष्ट किया हुआ. Contented, satisfied. सण०

**परित्त.** त्रि० ( परीत ) व्याप्त. Pervaded. सिरि० १८३, (२) लघु, छोटा. Small. (३) तुच्छ, हलका. Mean, debased. उप० २७०, ६६४; —करण. न० ( करण ) लघूकरण. Lessening. उप० २७०.

**परित्ताइ.** त्रि० ( परित्रायिन् ) रक्षण-कर्ता. Protector. सुपा० ४०५.

**परिथंभिअ.** त्रि० ( परिस्तम्भित ) स्तब्ध किया हुआ. Astonished. सुपा० ४७५.

**परिथूर-परिथूल.** त्रि० ( परिस्थूर ) विशेष स्थूल, खूब मोटा. Bulky. धर्मसं० ८३८. चेइय० ८५४, श्रा० ११.

**परिदिण्ण.** त्रि० (परिदत्त) दिया हुआ. Given. अभि० १२५.

**परिदिद्ध.** त्रि०(परिदिग्ध) उपलिप्त. Smeared. सुख० २, ३७.

**परिदेवण.** न०(परिदेवन) विलाप. Lamentation. संबोध० ४६, संबे० ८.

**परिदेवि.** त्रि०(परिदेविन्) विलाप करने वाला. One who laments. नाट-शकु० १०१.

**परिधम्म.** पुं० (परिधर्म) छन्द विशेष. A kind of metre. पिंग०

**परिधवलिय.** त्रि० (परिधवलित) खूब सफेद किया हुआ. Whitened. सण०

**परिधाम.** पुं० न० ( परिधामन् ) स्थान. Place. सुपा० ४६३.

**परिधाविअ.** त्रि० ( परिधावित ) दौड़ा हुआ. Run. हम्मीर० ३२.

**परिधाविर.** त्रि० ( परिधावितृ ) दौड़ने वाला. Runner. सण०

**परिधूणिय.** त्रि० (परिधूनित) अत्यन्त कंपाया हुआ. Trembled. सम्मत० १३६.

**परिधूसर.** त्रि० (परिधूसर) धूसर वर्ण वाला. Greyish. वज्जा० १२८, गउड०

**परिनट्ठ.** त्रि० ( परिनष्ट ) विनष्ट. Perished, ruined. महा०

**परिनिविट्ठ.** त्रि० ( परिनिविष्ट ) ऊपर बैठा हुआ. Seated above. सुपा० २६६.

**परिनिविड.** त्रि० (परिनिबिड) विशेष निबिड़. Dense, compact. महा०

**परिनिव्वुअ.** त्रि० (परिनिवृत) स्वस्थ. Good health, at ease. सुपा० १८३.

**परिपंडुर-ल.** त्रि० (परिपाण्डुर) विशेष पाण्डुर-धूसर वर्ण वाला. Whitish, greyish. सुपा० २५६, कप्पू० गउड० से० १०, ३३.

**परिपंथग.** त्रि० (प्रतिपथक) दुश्मन, विरोधी, प्रतिकूल. Opponent, enemy. स० १०५.

**परिपंथिअ-ग.** त्रि० (परिपन्थिक) देखो 'परिपंथग' शब्द. Vide परिपंथग. स० ७४६, उप० ६३६.

**परिपक्क.** त्रि० (परिपक्व) पका हुआ. Ripened. प्रव० ४, भवि०

**परिपाग.** पुं० (परिपाक) विपाक, फल. Fruit, result. 'पुव्वभवविहिअसुचरिअ-परिपागो' रयण० ५२.

**परिपाडल.** त्रि० (परिपाटल) सामान्य लाल रंग वाला, गुलाबी रंग का. Pale red. गउड०

**परिपाडिअ.** त्रि० (परिपाटित) फाड़ा हुआ; विदारित. Torn. दे० ७, ६१.

**परिपालण.** न० (परिपालन) रक्षण. Protection. कुम्म० २२६, सुपा० ३०८.

**परिपालिय.** त्रि० (परिपालित) रक्षित. Protected. भवि०

**परिपिंजर.** त्रि० (परिपिञ्जर) विशेष पीत-रक्त वर्ण वाला Yellow. गउड०

**परिपिट्टण.** न० (परिपिट्टन) पीटना, ताड़न. Beating. वव० १.

**परिपीडिय.** त्रि० (परिपीडित) जिसको पीडा पहुँचाई गई हो. Afflicted; distressed. भवि०

**परिपुच्छण.** न० (परिप्रच्छन) प्रश्न, पूछना. Question. भवि०

**परिपुच्छिअ-परिपुट्ठ.** त्रि० (परिपृष्ट) पूछा हुआ, जिज्ञासित. Asked. गा० ६२३, भवि० सुपा० ३८७.

**परिपूरिय.** त्रि० (परिपूरित) भरपूर, व्याप्त. Abundant, plentiful. सुर० २, ११.

**परिपेरिय.** त्रि० (परिप्रेरित) जिसको प्रेरणा की गई हो. Instigated. सुपा० १८६.

**परिपेलव.** त्रि० (परिपेलव) (१) सुकर, सहल. Easy. से० ३, १३. (२) अदृढ. Unsteady. (३) निःसार. Strength. (४) वराक, दीन. Distance, weak. राज०

**परिपेसण.** न० (परिप्रेषण) भेजना. Sending. भवि०

**परिपेसल.** त्रि० (परिपेशल) सुन्दर, मनोहर. Beautiful, handsome. सुपा० १०६.

**परिपेसिय.** त्रि० (परिप्रेषित) भेजा हुआ. Sent. भवि०

**परिप्पमाण.** न० (परिप्रमाण) परिमाण. Measure. भवि०

**परिप्पुय.** त्रि० (परिप्लुत) आप्लुत, व्याप्त. Spread through, pervaded. राज०

**परिप्पुया.** स्त्री० (परिप्लुता) दीक्षा विशेष. A kind of initiation. राज०

**परिप्फंद.** पुं० (परिस्पन्द) (१) रचना विशेष. A kind of arrangement. 'जयइ वायापरिप्फंदो' गउड० (२) समन्तात् चलन. Moving on all sides. चारु० ४५. (३) चेष्टा, प्रयत्न. An effort, exertion. गउड०

**परिप्फुड.** त्रि० (परिस्फुट) अत्यन्त स्पष्ट. Quite plain, manifest, distinctly visible. से० ११, ६०; सुर० ४, २१४; भवि०

**परिप्फुरण.** न० (परिस्फुरण) हिलन, चलन. Quivering. सण०

**परिप्फुरिअ.** त्रि० (परिस्फुरित) स्फूर्ति-युक्त. Tremulous. भवि०

परिफंस. पुं० ( परिस्पर्श ) स्पर्श, छूना. Touching. पि० ७४, ३११.

परिफंसण. न० (परिस्पर्शन) देखो 'परिफंस' शब्द. Vide 'परिफंस'. उप० ९८६ टी.

परिफग्गु. त्रि० ( परिफल्गु ) निस्सार, असार. Insipid, useless, worthless. धर्मसं० ६५३.

परिफुडिय. त्रि० ( परिस्फुटित ) फूटा हुआ, भग्न. Torn, destroyed. पउम० ६८, १०.

परिफुल्लिअ. त्रि० ( परिफुल्लित ) फूला हुआ, कुसुमित. Flowered, furnished with flowers. पिंग०

परिफुसिय. त्रि० (परिप्रोञ्छित) पोंछा हुआ. Effaced. उप० पृ० ६४.

परिब्भमण. न० ( परिभ्रमण ) पर्यटन. Wandering or roaming about, travelling. महा०

परिब्भमिअ. त्रि० ( परिभ्रान्त ) भटका हुआ. Wandered, roamed. वै० ६३, सण० भवि०

परिब्भीअ. त्रि० ( परिभीत ) भय-प्राप्त. Frightened, alarmed. पउम० ५३, ३६.

परिभग्ग. त्रि० ( परिभग्न ) भांगा हुआ. Broken. आत्मानु० १४.

परिभमिर. त्रि० ( परिभ्रमितृ ) पर्यटन करने वाला. Traveller. सुपा० २६६.

परिभवंत. पुं० ( परिभवत् ) पार्श्वस्थ-साधु, शिथिलाचारी मुनि. A saint of loose conduct. वव० १.

परिभवण. न० (परिभवन) पराभव, तिरस्कार. Contempt, disregard, disrespect. राज०

परिभविअ. त्रि० (परिभूत) तिरस्कृत, अभिभूत. Contempt, disrespect. धर्मवि० ३६.

परिभावि. त्रि० ( परिभाविन् ) परिभव करने वाला. Humiliating, despising. अभि० ७१.

परिभासा. स्त्री० ( परिभाषा ) (१) तिरस्कार. Censure, reproof. (२) चूर्णि, टीका विशेष. A style of prose-composition. राज०

परिभासिय. त्रि० ( परिभाषित ) प्रतिपादित. Explained, expounded. सूय० नि० ८८, भास० २१.

परिभीय. त्रि० ( परिभीत ) डरा हुआ. Frightened, feared. उव०

परिभुंजण. न० ( परिभोजन ) परिभोग. Enjoyment. उप० १३४ टी.

परिभोइ. त्रि० ( परिभोगिन् ) परिभोग करने वाला. Enjoying. पि० ४०५, नाट-शकु० ३५.

परिमउअ. त्रि० ( परिमृदुक ) (१) विशेष कोमल. Very soft, tender or delicate. (२) अत्यन्त सुकर, सरल. Easy. धर्मसं० ७६१, ७६२.

परिमउलिअ. त्रि० ( परिमुकुलित ) चारों ओर से संकुचित. Contracted on all sides. सण०

परिमंथर. त्रि० ( परिमन्थर ) मन्द, धीमा. Slow, dull, lazy, inactive. गउड० स० ७१६.

परिमंथिअ. त्रि० ( परिमथित ) अत्यन्त आलोडित. Churned, stirred round. सम्मत० २२६.

परिमंद. त्रि० ( परिमन्द ) मन्द, अशक्त. Slow, tardy, inactive. सुर० ४, २४०.

परिमग्गि. त्रि० (परिमार्गिन्) खोज करने वाला. Searching, inventing. गा० २६१.

परिमज्जिर. त्रि० ( परिमज्जितृ ) डूबने वाला. Sinking, plunging. सुपा० ६.

**परिमट्ठ.** त्रि० ( परिमृष्ट ) (१) घिसा हुआ. Rubbed. से० ६, २; ८, ४३. (२) आस्फालित. Struck with violence. 'परिमट्ठमेरुसिहरो' से० ४, ३७. (३) मार्जित, शोधित्त. Cleansed, purified. कप्प०

**परिमद्दा.** स्त्री० ( परिमर्दा ) संबाधन, दबाना, पैचप्पी आदि. Shampooing, rubbing. निशी० चू० ३.

**परिमलण.** न० ( परिमर्दन ) (१) परिमर्दन. Shampooing. (२) विचार. Thought. गा० ४२८; गउड०

**परिमलिअ.** त्रि० ( परिमलित-परिमृदित ) जिसका मर्दन किया गया हो. Crushed, pressed. गा० ३२७, से० ७, ६२, महा० वज्जा० ११८.

**परिमहिय.** त्रि० ( परिमहित ) पूजित. Honoured, worshipped, esteemed. पउम० १, १.

**परिमाइ.** स्त्री० ( परिमाति ) परिमाण. Measure. 'सुगइपरिमाइ व' भवि०

**परिमासि.** त्रि० ( परिमर्शिन् ) स्पर्श करने वाला. One that touches पि० ६२.

**परिमिअ.** त्रि० ( परिवृत ) परिकरित, वेष्टित. Surrounded, encircled. पउम० १०१, भवि०

**परिमिलाण.** त्रि० ( परिम्लान ) म्लान, विच्छाय, निस्तेज. Faded, withered. महा०

**परिमिल्लिर.** त्रि० (परिमोक्तृ) परित्याग करने वाला. One that abandones. सण०

**परिमुट्ठ.** त्रि० ( परिमृष्ट ) स्पृष्ट. Touched. मा० ४४.

**परिमुणिअ.** त्रि० ( परिज्ञात ) जाना हुआ. Known. पउम० १६, ६१, सण०

**परिमुसण.** न० ( परिमोषण ) (१) चोरी. Theft, stealing. ( २ ) वञ्चना, ठगाई. Cheating, deceit. गा० २६.

**परिमुसिअ.** त्रि० (परिमृष्ट) स्पृष्ट. Touched. महानि० ४, भवि०

**परिमोयण.** न० ( परिमोचन ) मोक्ष, छुटकारा. Liberation, deliverance. सुर० ४, २५०.

**परिमोस.** पुं० (परिमोष) चोरी. Stealing, theft. महा०

**परियंचण.** न० ( पर्यञ्चन ) स्पर्श करना. Touching. सुख० ३, १.

**परियंचिअ.** त्रि० ( पर्यञ्चित ) विभूषित Adorned, decorated. भवि०

**परियंचिअ.** त्रि० ( पर्यर्चित ) पूजित. Worshipped. भवि०

**परियप्पण.** न०(परिकल्पन) कल्पना. Imagination, thought. धर्मसं० १२०८.

**परियय.** पुं० ( परिचय ) जान-पहचान, विशेष रूप से ज्ञान. Acquaintance, familiarity. गउड०से० १५, ६६, अभि०१३१.

**परियाइत्त.** त्रि० (पर्याप्त) काफी. Enough, sufficient. राज०

**परियाईय.** त्रि० ( पर्यायातीत ) पर्याय को अतिक्रान्त. To exceed the limits of one's ranks, or disregard of the rank or position. राज०

**परियाण.** न० ( परिदान ) (१) विनिमय, बदला, लेनदेन. Barter, exchange. (२) समन्ताद् दान. Giving on all sides. भवि०

**परियाणण.** न० ( परिज्ञान ) जानकारी. Knowledge. स० १३.

**परियाणिअ.** त्रि० ( परिज्ञात ) जाना हुआ, विदित. Known. पउम० ८८, ३३, रत्न० १८, भवि०

**परियालोयण.** न० ( पर्यालोचन ) विचार, चिन्तन, Circumspection, atten-

tive, observation. सुपा० ५००.

**परियासिय.** त्रि० ( परिवासित ) बासी रखा हुआ. Kept stale. कस०

**परिरंभण.** न० ( परिरम्भन ) आलिङ्गन. Embracing. पाअ० गा० ८३५, सुपा० २, ३६६.

**परिरक्खण.** न० ( परिरक्षण ) परिपालन. Protecting, defending, mainti-ning. गा० १०६, भवि०

**परिरक्खा.** स्त्री० (परिरक्षा) देखो 'परिरक्खण' शब्द. Vide परिरक्खण. पउम० ५६, ५२, धर्मवि० ५३, गउड०

**परिरद्ध.** त्रि० ( परिरब्ध ) आलिङ्गित. Embraced. गा० ३६८.

**परिरय.** पुं० ( परिरय ) पर्याय, समानार्थक शब्द. A synonym, convertible term. 'एगपरिरयत्तिवा' आया०चू० १.

**परिलंघि.** त्रि० ( परिलङ्घिन् ) लङ्घन करने वाला. Fasting, abstinent. गउड०

**परिलंबि.** त्रि० ( परिलम्बिन् ) लटकने वाला. Hanging. गउड०

**परिलंभिअ.** त्रि० ( परिलम्भित ) प्राप्त कराया हुआ. Caused to procure. 'परिलंभिओ पसन्नप्पा' पउम० ८४, १,

**परिलग्ग.** ( परिलग्न ) लगा हुआ, व्यापृत. Adhered or clung to. उप० ३५६ टी.

**परिलीण.** त्रि० ( परिलीन ) निलीन. Shut or wrapt up, hidden into. पाअ०

**परिवंचिअ.** त्रि० ( परिवञ्चित ) जो ठगा गया हो. Cheated, deceived. दे० ४, १८.

**परिवंथि.** त्रि० ( परिपन्थिन् ) विरोधी, दुश्मन. Opponent, an enemy. पि० ४०५, नाट-विक्र० ७.

**परिवंदिय.** त्रि० (परिवन्दित) स्तुत, पूजित. Worshipped, praised. पउम० १, ६.

**परिवग्ग.** पुं० ( परिवर्ग ) परिजन वर्ग. Retinue, train, family. पउम० २३, २४.

**परिवज्जणा.** स्त्री० ( परिवर्जना ) परित्याग. Abandoning, quitting, leaving. उव०

**परिवट्टण.** न० ( परिवर्तन ) आवर्तन, आवृत्ति. Edition. आगमपरिवट्टणं' संबोध० ३६.

**परिवट्टुल.** त्रि० (परिवर्तुल) गोलाकार. Circular. स० ६८.

**परिवड्ढण.** न० (परिवर्धन) परिवृद्धि, बढ़ाव. Growing. growth. गउड० धर्मसं० ८७५.

**परिवड्ढि.** स्त्री० (परिवृद्धि) देखो 'परिवड्ढण' शब्द. Vide 'परिवड्ढण' से० ५, २.

**परिवण्णिअ.** त्रि० (परिवर्णित) जिसका वर्णन किया गया हो. Narrated, described. आत्म० ७.

**परिवत्ति.** त्रि० ( परिवर्तिन् ) बदलने वाला. One that changes. 'रूवपरिवत्तिणी विज्जा' कुम्प० १२६, महा०

**परिवत्थ.** न० ( परिवस्त्र ) वस्त्र, कपड़ा. Garment. भवि०

**परिवरिय.** त्रि० ( परिवृत ) परिकरित, वेष्टित. Surrounded, encircled. सुपा० १२५.

**परिवलइअ.** त्रि० ( परिवलयित ) वेष्टित. Encompassed, encircled. सुख० १०, १.

**परिवसणा.** स्त्री० (परिवसना) पर्युषणा-पर्व. A holiday of Paryushana. निसी० चू० १०.

**परिवहण.** न० ( परिवहन ) ढोना. Carry, bear, convey. गउड०

**परिवाइ.** त्रि० ( परिवादिन् ) निन्दा करने वाला. Censurer, abuser. उव०

**परिवाइय.** त्रि० ( परिवाचिन ) पढ़ा हुआ. Learned. पउम० ३७, १५.

**परिवाई.** स्त्री० ( परिवादिनी ) कलङ्क वार्ता. Blame, stain, stigma. 'जणपरिवाई लहुं' पउम० ६५, ४१.

**परिवाडि.** स्त्री० ( परिपाटि ) सूत्रार्थ-वाचना, अध्यापन. Teaching. 'थिरपरिवाडी गहियवक्को' धर्मवि० ३६, कुलक० ११.

**परिवाडिअ.** त्रि० ( घटित ) रचित. Arranged. कुमा०

**परिवाद.** पुं० (परिवाद) निन्दा, दोष-कीर्तन. Censure, abuse. धर्मसं० ६५४.

**परिवायग-य.** पुं० ( परिव्राजक ) संन्यासी, साधु. Saint, ascetic. सण०सुर०१५, ५.

**परिवार.** न० ( परिवार ) म्यान. Sheath, scabbard. पाअ०

**परिवारण.** न० (परिवारण) आच्छादन, ढकना. Cover, a lid. दे० १, ८६.

**परिवास.** न० ( परिवासस् ) वस्त्र, कपड़ा. Garment, clothing or clothes. भवि०

**परिवासि.** त्रि० ( परिवासिन् ) बसने वाला. One that dwells, inhabitant. सुपा० ४२.

**परिवासिय.** त्रि० ( परिवासित ) सुवासित, सुगन्ध-युक्त. Fragrant, perfumed, scented. 'मयपरिमलपरिवासियदूरे' भवि०

**परिवाह.** पुं० (परिवाह) जल का उछाल, बहाव. Over-flowing of water, inundation. 'परिवाहो विअ' गा० ३७७.

**परिवाहण.** न० (परिवाहन) अश्वादि-खेलन. Horse riding etc. 'आसपरिवाहणनिमित्तं' स० ८१, महा०

**परिविट्ठ.** त्रि० ( परिविष्ट ) परोसा हुआ. Served diet. स० १८६, सुपा० ६२३.

**परिविद्ध.** त्रि० ( परिविद्ध ) जो विंधा गया हो. Pierced through, wounded, stabbed. सुपा० २७०.

**परिविप्फुरिय.** त्रि० ( परिविस्फुरित ) स्फूर्तियुक्त. Tremulous, quivering. सण०

**परिवियलिय.** त्रि० (परिविगलित) चुआ हुआ, टपका हुआ. Trickled, oozed. सण०

**परिवियलिर.** त्रि० ( परिविगलितृ ) झरने वाला, चूने वाला. Trickling, oozing. सण.

**परिविरल.** त्रि० ( परिविरल ) विशेष विरल. Rare, scarcely found, uncommon. गउड० गा० ३२६.

**परिविलसिर.** त्रि० ( परिविलसितृ ) विलासी. Sensual, amorous, voluptuous. सण.

**परिविसाय.** पुं० (परिविषाद) समन्तात् खेद. Grief or sorrow. धर्मवि० १२६.

**परिविहुरिय.** त्रि०(परिविधुरित) अति पीड़ित. Extremely distressed or afflicted. 'मणिसंजुयदेविकरपरिविहुरिआ' सुर० १५, १५.

**परिवीइअ.** त्रि० (परिवीजित) जिसको हवा की गई हो. One who is fanned. उप० २११ टी.

**परिवीढ.** न० ( परिपीठ ) आसन विशेष. A special sitting posture, a seat. भवि.

**परिवुत्थ.** त्रि० ( पर्युषित ) (१) रहा हुआ. Situated. (२) न० वास, निवास. Dwelling. गउड० ५४०.

**परिवूढ.** त्रि० ( परिव्यूढ ) वहन किया हुआ, ढोया हुआ. Borne, carried. 'चिरपरिवूढं इमं लोहं' धर्मवि० ७.

**परिवेढ.** पुं० ( परिवेष्ट ) वेष्टन, घेरा. Enclosing, surrounding. 'सेवापरसुहडपरिवेढं' सिरि० ६३८.

**परिवेढाविय.** त्रि० (परिवेष्टित) वेष्टित कराया

हुआ. Surrounded, encircled. पि० ३०४.

**परिवेल्लिर.** त्रि० ( परिवेल्लितृ ) कम्पन-शील. Trembling, tremulous. गउड०

**परिवेसि.** त्रि० ( परिवेशिन् ) समीप में रहने वाला. Neighbour. गउड.

**परिव्वग्र.** त्रि० ( परिवृत ) परिवेष्टित. Surrounded, encompassed. 'तारापरिव्वग्रोविव' वसु०

**परिव्वग्र.** त्रि० (परिव्यय) विशेष व्यय. Cost much. नाट-मृच्छ० ७.

**परिव्वय.** पुं० (परिव्यय) खर्चा, खर्च करने का धन. Money for current expenses. दस० ३, १ टी.

**परिसंग.** पुं० ( परिषङ्ग ) संग, सोहबत. Company. हम्मीर० १६.

**परिसंग.** पुं० ( परिष्वङ्ग ) आलिङ्गन. An embrace. पउम० २१, ५२.

**परिसंगय.** त्रि० ( परिसंगत ) युक्त-सहित. With, along with, accompanied by. धर्मवि० १३.

**परिसंथविय.** त्रि० (परिसंस्थापित) आश्वासित. Consoled, encouraged. स० ५६६.

**परिसक्कण.** न० ( परिष्वष्कण ) परिभ्रमण. Wandering, roaming. से० ५, ५५; १३, ५६; सुपा० २०१.

**परिसक्किग्र.** त्रि० (परिष्वष्कित) (१) गत. Gone. भवि० (२) न० परिक्रमण, परिभ्रमण. Wandering, travelling. गा० ६०६.

**परिसण्ह.** त्रि० (परिश्लक्ष्ण) सूक्ष्म, छोटा. Subtle, minute, atomic. से० १, १.

**परिसन्न.** त्रि० (परिपण्ण) जो हैरान हुआ हो, पीड़ित. Afflicted, distressed. पउम० १७, ३०.

**परिसमत्त.** त्रि० (परिसमाप्त) संपूर्ण, जो पूरा हुआ हो. Finished, completed. से० १५, ६५; सुर० १५, २५०.

**परिसमत्ति.** स्त्री० ( परिसमाप्ति ) समाप्ति, पूर्णता. Finishing, completion. उप० ३५७, स० ५२.

**परिसर.** पुं० (परिसर) नगर आदि के समीप का स्थान. A neighbouring place of a town etc. सुपा० १३०, मोह० ७६.

**परिसल्लिय.** त्रि० ( परिशल्यित ) शल्य-युक्त. Thorny. सण०

**परिसाडणा.** स्त्री० (परिशाटना) (१) पृथक्करण. Analysis. सूयनि० ७, २०. (२) वपन, बोना. Sowing. वव० १.

**परिसाम.** त्रि० ( परिश्याम ) कृष्ण, काला. Black, dark. गउड०

**परिसामल.** त्रि० (परिश्यामल) कृष्ण, काला. Black, dark. गउड०

**परिसामिग्र.** त्रि० (शान्त) शान्त, शम-युक्त. Calm, quiet, tranquil. कुमा०

**परिसाहिय.** त्रि० ( परिकथित ) प्रतिपादित, उक्त. Explained, expounded. सण०

**परिसिढिल.** त्रि० (परिशिथिल) विशेष शिथिल, ढीला. Loose, Relaxed. गउड०

**परिसित्त.** त्रि० ( परिषिक्त ) सींचा हुआ. Watered, sprinkled. गा० १८५, सण०

**परिसिल्ल.** त्रि० ( पर्षद्वत् ) परिषद् वाला. Having an assembly. बृह० ३.

**परिसीलण.** न० (परिशीलन) अभ्यास, आदत. Practice, habit, constant contact. रंभा० सण०

**परिसीलिय.** त्रि० ( परिशीलित ) अभ्यस्त. Practised. सण०

**परिसुत्त.** त्रि० ( परिसुप्त ) सर्वथा सोया हुआ. Slept. नाट-उत्तर० २३.

**परिसुद्धि.** स्त्री० (परिशुद्धि) विशुद्धि, निर्मलता. Complete purification. गउड० द्व० ६५.

**परिसूअणा.** स्त्री० (परिसूचना) सूचना. Hint, information. सुपा० ३०.

**परिसेस.** पुं० (परिशेष) अनुमान प्रमाण का एक भेद, पारिशेष्य अनुमान. Termination, conclusion. धर्मसं० ६८, ६६.

**परिसेसिअ.** त्रि० (परिशेषित) (१) बाकी बचा हुआ. Remaining. (२) परिच्छिन्न, निर्णीत. Determined, ascertained. 'तहवि परिसेसिओ' गा० ४०१.

**परिसेह.** पुं० (परिषेध) प्रतिषेध, निवारण. Prohibition. 'पावट्ठाणाण जोउ परिसेहो' काल०

**परिसोण.** त्रि० (परिशोण) लाल रंग का. Red. गउड०

**परिसोसण.** न० (परिशोषण) सुखाना. Drying. गा० ६२८.

**परिस्सावि.** त्रि० (परिस्राविन्) (१) चूने वाला, टपकने वाला. Oozing, trickling. (२) गुप्त बात को प्रकट कर देने वाला. One who discloses a secret or mystery. गच्छ० १, २२; पंचा० १५, १४.

**परिस्सावि.** त्रि० (परिश्राविन्) सुनाने वाला. One who tells or narrates. द्रव्य० ४६.

**परिहट्टण.** न० (परिघट्टन) (१) अभिघात, आघात. A blow. से० १०, ४१. (२) घर्षण, घिसना. To rub. से० ८, ४३.

**परिहट्टिअ.** त्रि० (मृदित) जिसका मर्दन किया गया हो. Pressed, crushed. 'परिहट्टिओ माणो' कुमा० पाअ०

**परिहरण.** न० (परिधरण) धारण करना. Holding. वव० १.

**परिहरिअ.** त्रि० (परिधृत) धारण किया हुआ. Held. 'परिहरिअकणअकुंडलगंडस्थलमणहरेसु' गा० ३६८ अ०

**परिहव.** पुं० (परिभव) पराभव, तिरस्कार. Disrespect, degradation. से० १३, ४६; गा० ३६६; हे० ३, १८०.

**परिहवण.** न० (परिभवन) देखो 'परिहव' शब्द. Vide 'परिहव'. स० ५७२.

**परिहविय.** त्रि० (परिभूत) पराजित, तिरस्कृत. Contempted, insulted. उप०, पृ० १८०.

**परिहस्स.** त्रि० (परिहस्व) अत्यन्त लघु. Atomic, minute. स० ८.

**परिहार.** पुं० (परिहार) करण, कृत. Creation, work, composition. वव० १.

**परिहार.** पुं० (परिहार) विषय. An object of sense. वव० १.

**परिहारि.** त्रि० (परिहारिन्) परिहार करने वाला. One who abandones or leaves. बृह० ४.

**परिहाविअ.** त्रि० (परिहापित) हीन किया हुआ. Lessened. वव० ४.

**परिहाविअ.** त्रि० (परिधापित) पहिराया हुआ. Caused to wear or put on. महा० सुर० १०, १७; स० ५२६; कुप्र० ६.

**परिहासणा.** स्त्री० (परिभाषणा) उपालम्भ. Abuse, taunt, reproof. आप० १.

**परिहिंडिय.** त्रि० (परिहिण्डित) परिभ्रान्त, भटका हुआ. Roamed, wandered. पउम० ६, १३१.

**परिहुत.** त्रि० (परिभुक्त) जिसका भोग किया गया हो. Enjoyed. से० १, ६४; दे० ३६.

**परिहूअ.** त्रि० (परिभूत) पराजित, अभिभूत. Defeated. गा० १३४; पउम० ३, ६; स० २८.

**परीघाय.** पुं० (परिघात) निर्घातन, विनाश. Destruction, ruin. प्रव० ६४.

**परीरंभ.** पुं० (परिरम्भ) आलिंगन. An embrace. कुमा०

**परीवज्ज.** त्रि० (परिवर्ज्य) वर्जनीय. To be

avoided or shunned. क०गं०६,६, टी.

परीसण. न० ( परिवेषण ) परोसना. To serve food. दे० २, १४.

परुइय. त्रि० ( प्ररुदित ) जो रोने लगा हो. Weeping. स० ७५५.

परूवग. त्रि० ( प्ररूपक ) प्रतिपादक. Explaining, Illustrating. उव० कुप्र० १८१.

परूविअ. त्रि०(परूपित) प्रकाशित. Cleared or displayed, manifested, published. 'उत्तमकंचणरयणपरूविअभासुरभूसणभासुरिअंगा' अजि० २३.

परेण. अ० ( परेण ) बाद, अनन्तर. Afterwards. महा०

परोक्ख. न० ( परोक्ष ) पीछी, आंखों की ओट में. Afterwards. 'मम परोक्खे किं' महा०.

परोवआर. पुं० ( परोपकार ) दूसरे की भलाई. Doing good to others, benevolence. नाट—मृच्छ० १६८.

परोवयारि. त्रि० ( परोपकारिन् ) दूसरे की भलाई करने वाला. One who does good to others, benevolent. पउम० ५०, १.

परोह. पुं० ( प्ररोह ) (१) उत्पत्ति. Production. (२) वृद्धि. Growth. कुमा० (३) अंकुर, बीजोद्भेद. Germination. 'परोहे रेहइ' धर्मवि० १६८; हे० १, ४४.

पल. न० ( पल ) मांस. Flesh, meat. कुप्र० १८६.

पलंड. पुं० ( पलगण्ड ) राज, चूना पोतने वाला कारीगर. Plasterer, mason. 'पलगंडे पलंडो' प्राकृ० ३०.

पलंब. पुं० न० ( प्रलम्ब ) (१) एक तरह का धान का कोठा. Granary. बृह० २. (२) मूल. Root. कस० बृह० १.

पलक्ख. पुं० ( प्लक्ष ) पीपल का पेड़. A particular tree. कुमा० पि० १३२.

पलत्त. त्रि० ( प्रलपित ) (१) कथित, उक्त, प्रलाप-युक्त. Said, told. सुपा० ११४; से० ११, ७६. (२) प्रलाप, कथन. Talk, discourse.

पलय. पुं०(प्रलय)(१) युगान्त, कल्पान्त काल. The time of universal destruction. (२) जगत् का अपने कारण में लय. The destruction of the whole world.से०२,२.पउम०७२,३१.(३) विनाश. Destruction. 'जायवजाइपलए' ती० ३. (४)चेष्टा-क्षय. Loss of consciousness. ( ५ ) छिपना. Hiding. हे० १, १८७. —क्क. पुं० ( अर्क ) प्रलय काल का सूर्य. The sun at the time of universal destruction. पउम० ७२, ३१. —घण. पुं०(घन) प्रलय का मेघ. A cloud at the dissolution of the world. सण०

पलल. न० ( पलल ) माँस. Flesh, meat. कुप्र० १८७.

पलवण. न० ( प्लवन ) उछलना, उच्छलन. Jumping, leaping. 'पलवण आऊवधाओ' ओघ०३४८.

पलविर. त्रि० (प्रलपितृ) बकवादी. Loquacious, talkative. दे० ७, ५६.

पलहुअ त्रि० ( प्रलघुक ) स्वल्प, थोड़ा. A little. छोटा. Small. से० ११, १३. गउड०.

पलाणिअ. त्रि० ( पलायनित ) जिसने पलायन किया हो, भागा हुआ. Fled, retreated, run-away. 'पलाणिओ दूरं' सुपा०४६४.

पलात. त्रि० (प्रलात) गृहीत. Taken. चंड०

पलाव. पुं० ( प्लाव ) पानी की बाढ़. Inundation, an overflow of water. तंदु० ५० टी.

**पलावण.** न० ( नाशन ) नष्ट करना. Destroying, ruining, कुमा०.

**पलाविश्र.** त्रि० ( प्लावित ) डुबोया हुआ, भिगाया हुआ. Moistened, weted. सुर० १३, २०४; कुप्र० ६०, ६७; सण०.

**पलाविश्र.** (प्रलापित) अनर्थक घोषित करवाया हुआ. Caused to proclaim nonsensically. भवि०

**पलाविर.** त्रि० ( प्रलपितृ ) बकवाद करने वाला. A chatterer, babbler. 'असंबद्धपलाविरस्स' सुपा० २०१, 'एसो एवं पलाविरो' सुपा० २७७.

**पलिश्र.** न०(पलित) भूरा. Grey. (१) ताप. Heat. (२) पंक, कादा. Mud, mire. (३) शिथिल. Loose. (४) वृद्ध, बूढ़ा. Old, aged. हे० १, २११. (५) पका हुआ, पक्व. Ripened. धर्म० २, निसी० चू० १५. (६) जरा-ग्रस्त. Decrepitude राज०.

**पलिउंचि.** त्रि० ( परिकुञ्चिन् ) मायावी, कपटी. Deceitful, Fraudulent. वव० १.

**पलिउंचिय.** त्रि० ( परिकुञ्चित ) (१) वञ्चित. Deceived, cheated. (२) माया, कुटिलता. Deceit, fraud, trick. वव० १. (३) गुरु-वन्दन का एक दोष, पूरा बन्दन किये वग़ैर ही गुरु के साथ बातें करने लग जाना. A fault in the salutations of a preceptor. प्रव०२.

**पलिश्रोच्छिन्न.** त्रि० ( पर्यवच्छिन्न ) देखो 'पलिश्रोच्छन्न' शब्द. Vide 'पलिश्रोच्छन्न' पि०२५७.

**पलिभाग.** पुं० (प्रतिभाग) सादृश्य, समानता. Similarity, likeness. राज०

**पलिभेय.** पुं० ( परिभेद ) चूरना. Levigating, pounding. निसी० चू० ५.

**पलिमंथ.** पुं० ( परिमन्थ ) सुस्त. Slow, dull. मुधा व्यापार, व्यर्थ-क्रिया. Fruitless deed. श्रावक० १०६, ११२.

**पलिमंथग.** पुं० ( परिमन्थक ) विलम्ब. Tardiness, delay, procrastination. राज०.

**पलिमद्द.** त्रि० ( परिमर्द ) मालिश करने वाला. Smearing. निसी० चू० ६.

**पलियंचण.** न० ( पर्यञ्चन ) परिभ्रमण. Wandering, travelling. सुर० ७, २४३.

**पलिविश्र.** त्रि० ( प्रदीपित ) जलाया हुआ. Set on fire, inflamed. पड्० हे० १, १०१.

**पलीण.** त्रि० ( प्रलीन ) (१) प्रलय-प्राप्त. Destroyed. सुर० ४, १९४. (२) छिपा हुआ, विलीन. Hidden. सुर० ६, २८.

**पलीव.** पुं० ( प्रदीप ) दीपक, दिया. Lamp. प्राकृ० १२, पड्०

**पलीविश्र.** त्रि० ( प्रदीप्त ) प्रज्वलित. Inflamed, kindled. पाश्र०

**पलीविश्र.** त्रि० ( प्रदीपित ) जलाया हुआ. Lighted, inflamed. उव०.

**पलुट्ट.** त्रि० ( प्रलुठित ) लेटा हुआ. Lying on its sides. दे० १, ११६.

**पलुट्ठ.** त्रि० ( प्लुष्ट ) दग्ध, जला हुआ. Scorched, burnt. सुर० ६, २०६; सुपा० ४.

**पलेव.** पुं० ( प्रलेप ) एक जाति का पत्थर, पाषाण विशेष. A kind of stone. जी० ३.

**पलोइश्र.** त्रि० (प्रलोकित) देखा हुआ. Seen. गा० ११८, महा०.

**पलोइर.** त्रि० ( प्रलोकितृ ) प्रेक्षक. A spectator, looker on. गा० १८०, भवि०.

**पलोट्ट.** त्रि० ( पर्यस्त ) (१) क्षिप्त, फेंका हुआ. Thrown. (२) हत. Killed. (३) विक्षिप्त

Disturbed. हे० ४, २५८. ( ४ ) पतित, गिरा हुआ. Fallen. गा०१७०. (५) प्रवृत्त. Engaged in. 'तओ पलोट्टा जत्ता' कुमा०.

पलोट्टण. न० ( प्रलोठन ) ढुलकाना, गिराना. Rolling. उप० पृ० ११०.

पलोभविअ. त्रि० ( प्रलोभित ) लुभाया हुआ. Allured, tempted. धर्मवि० ११२.

पलोभि. त्रि० ( प्रलोभिन् ) विशेष लोभी. Greedy, covetous. धर्मवि० ७.

पल्लंक. पुं० ( पल्यङ्क ) शाक विशेष, कन्द-विशेष. A kind of vegetable. श्रा० २०; जी० ६, प्रव० ४, संबोध० ४४.

पल्लट्ट. पुं० ( परिवर्त ) काल-विशेष, अनन्त काल चक्रों का समय. A period, lapse or expiration of time. धण० ४७.

पल्लव. पुं० ( पल्लव ) (१) देश विशेष A particular country. सवि० ( २ ) विस्तार. Extension, expansion. कप्पू०

पल्लविल्ल. त्रि० ( पल्लववत् ) पल्लव-युक्त. Sprouting, having young shoots. सुपा० ५, धण० २४.

पल्लाण. न० ( पर्याण ) अश्व आदि का साज. Saddle. 'किं करणो पल्लाणं' प्रवि० १७, प्राप्र०

पल्लाणिअ. त्रि० ( पर्याणित ) पर्याण युक्त. Saddled. कुमा०

पल्हत्थण. न० ( पर्यसन ) फेंक देना, प्रक्षेपण. Throwing. 'भुवणपल्हत्थणपवणो' मोह० ६२.

पल्हत्थाविय. त्रि० ( विरेचित ) बाहर निकला हुआ. Purged, evacuated. कुमा०

पल्हाय. पुं० ( प्रह्लाद ) (१) हिरण्यकशिपु नामक दैत्य का पुत्र. Name of a son of the Demon Hiranya-kasipu. हे० २, ७६. ( २ ) आठवां प्रतिवासुदेव राजा. Eight Prativasudeo. पउम० ५,१५६. (३) एक विद्याधर नरेश. A Vidyadhar king. पउम० १५, ५.

पल्हायण. त्रि० ( प्रह्लादन ) (१) आनन्द-दायक. Gladdening, delighting. सुपा० ५०७. (२) पुं० रावण का एक सुभट. A warrior of Ravana. पउम०५६,३६.

पल्हीय. पुं० ब० ( प्रह्लीक ) देश विशेष. A particular country. पउम०६८, ६६.

पव. पुं० ( प्लव ) (१) पूर. Inundation, flood. कुमा० ( २ ) उच्छलन, कूदना. Leaping, jumping. (३) तरण, तैरना. Swimming. (४) भेक, मेंढ़क. Frog. (५) वानर, बकरो. Monkey. (६) चाण्डाल, डोम. An outcast, a man of a low tribe. (७) जल-काक. The diver-bird. (८) पाकुड़ का पेड़. A kind of tree. ( ९ ) कारण्डव पक्षी. The Karandava bird. (१०) शब्द, आवाज. Sound. (११) रिपु, दुश्मन. Enemy. (१२) मेष, मेंढा. Goat. (१३) जल-कुक्कुट. Water-fowl. (१४) जल, पानी. Water. (१५) जलचर पक्षी. Water-bird. ( १६ ) नौका, नाव. Raft, canoe. हे० २, १०६.

पवंग. पुं० ( प्लवङ्ग ) ( १ ) वानर. Monkey. से० २, ४६. ४, ४७. (२) वानर वंशीय मनुष्य. A man of Vanar race. —नाह. पुं० ( नाथ ) वानर वंशीय राजा, वाली. Name of a celebrated monkey chief. पउम० ६, २६. —वइ. पुं० ( पति ) वानर-राजा. A king of monkeys. पि० ३७६.

पवंगम. पुं० ( प्लवङ्गम ) छन्द-विशेष. A kind of metre. पिंग०.

पवंचिअ. त्रि० ( प्रपञ्चित ) विस्तारित.

Expanded, amplified. श्रा० १४, कुप्र० ११८.

**पवज्जण.** न० (प्रपदन) स्वीकार, अंगीकार. Acceptance. स० २७१, पंचा० १८, ८. श्रावक० १११.

**पवज्जिय.** त्रि० (प्रपन्न) स्वीकृत, अंगीकृत. Accepted. धर्मवि० ५३; कुप्र० २६५, सुपा० ४०७.

**पवज्जिय.** (प्रवादित) बजाया हुवा. Trumpeted, blown. स० ७६५.

**पवट्ट.** त्रि० (प्रवृत्त) जिसने प्रवृत्ति की हो. Begun, commenced, proceeded with. षड्० हे० २, २६ टि.

**पवट्टय.** त्रि० (प्रवर्तक) प्रवृत्ति कराने वाला. Prompting, inducing, instigating. राज०

**पवट्टि.** स्त्री०(प्रवृत्ति) प्रवर्तन. Commencement. हम्मीर० १५.

**पवट्टिअ.** त्रि० (प्रवर्तित) प्रवृत्त किया हुआ. Prompted, induced. भवि० दे०

**पवड्ढ.** त्रि० (प्रवृद्ध) बढ़ा हुआ. full-grown, increased. अज्झ० ७०.

**पवड्ढिय.** त्रि० (प्रवर्धित) बढ़ाया हुआ. Increased, angmented. भवि०

**पवण.** त्रि० (प्रवण) तत्पर. Closely intent on, exclusively devoted to. कुप्र० १३४. (२) तन्दुरस्त, स्वस्थ, Healthy. 'पवणो पुव्वं' उप० ५६७ टी, कुप्र० ४१८.

**पवण.** पुं० (पवन) हनुमान का पिता. The father of Hanumat. से० १, ४८. —तणय. पुं० (तनय) हनुमान. An epithet of Hanumat. से० १, ४८. —णंदण. न० (नन्दन) हनुमान. An epithet of Hanumat. पउम० १६, २७. सम्मत्त० १२३. —पुत्त. पुं० (पुत्र) हनुमान. An epithet of Hanumat. पउम० ५२, २८.

**पवणंजय.** पुं० (पवनञ्जय) हनुमान का पिता. The father of Hanumat. पउम० १५, ६. (२) एक श्रेष्ठि पुत्र. A son of a Sahukar. कुप्र० ३७७.

**पवणगइ.** पुं०(पवनगति) (१) हनुमानका पिता. The father of Hanumat. पउम० १५, ३७. (२) वानरद्वीप के राजा मंदर का पुत्र. A son of the king of Vanara Dvipa. पउम० ६, ६८.

**पवणवेग.** पुं० (पवनवेग) (१) हनुमान का पिता. The father of Hanumat. पउम० १५, ६५. (२) एक जैन मुनि. A Jaina saint. पउम० २०, १६०.

**पवणिय.** त्रि० (प्रवणित) स्वस्थ किया हुआ, तंदुरस्त किया हुआ. Cured, heald. उप० ७६८ टी.

**पवन्न.** त्रि० (प्रपन्न) स्वीकृत, अंगीकृत. Accepted. चेइय० ११२; प्रासू० २१.

**पवमाण.** पुं० (पवमान) पवन, वायु. The wind. कुप्र० ४४४; सुपा० ८६.

**पवय.** पुं०(प्लवग) वानर, कपि. Monkey. पउम० ६५, ५०; हे० ४, २२०; पाअ० से०२, ३७; १५, १७. —अहिव. पुं० (अधिप) वानरों का राजा, सुग्रीव. Name of a monkey chief. से० २, ४०; १२, ७०. —वइ. पुं० (पति) वही पूर्वोक्त अर्थ. A king of monkeys, Sugriva. से० २, ४०; १२, ७०.

**पवयण.** पुं० (प्राजन) कोड़ा, चाबुक. Whip, a goad. दे० २, ६७.

**पवयण.** न० (प्रवचन) जैन संघ. Jaina Sangha. 'पवयण तित्थं' पंचा० ८, ३६; विशे० १११२; उप० ४२३ टी.

**पवसण.** न० (प्रवसन) प्रवास, विदेश-यात्रा,

मुसाफिरी. Travelling, going on a journey. स० १९६; उप० १०३१ टी.

पवसिअ. त्रि० (प्रोषित) प्रवास में गया हुआ. Gone abroad on a journey. गा० ४५, ८४०; सुर० ५, २११; सुपा० ४७३.

पवह. पुं० (प्रवाह) (१) प्रवृत्ति. Commencement. (२) व्यवहार. Transaction, dealing. (३) उत्तम अश्व. An excellent horse. हे० १, ६८. (४) प्रभाव. Appearance, dignity. राज०

पवहण. न० ( प्रवहण ) गाड़ी आदि वाहन. A carriage, a vehicle in general. वसु० चारु० ७०.

पवहाविअ. त्रि० ( प्रवाहित ) बहाया हुआ. Caused to flow. भवि०

पवाइअ. त्रि० ( प्रवात ) बहा हुआ. (वायु) Blown. 'पवाइया कलंबवाया' स० ६८६; पउम० ५७, २७. स० ३६.

पवाय. पुं० (प्रवाद) (१) किंवदन्ती, जन-श्रुति. Rumour, popular saying or belief. सुपा० ३००; उप० पृ० २६. (२) मत, दर्शन. A doctrine or theory prescribed in a system.

पवाय. पुं० ( प्रपात ) Cliff, waterfall, bank or to face an enemy. (१) तट-रहित निराधार पर्वत-स्थान. A barren mountaineous region or place. (२) रात में पड़ने वाली धाड़. A sudden attack during the night time. राज०

पवायण. न० ( प्रवाचन ) प्रपठन, अध्ययन. Learning, studying, perusing. सम्मत्त० ११७.

पवायणा. स्त्री० ( प्रवाचना ) देखो 'पवायण' शब्द. Vide 'पवायण'. विशे० २८३५.

पवालिअ. त्रि०(प्रपालित) जो पालने लगा हो. Protected, guarded. उप० ७२८ टी.

पवासि-पवासु. त्रि० ( प्रवासिन् ) मुसाफिर. A traveller. गा० ६८; षड्० पि० ११८; हे० ४, ३९५.

पवाहण. न० ( प्रवाहन ) (१) जल, पानी. Water. आवम० (२) बहाना, वहन कराना. Causing to flow. चेइय० ५२३.

पवि. पुं० ( पवि ) वज्र, इन्द्र का अस्त्र-विशेष. The thunderbolt of Indra. उप० २११ टी; सुपा०४६७, कुमा० धर्मवि० ८०.

पविअंभिअ. त्रि० ( प्रविजृम्भित ) प्रोल्लसित, समुत्पन्न. Produced. गा० ५३६ अ०

पविकसिय. त्रि० ( प्रविकसित ) प्रकर्ष से विकसित. Fully opened or expanded. राज०

पविक्खिअ. त्रि० (प्रवीक्षित) निरीक्षित, अवलोकित. Observed, inspected. स० ७४६.

पवित्त. पुं० ( पवित्र ) दर्भ, तृण-विशेष. A kind of grass. दे० ६, १४.

पवित्ताविय त्रि० ( प्रवर्तित ) प्रवृत्त किया हुआ. Engaged in. भवि०

पवित्थारि. त्रि० ( प्रविस्तारिन् ) फैलने वाला. Spreading. गउड०

पविभाग. पुं०( प्रविभाग ) पृथग २ विभाग. Division. विशे० १९४२.

पविमुक्क. त्रि० ( प्रविमुक्त ) परित्यक्त. Abandoned. सुर० ३, १३६.

पवियंभिर. त्रि० ( प्रविजृम्भित ) उल्लसित होने वाला. Delighting.
( २ ) उत्पन्न होने वाला. Producing. सण०

पवियारणा. स्त्री.( प्रविचारणा ) काम-क्रीडा, मैथुन. Coition, sexual intercourse. देवेन्द्र०३४७.

पविरंजिअ त्रि० (भग्न) तोड़ा हुआ. Broken. कुमा० दे०६, ७४.

**पविरिक्क.** त्रि० ( प्रविरिक्त ) एकदम शून्य, बिलकुल खाली. Quite empty. गउड० ६८५.

**पविलुत्त.** त्रि० ( प्रविलुप्त ) बिलकुल नष्ट. Entirely perished. उप० ५८७ टी.

**पवुट्ठ.** न. ( प्रवृष्ट ) त. प्रभूत वृष्टि, वर्षण. Heavy rain. 'काले पवुट्ठ' अभि. २२०.

**पवुड्ढ.** त्रि० ( प्रवृद्ध ) बढ़ा हुआ, विशेष वृद्ध. Very old. दे० १, ६.

**पवुड्ढि.** स्त्री० ( प्रवृद्धि ) बढ़ाव. Increase, growth. पंच० ५, ३३.

**पवुत्त.** त्रि० ( प्रोक्त ) जो कहने लगा हो, जिसने बोलना आरम्भ किया हो. One who began to speak. पउम०२७, १६; ६४, २१. (२) उक्त, कथित. Told, said. धर्मवि० ८२.

**पवढ.** त्रि० ( प्रव्यूढ ) धारण किया हुआ. Held. स० ५११.

**पवेइय.** त्रि० (प्रवेपित) कम्पित. Trembled. पउम०५,७८.

**पवेढिय.** त्रि० ( प्रवेष्टित ) वेढ़ा हुआ. Encompassed, encircled, सुर०१२,१०४.

**पवेयण.** न० ( प्रवेदन ) प्ररूपण, प्रतिपादन. Explaining. expounding. (२) ज्ञान, निर्णय. Knowledge. (३) अनुभावन. Indication of feelings by signs or gestures etc. राज०

**पवेविर.** त्रि० ( प्रवेपितृ ) काँपने वाला. Trembling. पउम० ८०, ६४.

**पवेस.** पुं० ( प्रवेश ) नाटक का एक हिस्सा. Entrance on the stage. कप्पू०

**पवेस.** पुं० ( प्रद्वेष ) अधिक द्वेष. Malice, rancour. भवि०

**पवेसिय.** त्रि० ( प्रवेशित ) घुसाया हुआ. Caused to enter, thrusted in, सण०

**पवोत्त.** पुं० ( प्रपौत्र ) पौत्र का पुत्र. Grandson. आक० ८.

**पव्वइ.** न० ( पर्वतिन् ) गोत्र विशेष, काश्यप गोत्र की एक शाखा. A particular lineage branch of Kashyapa race. (२) पुं० स्त्री० उस गोत्र में उत्पन्न. Born in that Family. राज०

**पव्वइंद.** पुं ( पर्वतेन्द्र ) मेरु पर्वत. The mount Meru. सू० प० ५ टी.

**पव्वई.** स्त्री० (पार्वती) गौरी, शिव पत्नी. Name of Durga, wife of shiva. पाअ०

**पव्वंग.** पुं० न० ( पर्वाङ्ग ) संख्या-विशेष. A particular number. इक०

**पव्वक.** ग. पुं० (पर्व्वक) घुटना. Knee. तृण विशेष. A kind of grass. निसी०चू० १.

**पव्वयय.** पुं०न० (पर्वतक) एक ब्राह्मण पुत्र का नाम. Name of a Brahmana's son. पउम०११, ६; (२) एक राजा. King. भवि० (३) एक राजकुमार. Prince. उप० ६३७.

**पव्वाइआ.** स्त्री (प्रव्राजित) (१) जिसको दीक्षा दी गई हो. One who is initiated. सुपा० ५६६, (२) दीक्षा देना. Init iation. राज०

**पव्वाइय.** त्रि० ( म्लान ) पिच्छाय, शुष्क. Faded, withered. कुमा० ६, १२.

**पव्वाय.** पुं० ( प्रवात ) प्रकृष्ट पवन. Hurricane, stormy wind, gale. गा०६२३.

**पव्वालण.** न० ( प्लावन ) तराबोर करना. Moistening, wetting. से० ६, १५.

**पव्वालिअ.** त्रि० (प्लावित) जल-व्याप्त, तराबोर किया हुआ. Moistened, sprinkled. पाअ० कुमा० से० ६, १०.

**पव्वालिअ.** त्रि० ( छादित ) ढका हुआ. Covered. कुमा०

**पव्वावण.** न० ( प्रव्राजन ) दीक्षा देना. Initiating. उव० ओघ० ४४२ टी.

**पव्विद्ध.** त्रि० ( प्रवृद्ध ) महान, बड़ा. Huge, great. से० १४, ५१.

**पव्विद्ध.** न० ( प्रविद्ध ) गुरु वन्दन का एक दोष, वन्दन के विना ही समाप्त किये भागना. A fault in saluting a preceptor. प्रव० २.

**पसंग.** पुं० न० (प्रसङ्ग) (१) परिचय, उपलक्ष. Acquaintance, intimacy. स० ३०५. (२) आपत्ति, अनिष्ट प्राप्ति. Calamity. स० १७४. (३) आसक्ति. Attachment. (४) प्रस्ताव, अधिकार. A subject, resolution, right. गउड० भवि० पंचा० ६, २६.

**पसंति.** स्त्री० ( प्रशान्ति ) नाश, विनाश. Ruin, destruction. 'सव्वदुक्खप्पसंतीणं' अजि० ३.

**पसंसय.** त्रि० ( प्रशंसक ) प्रशंसा करने वाला. Admirer. आ० ६, भवि०

**पसज्झ-पसज्झं.** अ० ( प्रसह्य ) हठात्, बलात्कार से. Forcibly, violently. स० ३१.

**पसज्जचेय.** न० ( प्रसह्यचेतस् ) धर्म-निरपेक्ष चित्त, कदाग्रही मन. Pernicious mind. दसचू० १, १४.

**पसढिल.** त्रि० ( प्रशिथिल ) विशेष ढीला. Exeedingly loose. हे० १, ८६.

**पसण्णचंद.** पुं० ( प्रसन्नचन्द्र ) भगवान् महावीर के समय का एक राजर्षि. A royal sage, contemprary of Lord Mahavira. उव० पडि०

**पसत्त.** त्रि० ( प्रसक्त ) चिपका हुआ. Attached to, connected with. गउड० ५१. (२) आसक्त. Excessively attached, addicted to. गउड० ५३१; उव० (३) आपत्ति-ग्रस्त, अनिष्ट-प्राप्ति के दोष से युक्त. Fallen into misfortune. विशे० १८५६.

**पसत्ति.** स्त्री० ( प्रसक्ति ) आसक्ति, अभिष्वङ्ग. Attachment, addiction, adherence. उप० १३१. ( २ ) आपत्ति-दोष. A wrong philosophical conclusion or inference. अज्झ० ११६.

**पसत्थि.** स्त्री० ( प्रशस्ति ) वंशोत्कीर्तन, वंश-वर्णन. Description of family. गउड० सम्मत्त० ८३.

**पसप्प.** पुं० ( प्रसर्प ) विस्तार, फैलाव. Extension. द्रव्य० १०.

**पसम.** पुं० ( प्रशम ) लगातार दो उपवास. Two fasts at a time. संबोध० ५८.

**पसम.** पुं० ( प्रश्रम ) विशेष मेहनत, खेद. Labour, exertion. आव० ४.

**पसमाविअ.** त्रि० ( प्रशमित ) प्रशान्त किया हुआ. Pacified, soothed. स० ६२.

**पसमिण.** त्रि० ( प्रशमिन् ) प्रशान्त करने वाला. नाश करने वाला. Destructor. 'पावपसमिणपासजिण' णमि० १७.

**पसय.** त्रि० ( प्रसृत ) फैला हुआ. Spread. वज्जा० ११२, १४४.

**पसरण.** न० ( प्रसरण ) विस्तार, फैलाव. Extension. कप्पू०

**पसव.** न० ( प्रसव ) पुष्प, फूल. Flower. 'कुसुमं पसवं पसूअं च' पाअ० 'तहेव होति पसवाणि' दसनि० १, ३६.

**पसवि.** त्रि० ( प्रसविन् ) जन्म देने वाला. Pro-creator or parents. नाट–शकु० ७४.

**पसविय.** त्रि० ( प्रसूत ) जिसने जन्म लिया हो. Child or issue. 'सयमेव पसविया' सुर० १०, २३०; सुपा० ३६.

**पसविर.** त्रि० ( प्रसवितृ ) जन्म देने वाला. One who gives birth. नाट०

**पसस्स.** त्रि० ( प्रशस्य ) स्तुति करने योग्य. Praiseworthy, commendable. सुपा० ६४५.

**पसाइय.** त्रि० ( प्रसादित ) प्रसन्न किया हुआ. Appeased, propitiated. स० ३८६, ५७६; (२) प्रसन्न होने के कारण दिया हुआ. Awarded for having been pleased with. 'पसाइयं कडयवत्थाइं' सुर० १, १६३.

**पसार.** पुं० ( प्रसार ) विस्तार, फैलाव. Extension. कप्पू०

**पसाहग.** त्रि० ( प्रसाधक ) साधक, सिद्ध करने वाला. Accomplishing, perfecting. धर्मसं० २६. —**तम.** त्रि० ( तम ) उत्कृष्ट साधक. The best accomplisher. (२) न० व्याकरण प्रसिद्ध कारक-विशेष, करण कारक. Grammatically established. विशे० २११२.

**पसाहण.** न० (प्रसाधन) सिद्ध करना, साधना. Accomplishment. सुर० ३, १२. (२) उत्कृष्ट साधन. The best attainment. 'भवसमुद्दे पसाहणं' स० ७४४.

**पसाहाविय.** त्रि० (प्रसाधित) विभूषित कराया गया, सजवाया हुआ. Ornamented, decorated. अवि०

**पसाहि.** त्रि० ( प्रसाधित ) सिद्ध करने वाला. Accomplishing. संबोध० ८, ५४.

**पसाहिल्ल.** त्रि० ( प्रशाखिन् ) प्रशाखा युक्त. Having many branches. सुर० ८, १०८.

**पसिअ.** त्रि० ( प्रसृत ) फैला हुआ, विस्तीर्ण. Spread, extended. 'पसिअच्छि' गा० ६२०; ६२३.

**पसिक्खअ.** त्रि० ( प्रशिक्षक ) सीखने वाला. A student, studying. गा० ६२६ अ०

**पसिज्जण.** न० ( प्रसदन ) प्रसन्न होना. Pleasing. 'खणपसिज्जणं' गा० ६७५.

**पसिण.** पुं० न० (प्रश्न) दर्पण आदि में देवता आह्वान; मन्त्र विद्या-विशेष. Invocation of a deity in a mirror etc. a kind of magical-skill. बृह० १.

**पसिणिय.** त्रि० (प्रश्नित) पूछा हुआ. Asked. सुपा० १६; ६२५.

**पसिद्ध.** त्रि० ( प्रसिद्ध ) प्रकर्ष से मुक्ति को प्राप्त, मुक्त. Finally emancipated. सिरि० ५६५.

**पसीस.** पुं० ( प्रशिष्य ) शिष्य का शिष्य. A grand pupil. पउम० ४, ८६.

**पसुत्ति.** स्त्री० (प्रसुप्ति) कुष्ट रोग विशेष, नखादि विदारण होने पर भी अचेतनता. Paralysis, a kind of disease. राज०.

**पसुमेह.** पुं० ( पशुमेध ) जिसमें पशु का भोग दिया जाता हो. An animal sacrifice. पउम० ११, १२.

**पसू.** त्रि० ( प्रसू ) प्रसव-कर्त्ता, जन्म-दाता. Pro-creator. मोह० २६.

**पसूअण** न० (प्रसवन) जन्म-दान. Bearing children. सुपा० ४०३.

**पसूइय.** पुं० ( प्रसूतिक ) वातरोग-विशेष. A kind of gout or rheumatism. सिरि० ११७.

**पसूण.** न० ( प्रसून ) फूल, पुष्प. Flower. कुमा० सण०.

**पसेअ** पुं० (प्रस्वेद) पसीना. Perspiration. दे० ६, १.

**पसेढि.** स्त्री० ( प्रश्रेणि ) अवान्तर-श्रेणि-पंक्ति. Subordinate line. पि० ६६.

**पसेविआ.** स्त्री० ( प्रसेविका ) थैली, कोथली. Sack, bag. दे० ५, २५.

**पस्सओहर.** त्रि० ( पश्यतोहर ) देखते हुए चोरी करने वाला. One who steals before a person's eyes. 'नणु एसो पस्सओहरो तेणो' उप० ७२८ टी.

**पह.** त्रि० (पह्व) नम्र. Humble, modest. (२) विनीत. Submissive. (३) आसक्त.

Attached to, addicted to. प्राकृ० २४.

**पहंजण.** पुं० ( प्रभञ्जन ) (१) वायु, पवन. Wind. पाअ० (२) एक राजा. King. भवि०

**पहत्थ.** पुं० (प्रहस्त) रावण का मामा. Name of a maternal uncle of Ravana. से० १२, ५५.

**पहय.** त्रि० (प्रहत) घृष्ट, घिसा हुआ. Rubbed. से० १, ५८; बृह० १.

**पहय.** त्रि० (प्रहत) जिस पर प्रहार किया गया हो. Wounded, beaten. 'पहया अहिमंतियजलेण, महा०

**पहर.** पुं० (प्रहार) (१) मार, प्रहार. Striking, beating. हे० १, ६८; षड्० प्राप्र० संक्षि० २; (२) जहां पर प्रहार किया गया हो. A place where some thing is beaten. से० २, ४.

**पहरण.** न० ( प्रहरण ) प्रहार-क्रिया. Struck, beat. से० ३, ३८.

**पहरिअ.** त्रि० (प्रहृत) (१) प्रहार करने के लिए उद्यत. Ready to strike. सुर० ६, १२६; (२) जिस पर प्रहार किया गया हो. Beaten, struck. भवि०

**पहरिस.** पुं० (प्रहर्ष) आनन्द, खुशी. Extreme joy, exultation, rapture. 'आमोओ पहरिसो तोसो' पाअ० सुर० ३, ४०.

**पहल्लिर.** त्रि० (प्रघूर्णितृ) घूमने वाला, डोलता. Shaking, moving to and fro. कुमा० सुपा० २०४.

**पहव.** पुं० (प्रभव) एक जैन महर्षि. A Jaina sage. कुमा०

**पहविय.** त्रि० ( प्रभूत ) जो समर्थ हुआ हो. Powerful, strong. 'नो पहवियं नरिंदस्स' सुपा० ६१५.

**पहसण.** न० (प्रहसन) (१) उपहास, परिहास. Ridicule, derision. (२) नाटक का एक भेद, रूपक-विशेष. A farce, a kind of low comedy. 'पहसणप्पायं कामसत्थवयणं' स० ७१३; १७७; हास्य० ११६.

**पहसिय.** त्रि० (प्रहसित) (१) जिसका उपहास किया हो. Rediculed. भवि० (२) न० हास्य. Laughter, mirth. बृह० १. (३) पुं० पवनञ्जय का एक विद्याधर-मित्र. A Vidyadhar friend of Pavananjaya. पउम० १५, ५६.

**पहाण.** पुं० ( प्रधान ) सचिव, मन्त्री. Minister. भवि०

**पहायर.** पुं० ( प्रभाकर ) ( १ ) सूर्य, रवि. Sun. (२) रामचन्द्र के भाई भरत के साथ दीक्षा लेने वाला एक राजर्षि. A royal sage initiated with Bharata, brother of Ramachandra. पउम० ८५, ५.

**पहारि.** त्रि० ( प्रहारित ) प्रहार करने वाला. Stricker, one who beats. सुपा० २१५; प्रासू० ६८.

**पहारिय.** त्रि० ( प्रहारित ) जिस पर प्रहार किया गया हो. One who is beaten, struck. स० ५६८.

**पहारिय.** त्रि० (प्रधारित) विकल्पित, चिन्तित. Thought, reflected. राज०

**पहावई.** स्त्री० ( प्रभावती ) आठवें वासुदेव की पटरानी. A crowned-queen of eighth Vasudeo. पउम० २०, १८७.

**पहाविर.** त्रि० ( प्रधावितृ ) दौड़ने वाला. Runner. वज्जा० ६२; गा० २०२.

**पहासा.** स्त्री० ( प्रहासा ) देवी-विशेष. A particular deity. महा०

**पहिअ.** (प्रथित) प्रसिद्ध, विख्यात. Famous, celebrated, renowned. (२) राक्षस वंश का एक राजा, एक लंका पति. A king of the demon family. पउम० ५, २६२.

**पहिंसय.** त्रि० (प्रहिंसक) हिंसा करने वाला. Killer. ओघ० ७५३.

**पहिरावण.** न० (परिधापन) (१) पहिराना. Causing to put on. (२) पहिरावन, भेंट में या इनाम में दिया हुवा वस्त्रादि. A present of garments etc. आ० २८.

**पहिराविय.** त्रि० (परिधापित) पहिराया हुआ. Caused to put on. महा० भवि०

**पहिरिय.** त्रि० (परिहित) पहिरा हुआ, पहना हुआ. Put on, dressed. सम्मत्त० २१८.

**पहिल्लिर.** त्रि० ( प्रघूर्णितृ ) खूब हिलने वाला, अत्यन्त हिलता हुवा. Trembling, tremulous. सम्मत्त० १८७.

**पहु.** पुं० (प्रभु) (१) परमेश्वर, परमात्मा God. कुमा० (२) एक राज पुत्र. Prince. वसु०

**पहुंक.** पुं० ( पृथुक ) खाद्य पदार्थ विशेष, चिउड़ा. An eatable, parched and flattened rice. दे० ६, ४४.

**पहुण.** पुं० ( प्राघुण ) अतिथि, महमान, Guest, visitor. उप० ६०२.

**पहुणाइय.** न० (प्राघुण्य) आतिथ्य, अतिथि, सत्कार. Hospitable reception of guests, hospitality. रंभा०

**पहुत्त.** त्रि० ( प्रभूत ) (१) पर्याप्त, काफी. Enough. 'पज्जत्तं च पहुत्तं' पाअ० गउड० गा० २७७; ( २ ) समर्थ. Powerful, strong. से० २, ६; (३) पहुंचा हुआ. Having arrived at. ती० १५.

**पहुवी.** स्त्री० ( पृथ्वी ) भूमि, धरती. Earth. नाट—मालती० ७२. —पहु. पुं० ( प्रभु ) राजा. King. हम्मीर० १७. —वइ. पुं० ( पति ) राजा. Ruler. हम्मीर० १६.

**पहूअ.** त्रि० (प्रभूत) (१) बहुत, प्रचुर. Much, abundant. स० ४५६; ( २ ) उद्गत. Sprung from. (३) भूत Produced. (४) उन्नत. High, lofty. प्राकृ० ६२.

**पहोलिर.** त्रि० ( प्रघूर्णितृ ) हिलने वाला, डोलना. Trembling. गा० ७८, ६६६; से० ३, ४६; पाअ०

**पाइ.** त्रि० (पायिन् ) पीनेवाला. Drinking. गा० ५६७; हि० ६.

**पाइडि.** स्त्री० ( प्रावृत्ति ) प्रावरण, वस्त्र. Garment. गा० २३८.

**पाइभ.** न० ( प्रातिभ ) प्रतिभा, बुद्धि-विशेष. Genius, bright conception. कुम० १५५.

**पाईण.** न० ( प्राचीन ) (१) गोत्र-विशेष. A particular lineage. (२) पुं० स्त्री० उस गोत्र में उत्पन्न. Born in that family. 'थेरे अज्जभद्दबाहू पाईणसगोत्ते' कप्प०

**पाउंछण-पाउंछणग.** न० (पादप्रोञ्छन-क) जैन मुनि का एक उपकरण, रजोहरण. A whisk ( made of wool, carried by Jaina ascetics to remove dust), प्रव० ११२ टी; ओघ० ६३०; पंचा० १७,१२.

**पाउग्ग.** त्रि० ( प्रायोग्य ) उचित, लायक, Proper, suitable. सुर० १५, २३३.

**पाउग्गह.** पुं० ( पतद्ग्रह ) पात्र. Vessel. आयानि० २८८.

**पाउब्भव.** त्रि० ( पापोद्भव ) पाप से उत्पन्न. Produced by sins. उप० ७६८ टी.

**पाउल.** त्रि० (पापकुल) हलके कुल का, जघन्य कुल में उत्पन्न. Low-born. 'पाउलाण दविणजायं' स० ६२६; सुर० १०, ५.

**पाउसिय.** त्रि० ( प्रावृषिक ) वर्षा-सम्बन्धी. Relating to rainy-season. राज०

**पाउसिअ.** त्रि० ( प्रोषित ) प्रवास में गया हुआ. Gone abroad on a journey. 'नियइ पाउसियदइयाओ' सुपा० ७०.

**पाओ.** अ० ( प्रायस् ) बहुत करके, प्रायः. Mostly, generally. आ० २७.

पाश्रोगिय. त्रि० ( प्रायोगिक ) प्रयत्न-जनित, अस्वाभाविक. Unnatural. चेइय० २५३.

पाकम्म. न० (प्राकाम्य) योगकी आठ सिद्धियों में से एक सिद्धि. Irresistible will, considered as one of the eight attributes or siddhis. 'पाकम्मगुणेण गुणी भुवि कुप्र० २७७.

पाकार. पुं० (प्राकार) किला, दुर्ग. Fort. उप० पृ० ८४.

पाग. पुं० (पाक) (१) पचन क्रिया. Digestion. सुपा० ३७४; (२) दैत्य विशेष, Name of a demon. गउड० (३) विपाक, परिणाम. Ripeness, maturity, result. धर्मसं० ६६५; (४) बलवान दुश्मन. Powerful enemy. आवम०

पागयभासा. स्त्री० ( प्राकृतभाषा ) प्राकृत भाषा. Prakrit language. श्रा० २३. —वागरण. न० (व्याकरण) प्राकृत भाषा का व्याकरण. The grammar of Prakrit. विशे० ३४५५.

पाडच्चर. पुं० (पाटच्चर) चोर, तस्कर. Thief. पाश्र० दे० ६, ३४.

पाडण. न० ( पातन ) (१) गिराना, पाड़ना. To pull down. सूयनि० ७२; (२) परिभ्रमण, इधर उधर घूमना. Wandering, roaming. कुमा० २, ३७.

पाडय. त्रि० ( पातक ) गिराने वाला. One who pulls down. मृच्छ० २४५.

पाडला. स्त्री० (पाटला) वृक्ष-विशेष, पाढल का पेड़, पाडरि. A kind of tree. गा० ४५६; सुर० ३, ५२; पउम० २०, ३८.

पाडलिय. त्रि० ( पाटलित ) श्वेत-रक्त वर्ण वाला किया हुआ. Whitened. गउड०

पाडव. न० (पाटव) पटुता, निपुणता. Dexterity, proficiency. धम्म० १० टी.

पाडहिग-पाडहिय. त्रि० ( पाटहिक ) ढोल बजाने वाला, ढोली. A drum-beater. स० २१६.

पाडिश्र. त्रि० (पाटित) फाड़ा हुआ, विदारित. Torn, split, broken. स० ६६६.

पाडिच्चरण. न० (प्रतिचरण) सेवा, उपासना. Devotion. उप० पृ० ३४६.

पाडिच्छुय. त्रि० (प्रतीप्सक) ग्रहण करने वाला. One that accepts. सुख० २, १३.

पाडिप्पवग. पुं० ( पारिप्लवक ) पक्षि-विशेष. A particular bird. पउम० १४, १८.

पाडिप्फद्धि. त्रि० ( प्रतिस्पर्धिन् ) स्पर्धा करने वाला. Rivalling, competing. हे० १, ४४; २०६.

पाडिवय. पुं० ( प्रातिपद ) एक भावी जैन आचार्य. A future Jaina preceptor. विचार० ५०६.

पाडिवेसिय. त्रि० ( प्रातिवेश्मिक ) पड़ोसी. Neighbour. सुपा० ३६४.

पाडिस्सुइय. न० (प्रातिश्रुतिक) अभिनय का एक भेद. A kind of acting. राज०

पाढंतर. न० (पाठान्तर) भिन्न पाठ. Different readings. श्रावक० ३११.

पाढण. न० (पाठन) अध्यापन. Teaching, lecturing. उप० पृ० १२८; प्राकृ० ६१; सम्मत्त० १४२.

पाढणया. स्त्री० (पाठना) देखो 'पाढण' शब्द. Vide 'पाढण'. पंचभा० ४.

पाढावश्र. त्रि० (पाठक) अध्यापक. Teacher. प्राकृ० ६०.

पाढावण. न० (पाठन) अध्यापन. Teaching. प्राकृ० ६१.

पाढाविश्र. त्रि० ( पाठित ) अध्यापित. Taught. प्राकृ० ६१.

पाढाविश्रवंत. त्रि० ( पाठितवत् ) जिसने पढ़ाया हो. Teacher. प्राकृ० ६१.

पाढाविउ-पाढाविर. त्रि० ( पाठयितृ ) पढ़ाने

वाला. Teacher. प्राकृ० ६१, ६०.

पाढिअ. त्रि० (पाठित) पढ़ाया हुआ. अध्यापित. Taught. प्राप्र०

पाढिआ. स्त्री० ( पाठिका ) पढ़ाने वाली स्त्री. Teacheress, mistress. कप्पू०

पाढिउ-पाढिर. त्रि० ( पाठयितृ ) अध्यापक, पढ़ाने वाला. Teacher. प्राकृ० ६१.

पाढीण. पुं० (पाठीन) मत्स्य-विशेष मत्स्य की एक जाति. A kind of fish. गा० ४१४; विक्र० ३२.

पाणंतकर. त्रि० ( प्राणान्तकर ) प्राण-नाशक. Fatal, destructive to life. सुपा० ६१४.

पाणंतिय. त्रि० (प्राणान्तिक) प्राण-नाश वाला. Fatal, destructive to life. 'पाणंतिया वई पहु' सुपा० ४५२.

पाणायाम. पुं० ( प्राणायाम ) योगाङ्ग-विशेष, रेचक, कुम्भक, पूरक, नामक प्राणों को दमने का उपाय. Restraining or suspending of the breath. गउड०

पाणिणि. पुं० (पाणिनि) एक प्रसिद्ध व्याकरणकार ऋषि. Name of a celebrated grammarian. हे० २, १४७.

पाणिणीअ. त्रि० (पाणिनीय) पाणिनि-सम्बन्धी पाणिनि का. Relating to or composed by Panini. हे० २, १४७.

पावद्ध. त्रि० ( प्राबद्ध ) विशेष बँधा हुआ, पाशित. Completly tied or fettered. निसी० चू० १६.

पामर. पुं०(पामर) (१) कृषिवल, कर्षक, खेती का काम करने वाला गृहस्थ. A cultivator's family. पाअ० वज्जा० १३४; गउड० दे० ६, ४१; सुर०१६,५२. (२) मूर्ख, वेवकूफ, अज्ञानी. Fool, idiot. गा० १६४; श्रा० १२.

पामा. स्त्री० (पामा) रोग विशेष, खुजली, खाज. Skin-disease. सुपा० २२७.

पामाड. पुं० (पद्माट) पमाड़, पमार, पवाड़, चकवड, वृक्ष-विशेष. A kind of tree. पाअ०

पामुक्क. त्रि० ( प्रमुक्त ) परित्यक्त. Abondoned. पाअ० स० ६५७.

पामोक्ख. पुं० ( प्रमोक्ष ) मुक्ति, छुटकारा. Liberation, emancipation. उप० ६४८ टी.

पाय. पुं० (पाक) (१) पचन-क्रिया. Digestoin. (२) रसोई. Kitchen. प्राकृ०१६; उप० ७२८ टी.

पाय. पुं० (पात) सम्बन्ध. Relation. 'पुणो पुणो तरलदिट्ठिवाएहिं' सुर० ३, १३८.

पाय. पुं० (पाय) पान, पीने की क्रिया. Act of drinking. श्रा० २३.

पाय. पुं०(पाद) (१) गमन, गति. Motion. श्रा० २३; (२) अंशु, किरण. A ray of light. 'अंसू रस्सी पाया' पाअ० अजि० २८; (३) सानु, पर्वत का कटक. The foot of a mountain. पाअ० (४) एकाशन तप. Eating once in a day. संबोध० ५८. (५) छः अंगुलों की एक नाप. A measure of six inches. इक०

पायक्खिरण. न० ( प्रादक्षिण्य ) प्रदक्षिणा. Circumambulation from left to right. पउम० ३२, ६२.

पायग. न० (पातक) पाप. Sin. श्रावक०२४८.

पायड. त्रि० (प्रावृत) आच्छादित. Covered. विशे० २५७६ टी.

पायडिअ. त्रि० ( प्रकटित ) व्यक्त किया हुआ. Manifested, displayed. कुप्र० ४; से० १, ५३; गा० १६६; २६०; गउड० स०४६८;

पायडिल्ल. त्रि० ( प्रकट ) खुला. Evident, plain, clear. वज्जा० १०८.

पायमूल. न०(पादमूल) मनुष्यों की एक साधारण जाति, नर्तकों की एक जाति. A common

human race. 'समागयाई पायमूलाई' स० ७२१; ७२२; ७३४.

**पायय.** न० (पातक) पाप. Sin. अच्चु० ४३.

**पायालंकापुर.** न० ( पातालल‌ङ्कापुर ) पाताल-लंका, रावण की राजधानी. Capital of Ravana's empire, पायालंकारपुरं सिग्धं पउम० ६, २०१.

**पायालपुर.** न० ( प्रातालपुर ) नगर विशेष. City. पउम० ४५, ३६.

**पायाविय.** त्रि० ( पायित ) पिलाया हुआ. Caused to drink. पउम० ११, ४१.

**पायाहिण.** न० (प्रादक्षिण्य) दक्षिण की ओर. Going around from left to right, 'पायाहिणेण तिहिं' सिरि० १६६.

**पार.** पुं० न० ( पार ) मोक्ष, मुक्ति, निर्वाण. Final emancipation. बृह० ४.

**पारंगय.** त्रि० ( पारंगत ) पार-प्राप्त. One who has gone to the other side or a shore. कुप्र० २१.

**पारंपज्ज.** न० (पारम्पर्य) परम्परा. Hereditary, age long. रंभा० १५.

**पारंपर-पारंपरिय.** न० ( पारम्पर्य ) परम्परा. Hereditary, ancestral. पउम० २१, ८०; आरा० १६; धर्मसं० १११८; १३१७; सूयनि० १२७.

**पारंपरिय.** त्रि० ( पारम्परिक ) परंपरा से चला आता. Hereditary, ancestral. उप० ७२८ टी.

**पारंभिय.** त्रि० ( प्रारब्ध ) आरब्ध, उपक्रान्त. Begun, commenced. धर्मवि० १४४; सुर० २, ७७; १२, १५६; सुपा० ५५.

**पारकेर-पारक्क.** त्रि० ( परकीय ) पर का, अन्यदीय. Belonging to another. हे० १, ४४; २, १४८; कुमा०

**पारद्ध.** त्रि० ( प्रारब्ध ) (१) जिसका प्रारम्भ किया गया हो. Begun, commenced. 'पारद्धा य विवाहनिमित्तं' महा० (२) जो प्रारम्भ करने वाला हो. One who is to begin. 'पारद्धो नच्चिउं' महा०

**पारद्धि.** स्त्री० ( पापर्द्धि ) शिकार, मृगया. Hunting, chase. हे० १, २३५; कुमा० उप० पृ० २५७; सुपा० २१६.

**पारमिया.** स्त्री० (पारमिता) बौद्धशास्त्र-परिभाषित प्राणातिपात-विरमणादि शिक्षा-व्रत, अहिंसा आदि व्रत. Fasting owing to Non-violence. धर्मसं० ६८८.

**पारम्म** न० ( पारम्य ) परमता, उत्कृष्टता. Excellence, eminence. अज्झ० ११४.

**पारय.** पुं० ( पारद ) धातु विशेष, पारा, रस-धातु. Quick-silver, mercury. —मद्दण. न० ( मर्दन ) आयुर्वेद-विहित रीति से पारे का मारण, रसायण-विशेष. Ayurvedic medicines. 'सेवति पारयमद्दणं स० २८६.

**पारय.** पुं० ( प्रावारक ) (१) पट, वस्त्र. Garment. (२) आच्छादक. Covering. हे० १, २७१. कुमा०

**पारवस्स.** न० ( पारवश्य ) परवशता, पराधीनता. Dependence. रयण० ८१.

**पारस.** पुं० ( पारस ) मणि-विशेष, जिसके स्पर्श से लोहा सुवर्ण हो जाता है. A kind of jewel, a kind of stone that turns iron into gold. संबोध० ५३.

**पारसिय.** त्रि० ( पारसिक ) फारस देश का. Persian. 'सहसा पारसियसुओ सुपा० २६७; ३६०.

**पारसी.** स्त्री० (पारसी) फारसी लिपि. Persian script. विशे० ४६४ टी.

**पारसीअ.** त्रि० ( पारसीक ) फारस देश का निवासी. A persian. पउड०

**पारायण.** न० (पारायण) पुराण पाठ विशेष. A lecture on, or a recitation from

the Puranas or mythological works. सुख० २, १३.

पारावार. पुं० ( पारावार ) समुद्र, Ocean, sea. पाग्र० कुप्र० ३७०.

पाराविश्र. त्रि०(पारित) जिसको पारण कराया गया हो. Whose fasts might have been concluded. कुप्र० २१२.

परासर. पुं० ( पाराशर ) (१) भिक्षुक. A newly initiated ascetic. (२) कर्म-त्यागी संन्यासी. Ascetic. 'अंतेवि पारासरा अत्थि' सुख० २, ३१.

पारिओसिय. त्रि०( परितोषिक ) तुष्टि जनक दान, प्रसन्नता-सूचक दान, पुरस्कार. Present, reward. सम्मत्त० १२२; स० १६२; सुर० १६, १८२; विचार० १७१.

पारिडि. स्त्री० (प्रावृति) प्रावरण, वस्त्र, कपड़ा. Garment. 'पारिडिं वइल्लेण' गा० २३८.

पारितावणी. स्त्री० ( पारितापनी ) दूसरे को परिताप-दुःख उपजाने से होने वाला कर्म-बन्ध. A Karmic-bondage by afflicting others. नव० १७.

पारिभद्द. पुं० ( पारिभद्र ) फरहद का पेड़. A kind of tree. कप्पू०

पारिय. पुं०(पारिजात) (१) कल्प-वृक्ष विशेष. A kind of wish-yielding tree, one of the trees of heaven supposed to have the properties of fulfilling people's wishes or prayers. ( २ ) फरहद का पेड़. A kind of tree. कुमा० ५,१३; (३) न० फरहद का फूल जो रक्त वर्ण का और अत्यन्त शोभायमान होता है. A kind of flower. भवि०

पारियत्त. पुं० (पारियात्र) देश विशेष. Name of a country, 'पत्तो पारियत्तविसय' कुप्र० ३६६.

पारिव्वज्ज. न० ( पारिव्राज्य ) संन्यासीपन, संन्यास. Asceticism. पउम० ८२, २४.

पारिव्वाई. स्त्री० ( परिव्राजी ) परिव्राजिका-संन्यासिनी. A female ascetic. उप० पृ० २७६.

पारिव्वाय. त्रि० ( पारिव्राज ) संन्यासी संबन्धी. Relating to asceticism. राज०

पारिसज्ज. त्रि ( पारिषद्य ) सभ्य, सभासद. One present at an assembly, spectator, member. धर्म० वि० ६.

पारिसाडणिया. स्त्री ( परिशाटनिकी ) परि-शाटन-परित्याग से होने वाला कर्म-बन्ध. A Karmic-bondage by abandonment. आव० ४.

पारिहासय. न० ( पारिहासक ) कुल विशेष, जैन मुनिओं के एक कुल का नाम Name of a group of Jain saints. कप्प०

पारीण. त्रि० ( पारीण ) पार प्राप्त. Going over to the other or opposite side, or changing sides. 'धीवरसत्थाण पारीणो' कर्मवि० १३; सिरि० ४८६; सम्मत्त० ७५.

पारोक्ख. त्रि० ( पारोक्ष ) परोक्ष विषयक, परोक्ष संबन्धी. Relating to invisibility. सं० धर्म० ५०२.

पारोहि. त्रि० ( प्ररोहिन् ) प्ररोह वाला, अंकुर वाला. Having sprouts or shoots. गउड०

पालंक. न० (पालङ्क्य) तरकारी विशेष, पालक का साग. A species of vegetable. वृह० १.

पालंब. पुं० ( प्रालम्ब ) अवलंबन, सहारा. Support, सुपा० ६३५; ( २ ) दीर्घ, लंबा. Long. ध्वजा के नीचे लटकता वस्त्राञ्चल. The end of the Sari or Dhoti which remains hanging under the armpit of the females. पाग्र०

पालय. त्रि० (पालक) (१) रक्षक, रक्षण-कर्ता. Protector, guardian. सुपा० २७६, सार्ध० १०; ( २ ) श्रीकृष्ण का एक पुत्र. A son of Shree Krishna. प्रव० २; (३) भगवान् महावीर के निर्वाण के दिन अभिषिक्त अवंती (उज्जैन) का एक राजा. A king of Avanti ( Ujjain ), enthroned at the time of Lord Mahavir's death. विचार० ४६२.

पालास. पुं० ( पालाश ) पलाश संबन्धी. Belonging to the Palas tree. (२) न० पलाश वृक्ष का फल. A palas fruit. गउड०

पाली. स्त्री० ( पाली ) पंक्ति, श्रेणी. Line, row. गउड०

पालेव. पुं० (पादलेप) पैर में किया हुआ लेप. Besmearing on a foot. पिंड० ५०३.

पावण. न० (प्रापण) योग की एक सिद्धि. A particular accomplishment of yoga. 'पावणसत्तीए छिवइ' कुप्र० २७७.

पावरण. पुं० ( प्रावरण ) एक म्लेच्छ जाति. A non-Aryan Sudra tribe. मृच्छ० १५२.

पावरिय. त्रि० (प्रावृत) आच्छादित. Covered, concealed. कुप्र० ३८.

पावाइय. त्रि० ( प्राव्राजिक ) संन्यासी. Ascetic. रयण० २२.

पावालिआ. स्त्री० (प्रपालिका) प्रपापर नियुक्त स्त्री. A woman who distributes water to travellers. गा० १६१.

पावासु-अ. ( प्रवासिन्-क ) प्रवास करनेवाला. Traveller, way-farer, sojourner. पि० १०५; हे० १, ६५; कुमा०

पाविअ. त्रि० ( प्रापित ) प्राप्त करवाया हुआ. Caused to obtain. सण० नाट-मृच्छ० २७.

पाविअ. त्रि० (प्लावित) सराबोर किया हुआ, खूब भिजाया हुआ. Moistened, Wetted. कुमा०

पावुअ. त्रि० (प्रावृत) आच्छादित. Covered, screened. संक्षि० ४.

पासंदण. न० ( प्रस्यन्दन ) झरना, टपकना. Oozing, trickling. बृह० १.

पासल्लि. त्रि०( पार्श्विन् ) पार्श्व-शयित. Slept on the side. 'उत्ताणगपासल्ली नेसज्जी' प्रव० ६७; पंचा० १८, १५.

पासल्लिअ. त्रि० (पार्श्वित-तिर्यक्त) (१) पार्श्व में किया हुआ. Left side. (२) टेढ़ा किया हुआ. Bent. गउड० पि० ५६५.

पासाकुसुम. न० (पाशाकुसुम ) पुष्प-विशेष. A kind of flower. 'पासाकुसुमेहिं ताव' गा० ८१६.

पासादिय. त्रि० ( प्रासादित ) महल वाला, प्रासाद युक्त. Having a palace or mansion. सूय० २, ७, १, टी.

पासि. त्रि० ( पार्श्विन् ) पार्श्वस्थ, शिथिलाचारी साधु. A saint having a loose conduct. 'पासिसारिच्छो, संबोध० ३५.

पासिय. त्रि० ( पाशित ) पाश-युक्त. Ensnared, fettered. राज०

पासिया. स्त्री० ( पाशिका ) छोटा पाश. A small snare. महा०

पासिल्ल. त्रि०(पार्श्विक)(१) पास में रहनेवाला. Dwelling in the neighbourhood. (२) पार्श्वशायी. Sleeping on the side. प्रव० ५४; तंदु, १३; भग०

पासेइय. त्रि०( प्रस्वेदित ) प्रस्वेद-युक्त. Perspired. भवि०

पासेल्लिय. त्रि० ( पार्श्ववत् ) पार्श्व शायी. Sleeping on the side. राज०

पाहरिय. त्रि० (प्राहरिक ) पहरेदार. Doorkeeper. स० ५२५; सुपा० ३१२; ४५५.

**पाहुणिअ.** पुं० (प्राघुणिक) अतिथि, मेहमान. Guest. काप्र० २२४.

**पाहुणण-ग-य.** न० ( प्राघुणय-क ) आतिथ्य, अतिथि का सत्कार. Hospitable reception of guests. कुप्र० ४२; उप० १०३१ टी.

**पाहेअ.** न० ( पाथेय ) मुसाफिरी में खाने का भोजन Provisions for a journey, viaticum. महा० अभि० ७६; स० ६८; सुपा० ४२४.

**पिअंकर.** पुं० ( प्रियंकर ) (१) एक चक्रवर्ती राजा. A Chakravarti king, or emperor. उप० ६७२; (२) रामचन्द्र के पुत्र लव का पूर्व जन्म का नाम. Name of a former birth of Lava, son of Ramchandra. पउम० १०४, २९.

**पिअंवय.** त्रि० ( प्रियंवद ) मधुर भाषी. Sweet-speaking, sweet-tongued or polite. सुर० १, ६५; ४, ११८; महा०

**पिअकारिणी.** स्त्री० ( प्रियकारिणी ) भगवान् महावीर की माता का नाम, त्रिशला देवी. Trishala, mother of Lord Mahavira. कप्प०

**पिअगंथ.** पुं० ( प्रियग्रन्थ ) एक प्राचीन जैन मुनि, आचार्य सुस्थित और सुप्रतिबद्ध का एक शिष्य. An ancient Jaina saint. कप्प०

**पिअणा.** स्त्री० ( पृतना ) सेना विशेष, जिसमें २४३ हाथी, २४३ रथ, ७२९ घोड़े और १२१५ प्यादे हों. A division of an army consisting of 243 elephants, 243 chariots, 729 horses and 1215 foot soldiers. पउम० ५६, ६.

**पिआमह.** पुं० ( पितामह ) ब्रह्मा, चतुरानन. Brahma. से० १, १७; पाअ० उप० ५९७ टी; स० २३१; —तणअ. पुं० ( तनय ) जाम्बवान्, वानर विशेष. A particluar monkey.—त्थ. न० ( अस्त्र ) अस्त्र विशेष, ब्रह्मास्त्र. A kind of missile. से० १५, ३७.

**पिआमही.** स्त्री० (पितामही) पिता की माता, दादी. Grandmother. सुपा० ४७२.

**पिआलु.** पुं० ( प्रियालु ) वृक्ष-विशेष, खिन्नी, खिरनी का गाछ. A kind of tree. ईर० २, १३.

**पिइज्ज.** पुं० ( पितृव्य ) चाचा, बाप का भाई. Uncle. विचार० ४७८.

**पिइमेह.** पुं० ( पितृमेध ) यज्ञ विशेष, जिसमें बाप का होम किया जाय. A Sacrifice, A Havan or sacred fire in which father is offered as an object of sacrifices. पउम० ११, ४२.

**पिइवण.** न० (पितृवन) श्मशान. Cemetery. सुपा० ३५९

**पिउच्छा.** स्त्री० ( पितृष्वसृ ) फूफी, पिता की बहिन. Father's sister or aunt. षड्०

**पिंखा.** स्त्री० (प्रेङ्खा) हिंडोला, डोला. Swing. पाअ०

**पिंगल.** पुं० ( पिङ्गल ) (१) यज्ञ-विशेष. Demon. सिरि० ६६६; (२) चक्रवर्ती का एक निधि, आभूषणों की पूर्ति करने वाला एक निधान. Name of a treasurer of chakravarti. ठा० ६; उप० ९८६ टी. (३) कृष्ण पुद्गल विशेष. A dark molecule. (४) प्राकृत पिंगल का कर्त्ता एक कवि. Name of a reputed poet, the father of Prakrit prosody. पिंग० (५) प्राकृत का एक छन्द-ग्रन्थ. A work of Prakrit prosody. पिंग०

**पिंगलकुमार.** पुं० ( पिङ्गलकुमार ) एक राजकुमार, जिसने भगवान् सुपार्श्वनाथ के समीप दीक्षा ली थी. A prince who was initiated by Lord Supar-

shvanatha. सुपा० ६६.

पिंगलिश्र. त्रि० ( पिङ्गलित ) नीला-पीला किया हुआ. Reddish-brown, brown. से० ४, १८; गउड० सुपा० ८०.

पिंगलिश्र. त्रि० ( पैङ्गलिक ) पिंगल-संबन्धी. Relating to Pingala prosody. पिंग०

पिंगिश्र. त्रि० ( गृहीत ) ग्रहण किया हुआ. Taken, seized. कुमा०

पिंगिम. पुं० स्त्री० ( पिङ्गिमन् ) पिंगता, पीलापन. Yellowness. गउड०

पिंगीकय. त्रि० (पिङ्गीकृत) पीला किया हुआ. Yellow-coloured. 'धणथणधुसिरिणिक्कुप्पंककपिंगीकय व्व' लहुअ० ७.

पिंछी. स्त्री० ( पिच्छी ) साधु का एक उपकरण. Whisk (A wooken brush of a Jain Saint ). विचार० १२८.

पिंजरण. न० ( पिञ्जरण ) रक्त मिश्रित पीत वर्ण वाला करना. Reddish-yellow, Tawny. सण०

पिंजरिश्र. त्रि० (पिञ्जरित) पिञ्जर वर्ण वाला किया हुआ. Yellowish, brownish. हम्मीर० १२; गउड० सुपा० ५२४.

पिंजिश्र. त्रि०(पिञ्जित) पीजा हुआ. Carded, combed. दे० ७, ६४.

पिंड. पुं० (पिण्ड) (१) घर का एक देश. A part of a house; (२) गन्ध द्रव्य विशेष, सिहलक. A kind of fragrant substance, incense. (३) जपा-पुष्प. The Chinarose. (४) गज कुम्भ. The frontal circular drawings on the forehead of an elephant. (५) मदनक वृक्ष, दमनक वृक्ष. Name of a plant (६) न० आजीविका. Livelihood, sustenance. (७) लोहा. Iron. (८) श्राद्ध, पितरों के नाम पर दिया हुवा दान. A ball or lump of rice offered to manes at obsequial ceremonies or shraddhas. (६)संरत. Gathered. (१०) घन, निबिड. Dense, close. हे० २, ८५; —कप्पिश्र. त्रि० ( कल्पिक ) सर्वथा निर्दोष भिक्षा लेने वाला. Receiving entirely faultless begging. वव० ३; —घर. न० ( गृह ) कर्दम से बना हुआ घर. A muddy hut or house. वव० ४; —दाण. न० (दान) पिण्ड देने की क्रिया, श्राद्ध. The funeral oblation made to the deceased ancestors. धर्मवि० २६.

पिंडण. न० (पिण्डन) (१) द्रव्यों का एकत्र संश्लेप. Forming globes. पिंड भा० २. (२) ज्ञानावरणीयादि कर्म. Karma, Gnanavarniyadi etc. पिंड० ६६.

पिंडत्थ. पुं० ( पिण्डस्थ ) जिन भगवान् की अवस्था विशेष. A stage of jiva ( life or soul ). 'न पिंडत्थपयत्थावत्थंतरभावणा सम्म'; संबोध० २.

पिंडार. पुं० (पिण्डार) गोप, ग्वाला. cowherd. गा० ७३१.

पिंडिया. स्त्री०(पिण्डिका) (१) पिण्डी, पिंडली, ज़ानू के नीचे का माँसल अवयव. The calf of the leg. महा०

पिंडी. स्त्री० (पिण्डी) (१) घर का आधार भूत काष्ठ विशेष, पीढ़ा. A beam on which the planks of the floor are fixed. गउड० (२) खजूर विशेष. A special kind of dates. नाट-शकु० ३५.

पिक. पुं० स्त्री० (पिक) कोकिल पक्षी. The (Indian) cuckoo. पिंग० दे० ६, ५१.

पिक्खग. त्रि० ( प्रेक्षक ) निरीक्षक, द्रष्टा. Spectator. ती० १०; धर्मवि० १५.

पिक्खण. न० ( प्रेक्षण ) निरीक्षण. Obser-

vance, inspection. राज०

**पिक्खिय.** त्रि० (प्रेक्षित) दृष्ट, Seen, viewed, beheld. पि० ३६०.

**पिचु.** पुं० (पिचु) कपास, रुई. Cotton. दे० ६, ७८; —लया. स्त्री० ( लता ) पूनी, रुई की पूनी. A roll of cotton. दे० ६, ५६.

**पिचुमंद.** पुं० ( पिचुमन्द ) निम्ब वृक्ष, नीम का पेड़. Nimba tree. मोह० १०३.

**पिच्छ.** न० ( पिच्छ ) पूंछ, लांगूल. Tail. गउड०

**पिच्छल.** त्रि० ( पिच्छल ) (१) स्निग्ध, स्नेह युक्त. Affectionate, loving. (२) मसृण. Slimy, slippery. सण०

**पिच्छा.** स्त्री० ( प्रेक्षा ) निरीक्षण. Observance, inspection. —भूमि. स्त्री० ( भूमि ) रंग-मण्डप. A theatre, playhouse. पाअ०

**पिच्छिर.** त्रि० (प्रेक्षितृ ) प्रेक्षक, द्रष्टा. Spectator, observer. सुपा० ७८; कुमा०

**पिच्छिल.** त्रि० ( पिच्छिल ) (१) स्नेह-युक्त, स्निग्ध. Affectionate, loving. (२) मसृण, चिकना. Slimy, slippery. गउड० हास्य० १४०; दे० ६, ४७.

**पिच्छी.** स्त्री० ( पिच्छी ) पीछी. Featherbrush. गा० ५७२.

**पिच्छी** स्त्री० ( पृथ्वी ) (१) पृथ्वी, धरती. Earth. कुमा०; (२) बड़ी इलायची. Large cardamoms. (३) पुनर्नवा. A herb. (४) कृष्ण जीरक. Black cumin-seed. (५) हिंगुपत्री. Vermiallion. हे० १, १२८.

**पिज्जा.** स्त्री० ( पेया ) यवागू. Rice-gruel. पिंड० ६२४.

**पिज्जाविअ.** त्रि० ( पायित ) जिसको पान कराया गया हो. Caused to drink. सुख० २, १७.

**पिट्टणा.** स्त्री० (पिट्टना) ताड़न. Beating. ओघ० ३५७.

**पिट्टिय.** त्रि० ( पिट्टित ) पीटा हुआ, ताड़ित. Beaten. सुख० २, १५.

**पिट्ठ.** त्रि० (स्पृष्ट) (१) छुआ हुआ. Touched. (२) न० स्पर्श. Touch. प्रव० १२७.

**पिट्ठ.** त्रि० (पृष्ट) (१) पूछा हुआ. Asked. (२) न० प्रश्न, पृच्छा. Question. 'जंपसि विणअंण जंपसे पिट्ठ' गा० ६४३.

**पिट्ठव्व.** त्रि० (प्रष्टव्य) पूछने योग्य. Worthy to be asked. रंभा०

**पिट्ठायय.** पुं० न० ( पिष्टातक ) केसर आदि गन्ध द्रव्य. Scented or perfumed powder. गउड० स० ७३४.

**पिट्ठिचंपा.** स्त्री० ( पृष्ठचम्पा ) चम्पा नगरी के पास की एक नगरी. A city near Champa city. कप्प०

**पिट्ठी.** स्त्री० (पैष्टी) आटे की बनी हुई मदिरा. A liquor distilled from meals or flour बृह० २.

**पिड.** पुं० (पिट) कब्जा, अधिनता. Possession, control. 'मह पिडे पडिओ' सुपा० १७६.

**पिडिआ.** स्त्री० (पिटिका) (१) वंश मय भाजन विशेष. A particular vessel of bamboo. दे० ४, ७; ६, १; (२) छोटी मञ्जूषा, पेटी, पिटारी. Box. उप० ५८७, ५६७ टी.

**पिढं.** अ० ( पृथक् ) अलग, जुदा. separately, singly. षड्०

**पिढर.** पुं० न० ( पिठर ) (१) गृह-विशेष. Abode. (२) मुस्ता, मोथा. A herb, a medicine. (३) मन्थान दण्ड, मथनिया. A churning-stick. हे० १, २०१; षड्०

**पिणाइ.** पुं० ( पिनाकिन् ) महादेव, शिव. An epithet of Lord Shiva. पाअ० गउड०

वाला, असत्य निर्णय वाला. False-confidence, or a man with faulty determinations. से० ४, २४.

विसमलोअण. पुं० ( विषमलोचन ) महादेव, शिव. An epithet of Siva. वेणी०११७.

विसमबाण. पुं० ( विषमबाण ) कामदेव. An epithet of cupid. सण०

विसमसर. पुं० ( विषमशर ) कामदेव. An epithet of god of love. स०१; सुपा० १६३; सण०

विसमिअ. त्रि० ( विषमित ) (१) बीच बीच में विच्छेदित. Made rough. से० ६, ८७; (२) विषम बना हुआ. Made difficult or in accessible. गउड०

विसमिअ त्रि० (विस्मृत) भूला हुआ. अस्मृत. Forgotten. से० ६, ८७.

विसमिअ. त्रि० ( विश्रमित ) विश्रान्त किया हुआ, विश्राम-प्रापित. Rested, reposed से० ६ ८७.

विसमिर. त्रि० ( विश्रमितृ ) विश्राम करने वाला. One who takes rest. गा० ५२; प्राकृ० ३०.

विसर. पुं० ( विसर ) समूह, यूथ, संघात. Collection, multitude. सुपा० ३; सुर० १, १८५; १०, १४.

विसरण. न० (विशरण) विनाश. Destruction, ruin. राज०

विसरिअ. त्रि० ( विस्मृत ) याद नही आया हुआ. Forgotten. पि० ३१३.

विसलेस. पुं० ( विश्लेष ) जुदाई, वियोग, पृथग्भाव. Separation. चंड०

विसल्ल. त्रि० ( विशल्य ) शल्य रहित. Free from trouble or anxiety. पउम० ६३, ११; चेइय० ३८७.

विसल्ला. स्त्री० ( विशल्या ) (१) एक महौषधि. A kind of medicine. ती० ५; (२) लक्ष्मण की एक स्त्री. Name of a wife of Lakshamana. पउम० ६३, २६.

विससिय. त्रि० ( विशसित ) वध किया हुआ. जो मार डाला गया हो. Slaughtered, bedeaded. गउड० स०४७५;सम्मत्त०१४०.

विसह. त्रि० ( विषह ) सहन करने वाला, सहिष्णु. Able to bear or endure. कप्प०

विसहण. न०(विषहण)(१)सहनकरना Enduring, bearing. धर्मसं० ८६७; (२) त्रि० सहिष्णु. Able to endure. प्रव० ७३ टी.

विसहिअ त्रि० ( विषोढ ) सहन किया हुआ. Endured. से० ६, ३३.

विसाइ. त्रि० ( विषादिन् ) विशाद-युक्त, शोक-ग्रस्त. Afflicted by grief. संबोध० ३६.

विसाण. न० (विषाण) (१) सूअर का दांत. A horn of a boar. उवा० (२) पुं० व० देश-विशेष. Name of a country. पउम० ६८, ६५.

विसाय. त्रि०(विस्वाद) स्वाद-रहित. Tasteless. 'आमयकारि विसायं' विवे० १३६.

विसार. त्रि० ( विसार ) सार-रहित, निस्सार. Insignificant. गउड०

विसारणिय. त्रि० ( विस्मारणिक ) स्मारण-रहित, जिसको याद न दिलाया गया हो. One who is not intimated or reminded of. काल०

विसारि. त्रि०(विसारिन्) फैलनेवाला, व्यापक. Spreading, diffusing. गउड०

विसाल. न० ( विशाल ) एक विद्याधर नगर. Name of a Vidyadhar city. इक०

विसाला. स्त्री० (विशाला)(१) जंबू वृक्ष विशेष, जिससे यह जंबूद्वीप कहलाता है. A Jambu tree. (२) राजधानी विशेष. Name of a particular capital. इक०

विसासण. त्रि० (विशासन) विघातक, विनाशक.

Destroyer. 'कुसमय विसासयं' सम्म० १.

**विसासिअ.** त्रि० ( विशासित ) (१) मारित, हिंसित, जिसका वध किया गया हो. Killed. (२) विशेष रूप से घर्षित. Specially rubbed. (३) विश्लेषित, वियुक्त किया हुआ. Separated. (४) मार भगाया हुआ. Vanquished. से० ८, ६३.

**विसाह.** पुं० ( विशाख ) स्कन्द, कार्तिकेय. Name of Kartikeya. पाअ०

**विसाहा.** स्त्री० (विशाखा) (१) व्यक्ति वाचक नाम, एक स्त्री का नाम. Name of a woman. वज्जा० १२२; (२) एक विद्याधर कन्या. Name of a Vidyadhar girl. महा०

**विसाहिअ.** त्रि० (विसाधित) (१) सिद्ध किया गया. Accomplished. (२) न० संसिद्धि. Completion, perfect accomplishment. हे० ४, ३८६; ४११.

**विसिट्ठ.** न० (विशिष्ट) लगातार छः दिनों का उपवास. Six fasts at a time. संबोध० ५८.

**विसिट्ठि.** स्त्री० ( विसृष्टि ) विपरीत क्रम. Reverse order. सिरि० ८७८.

**विसिह.** त्रि० (विशिख) शिखा-रहित. Crestless. गउड० ५३६.

**विसी.** स्त्री० ( विंशति ) बीस, बीस का समूह. Twenty, score. हास्य० १३६.

**विसीइय.** त्रि० (विशीर्ण) (१) जीर्ण, त्रुटित. Shattered. (२) न० टूटना, जर्जरित होना. Shattering. सुर० १२, १६६.

**विसुत्त.** त्रि० ( विस्रोतस् ) (१) प्रतिकूल. Unfavourable. (२) खराब, दुष्ट. Wicked. भवि०

**विसुमरिअ.** त्रि० (विस्मृत) जिसका विस्मरण हुआ हो. Forgotten. स० २६५; सुख० २, २६; सर० १४, १७.

**विसराविय.** त्रि० (खेदित) खिन्न किया हुआ. Afflicted, pained. गउड० १११.

**विसुव.** न० (विषुवत्) रात और दिन की समानता वाला काल. The time of the equinox. दे० ७, ५०.

**विसूरणा.** स्त्री० (खेदना) खेद, अफसोस, दुःख. Sorrow, grief. से० ५, ३.

**विसूरिअ.** त्रि० ( खिन्न ) खेद-युक्त, दिलगीर. Sorrowful, grieved, distressed. से० १०, ७६.

**विसेस.** पुं० न० (विशेष) (१) पर्याय, धर्म, गुण. A peculiar attribute, the eternal distinguishing nature of the Dragas (in logic). विशे० २६७; (२) तिलक, A mark on the forehead. (३) साहित्य शास्त्र प्रसिद्ध अलंकार विशेष. (In Rhet.) A figure of speech. हे० १, २६०.

**विसेस.** पुं० (विश्लेष) पृथक्करण. Analysis. वव० १.

**विसेसओ.** स्त्री० ( विशेषतस् ) खास करके. Especially, particularly. महा०

**विसेसण.** न० ( विशेषण ) दूसरे से भिन्नता बताने वाला गुण आदि. A distinguishing feature or mark. उप० ४४४; भास० ८६; पंच० १, १२; विशे० ११५.

**विसेसय.** पुं० न० ( विशेषक ) तिलक, चन्दन आदि का मस्तक स्थित चिह्न. A mark on the forehead with sandal, saffron etc. पाअ० से० १०, ७४; वेणी० ४१; गा० ६३८; कुप्र० २५५.

**विसोह.** त्रि० (विशोभ) शोभा-रहित. Ugly. दे० १, १०.

**विस्स.** अ० (विश्व) (१) सर्व, सकल, सब. All, whole. विशे० १६०३; सुर० १२, ५६; (२) पुं० न० जगत्, दुनिया. Universe, World. सुपा० १३६; सम्मत्त, १६०; रंभा०

**विस्सइ.** पुं० (विश्वजित्) यज्ञ-विशेष. Name of a particular sacrifice. प्राकृ० ६४.
**विस्संभण.** न० (विश्रम्भण) विश्वास. Trust, confidence. माल० १६६.
**विस्संभर.** पुं० ( विश्वम्भर ) (१) इन्द्र. An epithet of Indra. (२) विष्णु, नारायण. An epithet of Vishnu. नाट–चैत० ३८.
**विस्संभरा.** स्त्री० (विश्वम्भरा ) पृथिवी, धरती. Earth. कुम० २१३.
**विस्सकम्म.** (विश्वकर्मन्) शिल्पी-विशेष, देव-वर्धकि. Name of an architect of gods. स० ६००; कुम० ६.
**विस्सगंधि.** त्रि० ( विस्रगन्धिन् ) आमगंधि, अपक्व मांस के समान गंध वाला. Having smell like that of raw meat. अभि० १८४.
**विस्सपुर.** न० ( विश्वपुर ) नगर-विशेष. Name of a city. सुपा० ६३५.
**विस्सम.** पुं० ( विश्रम ) विश्राम, विश्रान्ति. Rest, repose. स्वप्न० १०६.
**विस्सरण.** न० (विस्मरण) विस्मृति, याद न आना. Forgetfulness, oblivion. पभा० २४; कुल० १४.
**विस्सरिय.** त्रि० (विस्मृत) भुलाया हुआ. Forgotten उप० पृ० ११३.
**विस्ससिअ.** त्रि० ( विश्वस्त ) विश्वास-युक्त, भरोसा पात्र, Trusted, relied on. श्रा० १४; सुपा० १८३.
**विस्साणिय.** त्रि० ( विश्राणित ) दिया हुआ, अर्पित. Given away, bestowed. उप० १३८ टी.
**विस्सामणा.** स्त्री० (विश्रामणा) चप्पी, अंग-मर्दन आदि भक्ति, वैयावृत्य. Shampooing, kneading. नी० ८.
**विस्सारण.** न० (विसारण) विस्तारण, फैलाना. Spreading. प्रव० ३८.
**विस्सावसु.** पुं० ( विश्वावसु ) एक गन्धर्व, देव-विशेष. Name of a Gandharva. पउम० ७२, २६.
**विस्साहल.** पुं० ( विश्वाहल ) अंग-विद्या का जानकार चतुर्थ रुद्र पुरुष. The fourth Rudra knowing the Science of foretelling good or evil by the movements of limbs. विचार० ४७३.
**विस्सेसर** पुं० ( विश्वेश्वर ) काशी में स्थित महादेव की एक मूर्ति. An epithet of Siva. सम्मत्त० ७५.
**विह.** पुं० स्त्री० (विध) भेद, प्रकार. Kind, variety. कप्प०
**विहंजिअ.** त्रि० ( विभक्त ) बांटा हुआ. Divided, separated. भवि०
**विहंडण.** न० ( विखण्डन ) ( १ ) विच्छेद, विनाश. Destruction, ruin. सम्मत्त० ३०; ( २ ) त्रि० विच्छेद कर्ता, विनाशक. Destroyer. सण०
**विहंडण** त्रि० ( विभण्डन ) भांडने वाला, गालि-सूचक. One who uses abusive language. गा० ९१२.
**विहंडिअ.** त्रि०(विखण्डित) विनाशित. Destroyed. पिंग० सण०.
**विहट्टिअ.** त्रि० (विघट्टित) खण्डित, द्विधाभूत. Broken. से० २,३२.
**विहडण.** न० ( विघटन ) (१) अलग होना, वियोग. Separation. सुपा० ११६, २४३; (२) अलग करना. To separate. ( ३ ) खोलना. Opening. वज्जा० ८८.
**विहडणा.** स्त्री० ( विघटना ) वियोजन, अलग करना. To separate. धर्मवि० ४२.
**विहडा.** स्त्री०(विघटा) विभेद, अनैक्य, फाटफूट. General disunion, anarchy. सुपा० ४२१.
**विहडावण.** न० ( विघटन ) वियोजन. To

separate. भवि०

**विहडाविय.** त्रि०(विघटित) वियोजित. Separated. सार्ध० ७१.

**विहडिय.** त्रि० ( विघटित ) खुला हुआ. Opened. महा० ३०, ३०.

**विहत्थ.** त्रि० ( विहस्त ) (१) व्याकुल, व्यग्र. Confused, bewildered. से०१२, ४६; कुप्र० ४०६; सिरी० ३८६, ८३६; सम्मत्त० १६१; ( २ ) कुशल, दक्ष. Competent, expert, skilful. कुप्र० १०३,२०६; (३) विशिष्ट हाथ, किसी वस्तु से युक्त हाथ. Free from certain impurities. सिरि० ६६१; ( ४ ) क्लीब. Impotent. सम्मत्त० १०६१.

**विहम्म.** न० (वैधर्म्य) (१) विधर्मता, विरुद्ध-धर्मता. Difference in characteristics. (२) तर्कशास्त्र प्रसिद्ध उदाहरण-भेद, वैधर्म्य-दृष्टान्त. (In logic) A variety of illustration. सम्म० १५३.

**विहल.** त्रि० (विह्वल ) व्याकुल, व्यग्र. Confused, perturbed. हे० २, ५८; प्राकृ० २४; पउम० ८,२००; से०५, ५८; गा० २८५; प्रासू० ५; हास्य० १४०; वज्जा० २४; षड्० गउड०

**विहल.** त्रि०(विफल) असत्य, झूठा. Untrue, wrong. पाअ०

**विहलंखल-विहलंघल.** त्रि० ( विह्वलाङ्ग ) व्याकुल शरीर वाला. Having a weak constitution. काप्र० १६६; स० २५५; सुख० १८, ३५; सुर० ६,१७३; सुपा० ४४७; सुर० १५, २०४.

**विहलिअ.** त्रि० ( विह्वलित ) व्याकुल किया हुआ. Confounded, distracted. कुमा० ३,४३; प्राप० महा०

**विहवण.** न० (विधवन) विनाश. Destruction, ruin. राज०

**विहवि.** त्रि०(विभविन् ) संपत्ति-शाली, धनाढ्य. Wealthy, rich. कुमा० सुपा०४२२; गउड०

**विहसाविअ.** त्रि० ( विहासित ) (१) हंसाया हुआ. Caused to laugh. (२) विकसित किया हुआ. Expanded. प्राकृ० ६१.

**विहसिर.** त्रि० ( विहसितृ ) खिलने वाला, विकसित होने वाला. Blowing, expanding. कुमा०

**विहाइ.** त्रि० ( विधायिन् ) कर्ता, करने वाला. Maker. चेइय० ४०३; उप० ७६८ टी; धर्मवि० १३६.

**विहाउ.** त्रि० ( विधातृ ) कर्ता, निर्माता. Maker, creator. विशे० १५६७; पंचा० ६, ३६.

**विहाड.** त्रि० (विघाट) विकट. Frightful, horrible. राज०

**विहाड.** (विहाट) प्रकाश कर्ता. Disclosing, betraying. सम्म० २.

**विहाडिअ.** त्रि० ( विघटित ) (१) वियोजित, अलग किया हुआ. Separated. धर्मसं० ७४२; (२) विनाशित. Destroyed. उप० ५६७ टी.

**विहाडिर.** त्रि० (विघटयितृ) अलग करने वाला, वियोजक. Separater. सण०

**विहाण.** न० ( विधान ) (१) शास्त्रोक्त रीति. Sacred rule or precept. उप० ७६८; प्रव० ३५; (२) विशेष. Special. भग०१, १ टी; ( ३ ) रीति. Mode, manner. महा० (४) क्रम, परिपाटी. Order. बृह० १.

**विहाण.** न०(विहान) परित्याग. Abandonment, leaving. राज०

**विहाय.** पुं०(विघात) विरोधी,दुश्मन,परिपन्थी. Enemy. से० ८, ५४; स० ४१२.

**विहाय.** त्रि० (विभात) (१) प्रकाशित. Illuminated, enlightened. कुप्र० २६८;

(२) न० प्रभात, प्रातःकाल. Day-break, dawn. से० १२,१६.

विहावण. न० (विधापन) निर्मापन, करवाना. To get something do. चेइय० ६६.

विहावरी. स्त्री० (विभावरी) रात्रि, निशा. Night. पाश्र० उप०७६८ टी; सुपा० ३६३.

विहावसु. पुं० (विभावसु) अग्नि, आग. Fire. पाश्र०

विहाविश्र. त्रि० (विभावित) दृष्ट, निरीक्षित. Observed, seen 'दिट्ठं विहाविश्रं', पाश्र० गा० ५०७.

विहाविश्र. त्रि०(विधावित) उल्लसित, प्रस्फुरित Happy, delighted. स० ६७.

विहास. पुं० (विहास) हंसी, उपहास. Ridicule, derision. भवि०

विहि. पुं० (विधि) (१) ब्रह्मा, विधाता. The creator, Brahma. पाश्र० अच्चु० ३७; धर्मसं० ६२६; कुमा०; (२) नियोग, आदेश, आज्ञा. Order, command.(३) आज्ञा-सूचक वाक्य. A sacred precept or rule. (४) व्याकरण का सूत्र-विशेष. A rule of grammer.(५) कर्म. Karma destiny, fate. (६) हाथीके खाने का अन्न. The food of elephant. (७) नीति, न्याय. Policy.हे०१,३५, (८) कृति, करण. Doing, Performance. पंचा० ११; —वयण. न० (वचन) विधि-वाक्य विधिवाद. Sayings about the rites or ceremonies. चेइय० ७४४.

विहिएण-न्न. त्रि० (विभिन्न) (१) जुदा, अलग. Separate. से० ७,५३; १३, ८६; भवि० (२) खण्डित, भाग करके टुकड़ा २ बना हुआ. Broken-assunder. से०३, ६०.

विहीण. त्रि० (विहीन) त्यक्त. Abandoned, quitted. कुमा०

विहीर. त्रि० (प्रतीक्ष) प्रतीक्षा करने वाला. Waiting. कुमा० ७, ३८.

विहीरिश्र. त्रि० (प्रतीक्षित) जिसकी प्रतीक्षा की गई हो. Waited for, expected, पाश्र०

विहु. पुं० (विधु) (१) चन्द्र,चांद. Moon. पाश्र०; (२) विष्णु, श्रीकृष्ण. Name of Vishnu. (३) ब्रह्मा. The creator, Brahma. (४) शंकर, महादेव. Name of Mahadeo. (५) वायु, पवन. Wind. (६) कपूर. Camphor हे० २, १६.

विहुश्र. त्रि० (विधुत) कम्पित. Shaken. गा० ६६०; गउड०

विहुणण. न० (विधूनन) (१) दूरीकरण. To remove. पउम० १०१, १६; (२) व्यंजन, पंखा. Fan. राज०

विहुर. त्रि० (विधुर) (१) विकल, व्याकुल, विह्वल. Confused, bewildered. स्वप्न० ६३; महा० कुमा० दे०१, १५; गउड० सुपा० ६२; (२) क्षीण Diminished, emaciated. गउड०१०३६; (३) विसदृश, विलक्षण, विषम. Having no characteristic marks. ओघ० ५१; (४) विश्लिष्ट, वियुक्त. Separated. गउड० ८३६; (५) न० व्याकुल भाव, विह्वलता. Anxiety स० ७१६; ३२; ६४; प्रासू० ५८; भवि० सण०

विहुराइश्र. त्रि० (विधुरायित) व्याकुल बना हुआ.Confused, confounded. गउड० १११ टी.

विहुरिज्जमाण. त्रि० (विधुरायमाण) व्याकुल बनता हुआ. Perplexing, confusing. सुपा० ४१६.

विहुरिय. त्रि० (विधुरित) व्याकुल बना हुआ. Perplexed, confused. सुर० २, २१६; ६, ११५; महा०

विहुरीकय. त्रि० (विधुरीकृत) व्याकुल किया हुआ. Confused. कुमा०

**विहुल्ल.** त्रि० ( विफुल्ल ) ( १ ) खिला हुआ. Blown, expanded. ( २ ) उत्साही. Zealous, energetic. भवि०

**विहूअ.** त्रि० (विधूत) (१) कम्पित. Shaken. माल० १७८;(२) वर्जित, रहित. Destitute of, free from. पउम० ५५, ४.

**विहूसा.** स्त्री० (विभूषा) (१) शोभा. Beauty, splendour. सुपा० ६२१; दे० ६, ८३; ( २ ) अलंकार आदि से शरीर की सजावट. Ornamenting. पंचा० १०, २१.

**विहूसिअ.** त्रि० ( विभूषित ) विभूषा युक्त, अलंकृत. Adorned, decorated. भवि०

**विहेढणा.** स्त्री० ( विहेठना ) कदर्थना, पीड़ा. Affliction. उव०

**विहोडिअ.** त्रि० ( ताडित ) जिस का ताड़न किया गया हो. Beaten कुमा०

**वीआचिय.** त्रि० (वीजित) जिसकी पंखे से हवा कराई गई हो. Fanned. स० ५४६.

**वीइक्कंत.** त्रि० ( व्यतिक्रान्त ) जिसने उल्लंघन किया हो. Trangressed, violated. भग० १०, ३ टी.

**वीडय.** पुं० (व्रीडक) लज्जा, शरम. Shame. गउड० ७३१.

**वीमंसय.** त्रि० (विमर्शक) विचार-कर्ता. Discussing, thinker; उव०

**वीमंसिय.** त्रि० ( विमर्शित ) विचारित, पर्यालोचित. Discussed, Deliberated. सम्मत्त० ५४.

**वीर.** पुं० (वीर ) (१) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग० (२) वैताढ्य पर्वत की उत्तर श्रेणी में स्थित एक विद्याधर नगर. A vidyadhar city stituated in the north of the mount Vaitadhya. इक०

**वीरंगय.** पुं० ( वीराङ्गद ) एक राजकुमार. Name of a prince. उप० १०३१ टी.

**वीरमई.** स्त्री० (वीरमती) एक चोर-भगिनी. A sister of a thief. महा०

**वीरिअ.** पुं० न० (वीर्य) (१) एक देव विमान. Name of a celestial aerial car. देवेन्द्र० १३१; ( २ ) शरीर-स्थित एक धातु, शुक्र. Semen, virile. ( ३ ) तेज, दीप्ति. Splendour, lustre. हे० २, १०७; प्राप्र०

**वीरुहा.** स्त्री० ( वीरुधा ) विस्तृत लता. A spreading creeper. कुप्र० ६५; १३६.

**वीवाहण.** न० ( विवाहन ) विवाह-करण, विवाह-क्रिया. The marriage ceremony or rite. उव० ६८६ टी; सिरि० १५१.

**वीवाहिग.** त्रि० ( वैवाहिक ) विवाह-सम्बन्धी. Matrimonial, nuptial. धर्मवि० १४७.

**वीवाहिय.** त्रि० (विवाहित) जिस की शादी की गई हो. One who is married. महा०

**वीसउरी.** स्त्री० ( विश्वपुरी ) नगरी-विशेष. Name of a city. उप० ५६२.

**वीसंत.** त्रि० ( विश्रान्त ) विश्राम-प्राप्त, जिसने विश्रान्ति ली हो. Rested, reposed. कुप्र० ६२; पउम० ३३, १३; दे० ७, ८६; पाअ० सण० उप० ६४८ टी.

**वीसंदण.** नं० ( विस्यन्दन ) दही की तर और आटे से बनने वाला एक प्रकार का खाद्य. A kind of eatable. प्रव० ४; पभा० ३३.

**वीसद्ध.** त्रि०(विश्रब्ध) विश्वास-युक्त. Confided in, entrusted, confidential. गा० ३७६; अभि० ११६; भवि.

**वीसमिर.** त्रि० (विश्रमितृ) विश्राम करने वाला. Resting, reposing. सण०

**वीससअ.** त्रि० (विश्वसृज्) जगत्कर्ता. The creator. षड्०

**वीससिय.** त्रि० ( वैस्रसिक ) स्वाभाविक. Natural. आवम०

वीसा. स्त्री० (विश्वा) पृथिवी, धरती. Earth. नाट०

वीसाण. पुं० ( विश्राण ) आहार, भोजन. Food, eating. हे० १, ४३.

वीसाम. पुं० (विश्राम) (१) विराम, उपरम. Rest. (२) प्रवृत्त व्यापार का अवसान, चालू क्रिया का अंत. Cessation, stoppage. हे० १, ४३; से० २, ३१; महा०

वीसारिअ. त्रि० (विस्मारित) भुलवाया हुआ. Caused to forget. कुमा०

वीसालिअ. त्रि० ( मिश्रित ) मिलाया हुआ. Mixed. कुमा०

वीसिया. स्त्री० (विंशिका) बीस संख्या वाला. Twenty. वव० १.

वीसुंभण. न० (विश्रम्भण) विश्वास. Trust, confidence. ठा० ५, २ टी.

वुअ वुअअ. त्रि० (वृत) (१) प्रार्थित. Prayed. (२) प्रार्थना आदि से नियुक्त. Appointed on a request. (३) वेष्टित. संत्थि० ४; Surrounded, encompassed. सुपा० ६३.

वुंताकी. स्त्री० ( वृन्ताकी ) बैंगन का पेड़. The plant of brinjals. दे० ७, ६३.

वुक्कंत. त्रि० (व्युत्क्रान्त) व्यतीत, गुजरा हुआ. Passed, elapsed. पाअ० (२) निष्क्रान्त, बाहर निकला हुआ. Gone out, come forth. निसी० चू० १६.

वुक्कंति. स्त्री० (व्युत्क्रान्ति) उत्पत्ति. Product. राज०

वुग्गह. पुं० (व्युद्ग्रह) धाड, डाका. A sudden attack. उप० पृ० २४५.

वुच्छिन्न. न० (व्युच्छिन्न व्यवच्छिन्न) लगातार चौदह दिनों का उपवास. Fourteen fast at a time. संबोध० ५८.

वुज्झंत. त्रि० (उह्यमान) पानी के वेग से खींचा जाता हुआ, बह जाना. Flowing in water. पउम० १०२,२४; वै० ८२.

वुट्ठिय. त्रि० (व्युत्थित) जो उठ कर खड़ा हुआ हो. Roused up. भवि०

वुड्ढ. त्रि० (वृद्ध) (१) बड़ा महान्. Great. कुमा०; ( २ ) अनुभवी, कुशल, निपुण. Expert, skilful. ( ३ ) पंडित, जानकार. Wish, learned. हे० १,१३१; २,४०-६०

वुड्ढत्त. न० (वृद्धत्व) बुढ़ापा, जरावस्था. Old age. सुपा० ३६०;२४२.

वुड्ढवाइ. पुं० (वृद्धवादिन्) एक समर्थ जैनाचार्य जो सुप्रसिद्ध कवि सिद्धसेन दिवाकर के गुरु थे. Name of a powerful Jaina Acharya who was a spiritual teacher of the celebrated poet named Siddhasena Divakara. सम्मत्त० १४०.

वुड्ढवाय. पुं० (वृद्धवाद) किंवदन्ती, कहावत, जनश्रुति. Proverb. स० २०६.

वुड्ढि. स्त्री० ( वृद्धि ) ( १ ) समृद्धि, संपत्ति. Wealth, property. (२) व्याकरण-प्रसिद्ध एकार आदि वर्णोंकी एक संज्ञा. (In gram.) The increase or lengthening of vowels. सुपा० १०३; हे० १, १३१; (३) समूह. Collection, multitude. (४) कलान्तर, सूद. Interest; (५) औषधि विशेष. A kind of medicine. (६) पुं० गन्ध द्रव्य विशेष. A fragrant substance. हे० १,१३१. —धम्मय. त्रि० (धर्मक) बढ़ने वाला, वर्धनशील. Increasing.

वुड्ढिम. त्रि० ( वृद्धिमत् ) वृद्धि वाला. Having growth or development. विधार० ४६७,

वुत्त. त्रि० (उप्त) बोया हुआ. Sown, planted. उव०

वुत्त. न० (वृत्त) छन्द, कविता, पद्य. Metre, poem. पिंग०

**वुत्तंत.** पुं० (वृत्तान्त) खबर, समाचार, हकीकत. News, tidings, intelligence. स्वप्न० १५३; प्राप्र० है० १, १३१; स० ३५.

**वुत्थ.** त्रि० (उषित) वसा हुआ, रहा हुआ. Lived, dwelt. पाअ० उव० धण० ४३; उप० पृ० १२७; सुख० २,१७; से० ११, ८०; कुप्र० १८७.

**वुदास.** पुं० (व्युदास) निराश. Exclusion. विशे० ३४७५.

**वुप्पंत.** लि० ( उप्यमान ) बोया जाता. Sowing. आक० २५; पि० ३३७.

**वुसि,** त्रि० ( वृषिन् ) संविग्न, साधु, संयमी, मुनि. Saint. "वुसि संविग्गो भणिओ", निसी० चू० १६.

**वुसिम.** त्रि (वश्य) वश में आने वाला, अधीन होने वाला. Capable of being subdued, controlable. निसी० चू० १६.

**वूढ.** त्रि० ( व्यूढ ) (१) उपचित, पुष्ट. Thriving, Fat. से० ६, ५०; (२) निःसृत, निकला हुआ. Come out. चेइय० ४.

**वेअ.** न० (वेध) कर्म-विशेष, सुख तथा दुःख का कारणभूत कर्म. A particular Karma, causing happiness and unhappiness. क० गं० १, ३.

**वेअ.** पुं० (वेग) (१) प्रवाह. Flow, stream. (२) रेतस्, वीर्य. Semen, virile. (३) मूत्र आदि निःसारण यन्त्र. Evacuation of the faces. (४) संस्कार विशेष. A particular cultivation. प्राकृ० ४१.

**वेअंत.** पुं० (वेदान्त) दर्शन-विशेष, उपनिषद् का विचार करने वाला दर्शन. The principal Darshana or system of Hindu philosophy. अच्चु० १

**वेअडिअ.** त्रि० ( खचित ) जड़ा हुआ, जड़ाऊ. Inlaid, Studded. कुमा० पाअ० भवि०

**वेअडिअ.** पुं० ( वैकटिक ) मोती वेधने वाला शिल्पी, जौहरी. Jeweller. कप्पू०

**वेअड्ढ.** न० (वैदग्ध्य) विदग्धता, विचक्षणता. Skill, Dexterity. सुपा० ६२६.

**वेअण.** न० ( वेपन ) ( १ ) कम्प, कांपना. Trembling, Tremor. चेइय० ४३५; नाट-उत्तर० ६१; ( २ ) त्रि० कांपने वाला. One that trembles. चेइय० ४३५.

**वेअरणी.** स्त्री० ( वैतरणी ) विद्या-विशेष. A kind of magical skill. आवम०

**वेअल्ल.** न० ( वैकल्य ) विकलता, व्याकुलता. Agitation, flurry. गउड०

**वेअस.** पुं० (वेतस) वृक्ष विशेष, बेंत का पेड़. A kind of tree, the ratan. है० १, २०७; षड्० गा० ६४५.

**वेआगरण.** त्रि० (वैयाकरण) व्याकरण सम्बन्धी, संदेह-निराकरण से संबन्ध रखने वाला. Grammatical. पंचभा०

**वेआल.** पुं० (वेताल) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग०

**वेआलग.** त्रि० ( विदारक ) विदारण कर्ता. Divider. सूयनि० ३६.

**वेआलि.** पुं० (वैतालिन् ) बन्दी, स्तुति-पाठक. Bard, minstrel उप० ७२८ टी.

**वेइ.** स्त्री० (वेदि) परिष्कृत भूमि-विशेष, चौतरा. Altar. कुमा० महा०

**वेइअ.** त्रि० (वैदिक) वेदों का जानकार. Well versed in the Vedas. दसनि० ४,३५.

**वेइआ.** स्त्री० ( वेदिका ) अंगुलि-मुद्रा, अंगूठी. Ring. दे० ७, ७६ टी.

**वेउव्व.** त्रि० ( वैक्रिय ) विकृत, विकार-प्राप्त. Changed. विशे० २५७१ टी. —**लद्धि.** स्त्री० ( लब्धि ) शक्ति-विशेष, वैक्रिय शरीर उत्पन्न करने की सामर्थ्य. A particular power. पउम० ७०, २६.

**वेंकड.** पुं० ( वेङ्कट ) दक्षिण देश में स्थित एक पर्वत. Name of a mountain in the

deccan. अच्चु० १; —णाह. पुं० (नाथ) विष्णु की वेङ्कटाद्रि पर स्थित मूर्ति. An idol of Vishnu on the mountain. अच्चू० १,

वेंड. पुं० (वेतण्ड) हाथी, हस्ती. Elephant. प्राकृ० ३०.

वेकुंठ. पुं० ( वैकुण्ठ ) (१) विष्णु, नारायण. Vishnu, Narayana. (२) इन्द्र, देवाधीश. An epithet of Indra. (३) गरुडपक्षी. Name of Garuda. (४) अर्जक वृक्ष, सफेद बर्बरी का पेड़. A particular tree. ( ५ ) लोक-विशेष, विष्णु का धाम. The heaven of Vishnu. है० १ १६६; (६) पुं०न० मथुरा का एक वैष्णव तीर्थ. A holy place of Vaishnavas in Mathura. ती० ७.

वेगवई. स्त्री० ( वेगवती ) एक नदी का नाम. Name of a river. ती० १५.

वेजयंती. स्त्री० (वैजयन्ती) (१) एक विद्याधर नगरी. A Vidyadhara city. सुर० ५, २०४; ( २ ) रामचन्द्रजी की एक सभा. A particular Council of Ramachandra. पउम० ८०, ३.

वेज्ज. त्रि० ( वेद्य ) भोगने योग्य, अनुभव करने योग्य. To be experienced. संबोध० ३३.

वेज्ज. पुं० ( वैद्य ) (१) वृक्ष-विशेष. Name of a tree. ( २ ) त्रि० पण्डित, विद्वान्. Learned. है० १, १४८; २, २४.

वेज्झ. त्रि० (वेध्य) बींधने योग्य. Worthy to be pierced. नाट-साहित्य० १५८.

वेट्ठणग. पुं० ( वेष्टनक ) (१) सिर पर बांधी जाने वाली-एक तरह की पगड़ी. A kind of turban. (२) कान का एक आभूषण. An ornament of ear. राज०

वेड्ढय. पुं०(वेष्टक) छन्द-विशेष. Name of a metre. अजि० ६.

वेढण. न० (वेष्टन) लपेटना. Encircling, surrounding. से०१, ६०; ६, ४३; १२, ६५; गा० ५६३; धमसं० ४६७.

वेणइय. न० (वैनयिक) मिथ्यात्व विशेष, सभी देवों और धर्मों को सत्य मानना. A kind of wrong belief. संबोध० ५२.

वेणि. स्त्री० (वेणि) (१) वाद्य विशेष. A kind of musical instrument. सण०; (२) गंगा और यमुना का संगम-स्थान. The confluence of the Ganges and the Yamuna. राज०

वेणिवच्छराय. पुं० (वेणिवत्सराज) एक राजा. Name of a king. कुप्र० ४४०.

वेण्णा. स्त्री० (वेन्ना) नदी-विशेष. Name of a river. —यड. न० ( तट ) नगर-विशेष. Name of a city. पउम० ४८,६३; महा.

वेत्तव्व. त्रि० (वेत्तव्य) जानने योग्य. Worthy to be known. प्राप्र०

वेत्तिअ. पुं० (वैत्रिक) द्वारपाल, चपरासी. A door-keeper सुपा० ७३.

वेब्भल. त्रि० (विह्वल) व्याकुल. Confused, bewildered प्राप्र०

वेमइअ. त्रि० (भग्न) भांगा हुआ, तोड़ा हुआ. Broken. कुमा० ६, ६८.

वेमणस्स. न० ( वैमनस्य ) मनमुटाव, भीतरी द्वेष. Distraction of mind. उव०

वेमाउअ-वेमाउग. त्रि० ( वैमातृक ) विमाता की संतान, सौतेला. A child of a stepmother. सम्मत्त० १७१; मोह० ८८.

वेमाणि. पुं० स्त्री० (विमानिन्) विमान वासी देवता, एक उत्तम देव जाति. Gods residing in celestial aerial cars. दं०२.

वेमाया. स्त्री० ( विमात्रा ) अनियत-परिमाण. Uncertain measure. भग० १,१० टी.

वेयंड. पुं० ( वेतण्ड ) हस्ती, हाथी. Elephant. स० ६३०; ७३५.

**वेर.** न० (द्वार) दरवाजा. Door. पड्०

**वेलविश्र.** त्रि० (वञ्चित) (१) प्रतारित, ठगा हुआ. Cheated, deceived. पाश्र० वज्जा० १४२; विवे० ७७; ( २ ) पीड़ित, हैरान किया हुआ. Afflicted. खा० ११.

**वेला.** स्त्री० ( वेला ) (१) समुद्र का किनारा. The sea-shore. से०१,६२; आवे०; (२) वार, दफा. Time. —वासि. पुं० ( वासिन् ) समुद्र-तट के समीप रहने वाला वानप्रस्थ. A Vanaprastha living near the sea-coast. पंचा० १२, २६.

**वेलिल्ल.** त्रि० ( वेलावत् ) वेला-युक्त. Subsiding tendency of the tide. कुमा०

**वेल्लण.** न० ( वेल्लन ) प्रेरणा. Instigation. गउड०

**वेल्लिश्र.** त्रि० ( वेल्लित) (१) कंपाया हुआ. Trembled. से०७, ४१; (२) प्रेरित. Instigated, incited. से० ६, ६५.

**वेल्लिर.** त्रि०(वेल्लितृ) कांपने वाला. Trembling. गउड०

**वेवज्झ.** न० ( वैवाह्य ) विवाह, शादी. Marriage. राज०

**वेवण्ण.** न० ( वैवर्ण्य ) फीकापन. Change of colour or complexion, paleness. कुमा०

**वेवाहिश्र.** त्रि० ( वैवाहिक ) संबन्धी, विवाह-सम्बन्ध वाला. A relative, matrimonial, nuptial. सुपा० ४६६; कुप्र० १७७.

**वेविश्र.** पुं० ( वेपित ) एक नरक-स्थान. A particular abode of the hell देवेन्द्र० २७.

**वेस.** त्रि० ( व्येष्य ) विशेष रूप से वांछनीय. Desirable. वव० ३.

**वेस.** पुं० (वेष) (१) विरोध, वैर. Enmity. (२) घृणा, अप्रीति. Disgust, aversion. गउड० भवि०

**वेसइश्र.** त्रि० ( वैषयिक ) विषय से संबन्ध रखने वाला. Relating to an object. पि० ६१.

**वेसंभ.** पुं० ( विश्रम्भ ) विश्वास. Trust, confidence. पउम० २८, ४३.

**वेसमण.** पुं० ( वैश्रमण ) (१) एक विद्याधर नरेश. Name of a Vidyadhar king. पउम० ७, ६६; ( २ ) एक सेठ का नाम. Name of a wealthy man. सुपा० १२८; ६२७; ( ३ ) एक देव विमान. A particular celestial aerial car. देवेन्द्र० १४४.

**वेसम्म.** न० ( वैषम्य ) विषमता, असमानता. Inequality. अज्झ० ५; प्रव० २१६ टी.

**वेसर.** पुं० स्त्री० ( वेसर ) अश्वतर, खच्चर. Mule. सुर० ८, १६.

**वेसवाडिय.** पुं० ( वेशवाटिक ) एक जैन मुनि गण. A group of Jaina saints. कप्प०

**वेसवार.** पुं० (वेसवार) धनिया आदि मसाला. A particular condiment (consisting of ground coriander, mustard, pepper, ginger etc.) कुप्र० ६८.

**वेसि.** त्रि० ( द्वेषिन् ) द्वेष करने वाला. Jealous. पउम०८, १८७; सुर० ६, ११५.

**वेसि.** स्त्री० ( वैश्या ) वैश्य जाति की स्त्री. A Bania woman. सुख०३, ४.

**वेसुम.** पुं० ( वेश्मन् ) गृह, घर. House. प्राकृ० २८.

**वेह.** पुं० ( वेधस् ) विधि, विधाता. Creator. सुर० ११, ५.

**वेहव.** न० (वैभव) विभूति, ऐश्वर्य. Magnificence, grandeur. भवि०

**वेहविश्र.** त्रि० ( वञ्चित) प्रतारित. Deceived. दे० ७, ६६ टी.

**वेहायस.** त्रि०(वैहायस) (१) आकाश-सम्बन्धी,

आकाश में होने वाला. Aerial. ( २ ) न० मरण-विशेष, फांसी लगा कर मरना. A kind of death. प्रव० १४७; (३) पुं० राजा श्रेणिक का एक पुत्र. Name of a son of Shrenika. अणुत्त०

वेहारिय. त्रि० ( वैहारिक ) विहार-सम्बन्धी, विहार प्रवण. Relating to roaming. सुख० २, ४५.

वोइय. त्रि० (व्यपेत) वर्जित, रहित. Destitute of, free from. भवि०

वोक्कंत. त्रि० (व्युत्क्रान्त) (१) विपरीत क्रम से स्थित. Established on the reverse. हे० १, ११६; ( २ ) अतिक्रान्त. Transgressed. सम्म० ८.

वोक्का. स्त्री० (व्याहति) पुकार. Utterance. उप० ७६८ टी.

वोक्खंदय. पुं० ( अवस्कन्द ) आक्रमण. Attack, assault. महा०

वोगड. त्रि० ( व्याकृत ) परिस्फुट. Plain, manifest. आयानि० २६२.

वोच्छेअ-द. पुं० ( व्यवच्छेद ) ( १ ) अभाव, व्यावृत्ति. Absence. क० गं० ६, २३; (२) प्रतिबन्ध, रुकावट, निरोध. Prohibition. पंचा० १, १०; ( ३ ) विभाग. Division. गउड० ७४०.

वोच्छेयण. न० ( व्युच्छेदन ) ( १ ) विनाश. Destruction, ruin. चेइय० ५२४; पिंड० ६६६; (२) परित्याग. Abandanment. ठा० ६ टी.

वोज्जिर. त्रि० (त्रसितृ) डरने वाला. Timid, fearful. कुमा०

वोढ. त्रि० (ऊढ) वहन किया हुआ. Borne, carried. धात्वा० १५४.

वोढु. त्रि० ( वोढृ ) वहन-कर्ता. Bearing, carrying. महा०

वोढूण. अ० ( उड्ढ्वा ) वहन कर. Having been carried. पि० ५८६.

वोत्तुआण. अ०(उक्त्वा) कह कर. Having told. षड्०

वोमविंदु पुं० (व्योमविन्दु) एक राजा का नाम. Name of a king. पउम० ७, ५३.

वोमिल. पुं० ( व्योमिल ) एक जैन मुनि. Name of a Jain saint. कप्प०

वोमिला. स्त्री० (व्योमिला) एक जैन मुनि-शाखा. A branch of Jaina saints. कप्प०

वोय. पुं० (वोक) एक देश का नाम. Name of a country. पउम० ६८, ६४.

वोरविअ. त्रि० ( व्यपरोपित ) जो मार डाला गया हो. Killed. 'दिढं विइएण वोरविओ' वज्र० १.

वोलाविअ. त्रि० ( गमित ) अतिक्रामित. Transgressed. वज्जा० १४; सुपा० ३४३; गा० २१.

वोल्लाह. पुं० (वोल्लाह) देश विशेष. Name of a country. स० ८१.

वोल्लाह. त्रि० (वौल्लाह) देश-विशेष में उत्पन्न. Born in a particular country. स० ८१.

वोसग्ग. पुं० ( व्युत्सर्ग ) परित्याग. Abandoning, Quitting. विशे० २६०५.

वोसट्ट. त्रि० ( विकसित ) विकास प्राप्त. Expanded, Blown. हे० ४, २५८; प्राकृ० ७७.

वोसट्टिअ त्रि० ( विकसित ) विकास प्राप्त. Blown, Expanded. कुमा०

वोसमिअ. त्रि०(व्यवशमित, उपशमित, शान्त किया हुआ. Calmed, Quieted. ठा० ६ टी.

वोसिर. त्रि० ( व्युत्सृष्ट ) छोड़ने वाला Leaving, quitting. उप० पृ० २६८.

वोहित्त. न० ( वहित्र ) प्रवहण, जहाज, नौका. Ship. गा० ७४५.

# स

स. पुं० (स) व्यञ्जन वर्ण-विशेष. A particular consonent. प्राप्र० —गण. पुं० ( गण ) पिंगल प्रसिद्ध एक गण. ( In prosody) A particular foot. पिंग० —गार.पुं०(कार) 'स' अक्षर. The word 'स' दसनि० १०, २.

स. पुं० (श्वन्) श्वान, कुत्ता. dog. हे०१, ५२; ३, ५६; पइ० —पाग. पुं०(पाक) चाण्डाल. A man of the lowest cast, Chandala. उव० —मुहि. पुं० स्त्री० (मुखि) कुत्ते की तरह आचरण. Doggish behaviour or character. —वच. पुं० ( पच ) चाण्डाल. Out-cast Chandala. दे० १, ६४.

स अ० ( स्वर् ) सुरालय, स्वर्ग. Heaven. विशे० १८८३.

स. त्रि० ( सत् ) श्रेष्ठ, उत्तम. Excellent, best. उव० कुमा० कुम्र० १४१; —उरिस. पुं० (पुरुष) श्रेष्ठ पुरुष, सज्जन. A good or virtuous man. गउड० —त्थाम. न० ( स्थामन् ) प्रशस्त बल. Praiseworthy strength. गउड० —धम्मिअ. त्रि० ( धार्मिक ) श्रेष्ठ धार्मिक. Venerable, righteous. श्रा० १२. —न्नाण न० ( ज्ञान ) उत्तम ज्ञान. Excellent, knowledge. श्रा० २७; —ब्भाव. पुं० ( भाव ) संभव, उत्पत्ति. Production. उप० ७२६; —ब्भावदायणा. स्त्री० (भावदर्शन) आलोचना, प्रायश्चित के लिए निज दोष का गुर्वादि के समक्ष प्रकटीकरण. Confessing of faults before the spiritual preceptor for expiation. ओघ० ७६१; —ब्भाविअ. त्रि० ( भावित ) सद्भाव-युक्त. Good-natured or disposed. स०२५१;६६८; —आयार. पुं०( आचार ) प्रशस्त आचरण. Virtuous or moral conduct. रयण० १५.

स. पुं० ( स्व ) ( १ ) आत्मा, खुद. Soul. कुमा० सुर० २, २०६; ( २ ) ज्ञाति. Relative, kinsman. हे०२,११४; पइ० —जण. पुं० ( जन ) ( १ ) ज्ञाति, सगा. Kinsman, relative. (२) आत्मीय लोक. One's own people or kindered. स्वप्न० ६७; पइ० —तंत. न०(तन्त्र) स्वकीय, सिद्धान्त. One's own dogma or settled doctrine. निसी० चू० ११; —पाय. न० ( पात्र ) निज का नाम, खुद की संज्ञा. One's own name. राज०

सअ. न० ( सदस् ) सभा. Assembly, council. पइ०

सअढ. पुं० (शकट) दैत्य-विशेष. Name of a demon. प्राप्र० संक्षि० ७; हे०१, १९६; —अरि.पुं०(अरि) नरसिंह, श्रीकृष्ण. Name of Shree Krishna. कुमा०

सअण्ह. त्रि० (सतृष्ण) उत्कण्ठित, उत्सुक. Eager, anxiously desirous से० १२, ६८; गा० ३४८; गउड० सुपा० ३८४.

सआ. स्त्री० ( स्रज् ) माला. Garland, wreaths. पइ०

सइय. त्रि० (शयित) सुप्त, सोया हुआ.Slept दे०७,२८; गा०२५४; पउम०१०१,६०.

सइण्ण. न० (सैन्य) सेना, लश्कर. Army. पइ०

सइर. त्रि० (स्वैर) (१) मन्द, अलस. Dull, lazy, idle. पाअ०; (२) स्वैरी, स्वच्छन्दी. Self-willed, wanton. पाअ० प्राप्र०

सइरिणी. स्त्री० (स्वैरिणी) व्यभिचारिणी स्त्री, कुलटा. A loose charactered or unchaste woman, a wanton

woman. पउम० ५, १०५.

सइव. पुं० ( सचिव ) (१) प्रधान, मन्त्री, अमात्य. Minister, councillor. पाअ० (२) सहाय, मदद-कर्त्ता. Helper, friend. (३) काला धतूरा. A kind of tree. प्राकृ० ११.

सईस. पुं० (शचीश) इन्द्र. Indra. कुमा०

सउंत. पुं० (शकुन्त) पक्षि-विशेष, भास-पक्षी. A kind of bird, the blue jay. स० ४३६.

सउंतला. स्त्री० (शकुन्तला) विश्वामित्र ऋषि की पुत्री और राजा दुष्यन्त की गन्धर्व-विवाहिता पत्नी. Name of the daughter of Visvamitra and the wife of king Dushyanta, according to the Gandharva form of marriage. हे० ४, २६०.

सउत्ती. स्त्री० (सपत्नी) एक पति की दूसरी स्त्री, सौत, सौतिन. A fellow or co-wife. सुपा० ६८.

सउम. पुं (सद्मन्) (१) गृह, घर. House, dwelling. (२) जल, पानी. Water. प्राकृ० २८.

सउमार. त्रि० (सुकुमार) कोमल. Delicate, tender. से० १०, ३४; षड्०

सउर. पुं० (सौर) (१) गृह-विशेष, शनैश्चर. The planet Saturn. (२) यम, जमराज. Yama, the god of death. (३) वृक्ष-विशेष, उदम्बर का पेड़. A plant called Tumburu. (४) त्रि० सूर्य का उपासक. A devotee to the sun. (५) सूर्य-सम्बन्धी. Relating to the sun, solar. चंड० हे० १, १६२.

सउरि. पुं० (शौरि) विष्णु, श्रीकृष्ण. Name of Vishnu, Shree Krishna. पाअ०

सउल. पुं० ( शकुल ) मत्स्य, मछली. fish. 'सउला सहरा मीणा' पाअ०

सउह. पुं० ( सौध ) (१) राज-महल, राज-प्रासाद. Palace. कुमा० ( २ ) न० रूपा, चांदी. Silver; ( ३ ) पुं० पाषाण-विशेष. A kind of stone; ( ४ ) सुधा संबंधी, अमृत का. Relating to or having nectar. चंड० हे० १, १६२.

सं० अ० ( शम् ) सुख. Happiness. स० ६११; सुर० १६, ४२; सुपा० ४१६.

सं. अ० ( सम् ) ( १ ) प्रकर्ष, अतिशय. Very much, greatly. धर्मसं ०८६७; (२) संगति. Together with, with. (३) सुन्दरता, शोभनता. Beauty; ( ४ ) समुच्चय. Collection; ( ५ ) योग्यता, व्याजबीपन. Propriety, fitness. षड्०

संकंत. त्रि० ( संक्रान्त ) (१) प्रतिबिम्बित. Reflected, imagined. गा० १; से० १, ५७; (२) प्राप्त. Obtained. (३) संक्रान्ति युक्त. Passed through or into, entered into. ( ४ ) संक्रमण कर्ता. One who passes from one point to another. (५) पिता आदि से दाय रूप से प्राप्त स्त्री का धन. Dowry, a nuptial present given to the bride. प्राप्त०

संकंति. स्त्री० ( संक्रान्ति ) सूर्य आदि का एक राशि से दूसरी राशि में जाना. The passage of the sun or any planetary body from one zodical sign into another. धर्मवि० ६६.

संकंदण. पुं०.( संक्रन्दन ) इन्द्र, देवाधीश. Name of Indra. उप० ५३० टी; उपपं० १.

संकट्ठ. त्रि० ( संकट ) व्याप्त. Pervaded, spread. राज०

संकडिय. त्रि० (संकटित) संकीर्ण किया हुआ. Contracted, narrowed. कुम० ३६०.

**संकमय.** त्रि० (संक्रामक) संक्रमण-कर्ता. One who goes from one point to another. धर्मसं० १३३०.

**संकर.** पुं० (शङ्कर) (१) शिव, महादेव. Name of Shiva or Mahadev. पउम० ५, १२२; कुमा० सम्मत्त० ७६; (२) त्रि० सुख करने वाला. Conferring happiness or prosperity. पउम० ५, १२२; दे० १, १७७.

**संकर.** पुं० (सङ्कर) न्याय शास्त्र-प्रसिद्ध एक दोष. (In Nyaya) A fault of a definition. उवर० १७६.

**संकरण.** न० (सङ्करण) अच्छी कृति. A good work or composition. संबोध० ६.

**संकरी.** स्त्री० (शङ्करी) (१) विद्या-विशेष. A particular magical skill. पउम० ७, ४४२; महा० (२) देवी-विशेष. Name of goddess Parvati. (३) सुख करने वाली. A female conferring happiness. गउड०

**संकल.** पुं० न० (शृङ्खल) सांकली, आभूषण विशेष. Chain, a kind of ornament. सिरि० ८११.

**संकलिआ.** स्त्री० (सङ्कलिका) सूत्रकृतांग सूत्र का पन्द्रहवाँ अध्ययन. The fifteenth Chapter in Sutrakritanga scripture. राज०

**संकामण.** न० (संक्रमण) (१) प्रवेश करना. Causing to enter. कुम्म० १४०; (२) एक स्थान से दूसरे स्थान में ले जाना. Conveying from one place to another. पंचा० ७, २०.

**संकालुअ.** त्रि० (शङ्कावत्) शंका वाला, शंका युक्त. Doubted, suspected, doubting, suspecting. गउड०

**संकास.** पुं० (सङ्काश) एक श्रावक का नाम. Name of a Shravaka. उप० ४०३.

**संकासिया.** स्त्री० (संकाशिका) एक जैन मुनि शाखा. Name of a branch of Jaina saints. कप्प०

**संकित्तण.** न० (संकीर्तन) उच्चारण. Pronunciation, utterance. स्वप्न. २७.

**संकिर.** त्रि० (शङ्कितृ) शङ्का करने की आदत वाला, शंका शील. Doubting, suspecting. गा० २०६; ३३३; ५८२; सुर० १२, १२५; सुपा० ४६८.

**संकीलिअ.** त्रि० (संकीलित) कील लगा कर जोड़ा हुआ. Nailed, fixed by a nail. से १४, २८.

**संकुक.** पुं० (शङ्कुक) वेताढ्य पर्वत की उत्तर श्रेणी का एक विद्याधर निकाय. A group of Vidyadharas on the north of the mount Vaitadhya. राज०

**संकुकण्ण.** न० (शङ्कुकर्ण) एक विद्याधर नगर. Name of a Vidyadhar city. इक०

**संकुका.** स्त्री० (शङ्कुका) विद्या-विशेष. A kind of magical skill. राज०

**संकुद्ध.** त्रि० (संक्रुद्ध) क्रोध-युक्त. Angry, wrathful. वज्जा० १०.

**संकेअ.** त्रि० (संकेत) (१) चिह्न युक्त. Having a sign. (२) न० प्रत्याख्यान-विशेष. A particular vow. आव०

**संकेइअ.** त्रि० (संकेतित) संकेत-युक्त. Having a gesture or hint. श्रा० १४; धर्मवि० १३४; सम्मत्त० २१८.

**संकोइय.** त्रि० (संकोचित) संकुचित किया हुआ, संकेला हुआ. Contracted, abridged. उप० ७२८ टी.

**संकोडणा.** स्त्री० (संकोटना) सकोड़ना, संकोच. Contraction, abridgement. राज०

**संख.** पुं० (शङ्ख) (१) नववें बलदेव का

पूर्वजन्मीय नाम. Name of the ninth Baladeo in the previous birth. पउम० २०,१६१; (२) एक राजपुत्र. Name of a prince. सुपा०५६६; (३) रावण का एक सुभट. A warrior of Ravana. पउम० ५६, ३४; (४) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग० (५) इस नाम का एक द्वीप और समुद्र. Name of an island and a sea; (६) शंखवर द्वीप का एक अधिष्ठायक देव. Name of a presiding god of Shankhavara island. दीव० (७) नखी नाम का एक गंध द्रव्य. A kind of perfume; (८) कान के समीप की एक हड्डी. A bone near the years; (९) एक नाग-जाति. A kind of snake; (१०) हाथी के दांत का मध्य भाग. The part between the tusks of an elephant; (११) संख्या-विशेष, दश निखर्व की संख्या. A hundred billions. हे० १, ३०.

**संखइम.** त्रि० (संख्येय) जिसकी संख्या होसके. Which can be numbered. विशे० ६७०; अणुजो० ११ टी.

**संखणारी.** स्त्री० ( शङ्खनारी ) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग०

**संखधमग.** पुं० ( शङ्खध्मायक ) वानप्रस्थ की एक जाति. A kind of Vanaprastha ( the third stage of life ) राज०

**संखधर.** पुं० ( शङ्खधर ) श्रीकृष्ण. An epithet of Shree Krishna. कुमा०

**संखपुर.** न०(शङ्खपुर) (१) एक विद्याधर नगर. Name of a Vidyadhar city. इक० (२) नगर-विशेष जो आजकल गुजरात में संखेश्वर के नाम से प्रसिद्ध है. Name of a city called Shankheshvara in Gujrat. राज०

**संखपुरी.** स्त्री० ( शङ्खपुरी) कुरुजांगल देश की प्राचीन राजधानी. An ancient Capital of the Kurujangal country. सिरि० ७८.

**संखम.** त्रि० (संक्षम) समर्थ. Able, powerful. उप० ९८६ टी.

**संखय.** पुं०(संक्षय) क्षय, विनाश. Destruction, ruin. से० ६, ४२.

**संखवर.** पुं० (शङ्खवर)(१) एक द्वीप. Name of an island. (२) एक समुद्र. Name of a sea. दीव० इक०

**संखवरोभास.** पुं० (शङ्खवरावभास) एक द्वीप. Name of a island. दीव०

**संखविअ.** त्रि० (संक्षपित) विनाशित. Destroyed, ruined. अच्चु० ८.

**संखाय.** त्रि० (संस्त्यान) (१) सान्द्र, निबिड़. Close, compact. कुमा० ६, ११; (२) आवाज़ करने वाला. Sounding; ( ३ ) संहत करने वाला. Collecting into a mass; (४) न०स्नेह. Affection, love. (५) निबिड़पन. Thickness, grossness; (६) संहति, संघात. Union, combination. (७) आलस्य. Sloth, idleness. (८) प्रतिशब्द, प्रतिध्वनि. Echo. हे० १, ७४; ४, १५.

**संखावई.** स्त्री० ( शङ्खावती ) नगरी-विशेष. Name of a city. ती० ५.

**संखाविय.** त्रि० (संख्यापित) जिसकी गिनती कराई गई हो. What is numbered. सुपा० ३६२; स० ४१६.

**संखुड्डण.** न० ( रमण ) क्रीड़ा, सुरत-क्रीड़ा. Sexual intercourse,coition. कुमा०

**संखुभिअ-संखुहिअ.** त्रि० (संक्षुभित) क्षोभप्राप्त. Agitated, disturbed. प्रव० २७२; पउम० ३३, १०६; पि० ३१६.

**संखेव.** पुं० (संक्षेप) (१) पिंड, संघात, संहति. Collection, multitude. ओघभा० १;

(२) स्थान. Place. क० गं० ६, ३५; (३) सामायिक, समभाव से अवस्थान. Right Conduct. विशे० २७६६.

**संखेवण.** न० ( संक्षेपण ) अल्प करना, न्यून करना. Abridgement,abbreviation. नव० २८.

**संखोहिअ.** त्रि० (संक्षोभित) क्षुब्ध किया हुआ, क्षोभ-युक्त किया हुआ. Agitated, disturbed. से० १, ४६; अभि० ६०.

**संग.** न० ( शृङ्ग ) (१) उत्कर्ष. Eminence, prosperity. कुमा० (२) पर्वत के ऊपर का भाग, शिखर. Peak, summit; ( ३ ) प्रधानता, मुख्यता. Supremacy; ( ४ ) वाद्य-विशेष. A kind of musical instrument, horn; ( ५ ) काम का उद्रेक. Excess of love, rising of desire. हे० १, १३०.

**संग.** पुं० न० (सङ्ग) आसक्ति, विषयादि राग. Attachment, fondness. गउड० उव०

**संगइ.** स्त्री० ( संगति ) औचित्य, उचितता Aptness, propriety, fitness. सुपा० ११०.

**संगच्छण.** न० ( संगमन ) स्वीकार, अंगीकार. Acceptance. उप०६३०.

**संगम.** पुं० (संगम) (१) स्त्री पुरुष का संभोग. Sexual union or intercourse. हे० १, १७७; ( २ ) एक जैन मुनि का नाम. Name of a Jaina saint. उव०

**संगमय.** पुं० (संगमक) भगवान् महावीर को उपसर्ग पर उपसर्ग करने वाला एक देव. Name of a god who tormented upon Lord Mahavira. चेइय० २.

**संगमी.** स्त्री० ( संगमी ) एक दूती का नाम. Name of a female-go-between. महा०

**संगय.** पुं० ( संगत ) एक जैन मुनि का नाम. Name of a Jaina saint. पुप्फ०१८२.

**संगयय.** न० (संगतक) छन्द-विशेष. Name of a metre. अजि० ७.

**संगर.** न० (सङ्गर) युद्ध, रण, लड़ाई. War, battle. पाअ० काप्र० १६३; कुप्र० ७३; धर्मवि० ६३; हे० ४, ३४५.

**संगहण.** न० ( संग्रहण ) संग्रह. Storing, gathering, collecting. विशे०२२०३; संबोध० ३७; महा०

**संगहिअ.** त्रि० (संग्रहिक) संग्रह नय को मानने वाला. Believing in Sangrahanaya. विशे० २८५२.

**संगहिअ.** त्रि०(संगृहीत) (१) स्वीकृत, स्वीकार किया हुआ. Accepted. सण० (२) पकड़ा हुआ. Seized, grasped. कुप्र० ८१.

**संगामसूर.** पुं० ( संग्रामशूर ) एक राजा का नाम. Name of a king. श्रु० २८.

**संगामुड्डामरी.** स्त्री० ( संग्रामोड्डामरी ) विद्या-विशेष, जिसके प्रभाव से लड़ाई में आसानी से विजय मिलती है. A kind of magical skill. सुपा० १४४.

**संगाहि.** त्रि० ( संग्राहिन् ) संग्रह-कर्ता. One who compiles or collects. विशे० १५३०.

**संगि.** त्रि० ( सङ्गिन् ) संग युक्त. United with, attached to. संबोध ७; कप्पू०

**संगिल्ल.** त्रि० ( सङ्गवत् ) बद्ध, संग-युक्त. Attached to, united with. पाअ०

**संगीअ.** न० ( संगीत ) (१) गाना, गान-तान. Song. कुमा० (२) जिसका गान किया गया हो. Sung in chorus. सुपा० २०.

**संगुण.** त्रि० ( संगुण ) गुणित, जिसका गुणाकार किया गया हो. Multiplied. सू० प० १०, ६ टी.

**संगुत्त.** त्रि० ( संगुप्त ) (१) छिपाया हुआ, प्रच्छन्न रखा हुआ. Hidden, concealed.

उप० ३३६ टी; (२) गुप्ति युक्त, अकुशल प्रवृत्ति से रहित. Having the control of mind, speech and body. प्रव० १२३.

**संगोविश्र.** त्रि० ( संगोपित ) संरक्षित. Protected. महा०

**संघ.** पुं० ( सङ्घ ) (१) समूह, समुदाय. Collection, multitude. सुपा० १८०; ( ) प्राणि-समूह. A flock or multitude of animals. हे० १,१८७.

**संघश्र.** त्रि०( संहत ) निबिड़, सान्द्र. Close, compact. से० १०, २६.

**संघट्ट.** पुं० ( संघट्ट ) दूसरी नरक का छठवां नरकेन्द्रक. The sixth abode of the second hell. देवेन्द्र० ६.

**संघट्ट.** त्रि० ( संघट्टित ) संलग्न. Joined, united. भवि०

**संघट्टणा.** स्त्री० ( संघट्टना ) संचलन, संचार. Movement. पिंड० ५८६.

**संघडणा.** स्त्री० ( संघटना ) रचना, निर्माण. Formation. समु० १५८.

**संघडिश्र.** त्रि० ( संघटित ) (१) संबद्ध, युक्त. Joined together, combined. से० ४,२४; (२) गठित, जटित. Tightly conjoined. प्रासू० २.

**संघदास.** पुं० (सङ्घदास) एक जैन मुनि और ग्रन्थ-कर्ता. Name of a Jaina saint and author. ती० ३; राज०

**संघयण.** न० ( संहनन ) कर्म-विशेष, अस्थि रचना का कारणभूत कर्म. A particular kind of Karma. क० गं० १, २४.

**संघाइश्र.** त्रि० (संघातित) (१) संघात रूप से निष्पन्न. Produced in combination with. से० १३, ६१; (२) इकट्ठा किया हुआ. Collected. पडि०

**संघाडणा.** स्त्री० ( संघटना ) ( १ ) संबन्ध. Relation. (२) रचना. Formation. सूयनि० २०.

**संघाय.** पुं० ( संघात ) (१) समूह, जत्था. Collection, multitude. पाश्र० गउड० महा० (२) संहनन-विशेष, वज्रऋषभ नाराच नामक शरीर बन्ध. A particular kind of physical makeup, Vajra Rishabha Naracha Sanghayana. 'संघायणं संठाणेणं'

**संघायण.** न० ( संघातन ) विनाश, हिंसा. Killing, destruction. स० १७०.

**संघायणा.** स्त्री०(संघातना) संहति. Union, combination. —करण. न० (करण) प्रदेशों का परस्पर संहत रूप से रखना. A union of the different countries. विशे० ३३०८.

**संघार.** पुं० (संहार) (१) बहु-जंतु-क्षय, प्रलय. Universal destruction. तंदु० ४५; (२) नाश. Destruction; (३) संक्षेप. Contraction, abridgment; (४) विसर्जन. Emitting, sending forth, finish; (५) नरक-विशेष. Name of a hell; (६) भैरव-विशेष. One of the forms of Bhairva. हे० १, २६४; षड्

**संघारिय.** त्रि० (संहारित) मारित, व्यापादित. Killed. भवि०

**संघिल्ल.** त्रि० ( संघवत् ) संघ-युक्त, समुदित. Assembled, united. राज०

**संचइ-संचइग.** त्रि० ( संचयिन् ) संचय वाला, संग्रही, संग्रह करने वाला. Gatherer, collector. दसनि० १०, १०; प्रव० ७३ टी.

**संचइय.** त्रि० ( संचयित ) संचय-युक्त. Collected, gathered. राज०

**संचत्त.** त्रि० (संत्यक्त) परित्यक्त. Abandoned. अज्झ० १७८.

**संचयमास.** पुं॰ ( संचयमास ) प्रायश्चित्त सम्बन्धी मास विशेष. A particular month of expiation. राज॰

**संचरण.** न॰(संचरण) (१) चलना, गति. To move. (२) सम्यग्-गति. Proper motion. गउड॰ पि॰ १०२; कप्पू॰

**संचरिश्र.** त्रि॰ (संचरित) चला हुआ, जिसने संचरण किया हो. Walked, moved. उप॰ पृ॰ ३४८; रुक्मि॰ ५६; भवि॰

**संचलण.** न॰ ( संचलन ) संचार, गति. Motion. गउड॰

**संचलिश्र.** त्रि॰ ( संचलित ) चला हुआ. Walked, moved. सुर॰ ३, १४०;महा॰

**संचाइय.** त्रि॰ ( संशक्त ) जो समर्थ हुआ हो. Able. भग॰ ३, २ टी.

**संचाय.** पुं॰ ( संत्याग ) परित्याग. Abandonment, quitting. पंचा॰ १३, ३४.

**संचारि.** त्रि॰ ( संचारिन् ) गति करने वाला. Moved. कप्पू॰

**संचिंतण.** न॰ ( संचिन्तन ) चिन्तन, विचार. Consideration,reflection. हि॰ २२.

**संचिणिय.** त्रि॰ ( संचित ) संगृहीत. Compiled, collected. स॰ ४७३.

**संचिन्न.** त्रि॰(संचीर्ण)आचरित. Practised, observed. सण॰

**संचेयणा.** स्त्री॰ ( संचेतना ) अच्छी तरह सुध, भान. Sense, consciousness. सिरि॰ ६४७.

**संचोइय.** त्रि॰ (संचोदित) प्रेरित. Directed, prompted. ठा॰ ४, ३ टी.

**संछाइय.** त्रि॰ ( संछादित ) ढका हुआ. Hidden, concealed. सुपा॰ ४६२.

**संछोभ.** पुं॰ ( संक्षेप ) अच्छी तरह फेंकना, क्षेपण. Throwing together. पंच॰ ५, १५६, १८०.

**संजइ.** पुं॰ (संयति) उत्तम साधु, मुनि. The best saint. संबोध॰ ३६.

**संजम.** पुं॰ (संयम) शुभ अनुष्ठान. A good execution or performance. कुमा॰ ७, २२.

**संजमिश्र.** त्रि॰ ( संयत ) बांधा हुआ, बद्ध. Bound, fettered. गा॰ ६४६; सुर॰ ७, ४; कुप्र॰ १८७.

**संजयंत.** पुं॰ ( संजयन्त ) एक जैन मुनि. Name of a Jaina saint. पउम॰ ५, २१.

**संजयंतपुर.** न॰ ( संजयन्तपुर ) नगर विशेष. Name of a city. इक॰

**संजयपंता.** स्त्री॰ ( संयतप्रान्ता ) साधु को उपद्रव करने वाली देवी आदि. A deity troublesome to a saint. ओघ भा॰ ३७ टी.

**संजयभद्दिगा.** स्त्री॰ ( संयतभद्रिका ) साधु के अनुकूल रहने वाली देवी आदि. A favourable goddess etc. to a saint, a lady living upto the teachings or principles of a saint. ओघभा॰ १७ टी.

**संजर.** पुं॰ ( संज्वर ) ज्वर, बुखार. Fever. अच्चु॰ ६७.

**संजलिश्र.** पुं॰ ( संज्वलित ) तीसरी नरक भूमि का एक नरक-स्थान. An abode of the third hell. देवेन्द्र॰ ६.

**संजाणय.** त्रि॰ ( संज्ञायक ) विज्ञ, विद्वान्, जानकार. Learned, knowing. राज॰

**संजीवणी.** स्त्री॰ ( संजीवनी ) मरते हुए को जीवित करने वाली औषधि. A kind of elixir (said to restore the dead to life). प्रासू॰ ८३.

**संजीवि.** त्रि॰ ( संजीविन् ) जिलाने वाला, जीवित करने वाला. Creative. कप्पू॰

**संजुश्र.** त्रि॰ (संयुत) सहित, संयुक्त. Joined,

connected. द्व० २२; सिक्खा० ४८; सुर० ३, ११७; महा०

**संजुग्र.** न० (संयुग) (१) लड़ाई, युद्ध, संग्राम, War, battle. पाग्र० (२) नगर-विशेष. Name of a city. राज०

**संजुत.** न० ( संयुत ) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग०

**संजुता.** स्त्री० (संयुता) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग०

**संजोइय.** त्रि० ( संदृष्ट ) दृष्ट, निरीक्षित. Observed, seen. भवि०

**संझच्छेयावरण.** त्रि० ( सन्ध्याच्छेदावरण ) (१) सन्ध्या-विभाग का आवारक. Obstructions in the way of penance or meditations. ( २ ) चन्द्र, चांद. Moon. अणुजो० १२० टी.

**संझा.** स्त्री० ( सन्ध्या ) (१) दिन और रात्रि का संधि काल. Morning or evening twilight. (२) नदी. Name of a river. (३) ब्रह्मा की एक पत्नी. Name of a wife of Brahma. हे० १, ३०; (४) मध्याह्न काल. Noon. महा०—गय. न० ( गन ) (१) जिस नक्षत्र से सूर्य अनन्तर काल में रहने वाला हो. A sign in which the Sun may stay for long. (२) सूर्य जिसमें हो उससे चौदहवाँ या पन्द्रहवां नक्षत्र. 14th or 15th sign from the Sun. (३) वह नक्षत्र जिसके उदय होने पर सूर्य उदित हो. A planet on whose asendence, the Sun becomig more effective. (४) सूर्य के पीछे के या आगे के नक्षत्र के बाद का नक्षत्र. Signs that follow, or go head of the Sun. वव० ?. —विगम. पुं० (त्रिगम) रात्रि, रात. Night. निसी० चू० १६, —विराग. पुं० ( विराग ) संध्या का समय. The time of evening. जीव० ३, ४.

**संझावली.** स्त्री० ( सन्ध्यावली ) एक विद्याधर कन्या का नाम Name of a Vidyadhar daughter. महा०

**संटंक.** पुं० ( संटङ्क ) अन्वय, सम्बन्ध. Relation. चेइय० ३६६.

**संठ.** त्रि० ( शठ ) धूर्त, मायावी. Rogue. कुमा० दे० ६, १११.

**संठविग्र.** त्रि० ( संस्थापित ) (१) आश्वासित. Encouraged. consoled. (२) उद्वेग रहित किया हुआ. Cheered. महा०

**संठावण.** न० ( संस्थापन ) रखना. Placing or keeping together. प्रव० ३८.

**संठावणा.** स्त्री० ( संस्थापना ) आश्वासन, सान्त्वना. Encouragement, consolation. से० ११, १२१.

**संड.** पुं० ( शण्ड-षण्ड ) (१) वृष, बैल, सांड. Bull, ox. आ० १२; सुर० १५, १४०; (२) नपुंसक. An impotent man. हे० १, २६०.

**संडेय.** पुं० ( षाण्डेय ) पंढ, नपुंसक. An impotent man. नाया० १, १ टी.

**संढोइय.** त्रि० ( संढौकित ) उपस्थापित. Presented, offered. सुपा० २२३.

**संणज्ज.** न० (सांनाय्य) मन्त्र आदि से संस्कारा हुआ घी इत्यादि. Any substance mixed with clarified butter and offered as an oblation to fire. प्राकृ० १६.

**संणडिग्र.** त्रि० (संनटित) व्याकुल किया हुआ, विडम्बित. Agitated, disturbed. वज्जा० ७०,

**संणा.** स्त्री० (संज्ञा) (१) सूर्य की पत्नी. The wife of the sun. (२) गायत्री. The Gayatri mantra. हे० २, ४२; ( ३ ) विष्ठा, पुरीष, टट्टी. Feces, ordure. उप०

१४२ टी; —इश्र. त्रि० ( कृत ) टट्टी फिरा हुआ, फरागत गया हुआ. Discharged from the bowels. दस० १, १टी; —भूमि. स्त्री० (भूमि) पुरीषोत्सर्जन की जगह. Latrine. उप० १४२ टी; दस० १, १ टी.

संणामिश्र. त्रि० (संनामित) अवनत किया हुआ. Bent, bowed down पंचा० १६, ३६.

संणाय. त्रि० (संज्ञात) (१) जाति का आदमी. Community fellow. पंच० १०, ३६; (२) स्वजन, सगा. Kinsman, relative. उप० ६५३.

संणास. पुं० ( संन्यास ) संसार त्याग, चतुर्थ आश्रम. Complete ranunciation of the world, the fourth and the last stage of one's life. नाट-चैत० ६०.

संणासि. त्रि० ( संन्यासिन् ) संसार-त्यागी, यति. One who completely renounces the world and its attachments. नाट-चैत० ८८.

संणाह. पुं० ( संनाह ) (१) युद्ध की तैयारी. Arming or preparation for battle, war like preparation. से० ११, १३४; (२) कवच, बख्तर. Armour, mail. नाट-वेणी० ६२; —पट्ट. पुं० ( पट्ट ) शरीर पर बाँधने का वस्त्र-विशेष. A kind of cloth. बृह० ३.

संणिय. त्रि० ( संज्ञित ) जिसको इशारा किया गया हो, One who is pointed out, or signaled. सुपा० ८८.

संणियास. पुं० ( संनिकाश ) समान, सदृश. Likeness, resemblance. पउम० २०, १८८.

संणिरोह. पुं० ( संनिरोध ) रुकावट. Obstruction, hinderance. से० ५, ६४.

संणिवाय. पुं० (संनिपात) संबन्ध. Union, combination. पंचा० ७, १८.

संणिहाइ. त्रि० ( संनिधायिन् ) समीप-स्थायी. Nearness, neighbourhood. माल० ५२.

संणिहिश्र. त्रि० (संनिहित) सहायता के लिए समीप-स्थित, निकट-वर्ती. To approach for help. महा०

संत. पुं० ( शान्त ) रस विशेष. Peace loving natar. सिरि० ८८२.

संतट्ठ. त्रि० ( संत्रस्त ) डरा हुआ, भयभीत. Alarmed, frightened. सुर० ६, २०५.

संतत्त. त्रि० (संतत) (१) विस्तीर्ण. Spread out, expanded. (२) निरन्तर, अविच्छिन्न. Constant, eternal. सुर० १४, ४६.

संतप्पिश्र. त्रि० ( संतप्त ) ( १ ) संताप-युक्त. Distressed, tormented. कुमा० ६, १४; (२) न० संताप. Torture, agony, distress. स० २०.

संतमस. न० (संतमस) (१) अन्धकार, अंधेरा. All-pervading or universal darkness. पाश्र० सुपा० २०५; (२) अन्ध-कूप, अंधेरा कुंआ. A covered well, waterless well. सुर० १०, १२८.

संतरण. न० ( संतरण ) तैरना, तैर कर पार करना. To swim across. श्रोघ० ३८; चेइय० ७४३; कुप्र० २२०.

संताण. पुं० (संतान) अविच्छिन्न धारा, प्रवाह. Constant or perpetual flow. विशे० २३६७; २३६८; गउड० सुपा० १६८.

संतार. त्रि० (संतार) ( १ ) तारने वाला, पार उतारने वाला. Saviour, that causes to pass over. पउम ०२, ४४; (२) पुं० संतरण, तैरना. Swim. पिंग०

संतारिश्र. त्रि० ( संतारित ) पार उतारा हुआ. Carried to a successful termination. पिंग०

**समीरण.** पुं॰ ( समीरण ) पवन, वायु. Air, wind. गडड॰

**समीहा.** स्त्री॰ (समीहा) इच्छा, वांछा. Longing, desire. उप॰ १०३१ टी.

**समुआचार.** पुं॰ ( समुदाचार ) समीचीन आचरण. Proper conduct or behaviour. दे॰ २, ६४.

**समुइअ.** त्रि॰ ( समुचित ) योग्य, उचित. Proper, fit. से॰ १३, ६८; महा॰

**समुइअ.** त्रि॰ (समुदित) एकत्रित. Assembled, collected. विशे॰ २६२४.

**समुइन्न.** त्रि॰ (समुदीर्ण) उदय-प्राप्त. Risen. सुपा॰ ६१४.

**समुक्कत्तिय.** त्रि॰ ( समुत्कर्तित ) काटा हुआ. Cut. सुर॰ १४, ४५.

**समुक्खअ.** त्रि॰ ( समुत्खात ) उखाड़ा हुआ. Drawn out, uprooted. गा॰ २७६.

**समुक्खणण.** न॰ ( समुत्खनन ) उन्मूलन, उत्पाटन. Uprooting, drawing out. कुम्र॰ १७४.

**समुक्खित्त.** त्रि॰ ( समुत्क्षिप्त ) उठाकर फेंका हुआ. Thrown upwards, tossed. से॰ ११, ७२.

**समुग्गम.** पुं॰ (समुद्गम) समुद्भव. Origin, production. नाट-रत्न॰ १३.

**समुग्गिएण.** त्रि॰ (समुद्गीर्ण) उठाया हुआ, उत्तोलित, ऊपर उठाया हुआ. Raised, uplifted. पउम॰ १५, ७४.

**समुग्घडिअ.** त्रि॰ ( समुद्घटित ) खुला हुआ. Opened. धर्मवि॰ १५.

**समुग्घाइअ.** त्रि॰ ( समुद्घातित ) विनाशित. Destroyed, ruined. प्रासू॰ १६५.

**समुग्घायण.** न॰ ( समुद्घातन ) विनाश. Destruction, ruin. विशे॰ ३०५०.

**समुग्घुट्ठ.** त्रि॰ ( समुद्घोषित ) उद्घोषित. Announced, proclaimed. सुर॰ ११, २६.

**समुच्चलिअ.** त्रि॰ ( समुच्चलित ) चला हुआ. Moved. उप॰ पृ॰ ४८; भवि॰

**समुच्चिय.** त्रि॰ (समुच्चित) एक क्रिया आदि में अन्वित. Common attributer. विशे॰ ५७६.

**समुच्छइय.** त्रि॰ ( समवच्छादित ) सतत आच्छादित. Continually covered. पउम॰ ६३, ७.

**समुच्छलिअ.** त्रि॰ ( समुच्छलित ) विस्तीर्ण, Vast, spacions, large. गच्छ॰ १, ६; महा॰

**समुच्छारण.** न॰ ( समुत्सारण ) दूर करना. Removing. अभि॰ ६०.

**समुच्छुंगिय.** त्रि॰ ( समुच्छृङ्गित ) चोटी पर चढ़ा हुआ. Gone upto the peak. हम्मीर॰ १५.

**समुच्छुग.** त्रि॰ (समुत्सुक) अति उत्कण्ठित. Very anxions or eager. सुर॰ २, २१५; ४, १७७.

**समुज्जल.** त्रि॰ ( समुज्ज्वल) अत्यन्त उज्ज्वल. Excessively shining. गउड॰ भवि॰

**समुज्जोअ.** पुं॰ ( समुद्द्योत ) प्रकाश, दीप्ति. Light, lustre. सुपा॰ ४०; महा॰

**समुट्ठिअ.** त्रि॰ ( समुत्थित ) (१) उठा हुआ, जो खड़ा हुआ हो. Raised. सुर॰ १, ६६; (२) आश्रित. Resorted to. राज॰.

**समुड्डीण.** त्रि॰ (समुड्डीन) उड़ा हुआ. Flown. वज्जा॰ ६२; मोह॰ ६३.

**समुत्ताराविय.** त्रि॰ ( समुत्तारित ) (१) पार पहुँचाया हुआ. Carried to a successful termianation. (२) कूप आदि से बाहर निकाला हुआ. Brought out from a well. स॰ १०२.

**समुत्तुंग.** त्रि॰ ( समुत्तुङ्ग ) अति ऊँचा. Very high or lofty. भवि॰

समुत्थय. त्रि० ( समवस्तृत ) आच्छादित. Covered. कुप्र० १६२.

समुत्थल्ल. त्रि० ( समुच्छलित ) उछला हुआ. Gone or moved upwards. स०५७८.

समुत्थाण. न० ( समुत्थान ) निमित्त कारण. An efficient cause. विशे० २८२८.

समुदाण न० ( समुदान ) (१) क्रिया-विशेष, प्रयोग-गृहीत कर्मों को प्रकृति-स्थित्यादि रूप से व्यवस्थित करने वाली क्रिया. A kind of action. सूयनि० १६६; ( २ ) समुदाय Heap collection. आव० ४.

समुदाणिया. स्त्री० (सामुदानिकी) क्रिया विशेष, समुदान क्रिया. A kind of action. सूयनि० १६८.

समुद्द. पुं० ( समुद्र ) (१) वेलन्धर नगर का एक राजा. A king of Valendhar city. पउम० ५४, ३६; ( २ ) त्रि० मुद्रा सहित. With a ring. से० १, २१.

समुद्ददत्ता. स्त्री० ( समुद्रदत्ता ) हरिषेण वासुदेव की एक पत्नी. Name of a wife of Harisena Vasudeo. महा० ४४.

समुद्दसुआ. ( समुद्रसुता ) लक्ष्मी. The goddess of fortune. समु० १५२.

समुद्दाम. त्रि० (समुद्दाम) अति उद्दाम, प्रखर. Unrestrained, uncontrolled. थुई समुद्दामसद्देण चेइय० ६५०

समुद्देस. पुं० (समुद्देश ) ग्रंथ का एक विभाग, अध्ययन, प्रकरण, परिच्छेद. Chapter. पउम० २,१२०.

समुद्धरण. न० ( समुद्धरण ) ( १ ) उद्धार. Redemption, rescuing. ( २ ) उद्धार करने वाला. One who raises or lifts up. सण०

समुद्धरिअ. त्रि० ( समुद्धृत ) उद्धार प्राप्त. Redeemed, rescued. गा० ५६३; सण.

समुद्धाइअ. त्रि० ( समुद्धावित ) समुत्थित, उठा हुआ. Risen. स० ५६६, ५६७.

समुद्धुर. त्रि० ( समुद्धुर ) दृढ़, मजबूत. Fixed, firm, strong. उप० १४२टी.

समुद्धुसिअ. त्रि० ( समुद्धुषित ) पुलकित, रोमांचित. Having the hairs of the body erect. कुप्र० २१०; स० १८०; धर्मवि० ४८.

समुन्नइ. त्रि० (समुन्नति) अभ्युदय. Rise, prosperity. सार्ध० ८२.

समुन्नद्ध. त्रि० ( समुन्नद्ध ) संनद्ध, सज्ज. Ready, prepared. चेइय० ६१३.

समुप्पाअअ. त्रि० ( समुत्पादक ) उत्पत्ति-कर्त्ता. Productive. गा० १८८.

समुप्फालय. त्रि० ( समुत्पादक ) उठाकर लाने वाला. Bringing. 'पइए जयसिरिसमुप्फालए मंगलनूरे' स० २२.

समुप्फालिय. त्रि० ( समुत्फालित ) आस्फालित. Striken or pressed against. भवि०

समुप्फोडण. न० ( समुत्स्फोटन ) आस्फालन. Striking or pressing against. पउम० ६, १८०.

समुब्भड. त्रि० ( समुद्भट ) प्रचंड. Vehement, impetuous. प्रासू० १०२.

समुब्भिय. त्रि० (समूर्ध्वित) ऊँचा किया हुआ, Raised, uplifted. सुपा० ८८; भवि०

समुल्लवण. न० ( समुल्लपन ) कथन, उक्ति. Narration, description. से० १२, ७४.

समुल्लविअ. त्रि० ( समुल्लपित ) उक्त, कथित. Said, told. सुर० २, १५१; ५, २३८; प्रासू० ७.

समुल्लसिय. त्रि० ( समुल्लसित ) उल्लास प्राप्त. Delighted. सण०

समुल्लास. पुं० ( समुल्लास ) विकास. Blowing, expanding. गउड०

**समुवइट्ठ.** त्रि० (समुपविष्ट) बैठा हुआ. Sat. उप० २८८.

**समुवउत्त.** त्रि० (समुपयुक्त) उपयोग-युक्त, सावधान. Attentive, careful, heedful. जीवस० ३६३.

**समुवगय.** त्रि० (समुपगत) समीप आया हुआ. Approached, come near. वव० ४.

**समुवत्थिय.** त्रि० (समुपस्थित) हाजिर, उपस्थित. Present. उप० ४३५.

**समुवसंपन्न.** त्रि० (समुपसंपन्न) समीप में समागत. Approached. धर्म० ३.

**समुवहसिअ.** त्रि० (समुपहसित) जिसका खूब उपहास किया गया हो. Ridiculed, derided. सण०

**समुव्वत्त.** त्रि० (समुद्वृत्त) ऊँचा किया हुआ. Uplifted, raised. से० ११, ५१.

**समुव्वत्तिय.** त्रि० (समुद्वर्तित) घुमाया हुआ. फिराया हुआ. Turned from side to side. सुर० १३, ४३.

**समुव्वहण.** न० (समुद्वहन) सम्यग् वहन, ढोना. Carrying. उव०

**समुव्विग्ग.** त्रि० (समुद्विग्न) अत्यन्त उद्वेग वाला. Very grieved or sorrowful. गा० ४६२.

**समुव्वूढ.** त्रि० (समुद्व्यूढ) (१) विवाहित. Married. उप० पृ० १२७; (२) उत्तानित, ऊँचा किया हुआ. Raised, uplifted. से० ११, ६०.

**समुव्वेल्ल.** त्रि० (समुद्वेल्लित) अत्यन्त कंपाया हुआ, संचालित. Shaken. पउम० ६४, ५२.

**समुस्सविय.** त्रि० (समुच्छ्रयित) ऊँचा किया हुआ. Raised, uplifted. पउम० ४०, ६.

**समुहय.** त्रि० (समुद्धत) समुद्घात-प्राप्त. Performed Samudghata (a forcible and simultaneous emanation of Karmic molecules from soul particles after their exhaustion). श्रावक० ६८.

**समूसण.** न० (समूषण) त्रिकटुक—सूंठ, पीपल तथा मिर्च. A collection of zingiber, long and black peppers. उत्तनि० ३.

**समूससिअ.** न० (समुच्छ्वसित) निःश्वास. Sighing deeply, a heavy or deep sigh. से० ११, ५६.

**समेअ-समेत.** त्रि० (समेत) समागत, समायात. Arrived, approached. श्रा० १६.

**समोच्छइअ.** त्रि० (समवच्छादित) आच्छादित. अतिशय ढका हुआ. Covered. सुर० १०, १५७.

**समोणय.** त्रि० (समवनत) अति नमा हुआ. Bent down, downcast. गा० २८२.

**समोत्थइअ.** त्रि० (समवस्थगित) आच्छादित. Covered. से० ६, ८४.

**समोत्थय.** त्रि० (समवस्तृत) आच्छादित. Covered. उप० ७७३ टी.

**समोयारणा.** स्त्री० (समवतारणा) अन्तर्भाव. The being included or comprised in, inclusion. विशे० ६७३.

**समोयारिय.** त्रि० (समवतारित) अन्तर्भावित, समावेशित. Included, comprised in. विशे० ६५६.

**समोलुग्ग.** त्रि० (समवरुग्ण) रोगी, रोगग्रस्त. Diseased, sick. से० ३, ४७.

**समोसरणतव.** पुं० (समवसरणतपस्) तपविशेष. A kind of religious austerity. प्रव० २७१.

**समोसरिअ.** त्रि० (समवसृत) (१) पीछे हटा हुआ. Receded; गा० ६५६; पउम० १२, ६३; (२) पलायित. Eloped, gone away. से० १०, ५.

सम्म. न० ( शर्मन् ) सुख. Happiness. हे० १, ३२; कुमा०

सम्म. त्रि० (सम्यञ्च् ) प्रशंसनीय, श्लाघनीय. Praiseworthy, worthy. क० गं० ४, १४; प्रव० ६.

सम्म-न्नाण. न० ( सम्यज्ज्ञान ) सत्य ज्ञान, यथार्थ ज्ञान. True knowledge. सम्म० ८७; वसु०

सम्मुइ. पुं० ( सन्मति ) एक कुलकर पुरुष. Name of a Kulakara. पउम०३,५२.

सम्हरिअ. त्रि० ( संस्मृत ) अच्छी तरह याद किया हुआ। Well remembered. अचु० ३५.

सय. अ० (सदा) हमेशा, निरन्तर. Always, forever उव० —काल. न० ( काल ) हमेशा, निरन्तर. Always, forever. सुपा० ८५.

सयंगाह. पुं० ( स्वयंग्राह ) (१) जबरदस्ती ग्रहण करना. Forcibly taken. (२) विवाह विशेष. A kind of marriage, choice-marriage. से० १, २४; (३) त्रि० स्वयं ग्रहण करने वाला. Taking for one self (without leave ) वव० १.

सयंपभ. पुं० ( स्वयंप्रभ ) (१) एक जैन मुनि जो भगवान् संभवनाथ के पूर्व जन्म में गुरु थे. Name of a Jaina saint who was preceptor of Lord Sambhavnath in his previous life. पउम० २०, १७; (२) हार का नाम. Name of a necklace. पउम० ३६, ४०; (३) नन्दीश्वर द्वीप के मध्य में पश्चिम-दिशा स्थित एक अंजन गिरि. The mount Anjangiri situated in the west of the middle part of Nandishvara Dvipa. प्रव० २६९ टी. (४) एक नगर का नाम. Name of a city. पउम० ७, १४९.

सयंपभा. स्त्री० (स्वयंप्रभा) (१) प्रथम वासुदेव की पटरानी. Name of a crowned queen of first Vasudeo पउम०२०, १८६; (२) एक रानी का नाम. Name of a queen. उप० १०३१ टी.

सयंभरी. स्त्री० ( शाकम्भरी ) देश-विशेष. Name of a country. मुणि०१०८७३.

सयंभुगेहिणी. स्त्री० (स्वयंभूगेहिनी ) सरस्वती देवी. An epithet of goddess Sarasvati. अच्चु० २.

सयंभू. पुं० ( स्वयंभू ) ( १ ) अनादि सिद्ध सर्वज्ञ. An eternal omniscient. स० ६४७; उत्तर०१२२; (२) रावण का एक योद्धा. A warrior of Ravana. पउम० ५६, २७;(३) भगवान् विमलनाथ का प्रथम श्रावक. The first Shravaka of Lord Vimalnatha. विचार० ३७८; (४) कुच, स्तन. The female breast. प्राकृ० ४०.

सयंवरी. स्त्री० (स्वयंवरा ) अपनी इच्छानुसार वरण करने वाली स्त्री. A maiden who chooses her own husband. पउम० १०६, १७.

सयकंत. न० ( शतकान्त ) ( १ ) रत्न विशेष. A kind of jewel. (२) त्रि० शतकान्त रत्नों से बना हुआ. Made of shatkanta jewels. देवेन्द्र० २६८.

सयग्घी. स्त्री० ( शतघ्नी ) चक्की, जांता. A grinding mill. दे० ८, ५ टी.

सयज्जल. न० ( शतज्वल ) ( १ ) वरुण का बिमान.A heavenly car of Varuna देवेन्द्र० २७०; (२) रत्न की एक जाति. A kind of jewel. (३) त्रि० शतज्वल रत्नों का बना हुआ. Made of satajuala jewels. देवेन्द्र० २६९.

सयड. पुं० न० (शकट) (१) गाड़ी. Cart,

vehicle. पउम० २६, २१; 'सयडो गंती' पाअ० (२) न० नगर विशेष. Name of a city. पउम० ५, २७.

**सयडामुह.** न० ( शकटामुख ) उद्यान विशेष, जहां भगवान ऋषभदेव को केवलज्ञान उत्पन्न हुआ था. A garden where Lord Rishabhadeo procured omniscience. पउम० ४, १६.

**सयण.** न० ( सदन ) अंग-ग्लानि, शरीर पीड़ा. Corporal pain or trouble. राज०

**सयपई.** स्त्री० ( शतपदी ) क्षुद्र जन्तु की एक जाति. A kind of insect. श्रा० २३.

**सयपोर.** न० (शतपर्वन्) इक्षु, ऊख. Sugar-cane. प्रव० १७४ टी.

**सयबाहु.** पुं०(शतबाहु) एक राजर्षि. Name of a royal sage. पउम० १०, ७४;

**सयल.** न० ( शकल ) खंड, टुकड़ा. Piece, fragment. दे० १, २८.

**सयलभूसण.** पुं० ( सकलभूषण ) एक केवलज्ञानी मुनि. Name of an omniscient saint. पउम० १०२, ५७.

**सयलादेस.** पुं० (सकलादेश) सर्वापेक्षी वाक्य, प्रमाण वाक्य. An authoritative statement. अज्झ० ६२.

**सयलि.** पुं० ( शकलिन् ) मीन, मछली. Fish. दे० ८, ११.

**सयवत्त.** न० ( शतपत्र ) पक्षि-विशेष, जिसका दक्षिण दिशा में बोलना अपशकुन माना जाता है. A kind of bird, the wood pecker. पउम० ७, १७.

**सयसाहस्सि.** त्रि० ( शतसहस्त्रिन् ) लखपति, लक्षाधीश. A millionaire. उप० पृ० ३१५.

**सयहत्थिय.** त्रि० (सौवहस्तिक)(१) स्वहस्त से उत्पन्न. Made by one's own hand. (२) शस्त्र-विशेष. A kind of weapon. सिरि० ४५१; ४५२.

**सयहा.** अ० ( शतधा ) सौ प्रकार से, In a hundred ways. सुर० १४, २४२.

**सयहुत्तं.** अ०(शतकृत्वस् ) सौ बार. A hundred times. है० २, १५८; प्राप्र० षड्०.

**सयाउ.** पुं० ( शतायुष् ) मदिरा-विशेष. A kind of liquor. कुप्र० १६०; राज०

**सयाण.** त्रि० ( सज्ञान ) सियाना, जानकार. Knower, wiseman. सुपा० ३८५.

**सयालु** त्रि० (शयालु) सोने की आदत वाला, आलसी. Sleepy, slothful. कुमा०

**सयोगि.** त्रि० ( सयोगिन् ) (१) व्यापार-युक्त योग वाला. Engaged, ( २ ) न० तेरहवां गुण-स्थानक. The thirteenth stage out of fourteen ones of the soul. क० गं० २, ३१.

**सर.** पुं० न० (शर) (१) छन्द-विशेष. Name of a metre. (२) पांच की संख्या. The number 'five'. पिंग०

**सर.** पुं० (स्मर) कामदेव. Cupid, God of love. कुमा० से० ६, ४३.

**सरक्ख.** पुं० न०(सद्रजस् ) भस्म. Ashes. पिंड० ३७; ओघ० ३५६.

**सरण.** न० ( सरण ) गमन. Going, moving. राज०

**सरणि.** पुं० स्त्री० (सरणि) (१) मार्ग, रास्ता. Road, way, path. पाअ० सुपा० २; कुप्र० २२. (२) घासपास, क्यारी. A basin or trench for water ( round the root of a tree. ) गउड०.

**सरपण्णी.** स्त्री० (शरपर्णी) तृण-विशेष. मुञ्ज की घास. A kind of grass. राज०

**सरमय.** पुं० व० (शर्मक) देश-विशेष. Name of a country. पउम० ६८, ६५.

**सरय.** पुं० न०(सर०) मद्य-पान. Drinking of liquor. वज्जा० ७४.

**सरय.** त्रि० (सरत) कामी. Lustful, libidinous. से० १, २७.

**सरलिअ.** त्रि० (सरलित) सीधा किया हुआ. Made straight. कुमा० गउड०.

**सरसरण्य.** पुं० (सरसारण्य) समुद्र, सागर. Sea. से० ६, ४३.

**सरसिज.** य० न० ( सरसिज ) कमल, पद्म. Lotus. हम्मीर० ५१; रंभा०.

**सरसिरुह.** न० ( सरसिरुह ) कमल, पद्म. Lotus. उप० ७२८ टी; सम्मत्त० ७६.

**सरसी.** स्त्री० ( सरस ) बड़ा तालाव, तड़ाग. Lake. उप० पृ० ३८; सुपा० ४८५;—रुह. न० (रुह) कमल. Lotus. सम्मत्त० १२०; १३६.

**सरस्सई.** स्त्री० ( सरस्वती ) एक साध्वी जो सुप्रसिद्ध कालकाचार्य की वहिन थी. Name of a female Jaina saint, sister of celebrated Kalkacharya. काल०

**सरह.** पुं० ( शरभ ) हरिवंश का एक राजा, Name of a King of Harivansa. पउम० २२, ९८; (२) लक्ष्मण के एक पुत्र का नाम. Name of a son of Lakshamana. पउम० ९१, २०; (३) एक सामन्त नरेश. A fendatory or tributary prince. पउम० ८, १३२; ( ४ ) एक वानर Monkey. से० ४, ६; ( ५ ) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग०

**सरहस.** त्रि० ( सरभस ) वेग-युक्त, उतावला. speedy, quick. गा० ३५४; सुपा० ६३२; कप्पू०.

**सरहा.** स्त्री० ( सरधा ) मधु–मक्षिका. Bee. दे० २, १००.

**सरहि.** पुं० स्त्री० ( शरधि ) तूणीर; तीर रखने की वस्तु. Quiver. मे० ७०.

**सराडि.** स्त्री० (शराडि-टि) पक्षी की एक जाति. A kind of bird. गउड०.

**सरासरि.** न० (शराशरि) बाण युद्ध. Fighting by arrows. सिरि० १०३२.

**सरि.** स्त्री० ( सरित् ) नदी, River. से० २, २६; सुपा० ३५४; कुप्र० ४३; भत्त० १२२; महा०—नाह. पुं० ( नाथ ) समुद्र. Sea. धर्मवि० १०१.

**सरिअ.** त्रि० ( स्मृत ) याद किया हुआ. Remembered. पउम० ३०, ५४; सुपा० २२१, ४६२.

**सरिअं** न० ( सृतम् ) अलं, पर्याप्त, वस. Enough. sufficiency. रयण० ५०.

**सरिआ.** स्त्री० ( सरित् ) नदी. River. कुमा० हे० १, १५; महा०—वइ. पुं० (पति) समुद्र. Sea. से० ७, ४१; ६, २.

**सरूय-व.** न० ( स्वरूप ) स्वभाव. Nature. गउड० धर्मसं० ६१३; कुमा० भवि० सुर० २, १४२.

**सरोअ.** न० ( सरोज ) कमल, पद्म. Lotus. कुमा० अच्चु० ४२; सुपा० ५६, २११; कुप्र० २६८.

**सरोरुह.** न० (सरोरुह) कमल, पद्म. Lotus. प्राप्र० कुमा० कुप्र० ३०४.

**सरोवर.** न० (सरोवर) बड़ा तालाब. Lake. सुपा० २६०; महा.

**सलह.** पुं० ( शलभ ) पतंग. Moth. पाअ० गउड० सुपा० १४२; ( २ ) एक वणिक् पुत्र. Name of a Bania's son. सुपा० ६१७.

**सलहण.** न० ( श्लाघन ) प्रशंसा, श्लाघा. Praise. गा० ११४; पि० १३२.

**सलहिअ.** त्रि० (श्लाघित) श्लाघित, प्रशंसित. Praised. कुमा०

**सलागापुरिस.** पुं० (शलाकापुरुष) २४ जिनदेव, १२ चक्रवर्ती, ९ वासुदेव, ९ प्रतिवासुदेव, तथा ९ बलदेव ये ६३ महापुरुष. Sixty-three distinguished persons viz- 24 Jinadeos, 12 Chakravartis, 9

Vasudeos, 9 Prativasudeos, and 9 Baladeos. संबोध० ११.

**सलाहण.** न० ( श्लाघन ) श्लाघा, प्रशंसा. Praise. गा० ११४; उप० पृ० १०६.

**सलाहा.** स्त्री० ( श्लाघा ) प्रशंसा. Praise. प्राप्र० है० २, १०१; पङ्,

**सलिलावत्त.** न० (सलिलावर्त) वैताढ्य पर्वत पर उत्तर दिशा-स्थित एक विद्याधर नगर. A Vidyadhar city situated in the north on the mount Vaitadhya. इक०

**सलिलुच्छय.** त्रि० (ससिलोच्छ्रय) प्लावित, डुबोया हुआ, Moistened, wetted. पाअ०

**सलूण.** त्रि० ( सलवण ) लावण्ययुक्त. Lovely, beautiful; charming सुपा०२६३.

**सलोग.** त्रि० (सलोक) समान, सदृश. Like, resembling, similar. सट्ठि० २१ टी.

**सल्ल.** पुं० ( शल्य ) भरत के साथ दीक्षा लेने वाला एक राजा. Name of a king initiated with Bharata. पउम०८५, २; छन्द विशेष Name of a metre. पिंग०

**सल्ला.** स्त्री० ( शल्या ) एक महौषधि. A particular medicine. ती०५.

**सल्लिअ.** त्रि० ( शल्यित ) शल्य-पीड़ित. Afflicted by a thorn. सुर० १२,१५२; सुपा० २२७; महा० भवि०

**सल्लेहिय.** त्रि० ( संलेखित ) क्षीण. Emaciated, diminished, become lean. आरा० ३६.

**सव.** पुं०(श्रवस्)(१)कान. Ear.(२) ख्याति, Reputation, celebrity, renown. 'सवोमूओ' प्राप्र०

**सव.** न० ( शव ) शव, मुर्दा, मृत शरीर, Corpse, dead body. पाअ० स० ७६३; सण०

**सवंती.** स्त्री० ( स्रवन्ती ) नदी, River. उप० १०३० टी०

**सवग्गीय.** त्रि० ( स्वर्गीय ) स्वर्ग-संबन्धी. Heavenly, celestial divine. हास्य १३०.

**सवण.** न० ( शपन ) आह्वान. Challenge. विशे० २२२७.

**सवण.** न० ( सवण ) कर्मों में प्रेरणा. Impelling one to acts. राज०

**सवण्ण.** त्रि० ( सवर्ण ) समान वर्ण वाला. Of the same colour. पउम० २, ३१.

**सवण्ण.** न० ( सावर्ण्य ) समान वर्णता. Sameness of colour. प्रयौ० २०.

**सवत्त.** त्रि० ( सपत्न ) (१) विरुद्ध. Contrary opposite. ओघ० २७६; (२) समान, तुल्य. Same, like, similar. कुप्र० २; ११६.

**सवह.** पु० ( शपथ ) ( १ ) आक्रोश वचन, गाली. Abusive language. देवेन्द्र०३५; (२) दिव्य, दोषारोप की शुद्धि के लिए किया जाने वाला अग्नि प्रवेश आदि. An ordeal. पउम० १०१, ७.

**सवास.** त्रि० (सवास) एक देश का रहनेवाला. An inhabitant of the same country. प्रासू० ७६.

**सविअ.** त्रि० ( शप्त ) शाप-ग्रस्त, आक्रुष्ट. Cursed. दे० १,१३; पाअ०

**सविउ.** पुं० ( सवितृ ) (१) सूर्य, रवि. The sun. ओघ० ६६७; (२) हस्त नक्षत्र. Name of the 13th lunar mansion consisting of five stars.

**सविक्ख.** त्रि० ( सापेक्ष ) अपेक्षा रखने वाला. Having regard to, dependent on. सम्मत्त० ७६.

**सविह.** न० ( सविध ) निकट. Proximity, vicinity. पाअ०

सव्व. त्रि० (सव्य) वाम, बायां. Left. उप० पृ० १३०.

सव्वओभद्द. त्रि० (सर्वतोभद्र) सब प्रकार से सुखी. Entirely happy. (२) न० सब प्रकार से सुख. Complete happiness. पंचू० १; (३) चक्र विशेष, शुभाशुभ के ज्ञान का साधक भूत एक चक्र. A kind of verse artificially arranged. ति० ६. (४) पुं० यक्ष की एक जाति. A class of semi-gods. राज०

सव्वंकस. त्रि० (सर्वंकष) सर्वातिशायी, सर्व से विशिष्ट. All-powerful. कप्पू० (२) न० पाप. Sin. आव०

सव्वकामा. स्त्री० (सर्वकामा) विद्या-विशेष, जिसकी साधना से सर्व इच्छाएँ पूर्ण होता हैं. A particular magical skill. पउम० ७, १०७.

सव्वगुत्त. पुं० (सर्वगुप्त) एक जैन मुनि. Name of a Jaina saint. पउम० २०, १६.

सव्वज्ज. त्रि० (सर्वज्ञ) (१) सर्व पदार्थों का जानकार. Omniscient. (२) जिन भगवान. An epithet of Jinadeo. (३) बुद्धदेव. Budhadeo. (४) महादेव. Mahadeo. (५) परमेश्वर. God. हे० २, ८३; पड्.

सव्वट्ठसिद्धा. स्त्री० (सर्वार्थसिद्धा) भगवान् धर्मनाथजी की दीक्षा-शिबिका. A palanquin of Lord Dharmanath at the time of his initiation. विचार० १२६.

सव्वधत्ता. स्त्री० (सर्वधत्ता) व्यापक, सर्वग्राहक. All pervading. विशे० ३४६१;

सव्वया. अ० (सर्वदा) हमेशा, सदा. Always. रंभा०.

सव्वरी. स्त्री० (शर्वरी) रात्रि, रात. Night. पाश्र० गा० ६५३; सुपा० ४६१.

सव्ववेक्ख. त्रि० (सव्यपेक्ष) दूसरे की परवा रखने वाला, सापेक्ष. Connected with, dependent on. धर्मसं० ११६७.

सव्वस्स. न० (सर्वस्व) सकल द्रव्य, सब धन. Every thing. स० ४५६; अभि० ४०; कप्पू०.

सव्वारुहा. स्त्री० (सर्वारुहा) विद्या-विशेष. A particular magical skill. पउम० ७, १४४.

सव्वासण. पुं० (सर्वाशन) अग्नि, आग. Fire. हे० ४, ३६५.

सव्विवर. त्रि० (सविवर) विवरण-युक्त, सविस्तार. Detailed. सुपा० ३६४.

ससइंध. पुं० (शशचिह्न) चन्द्रमा. The moon. गउड०

ससंक. पुं० (शशाङ्क) नृप-विशेष. Name of a king. पउम० ५, ४३; ८५, २.

ससंकधम्म. पुं० (शशांकधर्म) विद्याधर वंश का एक राजा. A king of Vidyadhar lineage. पउम० ५, ४४.

ससंवेयण. न० (स्वसंवेदन) स्वप्रत्यक्ष ज्ञान. Ocular evidence. धर्मसं० ४४.

ससण. पुं० (श्वसन) (१) वायु, पवन. Wind. (२) न० निश्वास. Sighing. राज०

ससरक्ख. पुं० (सरजस्क–सरक्ष) बौद्ध मत का आदि. A Bauddha saint. सुख० १८, ७३; महा०.

ससि. पुं० (शशिन्) एक विद्यार्थी का नाम. Name of a student. पउम० ५, ६४; (२) चन्द्र नाड़ी, वाम नाड़ी. The left vein. सिरि० ३६१; (३) एक देव विमान. A particular celestial car. देवेन्द्र० १४३. (४) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग० (५) एक राजा का नाम. Name of a king. उव०

**ससिअ.** न० ( श्वसित ) श्वास, सांस. Breathing, respiration. से० १२, ३२.

**ससिअंत.** पुं० (शशिकान्त) चन्द्रकान्त मणि. The moon-stone. ( supposed to ooze away under the influence of the moon ). अच्चु० ४८.

**ससित्थ.** न० ( ससिक्थ ) आटा आदि से लिप्त हाथ या वर्तन आदि का धोवन, Wash-water of the hand or a vessel smeared by flour etc. पडि०

**ससिपभ.** पुं० ( शशिप्रभ ) (१) आठवें जिन देव, भगवान् चन्द्रप्रभ. The eighth Jindeo; Lord Chandraprabha. (२) इक्ष्वाकु वंश का एक राजा. Name of a king of Ikshvaka family. पउम० ५ ५

**ससिप्पहा.** स्त्री० ( शशिप्रभा ) एक रानी, कर्पूरमंजरी की माता. Name of a queen, mother of Karpurmanjari. कप्पू०

**ससिमणि.** पुं० स्त्री० ( शशिमणि ) चन्द्रकान्त मणि. The moon-stone. से० ४, ६७.

**ससिवेग.** पुं० ( शशिवेग ) एक राजकुमार. Name of a prince. उप० १०३१ टी०

**ससूग.** त्रि० (सशूक) दयालु. Kind, merciful. उव०

**ससोग-ससोगिल्ल.** त्रि० ( सशोक ) दिलगीर, शोक-युक्त. Sorry, grieved. पउम० ६३, ४; सुर० ६, १२४.

**सस्स.** त्रि० ( शस्य ) प्रशंसनीय, श्लाघ्य. Praiseworthy. सुपा० ३२.

**सस्सवण.** त्रि० ( सश्रवण ) सकर्ण, निपुण. Clever, shrewd skilful. सुपा० ६४५.

**सस्सिय.** पुं० ( शस्यिक ) कृषक, किसान. Ploughman, राज०

**सस्सू.** स्त्री० ( श्वश्रू ) सास, पति या पत्नी की माता. Mother-in-law. प्राकृ० ३६, शिरि० ३५५.

**सह.** पुं० ( सह ) (१) युगलियोंकी एक जाति A tribe of Jugalia. इक० राज० (२) युगपत्, एक साथ. Simultaneously, all together. राज०

**सहकार.** पुं ( सहकार ) साथ मिल कर काम करना. Co-operating. (२) मदद, साहाय्य. Help, co-operation. हे० १, १७७.

**सहकारि.** त्रि० ( सहकारिन् ) कारण-विशेष. (In Nyaya) A particular cause. विशे० ११६८; श्रावक० २०६.

**सहचरण.** न० ( सहचरण ) सहचर, साथ रहना, मिलाप. Accompanying, going or living with. श्रु० ८४.

**सहडामुह.** न० ( शकटामुख ) वैताढ्य की उत्तर श्रेणी में स्थित एक विद्याधर नगर. A Vidyadhar city situated in the north of the mount Vaitadhya. इक०

**सहदेव.** पुं० ( सहदेव ) एक पाण्डव, माद्री-पुत्र. Name of the youngest of the five Pandavas. धर्मवि० ८१.

**सहदेवा.** स्त्री० ( सहदेवा ) औषधि विशेष. A kind of medicine. धर्मवि० ८१.

**सहदेवी.** त्रि० ( सहदेवी ) एक महौषधि A kind of medicine. ती० ५.

**सहधम्मआरिणी.** स्त्री० ( सहधर्मचारिणी ) पत्नी, भार्या. Lawful wife, one legally married. प्रति० २२.

**सहयर.** त्रि० ( सहचर ) (१) साहाय्य करने वाला. Helper. ( २ ) वयस्य, दोस्त. Friend, companion. (३) अनुचर. Servant. पाअ० कुप्र० २; अच्चु० ६०.

**सहर.** पुं० स्त्री० ( शफर ) मत्स्य, मछली. Fish. पाअ० गउड०

**सहराग.** त्रि० (सहराग) राग सहित. Full of passion. पउम० १४, ३४.

**सहस्स.** त्रि० ( सहस्र ) (१) हजार की संख्या वाला. Consisting of a thousand. जी० २७; ठा० ३, १ टी; प्रासू० ४; कुमा० ( २ ) प्रचुर, बहुत. Much, excessive. कप्पू० आवम० हे० २, १६८.—किरण. पुं० ( किरण ) ( १ ) सूर्य, रवि. The sun. सम्मत्त० ७६; सुपा० ३७; ( २) एक राजा. Name of a king. पउम० १०, ३४. —णयण. पुं० (नयन) (१) इन्द्र. An epithet of Indra. उव० हम्मीर०४०; महा० ( २ ) एक विद्याधर राजकुमार. A Vidyadhar prince. पउम० ५, ६७.—सिर. त्रि० ( शिरस् ) ( १ ) बहुत मस्तक वाला Having many heads. ( २ ) विष्णु. An epithet of Vishnu. हे० २,१६८.

**सहस्सक्ख.** पुं० ( सहस्राक्ष ) (१) इन्द्र. An epithet of Indra. सुपा० १३०; ( २ ) रावण का एक योद्धा. A warrior of Ravana. पउम० ५६, २६; ( ३ ) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग०

**सहसत्ति.** अ० ( सहसेति ) अकस्मात्, शीघ्र, जल्दी, तुरन्त. Suddenly, all at once. पाअ० प्राकृ० ८१.

**सहस्ससो.** अ० ( सहस्रशस् ) हजार हजार, अनेक हजार. By Thousands. श्रा० १२.

**सहस्सहा.** अ० ( सहस्रधा ) सहस्र प्रकार से. In a thousand parts, a thousandfold. सुपा० ५३.

**सहस्सहुत्तं.** अ० ( सहस्रकृत्यस् ) हजार बार. Thousand times. प्राप्र० हे० २, १५८.

**सहाइ.** त्रि० ( साहाय्यिन् ) साहाय्य-कर्ता. Helper. सिरि० ६७; सुपा० ५६३.

**सहाववाद.** पुं० ( स्वभाववाद ) स्वभाव से ही सब कुछ होता है ऐसा मानने वाला मत. The doctrine that the universe was produced and is sustained by the natural and necessary action of substances according to their inherent properties. उप० १००३.

**सहासय.** त्रि० ( सभासद ) सभ्य, सदस्य. Assessor. पाअ० स० ३८५.

**सहिअ.** त्रि० ( सोढ ) सहन किया हुआ. Endured, suffered. से० २, ५५; धात्वा० १५५.

**सहिअ.** न० ( स्वहित ) (१) निज का भला, स्वीय भलाई. One's own good or advantage, one's own wel-fare. (२) निज का भला करने वाला. स्व-हितकर. Beneficial to oneself. सुपा० ४१०.

**सहिअ.** पुं० (सभिक) द्यूत-कारक, जुआ खेलने वाला. Gambler. दे० ६, ४२; पाअ० सुपा० ४८८.

**सहिअ-सहिअय.** त्रि०(सहृदय)(१)सुन्दर चित्त वाला. Good-hearted, compassionate. ( २ ) परिपक्व बुद्धि वाला. Highly cultivated, very sharp or shrewd. हे०१, २६६; दे०१, १; काप्र० ५२१.

**सहिण्हु-सहिर.** त्रि० ( सहिष्णु ) सहन करने की आदत वाला. Able to bear or endure, capable of enduring राज० पि० ५६६.

**सहेल.** त्रि० ( सहेल ) अनायास होने वाला, सरल. Easy, comfortable. प्रवि० १२.

**सहोअर.** त्रि० ( सहोदर ) तुल्य, सदृश. Similar, like. से० ६, ४.

**सहोअरी.** स्त्री० ( सहोदरी ) सगी बहिन. Sister. राज०.

**सहोसिअ.** त्रि० (सहोषित) एक स्थान वासी. Residing in the same place. दे० १, १४६.

**साअड्ढिअ.** त्रि० ( कृष्ट ) खींचा हुआ.

Attracted, drawn. कुमा० ७, ३१.

**साइ.** न० (साचि) (१) सेमल का पेड़, शाल्मली वृत्त. The silk-cotton tree. (२) संस्थान-विशेष. Name of a colony or settlement. जीव० १ टी०.

**साइ.** पुं० (सादिन्) घुड़सवार. Horseman. उप० ७२८ टी.

**साइ.** पुं० स्त्री० ( साति ) सातिशय द्रव्य, अपेक्षा-कृत अच्छी चीज. A good thing in comparision. राज० ११४. —जोग. पुं० ( योग ) अच्छी चीज में हीन चीज की मिलावट. Mixture of a bad thing with good one. राय० ११४ टी०

**साइज्जणया.** स्त्री० (स्वादना) उपभोग, सेवा. Tasting enjoying. ठा० ३, ३ टी.

**साइज्जिअ.** त्रि०(स्वादित) उपभुक्त. Tasted, enjoyed. कप्प०

**साइसय.** त्रि० ( सातिशय ) अतिशय वाला. Influencial, a magnetic personality. महा० सुपा० ३६७.

**साउज्ज.** न० ( सायुज्य ) सहयोग, साहाय्य. Help, support. अच्चु० ६५.

**साउणिय.** त्रि० ( शाकुनिक ) शकुन शास्त्र का जानकार. Knowing omens. सुपा० २६७, कुप्र० ५.

**साउल.** त्रि० ( संकुल) व्याप्त, भरपूर. Thronged with, crowded with, full of. सुर० १०, १८६.

**साउलय.** त्रि० ( साकुलक ) आकुलता युक्त, व्याकुल, व्यग्र. Bewildered, perplexed. पउम० १०२, १६७.

**सांतवण.** न०(शान्तपन) व्रत विशेष. A kind of rigid penance. प्रबो० ७३.

**साकेय.** त्रि० ( साकेत ) (१) गृहस्थ सम्बन्धी. Relating to a householder. (२) न० प्रत्याख्यान-विशेष. A particular vow. प्रव० ४.

**साकेय.** त्रि० (साङ्केत) (१) संकेत का, संकेत सम्बन्धी. Symbolical, indicatory. (२) न०प्रत्याख्यानका एक भेद. A variety of vow. प्रव० ४.

**सागय.** न० ( स्वागत ) (१) प्रशस्त आगमन. Happy arrival. नग० (२) कुशल. Welfare, happy condition. कुमा०

**सागर.** पुं० ( सागर ) (१) एक राजपुत्र. Name of a prince. उप० ६३७; (२) एक व्यापारी. Trader, merchant. उप० ६४८ टी०

**सागरचन्द.** पुं० ( सागरचन्द्र ) (१) एक जैन आचार्य. Name of a Jaina Acharya. काल० (२) एक व्यक्तिवाचक नाम. Name of an individual. उप० पडि० राज०

**सागरदत्त.** पुं० ( सागरदत्त) हरिषेण चक्रवर्ती का एक पुत्र. A son of Harisena Chakravarti. महा० ४४.

**सागरवूह.** पुं० (सागरव्यूह) सैन्य की रचना विशेष A kind of arrangement of an army. महा०

**साडण.** न० (शाटन) (१) विशरण, विनाश. Destruction. विशे० ३३१६; स० ११६; (२) छेदन. Cutting, tearing. सूयनि. ७२.

**साडिअ.** त्रि० (शाटित) सड़ाकर गिराया हुआ, विनाशित. Destroyed. सुर० १५, ३; दे० ७, ८.

**साण.** पुं० (श्वान) छन्द विशेष. Name of a metre. पिंग०

**साण.** त्रि० ( श्वान ) निविड, घनीभूत. Thick, dense. गा० ६८२.

**साण.** पुं० (शाण-न) शस्त्र को घिस कर तीक्ष्ण करनेका यन्त्र. Whetstone. गउड० रंभा०

**साणु.** पुं० न० ( सानु ) पर्वत का समान

भूमि वाला प्रदेश. A level ground on the top of a mountain. पाश्च० सुर० ७, २१४; स० ३६५; मंत पुं० (मत्) पर्वत. Mountain. उप० १०३१ टी.

**साणुप्पग.** न० (सानुप्रग) प्रात:काल, प्रभात समय. The dawn, day-break. वृह० १.

**साणुलट्ठिया.** स्त्री० (सानुयष्टिका) ग्राम-विशेष. Name of a city. राज०

**साद.** पुं० (साद) अवसाद, खेद. Exhaustion, weariness. दे० १, १६८.

**सादिव्व.** त्रि० (सदैव) देवता-प्रयुक्त, देवकृत. Done by god. प्रव० २६८.

**साम.** पुं० न० (सामन्) (१) प्रियवाक्य. Conciliatory or gentle words. कुमा० महा० १४; (२) एक वेद शास्त्र. The samaveda. कप्प० (३) मैत्री, मित्रता. Friendship. विशे० ३४८१; (४) शर्करा आदि मिष्ट वस्तु. Sweet thing e. g. sugar etc. आव० १; (५) सामायिक, संयम-विशेष. Samayaka, right conduct, abandoning all sinful acts. संबोध० ४५; आव० १.

**सामइअ.** त्रि० (प्रतीक्षित) जिसकी प्रतीक्षा की गई हो. Waited for, expected. कुमा०.

**सामइअ-ग.** पुं० (सामयिक) (१) एक गृहस्थ का नाम. Name of a householder. सूयनि० १११; (२) बौद्ध विद्वान्. A Baudha learned man. दसनि० ४, ३५.

**सामइगि.** त्रि० (सामायिकिन्) सामायिक वाला. One observing samayaka. बिशे० २७१६.

**सामंत.** पुं० (सामन्त) (१) अधीन राजा. A fendatory or tributary prince. महा० काल० (२) अपने देश के अनन्तर देश का राजा, समीप देश का राजा. A neighbouring king. कप्प०.

**सामग्गिअ.** त्रि० (श्लिष्ट) आलिङ्गित. Embraced. कुमा०.

**सामग्गी.** स्त्री० (सामग्री) (१) समस्तता. Perfection, completeness, Fatality. (२) कारण-समूह. Collection of elements. सम्मत्त० २२४; महा० कप्पू० रंभा०.

**सामच्छ.** न० (सामर्थ्य) समर्थता, शक्ति. Power, ability, strength. हे० २, २२; कुमा०.

**सामज्ज.** न० (साम्राज्य) सार्वभौमराज्य, बड़ा राज्य. Universal sovereignty, empire. उप० ३५७ टी०.

**सामण्ण.** पुं० (सामान्य) (१) वैशेषिक दर्शन में प्रसिद्ध सत्ता पदार्थ. (In Vaishashika philo.) A general proposition. धर्मसं० २५६.

**सामल.** पुं० (श्यामल) एक वणिग्. Name of a bania. सुपा० ५५५.

**सामलइअ.** त्रि० (श्यामलित) काला किया हुआ. Darkened, blackened. से० ८, ६६.

**सामलय.** त्रि० (श्यामलक) (१) काला. Black, dark. (२) काले पानी वाला. Black watered. से० १, ५६; (३) पुं० बनसपति विशेष. A sacred fig-tree. राज.

**सामला.** स्त्री० (श्यामला) (१) कृष्ण वर्ण वाली स्त्री. Black woman. (२) सोलह वर्ष की स्त्री, श्यामा. A kind of woman of sixteen years. वज्जा० ११८.

**सामा.** स्त्री० (श्यामा) (१) एक महौषधि. A particular medicine. ती० ५; (२) लता विशेष, सोम-लता. Name of a creeper. (३) सोमलता. The soma

creeeper. से० १, ५६; (४) सुन्दर स्त्री, रमणी. Beautiful woman. से० १, ५६; गउड; (५) यमुना नदी. Name of the Yamuna. (६) नील का पेड़. The indigo plant. (७) गुगल का पेड़. The fragrant gum tree. (८) गुडूची, गला. A throat. (९) अम्बिका. An epithet of Ambika. (१०) कस्तूरी. Musk. (११) वन्दा की लता. A particular plant. (१२) पिप्पली का पेड़. The pippala tree. (१३) हरिद्रा, हल्दी. Turmeric. (१४) तुलसी. The holy basil. (१५) पद्म बीज. The seed of the lotus. (१६) गौ, गैया. A cow. (१७) छाया. Shade, shadow. (१८) शिंशिपा, सीसम का पेड़. A particular tree. (१९) पक्षी-विशेष. The female cuckoo. हे० १, २६०.

**सामाइअ.** त्रि० (श्यामायित) रात्रि सदृश. Night-like. गा० ५६०.

**सामाणिय.** त्रि०(सामानिक) संनिहित, निकटवर्ती, नजदीक में स्थित. Neighbouring, lying close. Proximate. विशे०२६७६.

**सामायारि.** त्रि० (सामाचारिन्) आचरण करने वाला. Practising, observing. उव०

**सामिअ.** त्रि० (शामित) शान्त किया हुआ. Appeased, soothed, calmed. सुपा० ३५.

**सामिद्धि.** स्त्री (समृद्धि) (१) अति संपत्ति. Wealth, riches. (२) वृद्धि. Great growth, increase. प्राप्र० हे० १, ४४; कुमा०

**सामिपुर.** न०(स्वामिपुर) नगर-विशेष. Name of a city. उप० ५९७ टी.

**सामीर.** त्रि० (सामीर) समीर—वायु-संबन्धी. Relating to the wind. गउड०

**सामुद्दय.** न०(सामुद्रक) छन्द-विशेष. Name of a metre. सूयनि० १३६.

**सामुद्दिअ.** न० (सामुद्रिक) (१) शास्त्र विशेष, शरीरके चिन्हों का शुभाशुभ फल बतलाने वाला शास्त्र. Palmistry interpretting the various marks on the body, the science of palmistry. आ०१२; (२) शरीर का रेखा आदि चिन्ह. A sign on a body. संबोध० ४२; (३) त्रि० सामुद्रिक शास्त्र का ज्ञाता. One who is acquainted with palmistry. कुम्प० ५.

**साय.** पुं०(स्वाद) रस का अनुभव. Tasting. विशे० ७११; पउम०३३, १०; उप०७६८ टी.

**सायंतण.** न० (सायंतन) सन्ध्या समय का. Belonging to the evening. विक्र०१६.

**सायकुंभ.** न० (शातकुम्भ) (१) सुवर्ण, सोना. Gold. (२) सुवर्ण का बना हुआ. Made of gold, golden. सुपा० २०१.

**सायग.** पुं० (सायक) बाण, तीर. Arrow. सुपा० ६५१.

**सायत्त.** त्रि० (स्वायत्त) स्वाधीन, स्वतन्त्र. Self-dependent, independent. स० २७६.

**सायर.** पुं०(सागर)(१) मृग-विशेष. A kind of deer. (२) संख्या-विशेष. The number 'four' or 'seven.' प्राप्र० (३) एक सेठ का नाम. Name of a wealthy-man. सुपा० २८०.

**सायर.** त्रि० (सादर) आदर युक्त. Honourable, respectable. गउड० सुर० २४५.

**सायरघोस.** पुं० (सागरघोष) एक जैन मुनि जो आठवें बलदेव के पूर्व जन्म में गुरु थे. Name of a Jaina saint, who was a preceptor of the eighth Bal-

adeo in his previous life. पउम० २०, १६३.

सायरभद्द. पुं० ( सागरभद्र ) इक्ष्वाकुवंश का एक राजा. A king of Ikshvaku family. पउम० ५, ४.

सायवाहण. पुं० ( सातवाहन ) एक प्रसिद्ध राजा. Name of a king. काल०

सार. त्रि० ( शार ) (१) शबल, चितकबरा. Variegated, specked. पाश्र० गउड० ३७८; ५३०; (२) पुं० सार, पासा खेलने के लिये काठ आदि का चौपहलू रंग बिरंगा सांचा. A piece used at chess. सुपा० १५४.

सार. पुं० न० ( सार ) ( १ ) धन, दौलत. Wealth, riches. पाश्र० से० २, १;२६; मुद्रा०२६७; (२) बल, पराक्रम. Strength, vigour. पाश्र० से० ३, २७; (३) परमार्थ, Real truth, main point. श्रायानि० २३६;(४) प्रकर्ष. Excellence, eminence,श्रायानि०२४;(५)फल. Fruit.श्रायानि० २४१; (६) परिणाम. Result ठा० ४,४टी; ( ७ ) एक देव विमान. Celestial car. देवेन्द्र०१४३. (८) स्थिर अंश. Firmness. से०३, २७; गउड०(६) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग०

सारंग. पुं०(सारङ्ग) (१) सिंह, मृगेन्द्र.Lion. सुर० १,११; सुपा० ३४८; (२) चातक पक्षी. Name of a bird which is supposed to live only on rain-drops. पाश्र०से० ६, ८२; (३) हरिण, मृग. Deer. से०६, ८२; कप्पू०–(४) हाथी. Elephant. (५) भ्रमर. Large black bee. ( ६ ) छत्र. Parasol, umbrella. (७) राजहंस. Flamings. ( ८ ) चित्र-मृग, चितकबरा हरिण. The spotted deer, antilope. ( ६ ) वाद्य विशेष. A kind of musical instrument. (१०) शंख. A conch-shell. (११) मयूर. Peacock. (१२) धनुष. Bow. (१३) केश. Hair. ( १४ ) श्राभरण, अलंकार. Ornament. ( १५ ) वस्त्र. Garment. ( १६ ) पद्म, कमल. Lotus ( १७ ) चन्दन. Sandal. ( १८ ) कपूर. Camphor. ( १६ ) फूल. Flower. (२०) कोयल. Cuckoo. (२१) मेघ. Cloud. सुपा० ३४८.

सारंग. त्रि० (शार्ङ्ग) (१) सींग का बना हुश्रा. Made of horn, horny. ( २ ) न० धनुष. Bow, (३) श्रदरक, श्रादा. green-ginger. हे० २, १००; प्राप्र० –(४) विष्णु का धनुष. The bow of Vishnu. हे० २, १००; सुपा० ३४८; –पाणि. पुं०(पाणि) विष्णु. An epithet of Vishnu.प्राकृ० २७.

सारंगि. पुं० (शार्ङ्गिन्) विष्णु, श्रीकृष्ण. An epithet of Vishnu. कुमा०

सारंगिक-सारंगिका. स्त्री० (सारङ्गिका) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग०

सारंगी. स्त्री० ( सारङ्गी ) हरिणी. Female deer. पाश्र०

सारक्खणया. स्त्री० (संरक्षणा) सम्यग् रक्षण. Protection. defence. पि० ७६.

सारक्खि. त्रि० ( संरक्षिन् ) संरक्षण-कर्ता. Protecting, defending. पि०७६.

सारण. पुं० ( सारण ) (१) रावणाधीन एक सामन्त राजा. A tributary king to Ravana. पउम० ८, १३३; ( २ ) रावण का मन्त्री. Name of a Ravan's minister. से० १२, ६४. —(३) रावण का एक सुभट. A warrior of Ravana. से० १४, १३; ( ४ ) न० ले जाना. Conveying; Carrying. श्रोघ० ४४८.

सारणा. स्त्री० ( स्मारणा ) याद दिलाना. Reminding, causing to reme-

mber. सुर० १५, २४८; विचार० २३८; काल०.

**सारणि-णी.** स्त्री० ( सारणि-णी ) (१) आलवाल, क्यारी. A water-course. धण० २६; कुप्र० ५८; (२) परंपरा. An uninterrupted series, succession. सम्मत्त० ७७.

**सारमेअ.** पुं० (सारमेय ) श्वान, कुत्ता. Dog. उप० ७६८ टी, कुप्र० ३६३; सम्मत्त. १८६; प्रासू० १५८.

**सारमेई.** स्त्री० ( सारमेयी ) कुतिया, शुनी. Bitch. सुर० १४, १५५.

**सारय.** त्रि० ( सारक ) (१) श्रेष्ठ करने वाला. Excelling. से० ३, ४८; (२) साधक, सिद्ध करने वाला. Accomplishing. कप्प० से० ६, ४०.

**सारय.** त्रि० ( सार ) सार देने वाला. Giving strength. से० ६, ४०.

**सारया.** स्त्री० ( शारदा ) सरस्वती देवी. An epithet of Sarasvati. सम्मत्त. १४०.

**सारवई.** स्त्री० ( सारवती ) छन्द विशेष. Name of a metre. पिंग.

**सारस.** पुं० ( सारस ) छन्द विशेष. Name of a metre. पिंग०

**सारसी.** स्त्री० ( सारसी ) (१) मादा सारस-पक्षी. The female crane. (२) छन्द विशेष. Name of a metre. पिंग०

**सारह.** न० ( सारघ ) मधु, शहद. Honey. पाअ० दे० ८, २७.

**सारि.** स्त्री० ( शारि ) (१) पक्षी-विशेष, मैना. A kind of bird. गा० ५५२; (२) पासा खेलने का रंग-बिरंगा सांचा. A kind of die. गा० १३८; ( ३ ) युद्ध के लिये गज-पर्याण. An elephant's housings. दे० ७, ६१; भवि०.

**सारिअ.** त्रि० ( सारिक ) सार वाला. Substantial. आ० १८.

**सारिअ.** त्रि० (सारित) चिपकाया हुआ, सील किया हुआ. Sealed. सम्मत्त० २२६.

**सारिआ-सारिइआ.** स्त्री० ( सारिका ) मैना, पक्षी-विशेष. A kind of bird. गा०५८६; पाअ० दे० ८, २४.

**सारिस-सारिस्स.** न० ( सादृश्य ) समानता, सरीखाई. Likeness, resemblance, similarity. राज० नाट—रहना० ७६.

**सारोहि.** त्रि० ( संरोहिन् ) संरोहण कर्ता. Life-restoring. पि० ७६.

**साल.** पुं० ( साल—शाल ) ( १ ) एक राजा. Name of a king. पडि० ( २ ) पक्षि-विशेष A kind of bird. पण्ह०१, १ टी.

**साल.** न० ( शाला ) घर, गृह. House. सुपा० ३८४.

**सालकल्लाण.** पुं० (शालकल्याण) वृक्ष-विशेष. A kind of tree. भग० ८, ३ टी०.

**सालवाहण.** पुं० ( सालवाहन ) एक सुप्रसिद्ध राजा. Name of a celebrated king. विचार० ५३१; हे०१, २११; प्राप०पि०२४४; षड्० कुमा०.

**साला.** स्त्री० ( शाला ) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग०

**सालिआ.** स्त्री० ( शालिका ) घर का कमरा. A room of a house. कप्पू०.

**सालिणिआ-सालिणी.** स्त्री० (शालिनिका-नी) (१) शोभने वाली. A shining female. अजि० २६; (२) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग०

**सालिभंजिया.** स्त्री० ( शालिभञ्जिका ) पुतली. Doll, puppet. पउम० १६, ३७.

**सालिय.** त्रि० (शाल्मलिक ) शाल्मलि वृक्ष का, सेमल पेड़ का. Relating to the silk-cotton tree. उत्तनि० ३.

**सालिवाहण.** पुं० (शालिवाहन) एक सुप्रसिद्ध

राजा. Name of a celebrated king. सम्मत्त० १३७.

सालिसित्थ. पुं०( शालिसिक्थ ) मत्स्य-विशेष. A kind of fish. श्रारा० ६३.

साली. स्त्री० (श्याली) साली, भार्या की वहिन. Sister-in-law. दे० ६, १४८.

साव. पुं० ( शाप ) शपथ, सौगन्ध. Oath, swearing. प्राप्र० हे० १, २३१.

साव. पुं० ( शाव ) बालक, बच्चा. Child, infant. समु० १५६; प्राकृ० ८५.

सावक्क. न० (सापत्न्य) सपत्नीपन, सौतिनपन. The state or condition of a rival wife. कुप्र० २५५.

सावक्क. त्रि० (सापत्न) सौतेली मां की संतान. Born from a rival mother ( step-mother ). धर्मवि० ४७.

सावक्का. स्त्री० (सपत्नी) सौतेली मां, विमाता. Step-mother. धर्मवि० ४७.

सावण. न० (श्रावण) (१) सुनाना. Causing to hear. उप० ७२८ टी; सुपा०२८८; (२) श्रवणेन्द्रिय संबन्धी, श्रावण प्रत्यक्ष का विषय, जो कान से सुना जाय. Relating to the ear. धर्मसं० १२८१.

सावणा. स्त्री० (श्रावणा) सुनाना. Causing to hear. कुप्र० ६०.

सावत्थिगा. स्त्री० ( श्रावस्तिका ) एक जैन मुनि-शाखा. A branch of Jaina saints. कप्प०.

सावय. पुं० (शावक) बालक, बच्चा. Child, infant. नाट०

सावसेस. त्रि० ( सावशेष ) अवशिष्ट, बाकी बचा हुआ. Having a remainder. उव०.

साविक्ख. त्रि० (सापेक्ष) अपेक्षा-युक्त, अपेक्षा वाला. Having regard to, dependent on. श्रा० ६; संबोध० ४१.

सावित्ती. स्त्री० ( सावित्री ) ब्रह्मा की पत्नी. A wife of Brahma. उप० ५६७ टी; कुप्र० ४०३.

साविह. पुं० ( श्वाविध् ) श्वापद पशु-विशेष, साही. A kind of animal. दे० २, ५०; ८, १५.

सास. पुं०न०(शस्य-सस्य) (१)क्षेत्र-गत धान्य. Corn, grain. स० १३१; (२). वृक्ष आदि का फल. A fruit of any plant or tree. (३) त्रि० वध-योग्य. To be killed or slain. हे० १, ४३.

सासण. न० ( शासन ) प्रतिपादन. Explaining, expounding. उप०पृ०३७४; (२) शिक्षा, सीख. Advice,instruction. ( ३ ) ग्रास, निर्वाह-साधन. A means of maintenance. कुलक०२३.—देवी. स्त्री० (देवी) शासन की अधिष्टात्री देवी. A presiding deity of Jaina doctrine. कुमा० —सुरा. स्त्री० ( सुरी ) देखो उपरोक्त अर्थ. Vide above. पंचा०८, ३२.

सासणावण. न० (शासन) आज्ञापन. Commanding, ordering. स० ४६३.

सासूर न० (श्वासुर) श्वसुर-गृह. House of a father-in-law. सुर० ८, १६४.

सासूय. त्रि० (सासूय) असूया-युक्त, मत्सरी. Envious, jealous, disdainful. सुर० ३, १६७, उप० ७२८ टी,

साहग. त्रि० (शासक, कथक) कहने वाला. Teller, sayer. सुर० १२, ३०; स०३६१.

साहट्टिअ. त्रि० ( संवृत ) समेटा हुआ, संहत किया हुआ, पिंडीकृत. Collected, heaped. कुमा०

साहट्ठ. त्रि० (संहृष्ट) पुलकित. With the hair erect, thrilled with joy. राज०

साहण. न० ( साधन ) लश्कर. Army, force. कुमा० सुर० १०, १२१.

**साहरिश्र.** त्रि० ( संवृत ) संवरण-युक्त. Contracted, compressed. कुमा० पाश्र०

**साहव.** न० ( साधव ) साधुता, साधुपन. Good conduct, saintness. पउम० १, ६०.

**साहव्व.** न० ( स्वाभाव्य ) स्वभावता, स्वभावपन. Naturality, naturalism. धर्मसं० ६६.

**साहस.** पुं० ( साहस ) एक विद्याधर नरेन्द्र. A Vidyadhar king पउम० ४७, ४७.

**साहसगइ.** पुं० ( साहसगति ) एक विद्याधर नरेन्द्र. Name of a Vidyadhar king. पउम० ४७, ४५, महा.

**साहसि.** त्रि० ( साहसिन् ) साहस-कर्म करने वाला, साहसिक. Bold, daring, adventurous, enterprising. उप० ७२८ टी; किशन० १४.

**साहस्स.** त्रि० ( साहस्र ) (१) जिसका मूल्य हजार मुद्रा (रुपया आदि) हो वह वस्तु. Costing a thousand rupees or coins. दसनि० ३, १३; उव० महा० (२) हजार के परिमाण वाला. Consisting of a thousand. जीवस० १८५, ( ३ ) न० हजार. Thousand. जीवस० १८५.

**साहस्समल्ल.** पुं० ( साहस्रमल्ल ) व्यक्ति वाचक नाम. Name of an individual. उव०.

**साहस्सिय.** पुं० ( साहस्रिक ) हजार आदमी के साथ लड़ने वाला मल्ल. A wrestler wrestling wiih a hundred men. राज०.

**साहा.** स्त्री० ( शाखा ) (१) आचार्य की संतति में उत्पन्न अमुक मुनि की सन्तान-परम्परा, अवान्तर संतति. Descendents of a single Rishies family, or of the same family. कप्प० ( २ ) वेद का एक देश, सुख० ४, ६.

**साहार-ल.** त्रि० ( शाखावत् ) शाखा वाला, शाखा-युक्त. Having branches. धम्म० १२ टी; सुपा० ४७४; (२) वृक्ष, पेड़. Tree. सुपा० ६३८.

**साहार.** पुं० (सहकार) आम का पेड़. Mango tree. वज्जा० १३०; सुपा० ६३८.

**साहार.** पुं० ( सदाधार-सहकार ) अच्छा आधार, सहारा, अवलम्बन, सहायता, मदद, उपकार. Help, support. उप० पुप्फ० २२५; ओघ०५८३; स० ४२५; वज्जा० १३०; सण०

**साहार.** त्रि० ( साहकार ) आम के पेड़ से उत्पन्न, आम्र वृक्ष-संबन्धी. Relating to a mango tree. कप्पू०

**साहारण.** न० (संहरण ) संकोचन, समेटन. Contracting. विशे० ३०५३.

**साहारिश्र.** त्रि०( संधारित ) ठीक तरह धारण किया हुआ. Well held. भवि०

**साहि.** पुं० ( शाखिन् ) वृक्ष, पेड़. Tree. पाश्र० सण० उप० पु० १५३.

**साहिश्र.** त्रि० ( स्वाहित ) स्वहित से विरुद्ध, निज का अहित. Not beneficial to oneself. सुपा० २७६.

**साहित्त.** न० (साहित्य) अलंकार शास्त्र. The science and art of rhetoric, poetics. सुपा० १०३; ४५३.

**साहिर.** त्रि० (शासितृ कथयितृ ) शासन करने वाला. Commanding, ordering. गउड०

**साहुई.** स्त्री० (साध्वी) (१) स्त्री-साधु, श्रमणी, यतिनी. A female saint.(२) सती-स्त्री. A virtuous or chaste woman. (३)अच्छी. A good female. प्राकृ० २८.

**साहुकम्म.** न० ( साधुकर्मन् ) तप-विशेष,

निर्विकृतिक तप. A kind of religious austerity. संबोध० ५८.

**साहुकार.** पुं० (साधुकार) धन्यवाद, साधुवाद, प्रशंसा. Praise, a cry of appreciation. वेणी० ११४; ठा० ४, ४ टी; पउम० ५६,२३; से०१३,१६;महा०भवि०विक्र०१०६.

**सिअ.** त्रि० ( शित ) तीक्ष्ण धार वाला. Sharpened, whetted. सुपा० ४७५.

**सिअंबर** पुं० ( श्वेताम्बर ) जैनों का एक सम्प्रदाय, श्वेताम्बर जैन. Name of an offshoot of Jains, Swetambar Jaina. सुपा० ६५८.

**सिअकिरण.** पुं० ( सितकिरण ) चन्द्र, चांद. Moon. उप० १३३ टी.

**सिअगिरि.** पुं० ( सितगिरि ) वैताढ्य पर्वत की उत्तर श्रेणी में स्थित एक विद्याधर नगर. A Vidyadhar city situated on the north of the mount Vaitadhya. इक०

**सिअज्झाण.** न० (सितध्यान) सर्व श्रेष्ठ ध्यान, शुक्ल ध्यान. The best or excellent meditation. सुपा० १.

**सिअवड.** पुं० ( सितपट ) पाल, जहाज का बादवान. A cloth curtain of a ship. उप० ७२८ टी.

**सिअवास.** त्रि० (सितवासस्) श्वेताम्बर जैन Swetambar Jaina. ती० १५.

**सिआ.** अ० ( स्यात् ) (१) प्रशंसा, श्लाघा. Praise. ( २ ) अस्तित्व, सत्ता. Existence. (३) संशय, संदेह. Doubt. (४) प्रश्न. Question. (५) अवधारण, निश्चय. Determination. (६) विवाद.Discussion. (७) विचारणा. Consideration, thought. हे० २, १०७.

**सिआ.** स्त्री० ( सिता ) ( १ ) लेश्या विशेष, शुक्ल-लेश्या. White thought-tint. प्रव० १२२; ( २ ) द्राक्षा आदि का संग्रह. A collection of grapes etc. राज०.

**सिआल.** पुं० ( शृगाल ) (१) दैत्य-विशेष. Name of a demon. (२) वासुदेव. An epithet of Vasudeo. (३) त्रि० निष्ठुर. Hard-hearted. (४) खल, दुर्जन. Wicked. हे० १, १२८; प्राप्र०.

**सिआली.** स्त्री० (शृगाली) गीदड़ी. Female jackal, fox. नाट०

**सिआलीस.** स्त्री० न० ( षट्चत्वारिंशत् ) छयालीस, चालीस और छह. Fourty-six. विशे० ३४६ टी.

**सिआवाइ.** पुं० ( स्याद्वादिन् ) जिन देव, अर्हन् देव. Jinadeo. कुमा०

**सिआवाय.** पुं० ( स्याद्वाद ) अनेकान्त दर्शन, जैन दर्शन. Jain-philosophy. हे० २, १०७; चंड० पड्०

**सिआसिअ.** पुं० (सितासित) (१) बलभद्र, बलराम. An epithet of Balabhadra ( २ ) श्वेत और कृष्ण. White and black. प्राप्र०

**सिइ.** पुं० ( शिति ) ( १ ) हरा वर्ण. The black colour. (२) त्रि० हरे वर्ण वाला. Black.—पावरण. पुं०(प्रावरण) बलराम, बलभद्र. An epithet of Balarama. कुमा०

**सिएअर.** त्रि० ( सितेतर ) कृष्ण, काला. Black. पाअ०

**सिंग.** न० ( शृङ्ग ) लगातार छब्बीस दिनों का उपवास. Twenty-six fasts at a time. संबोध० ५८.

**सिंगणाइय.** न० ( शृङ्गनादित ) प्रधान काज. The main work. पंचभा० ३.

**सिंगार.** पुं० ( शृङ्गार ) ( १ ) लवङ्ग, लोंग. Cloves. (२) सिन्दूर. Red-lead. (३) चूर्ण, चून. A fragrant powder.

(४) काला अगरु. Agallochum. (५) आर्द्रक, आदा. Undried ginger.

**सिंगारि.** त्रि० ( शृङ्गारिन् ) शृंगार करने वाला, शोभा करने वाला. Amorous. सिरि०८४४.

**सिंगारिअ.** त्रि० ( शृङ्गारित ) सजाया हुआ. Adorned, decorated. सिरि० १५८.

**सिंगिया.** स्त्री० (शृङ्गिका) पानी छिड़कने का पात्र-विशेष, पिचकारी. Syringe. सुपा० ३२८.

**सिंचाविअ.** त्रि० ( सेचित ) छिटकवाया हुआ. Sprinkled. उप० १०३१ टी; स० २८०; ५४६.

**सिंचिअ.** त्रि० ( सिक्त ) सींचा हुआ, छिड़का हुआ. Sprinkled. कुमा०.

**सिंजण.** न० ( शिञ्जन ) (१) अस्पष्ट शब्द, भूषण की आवाज. Tinkling or jingling sound especially of ornaments. ( २ ) अस्पष्ट आवाज करने वाला. Tinkling, rattling. सुपा० ४.

**सिंजा.** स्त्री० ( शिञ्जा ) भूषण का शब्द. Jingling sound of ornaments. कप्पू० प्राप्र०

**सिंजिणी.** स्त्री० (शिञ्जिनी) धनुर्गुण, धनुष की डोरी. A bow string. गा० ५४.

**सिंजिय.** न० ( शिञ्जित ) अव्यक्त आवाज. Tinkling, jingling. उप० १०३१ टी; कप्पू०

**सिंजिर.** त्रि० ( शिञ्जितृ ) अस्फुट आवाज करने वाला. Tinkling, jingling. पाअ०

**सिंदूर.** पुं० ( सिन्दूर ) वृक्ष-विशेष. A kind of tree. हे० १, ८५; संक्षि० ३.

**सिंदूरिअ.** त्रि० (सिन्दूरित) सिन्दूर युक्त किया हुआ. Marked with redlead. गा० ३००.

**सिंधव.** पुं० ( सैन्धव ) घोड़ा. Horse. हे० १, १४९.

**सिंधविया.** स्त्री० ( सैन्धविका ) लिपि-विशेष. A particular alphabet. विशे० ४६४ टी.

**सिंधु.** स्त्री० ( सिन्धु ) ( १ ) सिन्धु नदी की अधिष्ठायिका देवी. A presiding goddess of the Indus. (२) पुं० समुद्र, सागर. Sea. पाअ० कुप्र० २२; सुपा० १; २६४. (३) द्वीप विशेष. A particular island. (४) पद्म विशेष. A kind of lotus.

**सिंधुणद.** न० ( सिन्धुनद ) नगर-विशेष. Name of a city. पउम० ८, १६८.

**सिंधुदेवीकूड.** पुं० (सिन्धुदेवीकूट) क्षुद्र हिमवंत पर्वत का एक शिखर. A summit of the mount Kshudra Himavanta.

**सिंधुर.** पुं० ( सिन्धुर ) हस्ती, हाथी. Elephant. सुपा० ८३; सम्मत्त० १८७; कुमा०

**सिंबल.** पुं० (शाल्मल) सेमल का गाछ. The silk cotton tree. रंभा० २०.

**सिंबा.** स्त्री० ( शिम्बा ) फली, छिमी. Pod, legume. पाअ०

**सिंभि.** त्रि० ( श्लेष्मिन् ) श्लेष्म-युक्त, श्लेष्म-रोगी. Phlegmatic. सुपा० ५७६.

**सिंह.** पुं० ( सिंह ) मृग-राज, केसरी. Lion. प्रासू० १५४, १६६; ( २ ) एक राजकुमार. Name of a prince. उप० ६८६ टी. ( ३ ) एक राजा. Name of a king. रयण० २६. ( ४ ) भगवान महावीर का एक शिष्य, मुनि विशेष. A pupil of Lord Mahavira. राज० (५) व्रत विशेष, त्रिविधाहार की संलेखना-परित्याग. A particular vow. संबोध० ५८.

**सिंहउर.** न० ( सिंहपुर ) पंजाब देश का एक प्राचीन नगर. An ancient city of the Punjab. भवि०

**सिंहकेसर.** पुं० ( सिंहकेसर ) एक प्रकार का

उत्तम लड्डू. A kind of good sweet-balls. उप० २११ टी.

**सिंहदत्त.** पुं० (सिंहदत्त) (१) व्यक्ति वाचक नाम. Name of an individual. (२) त्रि० सिंह ने दिया हुआ. Given by a lion. हे० १, ९२.

**सिंहदुवार.** न० ( सिंहद्वार ) राज-द्वार. The main or principal gate. मोह० १०३.

**सिंहावलोक.** पुं० (सिंहावलोक) (१) सिंह की तरह पीछे देखना, A glance ( backward ) of a lion. (२) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग०

**सिंहिणी.** स्त्री० (सिंहिनी) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग०

**सिंहीभूय.** न० ( सिंहीभूत ) व्रत विशेष, चतुर्विध आहार की संलेखन-परित्याग. A particular vow. संबोध० ४८.

**सिक्क.** पुं० (सृक्क) होठ का अन्त भाग. Corner of the limb. दे० १, २८.

**सिक्करा.** स्त्री ( शर्करा ) खंड, टुकड़ा. Piece, fragment. स० ३९३.

**सिक्करिअ.** न० ( सीत्कृत ) अनुराग से उत्पन्न आवाज़. A sound made with affection. गा० ३९२.

**सिक्कार.** पुं० ( सीत्कार ) (१) अनुराग की आवाज. A sound of affection. गा० ७२१, भवि० सण० (२) हाथी की चिल्लाहट. The roaring of an elephant. णमि० १६.

**सिक्किआ.** स्त्री० ( शिक्या-शिक्यिका ) रस्सी की बनी हुई एक चीज जो चढ़ने के काम में आती है. A loop or string made of rope. सिरि. ४२४.

**सिक्खण.** न० ( शिक्षण ) (१) अभ्यास, पाठ. Learning. (२) सीख. उपदेश कुप्र० २५० Instruction. सर० ८,१९. (३) अध्यापन, पाठन. Teaching. सिरि० ७८१.

**सिक्खवअ.** त्रि० ( शिक्षक ) शिक्षा देने वाला. पढ़ाने वाला, शिक्षक. Teacher. प्राकृ० ६१०.

**सिक्खा.** स्त्री० (शिक्षा) सजा, दण्ड. Punishment, sentence. कुप्र० ११०.

**सिक्खाण.** न० ( शिक्षाण ) आचार सम्बन्धी उपदेश देने वाला शास्त्र. A scripture relating to conduct. कप्प०

**सिक्खावण.** न० ( शिक्षण ) सिखाना, सीख, हितोपदेश. Advice, instruction. सुख० २, १६; प्राकृ० ६१; कप्पू०

**सिक्खाणा.** स्त्री० (शिक्षणा) देखो 'सिक्खावण' शब्द. Vide 'सिक्खावण'. सूयनि० १२७; उप० १९० टी०

**सिक्खिर.** त्रि० ( शिक्षितृ ) सीखने की आदत वाला, अभ्यासी. Pupil, scholar. गा० ६६१.

**सिखा.** स्त्री० ( शिखा ) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग०

**सिग्गु.** पुं० ( शिग्रु ) वृक्ष विशेष, सहिंजना का पेड़. A kind of tree. दे० ६,२०; पाअ०.

**सिचय.** पुं० ( सिचय ) वस्त्र, कपड़ा. Garment. पाअ० गा० २६१, कुप्र० ४२३.

**सिच्छा.** स्त्री० (स्वेच्छा) स्वच्छन्द. Self-will, own inclination. सुपा० ३१६.

**सिज्जावाली.** स्त्री० (शय्यापाली) बिछौना का काम करने वाली दासी. A female bed-servant. सुपा० ६४१.

**सिज्जिर.** त्रि० ( स्वेतृ ) जिसको पसीना हुआ करता हो वह, पसीना वाला. Sweated. perspired. ४०७,४०८,७७४, कुमा०

**सिज्झणया-सिज्झणा.** स्त्री० ( सेंधना ) (१) सिद्धि, मुक्ति, मोक्ष, निर्वाण. Final emancipation. उप० १३१, ७६६; प्रव० ४; धर्मवि० १९१, विशे० ३०३७. (२) निष्पत्ति,

साधना. Accomplishing. रयण० ४६.

**सिट्ठ.** त्रि० ( श्रेष्ठ ) अति उत्तम. Most-excellent, pre-eminent. उप०८७६.

**सिट्ठ.** त्रि० ( सृष्ट ) (१) रचित, निर्मित. Created. उप०७२८ टी, रंभा० (२) युक्त. Joined, united. (३) निश्चित. Determined. (४) भूषित. Decorated. (५) बहुल, प्रचुर. Much, Excessive. (६) त्यक्त. Abandoned. हे० १, १२८.

**सिट्ठायार.** पुं० (शिष्टाचार) भलमनसी, सदाचार. Good morals or conduct. धर्म० १.

**सिट्ठि.** स्त्री० ( सृष्टि ) (१) विश्व–निर्माण, जगद्–रचना. The creation of the world. सुपा० १११. महा० (२) निर्माण रचना. Creation. (३) स्वभाव. Nature. (४) जिसका निर्माण होता हो. Anything created. हे० १,१२८. (५) सीधा क्रम, अविपरीत क्रम. Serial order. सिरि० ८७८.

**सिढिलाविअ.** त्रि० ( शिथिलित ) शिथिल कराया हुआ. Relaxed, loosened. प्राकृ० ६१.

**सिणाउ.** पुं० (स्नायु) नाड़ी विशेष, वायु वहन करने वाली नाड़ी. Tendon, sinew. प्राकृ० २८.

**सिणि.** स्त्री० ( सृणि ) अंकुश. Look, good सुपा० ५३७; सिरि० १०५८.

**सिणिद्ध.** त्रि० ( स्निग्ध ) ( १ ) प्रीति-युक्त. Loving. Affectionate. स्वप्न० ५३; प्रासू० ६२; (२) आर्द्र, रस-युक्त. Green, juicy. (३) मसृण, कोमल. Delicate, tender. कुमा० (४) भात का मांड. Boiled water of rice. हे० २,१०६. प्राप०

**सिणेहालु.** त्रि० ( स्नेहवत् ) स्नेह-वाला. Affectionate, loving. स० ७६३.

**सिण्ण.** त्रि० (स्विन्न) स्वेद-युक्त. Sweated, perspired. गा० २४४

**सिण्ह.** पुं० न० ( शिश्न ) पुंश्चिह्न, पुरुष-लिंग. The penis; The male organ of generation. प्राप्त० दे० ४,५.

**सित्थ-सित्थय.** न० ( सिक्थ ) ( १ ) मोम. Wax. दे० १,५२; पाअ० उप० ७२८ टी० (२) औषधि-विशेष, नीली, नील. A kind of medicine. हे० २, ७७.

**सिद्ध.** त्रि०(सिद्ध) (१) प्रतिष्ठित, लब्ध-प्रतिष्ठ. Installed, inaugurated. चेइय० ६७६; सम्म० १; ( २ ) निश्चित, निर्णीत. Determined. सम्म० १; ( ३ ) विख्यात, प्रसिद्ध. Celebrated, famous. चेइय० ६८०; (४) शब्द-विशेष, साध्य विलक्षण शब्द. A particular word. भास० ८६; (५) साबित किया हुआ. Proved, demonstrated. (६) प्रतीत, ज्ञान. Known. (७) लगातार पन्द्रह दिनों का उपवास. Fifteen fasts at a time. संबोध० ५८. (८) विद्या, मंत्र, कर्म, शिल्प आदि में पूर्णता प्राप्त की हो. A semi-divine being supported to be of great purity and holiness and said to be particularly characterized by eight supernatural faculties. विशे० ३०२८; (६) समय-परिमाण विशेष, स्तोक विशेष. A particular measure of time. कप्प०

**सिद्धक्खर.** पुं० न० (सिद्धाक्षर) 'नमो अरिहंताणं' यह वाक्य. A sentence 'नमो अरिहंताणं'. भवि०

**सिद्धचक्क.** न० ( सिद्धचक्र ) अर्हन् आदि नव पद. A collection of nine words. सिरि० ३४.

**सिद्धत्थ.** त्रि० ( सिद्धार्थ ) कृतकृत्य. One

**सूअक-ग.** न० ( सूतक ) सूतक, जनन और मरण की अशुद्धि. Impurity caused by child-birth or death in a family. पंचा० १३, ३८; वव० १.

**सूअक-ग.** त्रि० ( सूचक ) (१) सूचना करने वाला. Betraying, informing. वेणी० ४५; श्रा० ११; सुर० २, २२६; (२) गुप्त दूत, जासूस. Messenger, traducer spy. प्राप०

**सूअखल्ल.** पुं० ( शूकखल्ल ) अनन्तकाय वनस्पति विशेष. A kind of vegetable. प्रव० ४; श्रा० २०.

**सूअगार.** पुं० ( सूपकार ) रसोया. Cook. स० १७; कुप्र० ६६; ३७; श्रावक० ६३ टी.

**सूअण.** न० ( सूचन ) सूचना. Information, hint. उव० सुर० २, २३३.

**सूआ-सूइ.** स्त्री० (सूति) प्रसव, प्रसूति, जन्म. Birth. पउम० २६, ८५; १, ६१; सुपा० २३; —कम्भ. न० ( कर्मन् ) प्रसव क्रिया. Delivery of a child. सुर० १०, १; सुपा० ४०; —हर. न० ( गृह ) प्रसूति-गृह. Maternity-chamber. पउम० २६, ८५.

**सूआकर.** त्रि० (सूचाकर ) सूचक. Betraying, informing. उप० ७६८ टी०

**सूआरिणी.** स्त्री० ( सूपकारिणी ) रसोई बनाने वाली स्त्री. Female cook. पउम० ७७, १०६.

**सूइअ.** पुं० ( सूचिक ) दर्जी. Tailor. कुप्र० ४०१.

**सूइय.** न० ( सुप्त ) निद्रा. Sleep. महा०

**सूडण.** न० ( सूदन ) (१) भञ्जन, विनाश. Destruction, ruin. गउड० (२) त्रि० विनाशक. Destructive, ruinous. प्रव० २७१.

**सूण.** त्रि० ( शून ) सूजा हुआ, सूजन से फुला हुआ. Swollen. पउम० १०३, १४८; गा० ६३६; स० ३७१; ४८०.

**सूणु.** पुं० ( सूनु ) पुत्र, लड़का. Son. कुप्र० ३१६.

**सूर** पुं० ( शूर ) (१) एक राजा. Name of a king. सुपा० ६२२; (२) पुं० न० एक देव विमान. A particular celestial car. देवेन्द्र० १४३

**सूर.** पुं० ( सूर-सूर्य ) (१) इक्ष्वाकु वंश का एक राजा. Name of a king of the Ikshvaku family. पउम० ५, ६; (२) एक लंका पति. Name of a lord of Lanka. पउम० ५, २६३; (३) छन्द का एक भेद A veriety of metre. पिंग०

**सूरंगय.** पुं० ( सूराङ्गज ) एक राजा. Name of a king. उप० १०३१ टी.

**सूरवेग.** पुं० ( सूरवेग ) एक राज-कुमार. Name of a prince. उप० १०३१ टी.

**सूरसुअ.** पुं० ( सूरसुत ) शनैश्चर ग्रह. An epithet of Saturn. नाट-मृच्छ० १६२.

**सूरि.** पुं० ( सूरि ) आचार्य. Acharya, priest. जी० १; सण०

**सूरिअ.** त्रि० ( भग्न) भांगा हुआ. Broken. कुमा०

**सूरोदय.** न० (सूरोदय) नगर विशेष. Name of a city. पउम० ८, १८६.

**सूल.** पुँ० न० ( शूल ) देश-विशेष. Name of a country. पउम० ६८, ६५.

**सूलधर.** पुं० ( शूलधर ) शिव, महादेव. Shiva, Mahadeo. पिंग०

**सूलि.** त्रि० ( शूलिन् ) (१) शूल रोग वाला. Suffering from colic. वि० ३; (२) पुं०शिव,महादेव. An epithet of Shiva. पाश्र०

**सूसास.** त्रि० (सोच्छ्वास) ऊर्ध्व श्वास वाला. Breathing. हे० १, १५७; कुमा०

**सूसिय.** त्रि० ( शोषित ) सुखाया हुआ. Dried up. सुर० १२, २४८.

**सूसुअ.** त्रि० ( सुश्रुत ) (१) अच्छी तरह सुना हुआ. Well-heard. (२) अच्छी तरह ज्ञात. Well-understood. वज्जा० १०६; (३) पुं० वैद्यक ग्रन्थ-विशेष. Name of a volume of medicine. वज्जा० १०६.

**सेअ.** पुं० ( श्वेत) शक्र की नट-सेना का अधिपति. A general of an army of dancers of Shakra. इक०

**सेअंबर.** पुं० (श्वेताम्बर) (१) एक जैन संप्रदाय. A particular Jain sect. सं० २; सम्मत्त० १२३; सुपा० ५६६; (२) न० सफेद वस्त्र. A white garment. पउम० ६६, ३०.

**सेअंस.** पुं० ( श्रेयांस ) (१) एक राजकुमार. Name of a prince धण० १२; (२) चतुर्थ वासुदेव तथा बलदेव के पूर्व जन्म के धर्म गुरू. Name of a religious preceptor of the fourth Vasudeo and Baladeo in the previous birth. पउम० २०, १७६.

**सेअपड.** पुं० ( श्वेतपट ) श्वेताम्बर जैन, जैन का एक सम्प्रदाय. Shwetamber Jain. सु ० ६४१; विशे० २५८५; धर्मसं० ११०१.

**सेइअ.** न० ( स्वेदित ) पसीना. Sweet, perspiration. भवि०

**सेउ.** पुं० न० ( सेतु ) (१) आलवाल, क्यारी, थांवला. A basin or trench for water (round the root of a tree). (२) क्यारी के पानी से सींचने योग्य खेत. Irrigable field. नाया० १, १ टी.

**सेचणय.** न० ( सेचनक ) सिंचन, छिटकाव. Sprinkling, watering. मोह० २७.

**सेच्च.** न० ( शैत्य ) शीतपन, ठंडापन. Coldness, Frigidity. प्राप्र०

**सेण.** पुं० (श्येन) विद्याधर वंश का एक राजा. Name of a king of the Vidyadhar family. पउम० ५, १२.

**सेणाणिय-सेणाणी.** पुं० ( सेनानी ) सेनापति. लश्कर का मुखिया. General, commander. पउम० ३, ७७; सुपा० ३००; धर्मवि० ८४; पउम० ६४, २०.

**सेणामुह.** न० ( सेनामुख ) वह सेना, जिसमें ६ हाथी, ६ रथ, २७ घोड़े और ४५ प्यादे हों. A division of an army consisting of nine elephants as many chariots, 27 horses and 45 foot. पउम० ५६, ५.

**सेणिआ.** स्त्री० (श्रेणिका) एक जैन मुनि-शाखा. A branch of Jain saints. कप्प०

**सेणिआ-का.** स्त्री० ( सैनिका ) छन्द का एक भेद. A variety of metre. पिंग०

**सेणिग.** पुं० ( सैनिक ) लश्करी सिपाही. Soldier. स० ३८१.

**सेभालिआ.** स्त्री० ( शेफालिका ) लता-विशेष. Name of a creeper. हे० १, २३६; प्राकृ० १४.

**सेमुसी-ही.** स्त्री० ( शेमुषी ) मेधा, बुद्धि. Intellect, understanding. राज० उप० पृ० ३३३; हम्मीर० १४, २२.

**सेम्ह.** पुं०-स्त्री० ( श्लेष्मन् ) कफ. Phlegm, प्राकृ० २२; पि० २६७.

**सेर.** त्रि० ( स्वैर ) स्वच्छन्दी, स्वतन्त्र. Wanton, unrestrained, self-willed. स्वप्न० ७७; विक्र० ३७.

**सेर.** त्रि० ( स्मेर ) विकस्वर. Opening. expanding. हे० २, ७८; कुमा०

**सेरंधी.** स्त्री० ( सैरन्ध्री ) स्त्री-विशेष, अन्य के घर में रह कर शिल्प कार्य करने वाली स्वतन्त्र स्त्री. An independant female artisan working in another person's house. कप्पू०

**सेरिह.** पुं॰ ( सैरिभ ) भैंसा, महिष. Buffalo. गा॰ १७२; ७४२; नाट-मृच्छ॰ १३५.

**सेरीस.** पुं॰ न॰ ( सेरीश ) एक गांव का नाम. Name of a village. ती॰ ११.

**सेलजाया.** स्त्री॰ ( शैलजाया ) पार्वती. An epithet of Parvati. रंभा॰

**सेलस.** न॰ ( शैलस ) वज्र. Thunderbolt. से॰ ३, २७.

**सेलसुआ.** स्त्री॰ ( शैलसुता ) पार्वती. An epithet of Parvati. पाअ॰

**सेलाइच्च.** पुं॰ ( शैलादित्य ) वलभीपुर का एक प्रसिद्ध राजा. Name of a celebrated king of Vallabhipura. ती॰ १५.

**सेलेय.** त्रि॰ ( शैलेय ) पर्वत में उत्पन्न, पर्वतीय. Mountainous, produced from rocks. धर्मवि॰ १४०.

**सेवण.** न॰ ( सेवन ) सीना, सिलाई करना. Sewing, stitching. उप॰ पृ॰ १२३.

**सेवल.** न॰ ( शैवल ) सेवार, सेवाल. A kind of aquatic plant, moss. पाअ॰

**सेवा.** स्त्री॰ ( सेवा ) (१) उपभोग. Use, practice. (२) आश्रय. Resorting to. (३) आराधन. Worshipping, serving. हे॰ २, ६६; कुमा॰

**सेवाल.** पुं॰ ( शैवाल ) एक तापस जिसको गौतम स्वामी ने प्रतिबोध किया था. Name of an ascetic who was instructed by Gautam Swami. कुप्र॰ २६३.

**सेवालि.** पुं॰ ( शैवालिन् ) देखो "सेवाल" शब्द. Vide 'सेवाल'. उप॰ १४२ टी॰

**सेवालिय.** त्रि॰ ( शैवालिक ) सेवाल वाला, शैवाल युक्त. Mossy. 'सेवालियभूमितले' सुर॰ २, १०५.

**सेस.** पुं॰ ( शेष ) (१) शेषनाग, सर्प-राज. Name of a celebrated serpent. से॰ २, २८; (२) छन्द का एक भेद. A variety of metre. पिंग॰

**सेसराअ.** पुं॰ ( शेषराज ) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग॰

**सेसव.** न॰ ( शैशव ) बाल्यावस्था. Childhood, infancy. दे॰ ७, ७६.

**सेसा.** स्त्री॰ ( शेषा ) निर्माल्य. The remains of flowers or other offerings made to an idol and distributed among the worshippers as a holy relique. उप॰ ७२८ टी; सिरि॰ ५५५.

**सेसिअ.** त्रि॰ ( शेषित ) (१) बाकी बचाया हुआ. Remained. गा॰ ६६१; (२) खतम किया हुआ. Completed, finished. विशे॰ २०२६.

**सेसिअ.** त्रि॰ ( श्लेषित ) संबद्ध किया हुआ, Joined, united. विशे॰ ३०३६.

**सेहणा.** स्त्री॰ ( शिक्षणा ) शिक्षा, सजा, कदर्थना. Punishment. उव॰

**सेहर.** पुं॰ (शेखर) (१) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग॰ (२) मस्तक-स्थित माला. A garland worn on the head. कुमा॰

**सेहाली.** स्त्री॰ ( शेफाली ) लता-विशेष. A kind of creeper. दे॰ ५, ४.

**सोअ.** न॰(शौच) चोरी का अभाव, पर-द्रव्य का अहरण. Absence of stealing. नव॰ २३; आ॰ ३१.

**सोअण.** न॰ (स्वप्न) शयन. Sleeping. उव॰

**सोअण.** न॰ ( शोचन ) शुद्धि, प्रक्षालन. Purity, washing. स॰ ३४८.

**सोउ.** त्रि॰ ( श्रोतृ ) सुनने वाला. Hearer. स॰ ३; मासू॰ २.

**सोंडिअ.** पुं॰ ( शौण्डिक ) दारू बेचने वाला, कलवार. Vintner. अभि॰ १८८.

सोंडीर. त्रि० ( शौण्डीर ) गर्व-युक्त, गर्वित. Proud, haughty. महा०

सोंडीर. न० (शौण्डीर्य) (१) पराक्रम, शूरता. Heroism, valour. (२) गर्व. Pride. हे० २, ६३; पड्०

सोंडीरिम. पुं० स्त्री० ( शौण्डीरिमन् ) देखो 'सोंडीर' शब्द. Vide 'सोंडीर' हे० २, ६३; पड्०

सोगंध, सोगंधिअ. न० ( सौगन्ध्य ) लगातार चौवीस दिनों के उपवास. Continued twenty-four fasts. संबोध० ४८; (२) सुगन्धिपन, सुगन्ध. Fragrance. सम्मत्त० २२०.

सोगंधिअ. पुं० न० ( सौगन्धिक ) (१) एक देव-विमान. देवेन्द्र० १४२. A particular celestial car.(२) सुगन्ध वाला, सुगन्धी. Fragrance. उवा० सम्मत्त० २२०.

सोच्चिय त्रि० ( शोचित ) शुद्ध किया हुआ, प्रक्षालित. Purified. स० ३४८.

सोजगण-न्न. न० (सौजन्य) सुजनता, सज्जनता, भलमनसी. Goodness, gentility. उप० ७२८ टी०; सुर० २, ६१.

सोज्झ. त्रि० ( शोद्ध ) शोधनीय, शुद्धि-योग्य, शोधनीय. To be purified or refined. सू० प० १०, ६ टी.

सोढ. त्रि० (सोढ) सहन किया हुआ. Suffered, endured. उप० २६४ टी, धात्वा० १५७.

सोण. त्रि० ( शोण ) लाल, रक्त वर्ण वाला. Red. पाश्र०

सोणहिअ. त्रि० ( शौनकिक ) (१) श्वान पालक. A keeper of dogs. (२) कुत्तों से शिकार करने वाला. Hunting by dogs. स० २५३.

सोणिअ. पुं० ( शौनिक ) कसाई. Butcher. दे० ६, ६२.

सोणिम. पुं०स्त्री०( शौणिमन् ) रक्तता, लाली. Redness. विक्र० २८.

सोगण. न० ( स्वर्ण ) सोना, सुवर्ण. Gold. प्राकृ० ३०; संक्षि० २१.

सोत्थि. पुं० न० ( स्वस्ति ) एक देव विमान. A particular celestial car. देवेन्द्र० १३३.

सोदास. पुं० ( सौदास ) एक राजा. Name of a king. पउम० २२, ८१.

सोपार, सोपारय. पुं० न० ( सोपार-क ) (१) देश-विशेष. Name of a country. पउम० ६८, ६४; सुपा० २७५; (२) न० नगर विशेष. Name of a city. सार्ध० ३६; नी० ११.

सोबंधव. त्रि० (सौबन्धव) सुबन्ध नामक कवि का बनाया हुआ ग्रन्थ. A volume by the poet named Subandhu. गउड०

सोभग. त्रि०(शोभक)(१) शोभनेवाला. Shining.(२) शोभानेवाला. Decorator. कप्प०

सोम. पुं० (सोम) (१) एक प्रसिद्ध क्षत्रिय वंश. Name of a celebrated Kshatriya lineage. पउम० ५, २; (२) एक विद्याधर नरपति. Name of a Vidyadhar king. पउम० ७, ४३; (३) एक सेठ का नाम. Name of a wealthy man. सुपा० ५६७; (४) लता विशेष, सोमलता. Name of a plant. (५) उसका रस. The juice of this plant. (६) अमृत. Nectar. पड्० (७) पुं० न० देव विमान विशेष. A particular celestial car. देवेन्द्र० १३३; १४३; १४५; (८) यशस्वी, कीर्तिमान्. Celebrated, renowned. कप्प०

सोमजस. पुं० ( सोमयशस् ) एक राजा. Name of a king. सुर० २, १३५.

सोमणस. न० ( सौमनस्य ) सुन्दर मन, संतुष्ट मन. Satisfied of mind. कप्प०

**सोमनाह.** पुं॰ ( सोमनाथ ) सौराष्ट्र देश की सुप्रसिद्ध महादेव मूर्ति. A celebrated idol of Mahadeo in Saurastra. ती॰ १५; सम्मत्त॰ ७५.

**सोमप्पभ-ह.** पुं॰ ( सोमप्रभ ) (१) क्षत्रियों के सोमवंश का आदि पुरुष, बाहुबलि का एक पुत्र. The first man of Soma family of Kshatri race or a son of Bahubali. पउम॰ ५, १०; कुप्र॰ २१२; (२) तेरहवीं शताब्दी का एक जैन आचार्य और ग्रन्थकार. Name of a Jain Acharya and author in the thirteenth century. कुप्र॰ २१२.

**सोमभूइय.** न॰ ( सोमभूतिक ) एक कुल का नाम. Name of a lineage. कप्प॰

**सोमव-वा.** त्रि॰ ( सोमप-पा ) सोमरस पीने वाला. Drinker of Soma-juice. षड्॰

**सोमसुंदर.** पुं॰ ( सोमसुन्दर ) एक प्रसिद्ध जैनाचार्य और ग्रन्थकार. Name of a celebrated Jain Acharya and author. संति॰ १४; कुलक॰ ४४.

**सोमाण.** न॰ ( श्मशान ) मसान, मरघट. Cemetery, burning place. दे॰ ८, ४५.

**सोमाणस.** पुं॰ ( सौमानस ) सातवां ग्रैवेयक विमान. The seventh Graiveyaka celestial car. प्रव॰ ११४.

**सोमित्ति.** पुं॰ ( सौमित्रि ) राम-भ्राता लक्ष्मण. Lakshamana, brother of Rama. गा॰ ३५.

**सोमित्ति.** स्त्री॰ ( सुमित्रा ) लक्ष्मण की माता. Name of the mother of Lakshmana. —**पुत्त.** पुं॰ (पुत्र) लक्ष्मण. An epithet of Lakshmana. 'रामसोमित्तिपुत्ता' पउम॰ ३८, ५७.

**सोमेसर.** पुं॰ ( सोमेश्वर ) सौराष्ट्र का सोमनाथ महादेव. Somanatha Mahadeo of Saurashtra. सम्मत्त॰ ७५.

**सोम्म.** त्रि॰ ( सौम्य ) (१) रमणीय, सुन्दर. Beautiful, charming. से॰ १, २७; (२) ठंडा, शीतल. Cold. से॰ ४, ८; (३) शीतल प्रकृति वाला, शान्त स्वभाव वाला. Gentle, mild. से॰ ५,१६; विशे॰ १७३१; (४) प्रिय दर्शन, जिसका दर्शन प्रिय लगे. Of pleasing appearance, good-looking. (५) जिसका अधिष्ठाता सोम देवता हो. One whose presiding god is Soma. (६) भास्वर, कान्ति वाला. Shining, brilliant. (७) पुं॰ बुध ग्रह. The planet Mercury. (८) शुभ ग्रह. An auspicious planet. (९) वृष आदि सम राशि. Even Rashi ( a sign of the zodiac). (१०) उदुम्बर वृक्ष. The Udumbara tree. (११) द्वीप विशेष. Name of an island. (१२) सोमरस पीने वाला ब्राह्मण. A Brahamana drinking Soma juice. प्राप्र॰ ८.

**सोरट्ठ.** पुं॰ ( सौराष्ट्र ) (१) एक भारतीय देश, सोरठ, काठियावाड़. Soratha, a region in India. इक॰ ती॰ १५; (२) सोरठ देश का निवासी. An inhabitant of Soratha. श्रावक॰ ६३; (३) न॰ छन्द विशेष. Name of a metre. पिंग॰

**सोरट्ठिया.** स्त्री॰ (सौराष्ट्रिका) एक जैनमुनिशाखा. A branch of a Jain Saint. कप्प॰

**सोरब्भ-सोरंभ.** न॰ ( सौरभ ) सुगन्ध, खुशबू. Fragrance. विक्र॰ ११३; कुप्र॰ २२३; भवि॰ उप॰ ६८६टी॰

**सोरसेणी.** स्त्री॰ ( शौरसेनी ) शूरसेन देश की प्राचीन भाषा, प्राकृत भाषा का एक भेद. The ancient language of Shursena country. विक्र॰ ६७.

सोरिअ. न० (शौर्य) शूरता, पराक्रम. Heroism, valour. प्राप्र० प्राकृ० १६.

सोवकम-सोवक्कम. त्रि० (सोपक्रम) निमित्त कारण से जो नष्ट या कम हो सके वह कर्म, आयु, आपदा आदि. A kind of Karma which can be destroyed or lessened by a cause. सुपा० ४४२; ४२६.

सोवचिय. त्रि० (सोपचित) उपचययुक्त, स्फीत; पुष्ट. Nourished, fat, bulky. कप्प०

सोवण. न० (स्वप्न) शयन, सोना. Sleeping. उप० पृ० २३७.

सोवण्ण. त्रि० (सौवर्ण) स्वर्ण-निर्मित, सोने का. Golden, made of gold. महा० सम्मत्त० १७३.

सोवण्णेअ. पुं० स्त्री० (सौपर्णेय) गरुड पक्षी. Name of Garuda, a king of birds. षड्०

सोववत्तिअ. त्रि० (सोपपत्तिक) सयुक्तिक, युक्ति-युक्त. Argumentative. उप० ७२८ टी.

सोविअ. त्रि० (स्वापित) सुलाया हुआ, शायित. Caused to sleep. सुर० ४, २४४; उप० १०३१ टी.

सोवियल्ल. पुं० स्त्री० (सौविदल्ल) अन्तःपुर का रक्षक. An attendant on the women's apartments. सुपा० ७

सोवीर. पुं० न० (सौवीर) अञ्जन-विशेष, सौवीर देश में होनेवाला सुरमा. A kind of antimony or collyrium. जी० ४.

सोसविअ. त्रि० (शोषित) सुखाया हुआ. Dried up. हे० ३, १५०; उव०

सोसास. त्रि० (सोच्छ्वास) ऊर्ध्व श्वास युक्त. Breathing. षड्०

सोसिअ. त्रि० (सोच्छ्रित) ऊंचा किया हुआ. Lifted up, raised. कप्प०

सोहग. पुं० (शोधक) धोबी, रजक. Washerman. उप० पृ० २४१.

सोहग्ग. न० (सौभाग्य) पति प्रियता. Love of husband. सुर० ३, १८१; प्रासू० ८५.

—कप्परुक्ख. पुं० (कल्पवृक्ष) तप-विशेष. A kind of religious austerity. प्रव०

—गुलिया. स्त्री० (गुटिका) सौभाग्य-जनक मन्त्र-विशेष से संस्कृत गोली. A pill consecrated by Mantras producing good fortune. सुपा० ५६७.

सोहग्गंजण. न० (सौभाग्याञ्जन) सौभाग्य जनक अंजन. Collyrium producing good luck. सुपा० ५६७.

सोहग्गिअ. त्रि० (सौभागित) भाग्यशाली, सुन्दर भाग्य वाला. Fortunate. उप० पृ० ४७, १०८.

सोहण. पुं० (शोभन) एक प्रसिद्ध जैन मुनि. Name of a celebrated Jaina saint. सम्मत्त० ७५.

सोहणवर. न० (शोभनवर) वैताढ्य की उत्तर श्रेणी का एक विद्याधर नगर. Name of a Vidyadhar city in the north of the mount Vaitadhya. इक०

सोहद. न० (सौहृद) (१) मित्रता. Friendship, friendliness. (२) बन्धुता. Brotherhood. अभि० २१८; अच्चु० ५०.

सोहम्मिंद. पुं० (सौधर्मेन्द्र) शक्र, प्रथम देवलोक का स्वामी. Shakra, lord of the first heaven. महा०

सोहम्मिय. त्रि० (सौधर्मिक) सौधर्म देवलोक का. Relating to the Saudharma heaven. सण०

सोहय. त्रि० (शोधक) शुद्धि-कर्त्ता, सफाई करने वाला. Purifying. विशे० ११६६.

सोहल. त्रि० (शोभावत्) शोभा-युक्त. Beautiful, lovely. सण० भवि०

**सोहा.** स्त्री० ( शोभा ) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग०

**सोहाविय.** त्रि० (शोधित ) साफ कराया हुआ. Purified, cleansed. स० ६२.

**सोहि.** स्त्री० ( शोधि ) आलोचना, प्रायश्चित. Expression of faults before one's Guru requital. ओघ० ७११, ७१७.

**सोहि.** त्रि० ( शोभिन् ) शोभने वाला. Shining. संबोध० ४८; कप्पू० भवि०

**सोहिर.** त्रि० ( शोभितृ ) शोभने वाला. Shining. गा० ५११.

## ह

**ह.** पुं० ( ह ) (१) कंठ-स्थानीय व्यञ्जन वर्ण-विशेष. A particular consonant. प्राप०प्रामा०(२)अ०संबोधन. Addressing. पि०२७५; (३) नियोग, निश्चयपन. Certainty.(४) निंदा.Censure. (५) निग्रह. Restraint. (६ ) प्रसिद्धि. Fame, celebrity. (७) पादपूर्ति. Filling out line. हे० २, २१७.

**हइ.** स्त्री० ( हति ) हनन, वध, मारण. Killing, destruction. श्रा० २७.

**हंता.** अ० ( हन्त ) (१) वाक्य का आरंभ. Beginning of a sentence. (२) प्रत्यवधारण. Determining.(३) संप्रेषण. Sending. (४) निर्देश. Indicating. राज० (५) हर्ष. Delight, joy. (६) अनुकम्पा. Compassion, pity. (७) सत्य. Truth.

**हंदि.** अ० ( हन्दि ) (१) विषाद, खेद. Grief, sorrow. (२) विकल्प. Doubt. (३) पश्चात्ताप.Repentance, Contrition. (४) निश्चय. Determination. (५) सत्य. Truth. (६) उपदर्शन. Sight. पाश्र० हे० २, १८०; षड्० कुपा० पंचा० ३, १२; दसनि० ३, ३७.

**हंस.** पुं० ( हंस ) सूर्य, रवि. The sun. सिरि० ५४७; (२) छन्द का एक भेद. A variety of metre. पिंग० (३) निर्लोभी राजा. An unavaricious king. (४) विष्णु. Vishnu. (५) परमेश्वर, परमात्मा. God. (६) मत्सर. Pride. (७) मन्त्र-विशेष. A kind of Mantra. (८) शरीर स्थित वायु की चेष्टा विशेष. A kind of movement of vital airs. (६) मेरु पर्वत. The mount Meru. (१०) शिव महादेव. Siva. (११) अश्व की एक जाति. A kind of horse. (१२) श्रेष्ठ. Anything best or excellent of its kind. (१३) अगुआ. Leader. (१४) विशुद्ध. Pure. हे० २, १८२.

**हंसतूली.** स्त्री० ( हंसतूली ) बिछौने की गद्दी. Bed-cushion. सुर० ३, १८८; ६, १२८.

**हंसद्दीव.** पुं० (हंसद्वीप) द्वीप-विशेष. Name of an island. पउम० ५४, ४५.

**हंसय.** पुं०न० ( हंसक ) नूपुर. An ornament for the anklets. पाश्र० सुपा० ३२७.

**हंसी.** स्त्री०(हंसी) हंस पक्षीकी मादा. Female goose. पाश्र० (२) छन्द का एक भेद. A variety of metre. पिंग०

**हंसुलय.** पुं० (हंस) अश्व की उत्तम जाति. A kind of noble horses. सम्मत्त० २१६.

**हंहो.** अ०(हंहो) (१) सम्बोधन, आमंत्रण. A vocative particle. सुख० २३, १; धर्मवि० ५५; उप० ५१७ टी; (२) तिरस्कार. Contempt. धम्म० ११ टी०; (३) दर्प, गर्व. Pride (४) दंभ, कपट. Deceit. (५)

प्रश्न. Interrogation. हे० २, २१७.

**हक्कारण.** न० (आकारण) आह्वान. Calling, inviting. स० ३१४; कुप्र० २१६.

**हक्कारिअ.** त्रि०(आकारित्त) आहूत. Called, invited. सुपा० २६६; ओघ० ६२२ टी०; महा०

**हक्किअ.** त्रि० ( निषिद्ध ) निवारित. Prevented, warded off. कुमा०

**हक्खुविअ** त्रि० ( उत्क्षिप्त ) उत्पाटित. Uprooted, eradicated. कुमा०

**हच्चा.** स्त्री० ( हत्या ) वध, घात. Killing, murder. कुप्र० १५७; धर्मवि० १७.

**हट्ट.** पुं० (हट्ट) (१) आपण, बाजार. Market, fair. गा० ७६४; भवि० (२) दूकान. Shop. सुपा० ११; १८६; **गाई-वी.** स्त्री० ( गत्री ) व्यभिचारिणी स्त्री, कुलटा. Wanton woman, prostitute. सुपा० २०१; २०२.

**हट्टिगा. हट्टी.** स्त्री० ( हट्टिका ) छोटी दूकान. Small shop. मोह० ६२; सुपा० १८६.

**हट्ठ.** त्रि०(हृष्ट) (१) नीरोग, रोग रहित. Free from disease, healthy, sound. प्रव० ४; (२) शक्तिशाली जवान, समर्थ तरुण. Strong and youngman. कप्प० (३) दृढ, मजबूत. Firm, unswerving. ओघ० ७५.

**हडहड.** पुं० (हडहड) हड हड आवाज. The sound had had. सिरि० ७७६.

**हणण.** न० ( हनन ) (१) मारण, वध. Killing, slaying. (२) वध कर्ता. Slayer. कुप० २२.

**हणिअ.** त्रि० (हत ) जिसका वध किया गया हो. Killed, slain. श्रा० २७; कुमा० प्रासू० १६; पिंग०

**हणिअ.** त्रि० ( श्रुत ) सुना हुआ. Heard. कुमा०

**हणिर.** त्रि० (हन्तृ) वध करने वाला. Killer. सुपा० ६०७.

**हणु-हणुमंत-हणुवंत.** पुं० (हनुमत् ) हनुमान रामचन्द्र जी का एक प्रख्यात अनुचर. Name of a powerful monkey-chief. पउम० १, ५६; १७, १२१; ४७, २६; हे० २, १४६; कुमा० प्राप्र० पउम० १६, १५; ५६ २१.

**हणुरुह-हणुरूह.** न० ( हनुरुह ) नगर विशेष. Name of a city. पउम० १, ६१; १७, ११८.

**हत्तु.** त्रि० ( हर्तृ ) हरण-कर्त्ता. One who takes away. प्राकृ० २०.

**हत्थ.** पुं० ( हस्त ) (१) चौबीस अंगुल का एक परिमाण. A measure of length equal to 24 angulas or about 18 inches. (२) हाथी की सूंड. The trunk of an elephant. हे० २, ४५; प्राप्र० (३) एक जैन मुनि. Name of a Jaina Saint. कप्प०

**हत्थाहत्थि.** स्त्री० ( हस्ताहस्तिका ) हाथोंहाथ, एक हाथ से दूसरे हाथ. Hand to hand गा० १७६.

**हत्थि.** पुं० ( हस्तिन् ) नृप-विशेष. Name of a king. ती० १४.

**हत्थिपाल.** पुं० (हस्तिपाल) भगवान महावीर के समय का पावापुरी का एक राजा. Name of a king of Pavapuri at the time of Lord Mahavira. कप्प०

**हत्थिलिज्ज.** न० ( हस्तिलीय ) एक जैन-मुनि-कुल. A class of Jaina saints. कप्प०

**हत्थिविजय.** न० ( हस्तिविजय ) वैताढ्य की उत्तर श्रेणि का एक विद्याधर नगर. Name of a Vidyadhar city situated in the north of the mount Vaitadhya. इक०

**हत्थिसोंडिगा.** स्त्री० ( हस्तिशुण्डिका ) आसन विशेष. A kind of seat. ठा० ५, १, टी०

**हम्म.** न० ( हर्म्य ) क्रीड़ागृह. A pleasure-house. से० ६, ४३.

**हम्मिअ.** त्रि० (हति) गत गया हुआ. Gone, passed. स० ७४३.

**हम्मीर.** पुं० ( हम्मीर ) विक्रम की तेरहवीं सदी का एक मुसलमान राजा. A Mahomedan king of the thirteenth century of Vikrama. ती०५; हम्मीर० २७; पिंग०

**हयमाकोड.** पुं० ( हतमत्कोट ) एक विद्याधर नरेश. Name of a Vidyadhar king. पउम० १०, २०

**हयास.** त्रि० ( हताश ) निराश. Hopeless, desponding. पउम० ६१,७४; गा० २६१. हे० १, २०६; २, १९५; उव०

**हर.** पुं० (हर) (१) महादेव, शंकर Siva. सुपा० ३६३; कुमा० षड्० हे० १,५१; गा० ६८७; ७६४; (२) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग० —मेहल. न० (मेखल) कला-विशेष. A kind of art. सिरि०५६; —वल्लहा. स्त्री० ( वल्लभा ) गौरी, पार्वती. An epithet of Parvati. सुपा० ५६७.

**हरअई-हरडई.** स्त्री० ( हरीतकी ) (१) हरें का पेड़. The tree of Turmeric. (२) फल विशेष, हरें. Turmeric. षड्० हे० १, ६६; कुमा०

**हरण.** न० ( ग्रहण ) स्वीकार. Acceptance. कुमा०

**हरण.** न० (स्मरण ) स्मृति, याद. Remembering, recollecting. गा० ६४१.

**हराविअ.** त्रि० ( हारित ) हराया हुआ, जिस का पराभव किया गया हो. Defeated. हे० ४, ४०६.

**हरि.** पुं० ( हरि ) (१) इन्द्र, देवराज. Indra, Lord of gods. कुमा० कुप्र० २३; सम्मत्त० २२६; श्रु० ८६; (२) विष्णु, श्रीकृष्ण. Vishnu, Shree Krishna. गा० ४०६; ४११; सुपा० १४३; (३) रामचन्द्र. Ramachandra. से० ६, ३१. (४) वानर, बन्दर. Monkey. से०४, २५; ६,२२; धर्मवि० ५१; सम्मत्त० २२२; (५) अश्व, घोड़ा. Horse. कुप्र० २३; सुख० ४,६; उप० १०३१ टी; ती० ८; (६) भरत के साथ जैन दीक्षा लेने वाला एक राजा. Name of a king initiated ith Bharat. पउम० ८५, ४; (७) ज्योतिष शास्त्र प्रसिद्ध एक योग. (In astrology A particular conjunction. संबोध० ५४; (८) छन्द का एक भेद. A variety of metre. पिंग० (९) सर्प, सांप. Serpent. (१०) भेक, मण्डुक. Frog. (११) चन्द्र. The moon. (१२) सूर्य. The sun. (१३) वायु, पवन. Wind. (१४) यम, यमराज. Yama, god of death. (१५) हर, महादेव. Siva. (१६) ब्रह्मा. Brahma. (१७) किरण. Ray. (१८) वर्ष विशेष. A particular year. (१९) मयूर, मोर. Pea-cock. (२०) कोकिल, कोयल. Cuckoo. (२१) भर्तृहरि नामक एक विद्वान् A learned man named Bhartrihari. (२२) पीला रंग. Yellow colour. (२३) पिंगल वर्ण. Reddish-brown colour. (२४) हरा रंग. Green colour. हे० ३, ३८; (२५) हरिवर्ष क्षेत्र का मनुष्य विशेष. A kind of man of Harivarsha. कप्प०

**हरिअंद.** पुं० ( हरिश्चन्द्र ) स्वनाम प्रसिद्ध एक राजा. Name of a celebrated king. हे० २, ८७; षड्० गउड० कुमा०

**हरिअंदण.** न० ( हरिचन्दन ) (१) चन्दन की एक जाति. A kind of sandal wood. से० ७, ३७; गउड० सुर० १६, १४; (२) पुं० एक तरह का कल्प वृक्ष. A kind of the wish-yielding tree. सुपा० ८७; गउड०

हरिआ स्त्री० ( हरिता दूर्वा, दूब, तृण-विशेष. A kind of grass. से० ७, ४६; ६, ३१.

हारआल. पुं० ( हरिताल ) पक्षि-विशेष. A kind of bird. हे० २, १२१.

हरिकंखि. न० ( हरिकाङ्क्षिन् ) नगर-विशेष. Name of a city. ती० २७.

हरिकेलि. पुं० (हरिकेलि) भारतीय देश विशेष. A region in India. कप्पू०

हरिकेसि. पुं ( हरिकेशिन् ) एक जैन मुनि. Name of a Jain saint. श्रु० १४०.

हरिगीअ. न० ( हरिगीत ) छन्द का एक भेद. A variety of metre. पिंग०

हरिग्गीव. पुं० ( हरिग्रीव ) राक्षस वंश का एक राजा. A king of the demon family. पउम० ५, २६.

हरिचन्द पुं० ( हरिचन्द्र ) विद्याधर वंश का एक राजा. Name of a king of the Vidyadhar lineage. पउम० ५, ४४; (२) एक विद्याधर कुमार. A Vidyadhar prince. महा०

हरिण. पुं० ( हरिण ) छन्द का एक भेद. A variety of metre. पिंग०

हरिणंक. पुं० ( हरिणाङ्क ) चन्द्र, चांद. The moon. हे० ३, १८०.

हरिणंकुस. पुं० ( हरिणाङ्कुश) चौथे बलदेव के गुरू, एक जैन मुनि. A Jain saint, preceptor of the fourth Baladeo. पउम० २०, २०५.

हरिणयर. न० ( हरिनगर ) वैताढ्य की दक्षिण श्रेणि में स्थित एक विद्याधर नगर. Name of a Vidyadhar city situated in the South of the mount Vaitadhya. इक०

हरिणाच्छी. स्त्री० ( हरिणाक्षी ) सुन्दर नेत्र वाली. A female having beautiful eyes. कप्पू०

हरिणारि. पुं० ( हरिणारि ) सिंह. Lion. उप० पृ० २६.

हरिणी. स्त्री० ( हरिणी ) मादा हिरन, हिरनी. Female deer. पाअ० (२) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग०

हरिताल. पुं० (हरिताल) द्वीप-विशेष. Name of an island. इक०

हरिदास. पुं० (हरिदास) एक वणिक् का नाम. Name of a Bania. पउम० ५,८३.

हरिधणु. न० ( हरिधनुष् ) इन्द्र-धनुष. The rain-bow. उप० ५६७ टी०.

हरिभद्द. पुं० ( हरिभद्र ) एक सुविख्यात जैन आचार्य तथा ग्रन्थकार. Name of a celebrated Jain Acharya and author. चेइय ३४; उप० १०३६; सुपा० १.

हरिवाहण. पुं० ( हरिवाहन ) मथुरा का एक राजा. Name of a king of Mathura. पउम० १२,२.

हरिसउर. पुं० ( हर्षपुर ) एक जैन गच्छ. A particular Jain group. सुपा० ६५८.

हरिसण. पुं० ( हर्षण ) ज्योतिष प्रसिद्ध एक योग. (In astro.) A particular conjuction. सुपा० १०८.

हरिसाइय. त्रि०(हर्षित) हर्ष-प्राप्त. Delighted. पउम० ६१, ७२.

हरिसाल. त्रि० (हर्षवत्) हर्ष-युक्त. Delighted. पाकृ० ३५.

हरिसेण. पुं० ( हरिषेण ) भगवान् नमिनाथ जी का प्रथम श्रावक The first Shravaka of Lord Naminatha. विचार० ३७८.

हरे. अ० (अरे) (१) क्षेप, निन्दा. Censure. (२) संभाषण. Conversation. (३) रति-कलह. Sexual quarrel. हे० २. २०२; कुमा० स० ४३०; पि० ३३८.

हरेणुया. स्त्री० (हरेणुका) प्रियंगु, मालकांगनी, A kind of vegable. उत्तनि० ३.

**हल.** न० ( हल ) हल, जिससे खेत जोतते हैं Plough. उवा० ओव० —**उत्तय.** पुं० न० (युक्तक) हल जोतना. Ploughing. सुपा० २३७;२३६;सुर०२,७७;—**कुड्डाल-कुद्दाल.** पुं० (कुद्दाल) हलके ऊपर का भाग. The upper part of a plough—**धारण.** पुं० (धारण) बलभद्र, राम. An epithet of Balrama. पउम० ११७,६;—**वाहग.** त्रि० (वाहक) हालिक, हल जोतनेवाला. Ploughman. श्रा० २३.

**हला.** स्त्री०(हला) सखी का आमन्त्रण, हे सखि. A vocative particle used in addressing a female friend. हे० २, १६५; स्वप्न० ४०; अभि० २६; कुमा० गा० ४३०; सुपा० ३४६.

**हलाउह.** पुं० (हलायुध) बलभद्र. An epithet of Balabhadra. पउम० ३८,२३; ७६,२६.

**हलाहल.** न० ( हलाहल ) एक जात का उग्र जहर, विष-विशेष. A sort of deadly poison. प्रासू० ३८.

**हलि.** पुं० ( हलिन् ) बलभद्र, बलराम. An epithet of Balarama. पउम० ७०, २५; कुम्र० १०१.

**हलिअ** त्रि० (हालिक)हल जोतने वाला, कृषक. Ploughman. हे० १,६७; पाअ० प्राप्र० गा० १०७; ३१७; ३६०.

**हलिआ.** स्त्री० (हलिका) बाह्मनी, जन्तु-विशेष. A kind of insect. कप्प०

**हलिद्द.** पुं० (हरिद्र ) वृत्त विशेष. A kind of tree. हे० १. २५४; गा० ८६३.

**हलुअ.** त्रि० (लघुक) हलका. Light, not heavy. हे० २,१२२; स० ७४५.

**हले.** अ०(हले) हे सखि, सखी का संबोधन. A vocative particle used in addressing a female friend. हे०२,१९५; कुमा०

**हल्लअ.** न० ( हल्लक ) पद्म-विशेष, रक्त कह्लार. The red lotus. विक्र० २३.

**हवि** पुं० न० ( हविस् ) (१) घृत, घी. Ghee. (२) हवनीय वस्तु. Oblation. स० ६; ७१४; दसनि० १, १०४.

**हस.** पुं० ( हास ) हास्य. Laughter. उप० १०३१ टी०

**हसिअ.** त्रि० ( हसित ) हास-प्राप्त, हीन. Degraded, lacking. पंच० ५,४३.

**हसिर.** त्रि० ( हसितृ ) हास्य-कर्त्ता, हंसने की आदत वाला. Jolly. प्राप्र० गा० १७४; उप० ७२८ टी; सुर० २, ७८; कुमा०

**हस्स.** त्रि० (ह्रस्व) (१) वामन; खर्व. Dwarfish, pigmy. पाअ० (२) पुं० एक मात्रा वाला स्वर. A short vowel. पन्न० ३६; विशे०३०६८.

**हस्सगय.** न० ( हास्यगत ) कला-विशेष. A kind of art. स० ६०३.

**हस्सण.** त्रि० ( हर्षण ) हर्ष कारक. Causing delight, delightful. विक्र० ८७.

**हहह हहहा.** अ० ( हहह-हा ) (१) आश्चर्य. Surprise. प्रयौ० ७४; (२) खेद, विषाद. Grief, sorrow. सिरि० ६१२.

**हहा.** पुं०(हहा)(१) गन्धर्व देवों की एक जाति. A kind of Gandharva. हे०३,१२६; (२) अ० खेद-सूचक अव्यय. A particle expressing grief. सिरि० २६८, ७६७.

**हा.** अ० ( हा ) (१) विषाद, खेद Grief. सुर० १, १६; स्वप्न० २७; गा० २१८; ७५४; १६०; प्रासू० २०; (२) शोक, दिलगीरी. Sorrow. (३) पीड़ा. Pain. (४) कुत्सा, निन्दा. Contempt. हे० १, ६७; २, २१७.

**हा-कंद.** पुं० (हाक्रन्द) हाहाकार. Bereavement. पिंग० —**रव.** पुं०( रव ) हाहाकार. Bewailings. सुर० २, १११.

हाकलि. स्त्री० ( हाकलि ) छन्द का एक भेद. A variety of metre. पिंग०

हारअ. त्रि० ( हारक ) नाश-कर्त्ता. Destroyer. अभि० १११.

हारण. त्रि० (हारण) नाश-कर्त्ता. Destroyer. 'हारणं कारणं दुहसयाणं' पुप्प० २१२; धम्म० १० टी.

हारविअ. त्रि० ( हारित) नाशित. Destroyed. कुमा० सुपा० ५१२.

हारि. स्त्री० ( हारि ) (१) हार, पराजय. Defeat. उप० पृ० ५२; (२) पंक्ति, श्रेणि. Line, row. कुप्र० ३४४. (३) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग०

हारि. त्रि० ( हारिन् ) मनोहर, चित्ताकर्षक. Charming, attractive. गउड०

हारिअ. त्रि० ( हारित ) (१) हारा हुआ, द्यूत आदि में पराजित. Defeated. सुपा० ३११; महा० भवि० (२) खोया हुआ, गुमाया हुआ. Lost. वव० १; सुपा० १६१.

हारिअमालागारी. स्त्री० ( हारितमालाकारी ) एक जैन मुनि शाखा. A branch of Jain saints. कप्प०

हारियंद त्रि० ( हारिचन्द्र ) हरिचन्द्र का, हरिचन्द्र कवि का बनाया हुआ, Relating to Harichandra, made by Harichandra. गउड०

हारिया. स्त्री० ( हारीता ) एक जैन मुनि शाखा. A branch of Jaina saints. राज०

हारियायण. न० ( हारितायन ) एक गोत्र. Name of a family. कप्प०

हारीय. पुं० ( हारीत ) मुनि विशेष. Name of a saint. (२) गोत्र-विशेष. Name of a lineage. राज०

हारीयवंध. पुं० ( हारीतबन्ध ) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग०

हाल. पुं० ( हाल ) राजा सातवाहन, गाथा सप्तशती का कर्त्ता. Name of king Satvahan. दे० ८, ६६; २, ३६; गा० ३; वज्जा० ६४.

हाला. स्त्री० ( हाला ) मदिरा, दारू. Liquor, wine. पाअ० कुप्र० ४०७; रंभा०

हालाहल. पुं० ( हालाहल ) रावण का एक सुभट. Name of a warrior of Ravana. पउम० ५६, ३२.

हालिज्ज. न० ( हालीय ) एक जैन मुनि-कुल. A particular group of Jaina saints. कप्प०

हालिद्द. पुं० न० ( हारिद्र ) एक देव विमान. A particular celestial car. देवेन्द्र० १३२.

हावण. त्रि० ( हापन ) हानि करने वाला. Injurious, hurtful. हे० २, १७८.

हासण. त्रि० (हासन) ( १ ) हास्य कराने वाला. Causing to laughter. प्रव० ७३ टी.

हासाविअ-हासिअ. त्रि० ( हासित ) हंसाया हुआ. Caused to laugh.[1] गा० १२२; षड्० कुमा० हे० ३, १५६.

हासिअ. त्रि० ( हास्य ) हंसने योग्य. To be laughed. गा० ६०५; हे० ३,१०५.

हाहा. पुं० (हाहा) गन्धर्व देवों की एक जाति. A kind of Ghandharvas. सुपा० ५६; कुमा० धर्मवि० ४८.

हाहाकार. पुं० ( हाहाकार ) हाहाकार, शोक शब्द. An atmosphere of terror or bereavement. महा० भवि० वेणी० १२१.

हाहारव. पुं० (हाहारव) हाहाकार. Groans, an atmosphere of terror or bereavement महा० सुपा० १३६; भवि०

हाहाहूहू. स्त्री० ( हाहाहूहू ) संख्या विशेष. A particular number. इक०

हाहाहूहूअंग. न० (हाहाहूहूअंग) संख्या विशेष. A particular number. इक०

हि-अ० ( हि ) (१) अवधारण; निश्चय. Decided sure. स्वप्न० १०; (२) हेतु, कारण. For, because. (expressing a strict or logical reason) कुमा० ८, १७; कप्पू० (३) एवम्, इसी तरह. For instance. गउड०३२४;सण० (४) विशेष. Only, alone ( to emphasize an idea ) (५) प्रश्न. Interrogation. (६) संभ्रम. Confusion. (७) शोक. Grief. (८) असूया. Envy, jealousy. (९) पाद-पूरण. Sometimes it is used merely as an expletive. कुमा० गउड०गा०२४२;२६५;६०२; ६४८; पिंग०हे० २, २१७.

हिअ. त्रि० ( हृत ) (१) विनष्ट, स्फेटित. Ruined, destroyed. पिंड० ४१५; (२) आकृष्ट, खींचा हुआ. Attracted.

हिअ. त्रि० ( हित ) स्थापित, निहित. Established. भत्त० ७८.

हिअंकर. पुं० ( हितंकर ) राम-पुत्र कुश के पूर्वजन्म का नाम. Name of a previous birth of Rama's son named Kusha. पउम० १०४,२६.

हिअकर. पुं० ( हितकर ) (१) दो उपवास. Two fasts at a time. संबोध० ५८; (२) एक वणिक का नाम. Name of a Bania. पउम० ५, २८.

हिअय. न० ( हृदय ) ( १ ) वक्षस्; छाती. Bosom, chest or breast. से०४,२१; (२) परब्रह्म. The supreme spirit. प्राप्र०

हिआली. स्त्री० ( हृदयाली ) काव्य-समस्या-विशेष, गूढार्थक काव्य विशेष. A particular Samasya (proposing part of a stanza to another to be completed), वज्जा० १२४.

हिइ. स्त्री० (हृति) (१) अपहरण. Seizure. (२) न० स्थानान्तर में ले जाना. Taking or carrying away, removing. संक्षि० ५.

हिओ-अ०. (ह्यस्) गत काल. Yesterday. अभि० ५६; प्राप० पि० १३४.

हिंगुसिव. पुं० ( हिंगुशिव ) व्यन्तर देव-विशेष. A particular Vyantar god. वसनि० १, ६६.

हिंजीर. न० ( हिञ्जीर ) शृंखलक, सिकरी, सांकल. Chain, fetter. दे० ६, ११६; गउड०

हिंडण. न० (हिण्डन) (१) परिभ्रमण, पर्यटन. Wandering or roaming about. पउम० ६७, १८; स० ४६; (२) गमन; गति. Motion, movement. उप० १०१७; (३) भ्रमण-शील. Moving, going. दे० २, १०६.

हिंडि. स्त्री० ( हिण्डि ) परिभ्रमण, पर्यटन. Wandering or roaming about. कर्म० १६.

हिंडि. पुं० ( हिण्डिन् ) रावण का एक सुभट. Name of a warrior of Ravana. पउम० ५६, ३३.

हिंताल. पुं० ( हिन्ताल ) वृक्ष विशेष. A kind of tree. उप० १०३१ टी; कुमा०

हिंदोल. पुं० ( हिन्दोल ) हिंडोला, झूलना, डोला. Swing. कप्पू०

हिंदोलण. न० ( हिन्दोलन ) झूलना, दोलन. Swing. कप्पू०

हिंसण. न० ( हिंसन ) हिंसा. Killing. सत्त० ४२.

हिंसा. स्त्री० (हेषा) अश्व का शब्द. Neighing. 'गयगज्जिं हयहिंसं च' सुपा०१६४.

हिंसिय. त्रि० ( हिंसित ) हिंसा प्राप्त. Killed. राज०

हिंसिय. न० ( हेषित ) अश्व-शब्द. Neighing, पउम० ६, १८०; दस० ३, १ टी.

हिंसी स्त्री० ( हिंसी ) लता-विशेष. A kind of creeper. गउड०

हिक्का. स्त्री० ( हिक्का ) रोग विशेष; हिचकी Hicough. सुपा० ४८६.

हिज्जो. अ० ( ह्यस् ) गत काल. Yesterday. षड्० दे० ८, ६७; पाअ० प्रयौ० १३; पि० १३४.

हिडिंब. पुं० ( हिडिम्ब ) एक विद्याधर राजा. Name of a Vidhyadhar king. पउम० १०, २०; (२) एक राक्षस. Name of a demon. वेणी० १७७; (३) देश-विशेष. Name of a country. पउम० ६८, ६५.

हिडिंबा. स्त्री० ( हिडिम्बा ) एक राक्षसी, हिडिम्ब राक्षस की बहिन. Name of a female demon, sister of Hidimba. हे० ४, २६६.

हिणित. त्रि० ( भणित ) उक्त, कथित. Said, told. गा० ६६३.

हिदि-अ०. ( हृदि ) हृदय में. In the heart. विशे० २२०.

हिम. न० ( हिम ) (१) चन्दन, श्रीखण्ड. Sandal. से० २, ११; (२) शीत, ठंडक, जाड़ा. Coldness, chillness. वृह० १; (३) पुं० छठवीं नरक पृथ्वी का पहला नरकेन्द्रक. Name of an abode of the sixth hell. देवेन्द्र० १२. (४) ऋतु विशेष, मार्गशीर्ष तथा पौष का महीना. The cold season, the winter. उप० ७२८ टी;—कर. पुं० ( कर ) चन्द्रमा, चांद. The moon. सुपा० ५१.—गिरि. पुं० ( गिरि ) हिमाचल पर्वत. The mount Himalayas. कुमा० भवि० सण०—धाम. पुं० (धामन्) देखो उपरोक्त अर्थ. The Himalayas. धम्म० ६ टी.

हिमसेल. पुं० ( हिमशैल ) हिमालय पर्वत. The Himalaya mountain. उप० २११ टी.

हिमागम. पुं० (हिमागम) ऋतु विशेष, हेमन्त ऋतु. The winter season. गा० ३३०

हिययहारि. त्रि० ( हृदयहारिन् ) चित्ताकर्षक. Fascinating, attractive. उप० ७२८ टी०

हिरण्णक्ख. पुं० ( हिरण्याक्ष ) एक दैत्य. Name a demon. से० ४, २२.

हिरण्णगब्भ. पुं० हिरण्यगर्भ) (१) ब्रह्मा An epithet of Brahma (२) जिन भगवान् Jinadeo. 'तेणं हिरण्णगब्भो' पउम० ३, ६८; १०६, १२.

हिरि. पुं० (हिरि) भालू का शब्द. Sound of a bear. पउम० ६४, ४५.

हिरिअ त्रि० ( ह्रीत ) लज्जित. Ashamed. हे० २, १०४.

हिरिआ. स्त्री० (ह्रीका) लज्जा, शरम. Shame. उप० ७०६, कुमा०

हिरिवेर. पुं० (ह्रीबेर) तृणविशेष, सुगन्धवाला. A kind of grass. पाअ० उत्तनि० ३.

हिरी. स्त्री० ( ह्री ) महाहिमवान् पर्वत का एक कूट. A summit of the mount Mahahimavana. इक० (२) देव-प्रतिमा-विशेष. A particular idol of a god. नाया० १, १ टी०

ही-अ०. ( ही ) (१) विस्मय, आश्चर्य. Surprise. सिरि० ४७३; (२) दुःख. Pain. उप० ५१७ टी; (३) विषाद, खेद. Grief. (४) शोक, दिलगीरी. Sorrow. कुमा० रंभा० आ० १६; कुप्र० ४३६; (५) वितर्क Thought. सिरि० २६८.

ह्रीं-अ०. ( ह्रीं ) मंत्राक्षर-विशेष, मायाबीज. A particular Mantra. सिरि० १२१०.

हीण. त्रि० ( हीन ) (१) निन्द्य, निन्दनीय. Censurable, reprehensible. प्रासू० १२५; उप० ७२८ टी. (२) पुं० प्रतिवादि विशेष. A kind of defendant or respondent. हे० १, १०३. —जाइल्ल. त्रि०(जातिक) अधमजाति का, नीच जाति का. Of low family; उप०७२८ टी; —वाइ. पुं० (वादिन्) वादि विशेष. Opening of a statement. सुपा० २८२.

हीण. त्रि० ( हीण ) भीत. Frightened, alarmed. विवा० १, २ टी.

हीर. पुं०(हीर) (१) छन्द-विशेष. Name of a metre. पिंग० (२) दाढा का अग्रभाग. से० ४, १४.

हीलण. न० ( हेलन ) (१) अवज्ञा, तिरस्कार. Disregard, insult. (२) निन्दा. Contempt. सुपा० १०४.

हु-अ०. ( खलु ) (१) ऊह, वितर्क. Guess, conjecture. हे० २, १९८; कुमा० प्राकृ० ७८; (२) संशय, संदेह. Doubt. हे० २, १९८; कुमा० (३) संभावना. Possibility. हे० २, १९८; कुमा० प्राकृ०७८; (४) विस्मय, आश्चर्य. Surprise. हे० २, १९८; कुमा० (५) किन्तु परन्तु. But. प्रासू०१०१; (६) अपि, भी. Also. धर्मसं० १४० टी; (७) वाक्य की शोभा. Sometimes only to add grace to the sentence. पंचा० ७,२५; (८) पादपूर्ति, पाद-पूरण. Sometimes it is used as an expletive. पउम० ८, १४६; कुमा०

हुँ-अ०. (हुम्) (१) दान. Donation. (२) पृच्छा. प्रश्न. Interrogation. हे० २, १९७; प्रास० कुमा० (३) निवारण. Preventing, warding off. हे० २, १९७; कुमा०(४) निर्धारण. Certainty, ascertainment. प्राप्र० रंभा० (५) स्वीकार. Accepting. श्रा० १२; कुप्र० ३४५; (६) हुङ्कार, 'हुँ' शब्द. Uttering of 'Hun' सुपा० ४६२; (७) अनादर. Disrespect, disdain. सिरि० १९३.

हुंकार. पुं० ( हुंकार ) (१) अनुमति प्रकाशक शब्द, हां. A sound expressing consent. विशे० ५६५; से० १०, २४; गा० ३५६; (२) 'हुं' आवाज, 'हुं' ऐसा शब्द. The word 'Hun' हे० ४, ४२२; कप्पू० सुर० १, २४६.

हुँकारिय. न० ( हुङ्कारित ) 'हुं' ऐसी की हुई आवाज़. Uttered the word 'Hun'. स० ३७७.

हुँडवसप्पिणी. स्त्री० ( हूण्डावसर्पिणी ) वर्तमान हीन समय. Shortcomings of the present times. विचार० ५०३.

हुलण. त्रि० ( मार्जन ) सफा करने वाला. Cleaner, washer. कुमा० ६, ६८.

हुलण. न० ( क्षेपण ) फेंकना. Throwing. कुमा०

हुहुरु. अ० ( हुहुरु ) अनुकरण शब्द विशेष, हुहुरु ऐसा शब्द. An imitating word. हे० ४, ४२३; कुमा०

हूअ. त्रि० ( हूत ) आहूत, आकारित. Called, invited. हे० २, ९९.

हूहू. पुं० ( हूहू ) गन्धर्व देवों की एक जाति. A kind of Gandharvas. धर्मबि० ४८; सुपा० ५९.

हे-अ०. ( हे ) (१) संबोधन. Calling, inviting. A vocative particle. (२) असूया, ईर्ष्या. An interjection expressing envy हे० २, २१७ टी; पि० ७१; ४०३; भवि०

हेश्रंगवीण. न० ( हैयङ्गवीन ) नवनीत, मक्खन. Butter. (२) ताजा घी. Fresh ghee. नाट-साहित्य० २३६.

हेउ. पुं० न० (१) अनुमान का एक अंग. The reason for an inference (forming the second member of the five-membered syllogism). धर्मसं० ७७; ठा० ४, ४ टी. (२) प्रमाण. A mode of proof.

हेउअ. त्रि० ( हैतुक ) हेतुवाद को मानने वाला, Argumentative, rationalistic. सम्म० १४२; उत्तर० १५१.

हेम. न० ( हेम ) (१) धतूरा. The thorn-apple. (२) मासे का परिमाण. A particular weight of gold. (३) त्रि० पंडित. Learned. (४) पुं० काला घोड़ा. Dark or brown-coloured horse. संचि०७;(५) एक विद्याधर राजा. Name of a Vidyadhar king. पउम० १०, २१.

हेमपुर. न० ( हेमपुर ) एक विद्याधर नगर. Name of a Vidyadhar city. इक०

हेममय. त्रि० ( हेममय ) सोने का बना हुआ. Made of gold, golden. सुपा० ८८.

हेममहिहर. पुं० ( हेममहिधर ) मेरु पर्वत. The mount Meru. गउड०

हेममालिणी. स्त्री० ( हेममालिनी ) एक दिक्कुमारी देवी. Name of a Dikkumari goddess. इक०

हेमविमल. पुं०( हेमविमल ) एक जैन आचार्य. Name of a Jain Acharya कुम्भा० ३५.

हेरण्णिअ. पुं० ( हैरण्यिक ) सुवर्णकार Goldsmith. उप० पृ० २१०.

हेरिअ. पुं० ( हेरिक ) गुप्तचर. जासूस. Spy, emissary. सुपा० ४६४; ५८६.

हेला. स्त्री० ( हेला ) स्त्री की श्रृंगार रस संबन्धी चेष्टा-विशेष. Amorous sport or dalliance of a woman. पाअ० (२) अनादर. Disrespect, insult. पाअ० से० १, ५५; (३) अनायास, अल्प प्रयास; सरलता. Ease, facility. से० १, ५५; कप्पू० प्रवि० ११; पि० ३७५.

हेलिय. पुं० ( हैलिक ) एक तरह की मछली. A kind of fish. जीव० १ टी०

हेवाग. पुं० ( हेवाक ) स्वभाव, आदत. Nature, habit. राज०

हेसा. स्त्री० ( हेषा ) अश्व शब्द. Neighing. सुपा० २८८; श्रा० २७.

हेहय. पुं० (हैहय ) एक राजा. Name of a king. राज०

हेहयडिंब. पुं० ( हैहयडिम्ब ) एक विद्याधर राजा. Name of a Vidydhar king. पउम० १०, २०.

होलिआ. स्त्री० (होलिका) होली. फागुन मास का पर्व विशेष. The Holi festival. सट्ठि० ७८ टी.

इति श्री लिम्बडी संप्रदाय तिलकायमान पूज्यपाद श्री १००८ श्री गुलाबचन्द्रजित्स्वामि शिष्य श्री जिनशासन सुधाकर शतावधानि-पण्डित प्रवरमुनिराजश्री १००८ श्रीरत्नचन्द्र जित्स्वामि विरचिते बृहत्कोषे पञ्चमभागे सप्रमाणं महाराष्ट्रीय प्राकृत विभागः समाप्तः ।

* ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः *

॥ श्री : ॥

# —: नमोऽस्तु पार्श्वनाथाय :—

# देशी-प्राकृत कोष

अअंख. त्रि० स्नेह रहित, सूखा. Devoid of love or affection. दे० १, १३.

अइगय. त्रि० (१) आया हुआ. Received, arrived. (२) जिसने प्रवेश किया हो वह. One who enters, entered. दे० १, ५७. (३) मार्ग का पीछला भाग. The back part of the road. दे० १, ५७.

अइण. न० गिरि तट, तराई, पहाड़ का निम्न भाग. The foot of the mountain. दे० १, १०.

अइणि-णी-य. त्रि० आनीत, लाया हुआ. Brought, conveyed. दे० १, २४; महा०

अइर. पुं० आयुक्त, गांव का राज-नियुक्त मुखिया. Chief of a village, chieftain. दे० १, १६.

अइराणी. स्त्री० (१) इन्द्राणी. The wife of Indra. (२) सौभाग्य के लिए इन्द्राणी-व्रत करने वाली स्त्री. A woman who observes certain vows ( as those observed by goddess Indrani ) for the welfare and longevity of her husband. दे० १, ५८.

अइरिंप. पुं० बातचीत, कहानी. Talk, tale. दे० १, २६.

अइहारा. स्त्री० बिजली, चपला. Lightening. दे० १, ३४.

अउस. पुं० उपासक, पुजारी. Worshipper. प्रयौ० ८२.

अं. अ० स्मरण द्योतक अव्यय. A particular expression of remembrance. 'अं दट्ठव्वा' प्राकृ० ८०.

अंकार. पुं० सहायता, मदद. Help, aid, support. दे० १, ६.

अंकिअ. न० आलिंगन. Embrace. दे० १, ११.

अंकिइल्ल. पुं० नट, नर्तक, नचवैया. Dancer. नाया० १, १.

अंकुसइय. न० अंकुश के आकार वाली चीज. A thing having the form of a hook or goad. दे० १, ३८; से० ६, ६२.

अंकेल्लि. पुं० अशोक वृक्ष. Name of a particular tree. दे० १, ७.

अंगवड्डण. न० रोग, बीमारी. A disease. दे० १, ४७.

अंगवलिज्ज. न० शरीर को मोड़ना. Bending of the body. दे.१, ४२.

अंगालिय. न० ईखका टुकड़ा. A fragment of sugar-cane. दे० १, २८.

अंगुट्ठी. स्त्री० शिरका अवगुण्ठन, घूंघट. A veil. दे० १, ६; स० २८४.

अंगुत्थल. न० अंगुठी, अंगुलीय. A ring. दे०१, ३१.

अंगुलिणी. स्त्री० प्रियंगु, वृक्ष विशेष. A kind of tree. दे० १, ३२.

अंगोहली. स्त्री० शिरको छोड़कर बाकी शरीर का स्नान. Washig the whole body except the head. उप० पृ० २३.

अंछिय. त्रि० आकृष्ट, खींचा हुआ. Attracted, drawn towards. दे० १, १४.

अंजणइसिआ. स्त्री० वृक्ष विशेष, श्याम तमाल का पेड़. A kind of tree. दे० १, ३७.

अंजणई्स. न० देखो ऊपरका शब्द. Vide. 'अंजणइसिआ' दे० २, ३७.

अंजणिआ. स्त्री० देखो ऊपरका शब्द. Vide. 'अंजणइसिआ' दे० १, ३७.

अंजस. त्रि० ऋजु, सरल. Upright, honest. दे० १, १४.

अंतरिज्ज. न० करधनी, कटीसूत्र. A waist band. दे० १, ३५.

अंतरिया. स्त्री० समाप्ति, अंत. Completion, end. जं० २.

अंतीहरी. स्त्री० दूती. A female messenger. दे० १, ३५.

अंतेल्ली. स्त्री० (१) मध्य, बीच. Middle, centre. (२) उदर, पेट. Stomach. (३) तरंग; कल्लोल. Large wave, billow. दे० १, ५५.

अंतोहुत्त. त्रि० अधोमुख, औंधे मुंह वाला. Having the face down-wards. दे० १, २१.

अंधंधु. पुं० कूप, कुँआ. A well .दे० १, १८.

अंवड. त्रि० कठिन. Hard, harsh. दे० १, १६.

अंवसमी. स्त्री० कठिन और वासी कनिक. Hard and stale dough for making bread. दे० १, ३७.

अंवाडिय. त्रि० (१) तिरस्कृत. Contempted, disdain. महा० (२) उपालब्ध. Abused, censured. स० ५१२.

अंविर. न० आमका फल. Mango. दे० १, १५.

अंवुपिसाअ. पुं० राहु. Dragon's head, or the planet "Rahu." गा० ८०४.

अंवुसु. पुं० श्वापद जन्तु विशेष, हिंसक पशु विशेष, शरभ. A Kind of savage animal, a beast. दे० १, ११.

अंवेट्टिआ-अंवेट्टी. स्त्री० एक प्रकार का जूआ, मुष्टि-द्यूत. A Kind of gambling. दे० १, ७.

अंवेसि. पुं० द्वार-फलह, दरवाजे का एक अंश. A part of a door. दे० १, ८.

अंगोंची. स्त्री० फूलों को बिनने वाली स्त्री. A woman who gathers flowers. दे० १, ६; ना०

अंसु. पुं० पत्थर, पाषाण. Stone. पइ०

अकंडतलिम. त्रि० (१) स्नेह रहित. Devoid of love. (२) जिसने शादी न की हो वह. A bachelor. दे० १, ६०.

अकासि. अ० निषेध सूचक अव्यय, अलम्. Enough of, no need of, no use of (having a prohibition force). 'अकासि लज्जाए' दे० १, ८.

अकोप्प. पुं० अपराध, गुनाह. A fault, an offence. पइ०

अक्क. पुं० दूत, संदेशहारक. A messenger, a courier. दे० १, ६.

अक्कंत. त्रि० प्रवृद्ध, बढा हुआ. Increased, augmented. दे० १, ६.

अक्कंद. त्रि० त्राण करने वाला, रक्षक. Guard, protector. दे० १, १५.

अक्कसाला. स्त्री० (१) बलात्कार, जबरदस्ती. Using violence, employing force, rape. (२) उन्मत्त सी स्त्री. A mad woman. दे० १, ५८.

अक्का. स्त्री० बहिन. Sister. दे० १, ६.

अक्कुट्ठ. त्रि० अध्यासित, अधिष्ठित. Occupied, presided over. दे० १, ११.

अक्कोड. पुं० छाग, बकरा. Goat. दे० १, १२.

अक्खणवेल. न० (१) मैथुन, संभोग. Copulation, sexual union, sexual

intercourse. (२) शाम, संध्याकाल. Evening. दे० १, ५६.

अक्खणिया. स्त्री० विपरीत मैथुन. Reversed copulation, unnatural intercourse. पाअ०

अक्खल. पुं० (१) अखरोट वृक्ष. A kind of tree. (२) न० अखरोट वृक्षका फल. A kind of fruit. पन्न० १६.

अक्खलिय. त्रि० (१) जिसका प्रतिशब्द हुआ हो वह, प्रतिध्वनित. An echo, reverberation. दे० १, २७. (२) आकुल व्याकुल. Bewildered, perplexed. सुर० ४, ८८.

अक्खवाया. स्त्री० दिशा. Direction. दे० १, ३५.

अखरय. पुं० भृत्य विशेष, एक प्रकार का दास. A kind of servant. पिंड० २६७.

अखुट्ट. त्रि० अखूट. Inexhaustible. भवि०

अगंडिगेह. त्रि० यौवनोन्मत्त, जवानी से उन्मत्त बना हुआ. Maddened by youth. दे० १, ४०.

अगय. पुं० दैत्य, दानव. A demon. दे० १, ६.

अगहण. पुं० कापालिक, एक ऐसे संप्रदाय के लोग, जो माथेकी खोपड़ीमें ही खाने पीने का काम करते हैं. The followers of a certain Saiva sect characterized by carrying skulls of men in the form of garlands and eating and drinking from them. दे० १, ३१.

अगिला. स्त्री० अवज्ञा, तिरस्कार. Contempt, disregard. दे० १, १७.

अगुज्झहर. त्रि० गुप्त बात को प्रकाशितकरने वाला. An exposer of secrets. दे० १, ४३.

अग्ग. पुं० न० (१) परिहास, क्रीड़ा. Pleasure, merriment. (२) वर्णन. Description. संति० ४७.

अग्गक्खंध. पुं० रणभूमि का अग्रभाग. The front of a battle field. दे० १, २७.

अग्गल. त्रि० अधिक. Excessive. "वीसा एक्कग्गला" पिंग०

अग्गवेअ. पुं० नदी का पूर. The flood swelling of a river. दे०१, २६.

अग्गहण. न० अनादर, अवज्ञा. Contempt, disregard. दे० १, १७; से० ११, ६८.

अग्गहणिया. स्त्री० सीमंतोन्नयन, गर्भाधान के बाद किया जाता एक संस्कार और उसके उपलक्ष्य में मनाया जाता उत्सव, जिसको गुजराती भाषा में 'आघयणी' कहते हैं. 'Parting of the hairs', one of the twelve Sanskaras or purificatory rites observed by women in the fourth, sixth or eighth month of their pregnancy. सुपा० २३.

अग्गहिअ, त्रि० (१) निर्मित, विरचित. Made, formed. (२) स्वीकृत, कबूल किया हुआ. Accepted. पड्०

अग्गाहार. पुं० उच्च जीविका. High standard of lovelihood. सुख० २, १३.

अग्गिअ. पुं० (१) इन्द्रगोप, एक जात काक्षुद्र कीट. A kind of insect. दे० १,५३. (२) त्रि० मंद. Dull, inactive, lazy. दे० १, ५३.

अग्गिआय. पुं० देखो 'अग्गिअ (१)' शब्द. Vide. 'अग्गिअ (1)' पड्०

अग्गीवय. न० घर का एक भाग. A part of a house. पउम १६, ६४.

अग्गुच्छ. त्रि० निश्चित, प्रमित. Ascertained, determined. षड्०

अग्घविय. त्रि० (१) भरा हुआ, संपूर्ण. Full of, filled. (२) पूरा किया गया. Completed, finished. सुपा० १, ६; कुमा०

अग्घाड-डग. पुं० वृक्ष विशेष, अपामार्ग, चिचड़ा, लटजीरा. A kind of tree. दे० १, ८; पन्न० १.

अग्घाण. त्रि० तृप्त, संतुष्ट. Satiated, Satisfied. दे० १, १८.

अग्घिय. त्रि० विराजित, शोभित. Irradiated, illuminated. कुमा०

अचल. न० (१) घर. House, dwelling. (२) घर का पिछला भाग. The back portion of a house (३) त्रि० कहा हुआ. Said, told, mentioned. (४) निष्ठुर, निर्दय. Harsh, cruel, merciless. (५) नीरस, सूखा. Tasteless, insipid. दे० १, ५३.

अच्छ. न० (१) अत्यन्त, विशेष. Excess, (२) शीघ्र, जल्दी. Speed, haste. दे० १,४६.

अच्छण. न० (१) सेवा, शुश्रूषा. Service. बृह. ३; (२) देखना अवलोकन. Looking, seeing, observation. वव० १.

अच्छभल्ल. पुं० यक्ष, व्यन्तर जाति के देव. Demi-god. दे० १, ३७.

अच्छल. न० निर्दोषता, अनपराध. Innocence, guiltlessness. दे० १, २०.

अच्छिक्क. त्रि० नहीं छुआ हुआ. untouched. वव० १.

अच्छिघरुल्ल. त्रि० (१) अप्रीतिकर. Disagreeable. (२) वेष, पोषाक. A dress. दे० १, ४१.

अच्छिवडण. न० आँख का मूंदना. Shutting the eyes. दे० १, ३६.

अच्छिविअच्छि. स्त्री० परस्पर-आकर्षण; आपसकी खींचतान. Attraction of each other. दे० १, ४१.

अच्छिहरिल्ल, ल्ल. त्रि० देखो 'अच्छिघरुल्ल' शब्द. Vide. 'अच्छिघरुल्ल' दे० १, ४१.

अच्छुक्क. न० अक्षि-कूपतुला; आँख का कोटर. The hollow part of eyes सुपा० २०.

अच्छुद्रसिरि. स्त्री० इच्छा से अधिक फल की प्राप्ति, असंभावित लाभ. Unexpected gain, gain over & above expectation. षड्०

अच्छुल्लूढ. त्रि० निष्कासित, बहार निकाला हुआ, स्थान भ्रष्ट किया हुआ. Removed. बृह० १.

अच्छोडाविय. त्रि० बन्धित, बंधाया हुआ. Bound, fastened. स० ५२५; ५२६.

अच्छोडिअ. त्रि० आकृष्ट, खींचा हुआ. Attracted, drawn towards. गा० १६०.

अजड. पुं० जार, उपपति. Paramour षड्०

अजम. त्रि० सरल; ऋजु. Upright, candid. षड्०

अजराउर. त्रि० उष्ण, गरम. Hot, warm. दे १, ४५.

अजुअ. पुं० वृक्ष विशेष, सप्तच्छद, सतौना. A kind of tree. दे० १, १७.

अजुअलवण्णा. स्त्री० इमली का पेड़. A tamarind tree. दे० १, ४८.

अज्ज. पुं० (१) जिनेन्द्र देव. God Jinendra. (२) बुद्ध देव. Lord Buddha. दे० १, ५.

अज्जय. पुं० (१) सुरस नामक तृण. A

kind of grass. (२) गुरेटक नामक तृण. A kind of grass. दे० १, ५४.

अजिड्डीय. त्रि० दत्त, दिया हुआ. Given, bestowed. वव० १ टी.

अज्जोरुह. न० बनस्पति विशेष. A kind of vegetable. पन्न० १.

अज्झ. पुं० यह (पुरुष, मनुष्य). This (man.) he. दे० १, ५०.

अज्झत्थ. त्रि० आगत. आया हुआ. Received, arrived at. दे० १, २०.

अज्झय. त्रि० प्रातिवेशिमक, पड़ौसी. Neighbour. दे० १, १७.

अज्झवसिय. न० मुंड़ा हुआ मुंह. Turned face. दे० १, ४०.

अज्झसिय. त्रि० देखा हुआ, दृष्ट. Seemed, glanced. दे० १, ३०.

अज्झस्स-अज्झस्सिय. त्रि० जिस पर आक्रोश किया गया हो वह. Threatened, rebuked. दे० १, १३.

अज्झा. स्त्री० (१) असती, कुलटा. An unchaste woman. (२) प्रशस्त स्त्री. A praiseworthy lady. (३) नवोढ़ा, दुलहिन. A newly married woman, a bride. (४) युवती स्त्री. A young woman. (५) यह (स्त्री) This (woman.) she. दे० १, ५०; गा० ८३८; ८५८; वज्जा० ६४.

अज्झेल्ली. स्त्री० दोहने पर भी जिसका दोहन हो सके ऐसी गैया. A kind of cow milking again. दे० १, ७.

अज्झोल्लिआ. स्त्री० वक्षः स्थल के आभूषण में की जाती मोतिओं की रचना. Arrangement of pearls in the ornaments of the breast. दे० १, ३२.

अट्ट. त्रि० (१) कृश, दुर्बल. Weak, feeble. (२) बड़ा, महान्. Great, able. (३) निर्लज्ज, बेशरम. Shameless. (४) आलसु, सुस्त. Idle, lazy. (५) शुक, तोता. Parrot. (६) शब्द, आवाज. Sound. (७) न० सुख. Happiness. (८) झूठ, असत्य. Lie, falsehood, untruth. दे० १, ५०.

अट्टट्ट. त्रि० गत, गया हुआ. Gone, departed. दे० १, १०.

अट्टमट्ट. पुं० (१) आल वाल, कियारी. The basin or trench for water round the root of a tree. दे० २, १६४; (२) अशुभ संकल्प विकल्प. Inauspicious thought. उव० (३) त्रि० निरर्थक, व्यर्थ, निकम्मा. Worthless, useless, vain. सुख० ५, ८.

अट्टयकली. स्त्री० कमर पर हाथ रख कर खड़ा रहना. To stand resting hands on the waist. पाअ०

अडखम्मिअ. त्रि० संभाला हुआ, रक्षित. Preserved, protected. दे० १, ४१.

अडडम्भिय. न० विपरीत मैथुन. Wrong copulation, unnatural intercourse. दे० १, ४२.

अडणी. स्त्री० मार्ग, रास्ता. Way, path. दे० १, १६.

अडयणा-अडया. स्त्री० व्यभिचारिणी स्त्री. An unchaste woman, an adulteress. दे० १, १८; पाअ० गा० २७४; ६६२; वज्जा ८६.

अडवडण. न० स्खलना, रुक २ चलना. Stumbling. सुपा० ६४५.

अडाड. पुं० बलात्कार, जबरदस्ती. Force, violence, rape. दे० १, १६.

अड्डु. त्रि० जो आड़े आता हो, बीच मेंबाधक

होता हो वह. Hindering. interfering. उप० १४६ टी.

अड्डुक्खिय. त्रि० फेंका हुआ. Thrown. कुमा०

अड्डिअ. त्रि० आरोपित. To attribute one's quality to the other. वव० १ टी.

अड्डुअक्कली. स्त्री० देखो 'अट्टयक्कली' शब्द. Vide. दे० १, ४५.

अणक. पुं० (१) एक म्लेच्छ देश. Name of a non-Aryan country. (२) एक म्लेच्छ जाति. An Non-aryan tribe. पराह० १, १.

अणक्ख. पुं० शरम, लजा. Shame, Bashfulness. स० ३७६.

अणच्छिअार. त्रि० अच्छिन्न, नहीं छेदा हुआ. Uncut, unpierced. दे० १, ४४.

अणड. पुं० जार, उपपति. Paramour, lover. दे० १, १८; पइ०

अणत्त. न० निर्माल्य, देवोच्छिष्ट द्रव्य. The remains of an offering to a deity. दे० १, १०.

अणप्प. पुं० खड्ग, तलवार. Sword. दे० १, १२.

अणरहू. स्त्री० नवोढ़ा, दुलहिन. A newly married woman, bride. पइ०

अणरामय. पुं० अरति, बेचैनी. Uneasiness, absence of pleasrue or amusement. दे० १, ४५; भवि०

अणराह. पुं० सिर में पहनी जाती रंग-बेरंगी पट्टी. Muffler, a turban of various colours. दे० १, २४.

अणरिक्क. त्रि० (१) अवकाश रहित, फुरसत वर्जित. Absence of leisure. दे० १, २०; (२) दधि, चीर आदि गोरस भोज्य. Cow milk, curd etc. निसी० चू० १६.

अणवदग्ग. त्रि० अविनाशी. Immortal, imperishable. सूय० २, ५.

अणहप्पणय. त्रि० अनष्ट, विद्यमान. Everlasting, not perishable. दे० १, ४८.

अणहवणय. त्रि० तिरस्कृत, भर्त्सित. Insulted, disdained. पइ०

अणहारय. पुं० खल्ल, खला, जिसका मध्य भाग नीचा हो वह जमीन. A threshing floor. दे० १, ३८.

अणहुल्लिय. त्रि० जिसका फल प्राप्त न हुआ हो. Unfruitful, fruitless. सम्मत्त० १४३.

अणाड. पुं० जार, उपपति. Paramour, lover. दे० १, १८.

अणिय. न० धार, अग्रभाग. Sharp edge, pointed nook. पराह० २, २.

अणिया. स्त्री० धार, अग्रभाग. Edge (as of a sword.) the sharp point (of a weapon.) धर्मवि. १७.

अणिरिक्क. त्रि० परतन्त्र, पराधीन. Dependant. काप्र० ५४; गा० ६६१.

अणिल्ल. न० प्रभात, सवेरा. Morning. dawn. दे० १, १६.

अणिह. त्रि० (१) सदृश, तुल्य. Similar, like. (२) न० मुख, मुँह. Mouth, face. दे० १, ५१.

अणु. पुं० धान विशेष, चावल की एक जाति. A kind of rice. दे० १, ५२.

अणुअ. पुं० (१) आकृति, आकार. Form, shape. (२) पुं० स्त्री० धान्य विशेष. A kind of corn. दे० १, ५२; आ० १८

अणुअल्ल. न० प्रभात, सुबह. Morning, dawn. दे० १, १६.

अणुआ. स्त्री० लाठी. Stick, staff दे० १, ५२.

**बोदर.** त्रि० पृथु, विशाल. Vast; Extensive. दे० ६,६.

**बोद्रह.** त्रि० तरुण, जवान. Young; Juvenile. दे० ७,८०.

**बोल.** पुं० समूह. A collection; A multitude भाव० १; कुलक० ३४.

**बोव्व.** न० क्षेत्र, खेत. A field. दे० ६,६६.

**बोहहर.** पुं० मागध, स्तुति-पाठक. A bard; A minstrel. दे० ६,६७.

**बोहारी.** स्त्री० बुहारी, संमार्जनी, झाड़ू. A broom; A besom. दे० ६,६७.

**बोहित्थिय.** त्रि० प्रवहण-स्थित. Stayed in a ship. वज्जा० १५८.

## भ

**भइल.** त्रि० भया, जात. Done. रंभा० ११.

**भंड.** न० (१) वृन्ताक, बैंगण, भंटा. A brinjel दे० ६,१००; (२) छुर, छुरा. A knife (३) छुरे से मुण्डन. To shave with a razor. राज० (४) पुं० मागध, स्तुति-पाठक. A bard; A minstrel. (५) सखा, मित्र. A friend. (६) दौहित्र, पुत्री का पुत्र. A grandson. (७) पुं० न० मण्डन, आभूषण, गहना. An ornament. दे० ६,१०६.

**भंडा.** स्त्री० संबोधन-सूचक शब्द. A word used in addressing. संक्षि० ४७.

**भंडिआ–भंडी.** स्त्री० (१) गंत्री, गाड़ी. A cart; A carriage. बृह० ३; दे० ६; १०६; आवम० निसी० चू० ३; ववे० ६; (२) शिरीष वृक्ष. A kind of tree. (३) अटवी, जंगल. A forest; A jungle. (४) असती, कुलटा. An adultress. दे० ६,१०६.

**भंडु.** न० मुण्डन. Shaving; Tonsure. दे० ६,१००.

**भंभल.** त्रि० (१) अप्रिय. Not agreeable; Not amiable. दे० ६,११०; (२) मूर्ख, अज्ञान, पागल. Foolish; Silly. दे० ६,११०; सुर० ८,११६.

**भंभी.** स्त्री०(१) असती, कुलटा. An adultress. दे० ६,६६; (२) नीति विशेष. A kind of politics. राज०

**भग्ग.** त्रि०लिप्त, पोता हुआ. Besmeared. दे० ६,६६.

**भच्च.** पुं० भागिनेय, भानजा. A sister's son; A nephew. षड्०

**भट्टिअ.** पुं० विष्णु, श्रीकृष्ण. Vishnu; Shri Krishna है० २,१७४; दे० ६,१००.

**भडक.** पुं० आडम्बर, ठाठबाठ. A pompous show. सट्टि० ४४ टी.

**भडिल.** त्रि० संबोधन सूचक शब्द. A word used in addressing. संक्षि० ४७.

**भत्थ.** पुं० भाथा, तूणीर, तरकस. An arrow-case; A sheath धर्मवि० १४६.

**भत्थिअ.** त्रि० भर्त्सित तिरस्कृत. Disrespected; Disgraced. सम्मत्त० १८६.

**भद्द.** न० आमलक, फल-विशेष. A kind of fruit. दे० ६,१००.

**भद्दसिरि.** स्त्री० श्रीखण्ड, चन्दन. Sandal wood. दे० ६,१०२.

**भद्दाकरि.** त्रि० प्रलम्ब, अति लम्बा. Very much long. दे० ६,१०२.

**भममुर.** पुं० आवर्त. A circle; A round. दे० ६,१०१.

**भमरटेंटा.** स्त्री० (१) भ्रमर की तरह अक्षि-गोलक

वाली. A woman having waspish eyes. (२) भ्रमर की तरह अस्थिर आचरण वाली. A woman having a fickle conduct like a wasp. (३) शुष्क व्रण के दाग वाली. A woman having dry wounds. कप्प०

भमरु. पुं० तृण विशेष, ईख की तरह का एक प्रकार का घास. A kind of grass ; Dried stalks of straw. दे० ६,१०१.

भयवग्गाम. पुं० मोढेरक, गुजरात का एक गाँव. The name of a village in Gujarat. दे० ६,१०२.

भरोच्छय. न० ताल का फल. A fruit of the palm tree. दे० ६,१०२.

भलंत. त्रि० स्खलित होना, गिरना. Falling. दे० ६,१०१.

भलि. पुं० स्त्री० कदाग्रह, हठ. Obstinacy ; Stubbornness. 'जाहं भलि ते' हे० ४,३५३; चंड०

भल्लु. पुं० स्त्री० भालू, रीछ. A bear. दे० ६,९९.

भल्लुंकी. स्त्री० शिवा, शृगाली. A fox. दे० ६,१०१; सण० 'भल्लुंकी हड्डिया' संस्था० ६६.

भल्लोड. पुं० न० बाण का पुंख, शर का अग्र भाग. The feathered part of an arrow. सुर० २,७.

भव्व. पुं० भागिनेय, भानजा. A sister's son. दे० ६,१००.

भसुआ. स्त्री० शिवा, शृगाली. A fox. दे० ६,१०१. पाअ०

भसेल्ल. पुं० धान्य आदि का तीक्ष्ण अग्र भाग. The pointed end of a grain. उवा०

भाअ. पुं० ज्येष्ठ भगिनी का पति. A husband of the elder sister. दे० ६,१०२.

भाइल्ल. पुं० हालिक, कर्षक, कृषीबल. An agriculturist ; A cultivator. दे० ६,१०४.

भाउअ. न० आषाढ़ मास में मनाया जाता गौरी-पार्वती का एक उत्सव. A festival held in honour of Parvati in the month of Ashada. दे० ६,१०३.

भाड. पुं० न० भट्ठी. A kiln ; A furnace. 'जाया भाडहमाणा' धर्मवि० १०४; सण०

भायल. पुं० जात्य अश्व, उत्तम जाति का घोड़ा. A kind of noble horse. दे० ६,१०४; पाअ०

भाल्ल. पुं० न० मदन-वेदना, काम-पीड़ा. Pangs of love. संचि० ४७.

भावइआ. स्त्री० धार्मिक गृहिणी. A religious mistress of the house. दे० ६,१०४.

भाविअ. त्रि० गृहीत, उपात्त. Taken ; Caught. दे० ६,१०३.

भावुक. त्रि० वयस्य, मित्र. A friend. संचि० ४७.

भासल त्रि० दीप्त, प्रज्वलित. Luminous ; Glowing ; Kindled दे० ६,१०३.

भासिअ. त्रि० दत्त, अर्पित. Giver. दे० ६,१०४.

भासुंडि. स्त्री० निःसरण, निर्गमन. Going out ; Exit ; Departure. दे० ६,१०३.

भिउड. न० अंग-विशेष, शरीर का अवयव विशेष. The limb of a body. धर्मवि० ४१.

भिंग. त्रि० (१) कृष्ण, काला. Black ; Dark. दे० ६,१०४; (२) नील, हरा. Green. (३) स्वीकृत. Accepted ; Admitted. षड्०

भिंजा. स्त्री० अभ्यंग, मालिश. Smearing ; Inunction. सूय० १,४,२,८.

भिंटिया. स्त्री० भंटा का गाछ. A kind of vegetable. उप० १०३१ टी.

भिंभलिय. त्रि० विह्वल किया हुआ. Confused ; Confounded. धर्मवि० ८०.

**भिट्टण.** न० भेंट, उपहार. A present; A gift. सिरि० ७५६; ६०१.

**भिट्टा.** स्त्री० भेंट, उपहार. A present; A gift. सिरि० ३८२.

**भिडण.** न० लड़ाई, मुठभेड़. A war; A battle. सुपा० ५६६.

**भिडिय.** त्रि० जिसने मुठभेड़ की हो वह, लड़ा हुआ. One who has fought. महा० भवि०

**भिणासि.** पुं० पक्षि-विशेष. The name of a bird. पण्ह० १,१.

**भित्तर.** न० (१) द्वार, दरवाजा. A door. दे० ६,१०५; (२) भीतर, अन्दर. Inside. पिंग०

**भित्तिरूव.** त्रि० टंक से छिन्न. Cut by a chisel. दे० ६,१०५.

**भिलिंज.** पुं० अभ्यंग. Smearing सूय० १,४,२,८ टी.

**भिसंत.** न० अनर्थ. A calamity; A misfortune. दे० ६,१०५.

**भिसरा.** स्त्री० मत्स्य पकड़ने का जाल-विशेष. A kind of net to catch fish विवा० १,८.

**भिसोल.** न० नृत्य-विशेष. A kind of dancing. ठा० ४,४.

**भुअ.** न० भूर्ज-पत्र, वृक्ष विशेष की छाल. The bark of the birch tree. दे० ६,१०६.

**रुक्ख.** पुं० वृक्ष-विशेष, भूर्जपत्र का पेड़. The birch tree. पन्न० १.

**भुंगल.** न० वाद्य-विशेष. A kind of musical instrument. सिरि० ४१२.

**भुंड.** पुं० स्त्री० सूकर, वराह. A hog; A boar. दे० ६,१०६.

**भुंडीर.** पुं० देखो 'भुंड' शब्द. Vide. 'भुंड' दे० ६,१०६.

**भुक्कण.** पुं० (१) श्वान, कुत्ता. A dog. (२) मद्य आदि का मान. A measure for wine. दे० ६,११०.

**भुक्खिअ.** त्रि० भूखा, क्षुधातुर. Hungry. पाअ० कुप्र० १२६; सुपा० ५०३; उप० ७२८ टी; स० ५८३; वै० २६.

**भुज्जिय.** त्रि० (१) भूना हुआ धान्य. Parched corn. (२) पुं० भूना हुआ यव. Parched barley पण्ह २,५.

**भुत्तूण.** पुं० भृत्य, नौकर. A servant. दे० ६,१०६.

**भुत्थल्ल.** पुं० बिल्ली को फेंका जाता भोजन. Food thrown to a cat. कप्पू०.

**भुरुंडिआ.** स्त्री० शिवा, शृगाली. A fox. दे० ६,१०१.

**भुसुंढि.** स्त्री० शस्त्र-विशेष. A kind of weapon. सण०

**भूअ.** पुं० यन्त्रवाह, यन्त्रवाहक पुरुष. The driver of a machine; A machine-man. दे० ६,१०७.

**भूमणया.** स्त्री० अच्छादन. A covering; A cover. वव० १.

**भूअण.** पुं० जोती हुई खल-भूमि में किया जाता यज्ञ. A sacrifice in the cultivated field. दे० ६,१०७.

**भूमिपिसाय.** पुं० ताल वृक्ष, ताड़ का पेड़. The palm tree. दे० ६,१०७.

**भूहरी.** स्त्री० तिलक-विशेष. A kind of mark on the fore-head. सिरि० १०२२.

**भेक्खस.** पुं० राक्षस-रिपु, राक्षस का प्रतिपक्षी. The enemy of a demon. कुप्र० ११२.

**भेज्ज-भेज्जलय-भेज्जल्ल.** त्रि० भीरु, डरपोक. Timid; Timorous. दे० ६,१०७; षड्०

**भेड.** त्रि० भीरु, कातर. Cowardly; Timid. हे० १,२५१; दे० ६,१०७; कुमा० २,६२.

**भेरुंड.** पुं० (१) चित्रक, चिन्ता. A leopard; A panther. दे० ६,१०८; (२) निर्विष सर्प. An unvenomous serpent; A harmless snake. प्रासू० १६.

भेलय. पुं० उडुप, नौका. A boat ; A ship. दे० ६,११०.

भेली. स्त्री० (१) आज्ञा, हुकुम. An order ; A command (२) बेड़ा, नौका. A boat ; A ship. (३) दासी, चेटी. A maid-servant. दे० ६,११०.

भोअ. पुं० भाड़ा, किराया. Fare ; Rent. दे० ६,१०८.

भोअडा. स्त्री० कच्छ, लंगोट. A tuck of lower garment ; A piece of cloth worn round the loins covering the private parts. 'गोवत्थं भोयडादीयं' निसी० चू० १.

भोरुड. पुं० भारुंड पक्षी. The name of a bird. दे० ६,१०८.

भोल. त्रि० भद्र, सरल चित्त वाला. Frank; Simple ; Simple-minded. महानि० ६; सुपा० ५,४.

भोलवण. न० वञ्चन, प्रतारण. To cheat ; To deceive. सम्मत्त० २२६.

भोलविय-भोलिय. त्रि० वञ्चित, ठगा हुआ. Cheated ; Deceived. कुप्र० ४३५; सुपा० ५२२.

भोल्लय. न० पाथेय विशेष, प्रबन्ध-प्रवृत्त पाथेय. Provisions for a journey. दे० ६,१०८.

## म

मइअ. त्रि० भर्त्सित, तिरस्कृत. Scorned ; Contempted. दे० ६,११४.

मइल. त्रि० (१) तेजरहित, फीका. Spiritless ; Dejected. दे० ३,१४२; से० ३,४७; (२) पुं० कलकल, कोलाहल. Disturbance ; A bustle ; A noise. ६,१४२.

मइलपुत्ती. स्त्री० पुष्पवती, रजस्वला स्त्री. A menstruant woman. षड्०

मइहर. पुं० ग्राम-प्रधान, गाँव का मुखिया. The leader of a village ; A chief. दे० ६,१२१.

मई. स्त्री० मदिरा, दारू. Wine ; Liquor. दे० ६,११३.

मउ. पुं० पर्वत, पहाड़. A mountain. दे० ६,११३.

मउअ. त्रि० गरीब, दीन. Poor ; Helpless ; Needy. दे० ६,११४.

मउड-मउडि. पुं० धमिल्ल, कबरी, जूट. A knot of hair ; The matted hair ; A lock of hair. पाश्र० दे० ६,११७.

मउर-मउरंद. पुं० वृक्ष-विशेष, अपामार्ग, ओंगा, लटजीरा. A kind of tree. दे० ६,११८.

मउलि. पुं० स्त्री० हृदय-रस का उच्छलन. Excess of feelings of heart. दे० ६,११५.

मंकण. पुं० स्त्री० बन्दर, बानर. A monkey. कुप्र० १८५.

मंख. पुं० अण्ड, वृषण. The testicles. दे० ६,११२.

मंगरिया. स्त्री० वाद्य-विशेष. A kind of musical instrument. राय०

मंगल. त्रि० (१) सदृश, समान. Similar ; Like. दे० ६,११८; (२) न० अग्नि, आग. Fire. (३) डोरा बुनने का एक साधन. An implement to weave threads ; A thread-weaving implement. विशे० २७.

मंगलसज्झ. न० वह खेत जिसमें बीज बोना बाकी हो. A field in which seeds are not sown. An unsown field. दे० ६,१२६.

मंगुल. न० (१) अनिष्ट. Undesirable; Disagreeable. दे० ६,१४५; सुपा० ३३८; सुक्त० ८०; (२) पाप. Sin. दे० ६,१४५; वज्जा० ८; गउड० सुक्त० ८०; (३) पुं० चोर, तस्कर. A thief. दे० ६, १४५; (४) त्रि० असुन्दर, खराब. Awkward; Clumsy. पाअ० ठा० ४,४; स० ७१३; दंस० ३.

मंच. पुं० बन्ध. A tie; Fetters. दे० ६,१११.

मंजिआ. स्त्री० तुलसी. Holy basil; A kind of plant. दे० ६,११६.

मंजीर. न० श्रृङ्खलक, साँकल, सिकरी. A chain. दे० ६,११६.

मंजुआ. स्त्री० तुलसी. A kind of plant. दे० ६,११६. पाअ०

मंठ. त्रि० (१) शठ, लुच्चा, बदमाश. Roguish; Cunning. (२) पुं० बन्ध. A tie; A fetter. दे० ६,१११.

मंडल. पुं० श्वान, कुत्ता. A dog. दे० ६,११४; पाअ० स० ३६८; कुप्र० २८०; सम्मत्त० १६०.

मंडिअ. त्रि० (१) रचित, बनाया हुआ. Formed; Made. (२) बिछाया हुआ. Spread. 'मडिला-रूवेण मंडिए पासे' रयण० ८; (३) आगे धरा हुआ. Brought forward. भवि० (४) आरब्ध. Began. भवि० सण०

मंडिल्ल. पुं० अपूप, पूआ, पक्वान्न विशेष. Fattened parched rice. दे० ६,११७.

मंडी. स्त्री० पिधानिका, ढकनी. A cover; A lid. दे० ६,१११; पाअ० (२) अन्न का अग्र रस, माँड. Boiled water of any cooked food. (३) माँडी, कलप, लेईं. Paste. आव० ४.

मंतक्ख. न० (१) लज्जा, शरम. Shame. (२) दुःख. Pain; Affliction; Difficulty. दे० ६,१४१; (३) अपराध. A fault; A crime. गउड०

मंति. पुं० विवाह-गणक, जोशी, ज्योतिर्वित्. An astrologer; A foreteller. दे० ६,१११.

मंतुआ. स्त्री० लज्जा, शरम. Shame; Bashfulness. दे० ६,११६; भवि०

मंतेल्लि. स्त्री० सारिका, मैना. A canary bird; The jay. दे० ६,११६.

मंथर. त्रि० (१) कुटिल, वक्र, टेढ़ा. Crooked; Bent. दे० ६,१४५; भवि० (२) कुसुम्भ, वृक्ष-विशेष. A kind of tree. दे० ६,१४५; (३) त्रि० बहु, प्रचुर, प्रभूत. Much; In great quantity. दे० ६,१४५; भवि०

मंदीर. न० (१) श्रृङ्खल, साँकल. A chain. (२) मन्थान-दण्ड. A churning staff. दे० ६,१४१.

मंधाय. पुं० आढ्य, श्रीमंत. A wealthy person; A rich man. दे० ६, ११६.

मंसुडग. न० माँस-खण्ड. A fragment of flesh. पिंड० ५८६.

मक्कडबंध. न० श्रृङ्खलाकार ग्रीवा-भूषण. An ornament of the neck. दे० ६,१२७.

मकोड. पुं० यन्त्र-गुम्फनार्थ राशि, जन्तर गढ़ने के लिये बनाया जाता राशि. A pile erected for installing a machine. दे० ६,१४२.

मगइअ. त्रि० हस्त-पाशित, हाथ में बाँधा हुआ. Tied in hands. विवा० १,३.

मगणिणर. त्रि० अनुगमन करने की आदत वाला. One who is habituated to follow. दे० ६, १२४.

मगा. अ० पश्चात्, पीछे. Afterwards. दे० १,४ टी.

मगा-मग्गअ. पुं० पश्चात्, पीछे. Afterwards. दे० ६,१११; से० १,५१; सुर० २,५६; पाअ० मग०

मच्च. न० मल, मैल. Dirt. दे० ६,१११.

मच्चिअ. त्रि० मल-युक्त. Dirty; Filthy. दे० ६, १११ टी०

मज्जा. स्त्री० मर्यादा. Limit. दे० ६,११३; भवि०

मज्जिअ. त्रि० (१) अवलोकित, निरीक्षित. Observed. (२) पीत. Drunk. दे० ६,१४४.

**मज्जोक्क.** त्रि० अभिनव, नूतन. New. दे० ६,११८.

**मज्झअ.** पुं० नापित, नाई. A barber. दे० ६,११५.

**मज्झआर.** न० मझार, मध्य, अन्तराल. The middle; The centre. दे० ६,१२१; विक्क. २८; उव० गा० ३; विशे० २६६१; सुर० १,४५; सुपा० ४६; १०३; खा० १.

**मज्झंतिअ.** न० मध्यन्दिन, मध्यान्ह. Moon. दे० ६,१२४.

**मज्झिमगंड.** न० उदर, पेट. A stomach. दे० ६,१२५.

**मट्ट.** त्रि० शृङ्ग-रहित. Devoid of horns. दे० ६,११२.

**मट्टुहिअ.** न० (१) परिणीत स्त्री का कोप. Anger of a married woman. (२) त्रि० कलुष. Muddy. (३) अशुचि, मैला. Dirty. दे० ६,१४६.

**मठ्ठ.** त्रि० अलस, आलसी, मन्द, जड़. Lazy; Sluggish; Slothful. दे० ६,११२; पाअ०

**मड.** पुं० कंठ, गला. Throat. दे० ६,१४१.

**मडक्क.** पुं० (१) गर्व, अभिमान. Pride. भवि० (२) मटका, घड़ा. A pot. भवि०

**मडक्किया.** स्त्री० छोटा मटका, कलशी. A small pot. कुप्र० ११६.

**मडय.** पुं० आराम, बगीचा. A garden. दे० ६,११५.

**मडवोज्झा.** स्त्री० शिविका, पालकी. A palanquin. दे० ६, १२२.

**मडह.** त्रि० (१) लघु, छोटा. Small; Diminutive. दे० ६,११७; पाअ० सण० (२) स्वल्प, थोड़ा. Little. गा० १०५; स० ८; गउड० वज्जा० ४२.

**मडहर.** पुं० गर्व, अभिमान. Pride. दे० ६,१२०.

**मडहिय.** त्रि० अल्पीकृत, न्यून किया हुआ. Shortened. गउड०

**मडहुल्ल.** त्रि० लघु, छोटा. Small; Diminutive. 'मडहुल्लियाए किं' वज्जा० ४८.

**मडिआ.** स्त्री० समाहत स्त्री, आहत महिला Wounded. दे० ६,११४.

**मडुवइअ.** त्रि० (१) विध्वस्त, हत. Killed; (२) तीक्ष्ण. Pungent; Sharp. दे० ६,१४६.

**मड्डा.** स्त्री० (१) बलात्कार, हठ, जबरदस्ती. Force; Violence. दे० ६,१४०; पाअ० सुर० ३,१३६; सुख० २,१५; (२) आज्ञा, हुकुम. A command; An order. दे० ६,१४०; सुपा० २७१.

**मढिअ.** त्रि० (१) खचित. Overlaid. सिरि० ३७०; (२) परिवेष्टित. Wrapped; Encircled; Encompassed. दे० २,७५; पाअ०

**मणिणायहर.** न० समुद्र, सागर. A sea. दे० ६,१२८.

**मणिरइआ.** स्त्री० कटिसूत्र. A waist-band. दे० ६,१२६.

**मत्तग.** न० पेशाब, मूत्र. Urine. कुलक० ९.

**मत्तल्ली.** स्त्री० बलात्कार. Force; Violence. दे० ६,११३.

**मत्तवाल.** पुं० मतवाला, मदोन्मत्त. Intoxicated; Infatuated. दे० ६,१२२; षड्० सुख० २,१७; सुपा० ४८६.

**मत्तालंब.** पुं० वरंडा, बरामदा. A verandah. दे० ६,१२३; सुर० १,४७.

**मत्थयधोय** त्रि० दासत्व से मुक्त, गुलामी से मुक्त किया हुआ. Released from slavery. नाया० १,१.

**मदोली.** स्त्री० दूती, दूत कर्म करने वाली स्त्री. A procuress; A go-between; A

female messenger. षड्०

**मधूला.** स्त्री० पैर का फोडा, पाद-गण्ड. An abscess of a foot. राज०

**मन.** अ० निषेधार्थक अव्यय, मत, नहीं. An adverb signifying prohibition. कुमा०

**मन्नुसिय.** त्रि० उद्विग्न. Sorry; Grieved. स० ४६६.

**मप्प.** न०माप, बाँट. Measure. 'तस्स हट्टमप्पाणि' सुपा० ३६२.

**मम्मक.** पुं० गर्व, अहंकार. Pride. षड्०

**मम्मका.** स्त्री० (१) उत्कण्ठा. Eagerness; Earnest desire. (२) गर्व. Pride. दे० ६,१४३.

**मम्मण.** पुं० (१) मदन, कन्दर्प. Cupid; The God of Love. (२) रोष, गुस्सा. Anger; Wrath. दे० ६, १४१.

**मम्मणिआ.** स्त्री० नील मक्षिका. A black bee. दे० ६, १२३.

**मम्मो.** स्त्री० मामी, मातुल-पत्नी. A maternal aunt. दे० ६,११२.

**मयड.** पुं० आराम, बगीचा. A garden. दे० ६,११५.

**मयणसलागा-या.** स्त्री० मैना, सारिका. A canary bird; The jay. जीव० १ टी०; दे० ६,११६.

**मयणा.** स्त्री० मैना, सारिका. A canary bird; The jay. उप० १२६ टी०; आव० १.

**मयणिवास.** पुं० कन्दर्प, कामदेव. Cupid; The God of Love. दे० ६,१२६.

**मयहर.** पुं० (१) ग्राम-प्रधान, ग्राम-प्रवर, गाँव का मुखिया. The leader of a village; A chief. प्रव० २६८; महा० पउम० ६३,१६; (२) त्रि० वडील, मुखिया, नायक. A leader; A chief. स० २८०; महानि० ४; पउम० ६३, १७.

**मयाई.** स्त्री० शिरो-माला. A garland of heads. दे० ६,११५.

**मयाली.** स्त्री० लता-विशेष, निद्राकरी लता. A kind of creeper. दे० ६,११६; पाअ०

**मर.** पुं (१) मशक. A leathern bag of water. (२) उल्लू, घूक. An owl. दे० ६,१४०.

**मरजीवय.** पुं० समुद्र के भीतर उतर कर जो वस्तु निकालने का काम करता है वह. A diver. सिरि० ३८५.

**मरट्ट.** पुं० गर्व, अहंकार. Pride. दे० ६,१२०; सुर० ४, १५४; प्रासू० ८५; ती० ३; भवि० सण० हे० ४,४२२; सिरि० ६६२; धर्मवि० ६७.

**मरट्टा.** स्त्री० उत्कर्ष. Prosperity; Excellence. कुप्र० २६६.

**मराल.** त्रि० अलस, मन्द, आलसी. Lazy; Sluggish. दे० ६,११२; पाअ०

**मराली.** स्त्री० (१) सारसी, सारस पक्षी की मादा. A she-crane. (२) दूती. A go-between; A female messenger; A procuress. (३) सखी. A female friend. दे० ६,१४२.

**मरिअ.** त्रि० (१) टूटा हुआ, त्रुटित. Broken. (२) विस्तीर्ण. Spread. षड्०

**मरुकुंद.** पुं० मरुआ, मरुवेका गाछ. A kind of tree. A mango-tree. भवि०

**मरुल.** पुं० भूत, पिशाच. A demon; A ghost. दे० ६,११४.

**मल.** पुं० स्वेद, पसीना. Sweat; Perspiration. दे० ६,१११.

**मलंपिअ.** त्रि० गर्वी, अहंकारी. Proud. दे० ६,१२१.

**मलय.** पुं० उद्यान, बगीचा. A garden. दे० ६,१४४; पाअ०

**मलवट्टी.** स्त्री० तरुणी, युवति. A young woman. दे० ६,१२४.

**मलहर.** पुं० तुमुल-ध्वनि. Tumultuous noise; Raging sound. दे० ६,१२०.

मलिअ. न० (१) लघु-क्षेत्र. A small field. (२) कुण्ड. A spring ; A sacrificial pit. दे० ६,१४४.

मल्लय. न० (१) अपूप-भेद, एक तरह का पूआ. A kind of fattened parched rice (२) त्रि० कुसुम्भ से रक्त. Red. दे० ६,१४५.

मल्लाणी. स्त्री० मातुलानी, मामी. A maternal aunt दे० ६, ११२; पाअ० प्राकृ० ३८.

मल्हण न० लीला, मौज. Merriment ; Gaiety ; Pleasure. दे० ६,११६.

महअर. पुं० निकुञ्ज का मालिक. A master of an arbour. दे० ६, १२३.

महंग पुं० उष्ट्र, ऊँट A camel. दे० ६,११७.

महण. न० पिता का घर. A father's house. दे० ६,११४.

महत्थार. न० (१) भाण्ड, भाजन. A vessel. (२) भोजन. Food ; Diet. दे० ६,१२५.

महप्पुर. पुं० माहात्म्य, प्रभाव. Majesty ; Dignity ; Greatness. रंभा० ४३.

महमहिअ. त्रि० (१) फैला हुआ. Spread. हे० १,१४६; वज्जा० १५०; (२) सुरभित. Fragrant ; Sweet smelling रंभा०

महर. त्रि० असमर्थ, अशक्त. Unable. दे० ६,११३.

महल्ल. त्रि० (१) मुखर, वाचाल, बकवादी. Talkative ; Loquacious. दे० ६,१४३; षड्० (२) पुं० जलधि, समुद्र. A sea. दे० ६,१४३; (३) समूह. A collection ; A multitude. दे० ६,१४३; सुर० १,५४.

महाअत्त. त्रि० आढ्य, श्रीमंत. Wealthy ; Rich. दे० ६,११६.

महाइय. पुं० महात्मा. A profound religious person ; A great soul. भवि०

महाणड. पुं० रुद्र, महादेव. Rudra ; The God Mahadeo. दे० ६,१२१.

महाबिल. न० व्योम, आकाश. Sky. दे० ६,१२१.

महाल. पुं० जार, उपपति. A paramour. दे० ६,११६.

महालक्ख. त्रि० तरुण, जवान. Young ; Juvenile. दे० ६,१२१.

महालवक्ख. पुं० श्राद्ध-पक्ष, आश्विन मास का कृष्ण पक्ष. The dark half of the month of Bhadripada. दे० ६,१२७.

महावल्ली. स्त्री० नलिनी, कमलिनी. A lotus plant. दे० ६,१२२.

महासउण. पुं० उल्लू, घूक-पक्षी. An owl. दे० ६,१२७.

महासद्दा. स्त्री० शिवा, शृगाली. A fox. दे० ६,१२०; पाअ०

महिअद्दुअ. न० घी का किट्ट, घृत-मल. Dirt of Ghee. राज०

महिंददुहिया. स्त्री० अञ्जना सुन्दरी, हनूमान की माता. The mother of Hanumant named Anjna. पउम० ५०,२३.

महिट्ठ. त्रि० मट्ठा से संसृष्ट, तक्र-संस्कारित. Seasoned by whey. विवा० १,८.

महिसंद. पुं० वृक्ष-विशेष, शिग्रु का पेड़. A kind of tree. दे० ६,१२०.

महिसिक्क. न० महिषी-समूह. A herd of buffaloes. दे० ६,१२४.

महुअ. पुं० (१) पक्षि-विशेष, श्रीवद-पक्षी. A kind of bird. (२) मागध, स्तुति-पाठक. A bard ; A minstrel दे० ६,१४४.

महुमुह. पुं० पिशुन, दुर्जन, खल. A wicked man दे० ६,१२२.

महुरालिअ. त्रि० परिचित. Known ; Familiar. दे० ६,१२५.

महुला. स्त्री० रोग-विशेष, पाद-गण्ड. A kind of disease. निसी० चू० २.

**महेड्ड.** पुं० पंक, कादा. Mud ; Mire. दे० ६,११६.

**माअलिआ.** स्त्री० मातृष्वसा, माता की बहिन. A mother's sister. दे० ६,१३१.

**माइंगण.** न० वृन्ताक, भंटा. A brinjel. उप० ५६३.

**माइंदा.** स्त्री० आमलकी, आमला का गाछ. The tree of hog-plum. दे० ६,१२६.

**माइलि.** त्रि० मृदु, कोमल. Delicate ; Tender. दे० ६,१२६.

**माउआ.** स्त्री० (१) सखी, सहेली. A female friend. दे० ६,१४७; पाअ०

**माउक्क.** त्रि० कोमल, सुकुमार. Delicate ; Tender. दे० १,१२७; २,६१; कुमा०

**माउचा.** स्त्री० सखी, सहेली. A female friend षड्०

**माउच्छ.** त्रि० मृदु, कोमल. Delicate ; Tender. दे० ६,१२६.

**माडिअ.** न० गृह, घर. A house. दे० ६,१२८.

**माण.** न० परिमाण-विशेष, दस सेर का नाप. A measure of ten seers. उप० १५४.

**माणंसी.** त्रि० (१) मायावी, कपटी. Deceitful ; Malicious. दे० ६,१४७; षड्० (२) स्त्री० चन्द्र-वधू. The wife of the moon दे० ६,१४७.

**माणिअ.** त्रि० अनुभूत. Experienced. दे० ६,१३०; पाअ०

**मादलिआ.** स्त्री० माता, जननी. Mother. दे० ६,१३१.

**माभाइ.** पुं० स्त्री० अभय-दान, अभय. A solemn assurance of safety. दे० ६,१२६; षड्०

**माभीसिअ.** न० अभयदान. A solemn assurance of safety. दे० ६.१२६.

**माम.** अ० कोमल आमन्त्रण का सूचक अव्यय. An adverb indicating humble invitation. पउम० ३८,३६.

**मामा.** स्त्री० मामी, मामा की बहू. A maternal aunt. दे० ६,११२.

**मामि.** अ० सखी के आमन्त्रण में प्रयुक्त किया जाता अव्यय. An adverb used at the time of inviting a female friend. हे० २,१६५; कुमा०

**मायइ.** स्त्री० वृक्ष-विशेष. A kind of tree. पउम० ५३,७६.

**मायंद.** पुं० आम्र, आम्र का पेड़. A mango tree. हे० २,१७४; ग्राम० दे० ६,१२८; कुम० ७१,१०६.

**मायंदी.** स्त्री० श्वेताम्बर साध्वी. A Shwetambar female saint. दे० ६,१२६.

**मारिलग्गा.** स्त्री० कुत्सित स्त्री. A bad charactered woman ; An unchaste woman. दे० ६,१३१.

**मारिव.** पुं० न० गौरव. Dignity. 'गौरव भारिवे' संक्षि० ४७.

**माल.** पुं० (१) आराम, बगीचा. A garden. दे० ६,१४६; (२) मञ्च, आसन-विशेष. A bedstead. दे० ६,१४६; नाया० १,१; पंचा० १३,१४; (३) त्रि० मञ्जु. Beautiful ; Handsome. दे० ६,१४६.

**माला.** स्त्री० ज्योत्स्ना, चन्द्रिका. Moonlight. दे० ६,१२८.

**मालाकुंकुम.** न० प्रधान-कुंकुम. A best red powder. दे० ६,१३२.

**मासिअ.** पुं० पिशुन, खल, दुर्जन. A wicked man. दे० ६,१२२.

**मासुरी.** स्त्री० श्मश्रु, दाढ़ी मूंछ. Moustaches ; Whiskers. दे० ६,१३०; पाअ०

**माह.** न० कुन्द का फूल. A flower of jasmine. दे० ६,१२८.

माहृय. पुं० चतुरिन्द्रिय कीड़-विशेष. An insect having four senses. उत्त० ३६,१४६.

माहारयण. न० (१) वस्त्र,कपड़ा. A garment. (२) वस्त्र-विशेष. A kind of clothes. दे० ६,१३२.

माहिल. पुं० महिषी-पाल, भैंस चराने वाला. A buffalo-herd. दे० ६,१३०.

माहिवाय. पुं० (१) शिशिर पवन. Cold wind. दे० ६,१३१; (२) माघ का पवन. The wind of the Magha month. षड्०

माहुर. न० शाक, तरकारी. Vegetable. दे० ६,१३०.

मिश्र. त्रि० अलंकृत, विभूषित. Adorned; Decorated. षड०

मिंचण. न० मींचना, निमीलन. To shut. हे० ४,३०.

मिणाय. न० बलात्कार, जबरदस्ती. Violence; Force. दे० ६,११३.

मित्तल. पुं० कन्दर्प, काम. Cupid; The God of Love. दे० ६,१२६; सुर० १३,११८.

मित्तिवय. पुं० ज्येष्ठ, पति का बड़ा भाई. The elder brother of husband. दे० ६,१३२.

मिरिश्रा. स्त्री० कुटी, झोंपड़ी. A hut; A cottage. दे० ६,१३२.

मिसिमिसिय. त्रि० उद्दीप्त, उत्तेजित. Agitated. सुर० ३,५०.

मिहिश्रा. स्त्री० मेघ-समूह. A mass of clouds. दे० ६,१३२.

मीश्र. न० समकाल, उसी समय. The same time. दे० ६,१३३.

मीरा. स्त्री० दीर्घ चुल्ली, बड़ा चुल्हा. A large fire-place सूयनि० ७६.

मुश्रंगी. स्त्री० कीटिका, चींटी. An ant. दे० ६,१३४.

मुश्रग. पुं० आत्मा बाह्य और अभ्यन्तर पुद्गलों से बना हुआ है, ऐसा मिथ्या ज्ञान. The false knowledge that the soul is made of inward and outward Pudgalas; Material particles a false knowledge. ठा० ७ टी.

मुश्राइणी. स्त्री० डुम्बी, चाण्डालिन. A female butcher. दे० ६,१३५.

मुइश्र. त्रि० योनि-शुद्ध, निर्दोष माता वाला. One having blameless mother. 'मुइश्रो जो होई' ओव० टी०

मुंट. त्रि० हीन शरीर वाला. Having a slender body or weak constitution. 'तेइंति टुंटमुंटा' संबोध० १४.

मुंडा. स्त्री० मृगी, हरिणी, A deer. दे० ६,१३३.

मुंडी. स्त्री० नीरङ्गी, शिरो-वस्त्र, घूंघट. Veil. दे० ६,१३३.

मुक्कय. न० दुलहिन के अतिरिक्त अन्य निमन्त्रित कन्याओं का विवाह. Marriage of the other invited girls. दे० ६,१३५.

मुक्कल. त्रि० (१) उचित, योग्य. Suitable; Fit. दे० ६,१४७; (२) स्वैर, स्वतन्त्र. Independent. दे० ६,१४७; सुर० १,२३३; विवे० १८; गउड० सिरि० ३५३.

मुकलिश्र. त्रि० बन्धन मुक्त किया हुआ, अनियन्त्रित. Released. दे० १,१५६ टी.

मुक्कुंडी. स्त्री० जूट. A tuft of hair. दे० ६,११७.

मुक्कुरुड. पुं० राशि, ढेर. A heap; A pile. दे० ६,१३६.

मुग्गड. पुं० मोगल, म्लेच्छ-जाति विशेष. A Moghal; A non-Aryan race. हे० ४,४०९.

मुग्गरय. न० मुग्धा के साथ रमण. Coition with a girl arrived at puberty. वजा० १०६.

मुग्गस. पुं० नकुल, न्यौला. A weasel ; A mongoose. दे० ६,११८.

मुग्गिल्ल-मुग्गिल्ल. पुं० पर्वत-विशेष. The name of a mountain. ती० ७; भत्त० १६१.

मुट्टिम. पुं० स्त्री० गर्व, अहंकार. Pride. 'कयमुट्टिमंगीकारो' हम्मीर० २५.

मुट्टिका. स्त्री० हिक्का, हिचकी. Hiccough. दे० ६,१३४.

मुणि. पुं० वृक्ष-विशेष, अगस्ति-द्रुम. A kind of tree. दे० ६,१३३; कुमा०

मुत्तोली. स्त्री० मूत्राशय. A bladder. तंदु० ४१.

मुदुग. पुं० ग्राह-विशेष, जल-जन्तु की एक जाति. A kind of aquatic animal. जीव० १ टी.

मुइंग. पुं० (१) उत्सव. A festival. (२) सम्मान. Respect ; Honour. स० ४६३; ४६४.

मुद्दी. स्त्री० चुम्बन. Kissing. दे० ६,१३३.

मुब्भ. पुं० घर के ऊपर का तिर्यक् काष्ठ. A cross beam in the roof of a house. दे० ६,१३३.

मुम्मुर. पुं० करीष, गोइंठा. Fire of dung-cakes. दे० ६,१४७.

मुरई. स्त्री० असती, कुलटा. An adultress. दे० ६,१३५.

मुरिअ. त्रि० त्रुटित, टूटा हुआ. Broken. दे० ६,१३५; (२) मुड़ा हुआ. Bent. सुपा० ५४७.

मुरुक्कि. स्त्री० पक्वान्न-विशेष. A kind of cooked corn. सण०

मुरुमुंड. पुं० जूट, केशों की लट. A tuft of hair. दे० ६,११७.

मुरुमुरिय. न० रणरणक, उत्सुकता. Eagerness ; Earnest desire. दे० ६,१३६; पाअ०

मुलासिअ. पुं० स्फुलिंग, अग्नि-कण. A spark of fire. दे० ६,१३५.

मुसल. त्रि० मांसल, पुष्ट. Fleshy ; Fat. षड्०

मुसह. न० मन की आकुलता. Mental confusion. दे० ६,१३४.

मुसुमूरण. न० तोड़ना, खण्डन. To break. सम्मत्त० १८७.

मुसुमूराविअ. त्रि० भँगाया हुआ. Caused to break. सम्मत्त० ३०.

मुसुमूरिअ. त्रि० भाँगा हुआ. Broken. पाअ० कुमा० सण०

मुहत्थडी. स्त्री० मुँह से गिरना. To fall from the mouth. दे० ६,१३६.

मुहरोमराइ. स्त्री० भ्रू, भौं. An eye-brow. दे० ६,१३६; षड्०

मुहल. न० मुख, मुँह. A mouth. दे० ६,१३४; षड्०

मुहिअ. न० मुफत, बिना मूल्य, मुफत में करना. Free of charge. दे० ६,१३४.

मुहिआ. स्त्री० देखो 'मुहिअ' शब्द. Vide 'मुहिअ' दे० ६,१३४; सिरि० ४५७; सुपा० १२४; कुप्र० २३७.

मूअल-ल्ल. त्रि० मूक, वाक् शक्ति से हीन. Dumb. दे० ६,१३७; सुर० ११, १५४.

मूअल्लइअ-मूअल्लिअ. त्रि० मूक बना हुआ. Dumb. से० ५,४१; गउड० पि० ५६५.

मूड-मूढ. पुं० अन्न का एक दीर्घ परिमाण. A large measure of grain. 'इगमूडलक्खसमहियमवि धन्नं' सुपा० ४२७; धर्मवि० १४०.

मूसरि. त्रि० भग्न, भांगा हुआ. Broken. दे० ६,१३७.

मूसल. त्रि० उपचित. Collected ; Accumulated. दे० ६,१३७.

मूसा. स्त्री० लघु द्वार, छोटा दरवाजा. A small door. दे० ६,१३७.

**मूसाअ.** न० लघु-द्वार, छोटा दरवाजा. A small door. दे० ६,१३७.

**मेअज्ज.** न० धान्य, अन्न. Corn; Grain. दे० ६,१३८.

**मेअर.** त्रि० असहन, असहिष्णु. Intolerable; Unable to bear. दे० ६,१३८.

**मेंठ.** पुं० हस्तिपक, महावत. An elephant driver. दे० ६,१३८.

**मेंठी.** स्त्री० मेंढी, मेषी, गड़रिया. A sheep. दे० ६,१३८.

**मेडंभ.** पुं० मृग-तन्तु. A net to entrap deer. दे० ६,१३९.

**मेडय.** पुं० मजला, तला. An upper story. सुपा० ३५१.

**मेढ.** पुं० वणिक्-सहाय, वणिक् को मदद करने वाला. The helper of a Bania. दे० ६,१३८.

**मेली.** स्त्री० संहति, जन-समूह का एकत्रित होना, मेला. A fair. दे० ६,१३८.

**मेहच्छीर.** न० जल, पानी. Water. दे० ६,१३९.

**मेहर.** पुं० ग्राम-प्रवर, गाँव का मुखिया. The leader of a village; A chief. दे० ६,१२१; सुर० १५,१९८.

**मेहरि.** पुं० स्त्री० काष्ठ-कीट, घुण. An insect of wood; A weevil. जी० १५.

**मेहरिया-मेहरी.** स्त्री० गाने वाली स्त्री. A female singer; A songstress. सुपा० ३६४.

**मेहुणय.** पुं० फुफा का लड़का. The son of a paternal uncle. दे० ६,१४८.

**मेहुणिय.** पुं० मामा का लड़का. The son of a maternal uncle. बृह० ४.

**मेहुणिआ.** स्त्री० (१) साली, भार्या की बहिन. A sister-in-law. दे० ६,१४८; (२) मामा की लड़की. The daughter of a maternal uncle. दे० ६,१४८; बृह० ४.

**मो.** अ० (१) अवधारण, निश्चय. Determination. सूयनि० ८६; श्रावक० १२५; (२) पादपूर्ति. An expletive; completing a stanza in a poem or shloke. पउम० १०२,८६; धर्मसं० ६४५; श्रावक० ६०.

**मोअ.** त्रि० (१) अधिगत. Known. (२) पुं० चिर्भट आदि का बीजकोश. The seed-vessel of cucumber etc. दे० ६,१४८.

**मोइल.** पुं० मत्स्य-विशेष. A kind of fish. नाट०

**मोकणिआ-मोक्कणी.** स्त्री० कृष्ण कर्णिका, कमल का काला मध्य भाग. Pericarp of a lotus. दे० ६,१४०.

**मोग्गड.** पुं० व्यन्तर-विशेष. A kind of god. सुपा० ४०८.

**मोच.** न० अर्धजंघी, एक प्रकार का जूता. A kind of shoe. दे० ६,१३९.

**मोट्टाइअ.** न० रति-क्रीड़ा, रत, मैथुन. Sexual-intercourse; Coition. कुमा०

**मोट्टिम.** न० बलात्कार. Violence; Force. पि० २३७.

**मोड.** पुं० जूट, लट. A lock of hair. दे० ६,११७.

**मोणावणा.** स्त्री० प्रथम प्रसूति के समय पिता की ओर से किया जाता उत्सव पूर्वक निमन्त्रण. A festival invitation from the father at the time of the first delivery. उप० ७३८ टी.

**मोर.** पुं० श्वपच, चाण्डाल. A butcher. दे० ६,१४०.

**मोरउल्ला.** अ० मुधा, व्यर्थ. In vain. हे० २,२१४; कुमा०

**मोरंड.** पुं० तिल आदि का मोदक, खाद्य-विशेष. A sweetmeat-ball of sesamum etc. राज०

मोरत्तय. पुं० श्वपच, चाण्डाल. A butcher. दे० ६,१४०.

मोलग. पुं० बांधने के लिए गाड़ा हुआ खूंटा. A stake for fastening animals. उत्त०

# र

र. अ० निश्चय सूचक अव्यय. An adverb signifying determination. दसनि० १, १५२.

रइगेल्ल. त्रि० अभिलषित. Desired; Wished. दे० ७,३.

रइगेल्ली. स्त्री० रति-तृष्णा. Desire for coition. दे० ७,३.

रइलक्ख. न० जघन, नितम्ब. Buttocks. दे० ७,१३; षड्०

रउत्ताणिया. स्त्री० रोग विशेष, पामा, खुजली. The itch; A kind of disease. सिरि० ३०६.

रंखोलिय. त्रि० कम्पित. Shaken; Trembled. गउड०

रंखोलिर. त्रि० झूलने वाला. One who swings. गउड० कुमा० पाअ०

रंग. न० राँग, रांगा, सीसा, धातु विशेष. Lead; A kind of metal. दे० ७,१; से० २,२६.

रंजण. पुं० (१) घड़ा, कुम्भ. A pot. दे० ७,३; (२) कुण्डा, पात्र-विशेष. A kind of vessel. दे० ७,३; पाअ०

रंदुअ. न० रज्जु, रस्सी. A rope. दे० ७,३.

रंभ. पुं० आन्दोलन-फलक, हिंडोले का तख्ता. The timber board of a swing. दे० ७,१.

रक्खणिया. स्त्री० रखी हुई स्त्री, रखात. An unmarried woman as wife. सुपा० ३८३.

रक्खवाल. त्रि० रखवाला, रक्षा करने वाला. A protector; A guardian. महा०

रगय. न० कुसुम्भ वस्त्र. A red garment. दे० ७,३; पाअ० गउड०

रच्चण. न० (१) अनुराग. Affection. (२) त्रि० अनुराग करने वाला, राचने वाला. A lover. कुमा०

रच्चिर. त्रि० राचने वाला. One who is pleased. कुमा०

रज्जु. त्रि० लेखक, लिखने का काम करने वाला. A writer; A scribe. कप्प०

रट्टु. त्रि० खिसक कर गिरा हुआ. Slipped. कुम्म० ४५६.

रत्तक्खर. न० सीधु, मद्य-विशेष. A kind of liquor. दे० ७,४.

रत्तच्छ. पुं० (१) हंस. A swan; A goose. (२) व्याघ्र. A tiger. दे० ७,१३.

रत्तय. न० बन्धूक वृक्ष का फूल. The flower of a particular tree. दे० ७,३.

रत्ति. स्त्री० आज्ञा, हुकुम. A command; An order. दे० ७,१.

रत्तीअ. पुं० नापित, हजाम. A barber. दे० ७,२; पाअ०

रद्धि. त्रि० प्रधान, श्रेष्ठ. Best; Excellent. दे० ७,२.

रप्फ. पुं० (१) वल्मीक. An ant-hill. दे० ७,१; पाअ० (२) रोग-विशेष. A kind of disease. सण०

रप्फडिआ. स्त्री० गोधा, गोह. A kind of large lizard. दे० ७,४.

रब्बा. त्रि० राब. Rice-gruel. आ० १४; उत्त० २,१२; धर्मबि० ४२.

रयणिद्धय. न० कुमुद, कमल. A lotus. दे०

७,४; षड्०

रयवली. स्त्री० शिशुत्व, बाल्यावस्था. Childhood ; Infancy. दे० ७,३.

रल्ला. स्त्री० प्रियंगु, मालकाँगनी. Clastrus ; A kind of tree. दे० ७,१.

रल्लि. पुं० स्त्री० लम्बा मधुर शब्द. Long and sweet word. माल० ६०.

रवय. पुं० मन्थान दण्ड. A churning staff. दे० ७,२.

रविय. त्रि० आर्द्र किया हुआ, भिजाया हुआ. Wetted ; Moistened. विशे० १४५६.

रव्वारिअ. पुं० दूत. A messenger. 'जेण अवउझो रव्वारिओ त्ति' सुपा० ४२८.

रसद. न० चूल्हे का मूल भाग. The bottom of the fire-place. दे० ७,२.

रसाउ. पुं० भ्रमर. A wasp. दे० ७,२; पाअ०

रसाय. पुं० भ्रमर. A wasp. दे० ७,२.

रसाला. स्त्री० मार्जिता, पेय-विशेष. A kind of drink. दे० ७,२; पाअ०

रहण. न० रहना, स्थिति, निवास. A residence ; An abode. धर्मवि० २१; रयण० ६.

रहमाण. पुं० (१) यवन मत का एक तत्ववेत्ता. A philosopher of an Ionic belief. मोह० १००; (२) खुदा, अल्ला, परमेश्वर. God. ती० १५.

रहाविअ. त्रि० स्थापित, रखवाया हुआ. Caused to keep. हम्मीर० १३.

रहिअ. त्रि० रहा हुआ, स्थित. Resided. धर्मवि० २२.

राअला. स्त्री० प्रियंगु, मालकांगनी. The Clastrus ; A kind of tree. दे० ७,१.

राडि. स्त्री० संग्राम, लडाई. A battle ; A war. दे० ७,४.

राय. पुं० चटक, गौरेया पक्षी. A kind of bird ; A sparrow. दे० ७,४.

रायंछुअ-रायंबु. पुं० न० (१) बेतस का पेड़. A kind of tree. पाअ० दे० ७,१४; (२) पुं० शरभ. A kind of animal. दे० ७,१४.

रायगड्. स्त्री० जलौका. Leeches. दे० ७,५.

राला. स्त्री० प्रियंगु, मालकांगनी. Clastrus; A kind of tree. दे० ७,१.

राविअ. त्रि० आस्वादित. Tasted. दे० ७,५.

राह. पुं० (१) दयित, प्रिय. A lover. (२) त्रि० निरन्तर. Constantly. (३) शोभित. Beautiful. (४) सनाथ. Having a patron. (५) पलित, सफेद केशवाला. Grey-haired. दे० ७,१३; (६) रुचिर, सुन्दर. Bright ; Shining. पाअ०

रिंगणी. स्त्री० वल्ली-विशेष, कण्टकारिका. The plant that produces brinjels. दे० २,४; उर० २,८.

रिंगिसिया. स्त्री० वाद्यविशेष. A kind of musical instrument. राज०

रिंडी. स्त्री० कन्थाप्राया, कन्था की तरह का फटा-टूटा आच्छादन वस्त्र. A worn out piece of garment to cover the loins. दे० ७,५.

रिक. त्रि० स्तोक, थोड़ा. Little. दे० ७,६.

रिक्किअ. त्रि० शटित, सड़ा हुआ. Rotten. दे० ७,७.

रिक्ख. त्रि० (१) वृद्ध, बूढ़ा. Old ; Aged (२) पुं० वयः-परिणाम, वृद्धता. Oldness. दे० ७,६.

रिक्खण. न० (१) उपलम्भ, अधिगम. Knowledge. (२) कथन. To tell. दे० ७,१४.

रिग्ग. पुं० प्रवेश. Entrance. दे० ७,५.

रिच्छ. त्रि० वृद्ध, बूढ़ा. Old; Aged. दे० ७,६.

रिच्छभल्ल. पुं० भालू, रीछ. A bear. दे०

७,७.

रित्तूडिअ. त्रि॰ शातित, झड़वाया हुआ. Snatched; Seized. दे॰ ७,८.

रिद्ध. त्रि॰ पक्व, पक्का. Ripe. दे॰ ७,६.

रिद्धि. पुं॰ स्त्री॰ समूह, राशि. A collection; A multitude. दे॰ ७,६.

रिप्प. न॰ पृष्ठ, पीठ. The back. दे॰ ७,५.

रिमिण. त्रि॰ रोने की आदत वाला. Habituated to weep. दे॰ ७,७; षड्॰

रिरिअ. त्रि॰ लीन. Absorbed in. दे॰ ७,७.

रीढ. स्त्री॰ न॰ अवगणना, अनादर. Dishonour; Disrespect दे॰ ७,८.

रुअरुइआ. स्त्री॰ उत्कण्ठा. Eagerness; Earnest desire. दे॰ ७,८.

रुंचणी. स्त्री॰ घरट्टी, दलने का पत्थर-यन्त्र. A grinding mill. दे॰ ७,८.

रुंजग. पुं॰ वृक्ष, पेड़. A tree. 'रोवगा रुंजगाईअ' दसनि॰ १.

रुंटणया. स्त्री॰ अवज्ञा, अनादर. Dishonour; Disrespect. पिंड॰ २१०.

रुंढ. पुं॰ आक्षिक, जूआरी. A gambler. दे॰ ७,८.

रुंढिअ. त्रि॰ सफल. Fruitful; Successful. दे॰ ७,८.

रुंद. त्रि॰ (१) स्थूल, मोटा, पीन. Large; Great. पाअ॰ (२) मुखर, वाचाल. Talkative; Loquacious. दे॰ ७,१४.

रुंदी. स्त्री॰ विस्तीर्णता, लम्बाई. Length; Extension. वजा॰ १६४.

रुंप. पुं॰ न॰ (१) त्वचा, सूक्ष्म छाल. Thin bark. गा॰ ११६; १२०; वजा॰ ४२; (२) उल्लिखन. To picture; To paint. वजा॰ ४२.

रुक. न॰ बैल आदि की तरह शब्द करना. To bellow like an ox. अणुजो॰ २६.

रुट्टिया. स्त्री॰ रोटी. A kind of bread. सट्टि॰ ३६.

रुणुरुणिय. त्रि॰ करुण क्रन्दन वाला. A piteously lamented man. पउम॰ १०५,५८.

रुहुरुहय. पुं॰ उत्कण्ठा. Eagerness; Earnest desire. भवि॰

रूअ. न॰ रुई, तुला. Cotton. दे॰ ७,६; कप्प॰ प्रव॰ ८४; देवेन्द्र॰ ३३२; धर्मसं॰ ६८०; भग॰ संबोध॰ ३१.

रूरुइय. न॰ उत्सुकता, रणरणक. Eagerness; Zeal; Enthusiasm. पाअ॰

रूवमिणी. स्त्री॰ रूपवती स्त्री. A beautiful woman. दे॰ ७,६.

रूवि. पुं॰ स्त्री॰ अर्क वृक्ष, आक का पेड़. Name of a shrub. दे॰ ७,६.

रेअविअ. त्रि॰ शून्य किया हुआ, खाली किया हुआ. Emptied दे॰ ७,११; पाअ॰ से॰ ११,२.

रेंकिअ. त्रि॰ (१) अक्षिप्त. Thrown. (२) लीन. Absorbed in; Engrossed in. (३) लज्जित. Ashamed; Abashed. दे॰ ७,१४.

रेणि. पुं॰ स्त्री॰ पङ्क, कर्दम. Mud; Mire. दे॰ ७,६.

रेल्लि. स्त्री॰ रेल, स्रोत, प्रवाह. A stream; A flow. राज॰

रेवई. स्त्री॰ मातृका, देवी. Mother; Goddess. दे॰ ७,१०.

रेवज्जिअ. त्रि॰ उपालब्ध. Reproached; Blamed; Rebuked. दे॰ ७,१०.

रेवय. न॰ प्रणाम, नमस्कार. Salutation; Reverence; Obeisance. दे॰ ७,६.

रेवलिआ. स्त्री॰ बालुकावर्त, धूल का आवर्त. A circle of dust. दे॰ ७,१०.

रेसणिआ-रेसणी. स्त्री॰ (१) करोटिका, एक प्रकार का कांस्य भाजन. A kind of vessel

made of Bell-metal. पाअ० दे० ७,१४; (२) अक्षि-निकोच. Contraction of an eye ; a wink. दे० ७,१४.

रेसिअ. त्रि० छिन्न, काटा हुआ. Cut. दे० ७,८.

रेसिम्मि. अ० निमित्त, लिए, वास्ते. For 'एउ रेसिम्मि सुपसत्थो' पंचा० १६,४०.

रेहिअ. न० छिन्न पुच्छ, कटा हुआ पूंछ. Without a tail ; Tailless. दे० ७,१०.

रोअणिआ. स्त्री० डाकिनी. A witch. दे० ७,१२; पाअ०

रोकण. त्रि० रंक, गरीब. Poor ; Penniless. दे० ७,११.

रोक्कअ. त्रि० प्रोक्षित, अति सिक्त. Very much sprinkled. षड्०

रोक्कणि-रोक्कणिअ. त्रि० (१) शृंगी, शृंगवाला. One having horns ; Horned. (२) नृशंस, निर्दय. Wicked ; Cruel. दे० ७,१६.

रोघस. त्रि० रंक, गरीब. Poor ; Helpless. दे० ७,११.

रोट्टग. पुं० रोटी. A kind of bread. महा०

रोड. न० घर का मान, गृह-प्रमाण. Dimension of a house. दे० ७,११.

रोडी. स्त्री० (१) इच्छा, अभिलाष. Desire. (२) व्रणी की शिविका. A stretcher of the wounded. दे० ७,१४.

रोद्ध. त्रि० (१) काणा, कूणिताक्ष. One-eyed. (२) न० मल. Dirt. दे० ७,१५.

रोमराइ. स्त्री० जघन, नितम्ब. Buttocks. दे० ७,१२.

रोमलयासय. न० पेट, उदर. A stomach. दे० ७,१२.

रोमूसल. न० जघन, नितम्ब. Buttocks. दे० ७,१२.

रोर. त्रि० रंक, गरीब, निर्धन. Poor ; Helpless. दे० ७,११; पाअ० सुर० २,१०४; सुपा० २६६.

रोल. पुं० (१) कलह, झगड़ा. A quarrel. दे० ७,१४; (२) कोलाहल, कलकल आवाज. A disturbance ; A noise ; A bustle. दे० ७,१४; पाअ० कुमा० सुपा० ५७६; चेइय० १८४.

रोव. पुं० पौधा. A plant. सन्मत्त० १४४.

रोविंदय. न० एक प्रकार का गान. A kind of song. ठा० ४,४.

रोसाणिअ. त्रि० शुद्ध किया हुआ, मार्जित. Purified. पाअ० कुमा० पिंग०

रोह. पुं० (१) प्रमाण. Measure (२) नमन. Salutation. (३) मार्गण. To point the way. दे० ७,१६.

## ल

लइ. अ० अच्छा, ठीक. Well. भवि०

लइअल्ल पुं० वृषभ, बल. An ox ; A bullock. दे० ७,१६.

लंका. स्त्री० शाखा. A branch. वज्जा० १३०.

लंगिम. पुं० स्त्री० (१) जवानी, यौवन. Youth; Juvenility. (२) ताजापन, नवीनता. Novelty ; Newness. 'लंगिमं चंगिमं' कप्पू०

लंच. पुं० कुक्कुट, मुर्गा. A cock. दे० ७,१७.

लंदय. पुं० न० कलिन्दक, गो आदि का खादन पात्र. A vessel for provender of cows etc ; A manger. प्रब० २.

लंपिक्ख. पुं० चोर, तस्कर. A thief. दे० ७,१६.

**लंब.** पुं० गोवाट, गो-वाड़ा. A fold or enclosure for cows. दे० ७,२६.

**लंबा.** स्त्री० (१) वल्लरी, लता. A creeper. षड्० (२) केश, बाल. Hair. षड्० दे० ७,२६.

**लंबाली.** स्त्री० पुष्प विशेष. A kind of flower. दे० ७,१६.

**लक्कुड.** न० लकड़ी, यष्टि. A stick. दे० ७,१६; पाअ०

**लक्ख.** पुं० न० काय, शरीर, देह. Body. दे० ७,१७.

**लग.** न० निकट, पास. Closeness; Nearness; Intimacy. पिंग०

**लग्ग.** न० (१) चिह्न. A sign; A mark. (२) त्रि० अघटमान, असंबद्ध. Improper. दे० ७,१७.

**लच्छय.** न० तृण-विशेष, गण्डुत्-तृण. A kind of grass. दे० ७,१७.

**लज्जालुइणी.** स्त्री० कलह कारिणी स्त्री. A quarrelsome woman. षड्०

**लट्ट लट्टय.** न० (१) खसखस आदि का तेल. Oil of the Poppy-seeds etc पभा० ३१; (२) कुसुम्भ. Safflower. दे० ७,१७.

**लट्टा.** स्त्री० धान्य-विशेष, कुसम्भ धान्य. A kind of corn. प्रव० १५३.

**लट्ठ.** त्रि०(१) अन्यासक्त. Enticed in other things. दे० ७,२६; (२) पियंवद, प्रियभाषी. A sweet speaker. दे० ७,२६.

**लट्ठरी.** स्त्री० सुन्दर, रमणीय. Beautiful; Handsome. कुप्र० २१०.

**लट्ठिअ.** न० खाद्य-विशेष. A kind of eatable. सू० प० १०,१७.

**लडह.** त्रि० (१) सुकुमार, कोमल. Delicate; Tender. काप्र० ७६५; भवि० (२) विदग्ध, चतुर. Active; Clever; Acute. (३) प्रधान, मुख्य. Chief; Leading. कुमा०

**लडहक्खमिअ.** त्रि० विघटित, वियुक्त. Departed; Separated. दे० ७,२७.

**लडहा.** स्त्री० विलासवती स्त्री. An amorous woman. षड्०

**लड्डिय.** न० लाड़, छोह, प्यार. Caressing; Fondling. भवि०

**लद्दण.** न० भार क्षेप. To burden. स० ५३७.

**लद्दी.** स्त्री० हाथी आदि की विष्ठा. The dung of an elephant etc. सुपा० १३७.

**लय.** न० नव-दम्पति का आपस में नाम लेने का उत्सव. A festival of a fresh-married couple of naming each other. दे० ७,१६.

**लयण.** त्रि० (१) तनु, कृश, क्षाम. Thin; Slender. दे० ७,२७; पाअ० (२) मृदु, कोमल. Delicate; Tender. (३) वल्ली, लता. A creeper. दे० ७,२७.

**लयणी.** स्त्री० लता, वल्ली. A creeper. पाअ० षड्०

**लयापुरिस.** पुं० वह स्थान जहाँ पद्म-हस्त स्त्री का चित्रण किया जाय. A place where a woman having a lotus in her hand is photographed. 'पउमकरा जत्थ वहू लिहिज्जइ सो लयापुरिसो' दे० ७,२०.

**लल्ल.** त्रि० (१) स-स्पृह, स्पृहा वाला. Desirous. (२) न्यून, अधूरा. Less; Incomplete. दे० ७,२६.

**लल्लि.** स्त्री० खुशामद. Flattery; False praise. धर्मवि० ३८; जय० १६.

**लल्लिरी.** स्त्री० मछली पकड़ने का जाल-विशेष. A kind of fishing net. विवा० १,८.

**लवअ.** पुं० गोंद, लासा, निर्यास. Gum. 'लवओगुंदो' पाअ०.

**लवव.** त्रि० सुप्त, सोया हुआ. Slept. षड्०

**लसइ.** पुं० काम, कन्दर्प. Cupid; The God of Love. दे० ७,१८.

**लसक.** न० तरु-क्षीर, पेड़ का दूध. The milk of a tree. दे० ७,१८.

**लसुअ.** न० तैल. Oil. दे० ७,१८.

**लहग.** पुं० बासी अन्न में पैदा होने वाला द्वीन्द्रिय कीट विशेष. A two-sensed insect which begets in stale food. जी० १५.

**लहुअवड.** पुं० न्यग्रोध वृक्ष. A kind of tree; The banyan tree. दे० ७,२०.

**लाइअ.** त्रि० (१) गृहीत, स्वीकृत. Accepted; Admitted. दे० ७,२७; (२) धृष्ट. Obstinate से० २,२६; (३) न० भूषा, मण्डन. Beauty; Elegance. दे० ७,२७; (४) चर्मार्ध, आधा चमड़ा. Half hide. दे० ७,२७.

**लाइम.** त्रि० रोपण के योग्य, बोने लायक. Fit to be sown. आया० २,४,२,१५; दस० ७,३४.

**लाइल्ल.** पुं० वृषभ, बैल. An ox; A bullock. दे० ७,१६.

**लाग.** पुं० चुङ्गी, एक प्रकार का कर. Octroi; A state-tax. सिरि० ४३३; ४३४.

**लामंजय.** न० तृण-विशेष, उशीर-तृण. A kind of grass. पाअ०

**लामा.** स्त्री० डाकिनी, डाइन. A witch. दे० ७,२१.

**लालंपिअ.** न० (१) प्रवाल. Coral. (२) खलीन. Rein. (३) आक्रन्दित. Lamented. दे० ७,२७.

**लालस.** त्रि० (१) मृदु, कोमल. Delicate; Tender. (२) इच्छा. Desire. दे० ७,२१.

**लावंज.** न० सुगन्धी तृण-विशेष, उशीर, खश. A kind of fragrant grass of which window-shutters are made. दे० ७,२१.

**लाविया.** स्त्री० उपलोभन. A bribe; A temptation; An allurement. सूय० १,२,१,१८.

**लासयविहय.** पुं० मयूर, मोर A peacock. दे० ७,२१.

**लाहण.** न० खाद्य वस्तु की भेंट. A gift. दे० ७,२१; ६,७३; सट्ठि० ७८ टी; रंभा० १३.

**लिंक.** पुं० बाल, लड़का. A baby; A child. दे० ७,२२.

**लिंकिअ.** त्रि० (१) आक्षिप्त. Thrown. (२) लीन. Absorbed in; Engrossed in. दे० ७,२८.

**लिंछ.** न० (१) चुल्ली-स्थान, चुल्हा का आश्रय. The place of a fire-place. (२) अग्नि-विशेष. A kind of fire. ठा० ८ टी.

**लिंडिया.** स्त्री० अज आदि की विष्टा. The dung of a goat. उप० पृ० २३७.

**लिंब.** त्रि० (१) कोमल. Delicate; Tender. (२) नम्र. Humble. राय० ३५.

**लिंबोहली.** स्त्री० निम्ब-फल. A lime; A lemon. सूक्त० ८६.

**लिक्ख.** स्त्री० न० छोटा स्रोत. A streamlet. दे० ७,२१.

**लिट्टिअ.** न० (१) चाटु, खुशामद. Flattery; False praise. दे० ७,२२; (२) त्रि० लम्पट, लोलुप. Lustful; Addicted to licentious pleasures. सुपा० ५६३.

**लित्ति.** पुं० स्त्री० खड्ग आदि का दोष. A defect in a sword etc. दे० ७,२२.

**लिल्लिर.** त्रि० (१) हरा, आर्द्र. Wet. (२) हरे रंग वाला. Green-coloured. धर्मवि० ७३.

**लिसय.** त्रि० तनूकृत, क्षीण. Thin; Lean; Slender. दे० ७,२२.

**लील.** पुं० यज्ञ. A consecratory rite; A sacrifice. दे० ७,२३.

**लीव.** पुं० बाल, बालक. A child; An infant. दे० ७,२२; सुर० १५,२१८.

**लुंक.** त्रि० सुप्त, सोया हुआ. Slept. दे० ७,२३.

**लुंकणी.** स्त्री० लुकना, छिपना. To hide oneself; To be concealed. दे० ७,२४.

**लुंख.** पुं० नियम. A vow. दे० ७,२३.

**लुंखाय.** पुं० निर्णय. Determination; Resolution. दे० ७,२३.

**लुंखिय.** त्रि० कलुष, मलिन. Dirty. से० १५, ४२.

**लुंबी.** स्त्री० (१) स्तबक, फलों का गुच्छा. A bunch of fruits. दे० ७,२८; कुमा० गा० ३२२; कुप्र० ४६०; (२) लता, वल्ली. A creeper. दे० ७,२८.

**लुक्क.** त्रि० सुप्त, सोया हुआ. Slept. षड्०

**लुरणी.** स्त्री० वाद्य-विशेष A kind of musical instrument. दे० ७,२४.

**लूत्रा.** स्त्री० मृग-तृष्णा, सूर्य किरण में जल की भ्रान्ति. Mirage. दे० ७,२४.

**लेडुक्क.** पुं० (१) रोड़ा, लोष्ठ. A fragment of a brick; A brick-bat, (२) त्रि० लम्पट. Lustful; Addicted to licentious pleasures. दे० ७,२१.

**लेढिअ.** न० स्मरण, स्मृति. Remembrance; Recollection. दे० ७,२५.

**लेढुक्क.** पुं० रोड़ा, लोष्ठ. A piece of brick etc. A brick-bat दे० ७,२४; पाअ०

**लेस.** त्रि० (१) लिखित. Written. (२) आश्वस्त. Comforted; Consoled. (३) निःशब्द, शब्द रहित. Devoid of words. (४) पुं० निद्रा. Sleep. दे० ७,२८.

**लेहड.** त्रि० लम्पट, लुब्ध. Lustful; Addicted to licentious pleasures. दे० ७, २५; उत्त०

**लेहुड.** पुं० लोष्ठ, रोड़ा, ढ़ेला. A brick-bat. दे० ७,२४.

**लोअग.** न० गुण रहित अन्न, खराब नाज. Bad corn; Corn devoid of nutrition. कस०

**लोंक.** त्रि० सुप्त, सोया हुआ. Slept. दे० ७, २३.

**लोट्ट.** पुं० कच्चा चावल. Unripe rice. निसी० चू० ४.

**लोट्टिअ.** त्रि० उपविष्ट. Sat. दे० ७,२५.

**लोट्ठ.** त्रि० स्मृत. Remembered. षड्०

**लोढ.** त्रि० (१) स्मृत. Remembered. (२) शयित. Slept. दे० ७,२६.

**लोढय.** पुं० कपास के बीज निकालने का यन्त्र. A machine to sever seeds from raw-cotton. गउड०

**लोमसी.** स्त्री० (१) ककड़ी, खीरा. Cucumber. उप० पृ० २५२; (२) वल्ली-विशेष, ककड़ी का गाछ. A creeper of cucumber. वव० १.

**लोय.** न० सुन्दर भोजन, मिष्टान्न. Sweetmeat. आया० २,१,४,३.

**लोर.** पुं० न० (१) नेत्र, आँख. An eye. (२) अश्रु, आँसु. Tear. पिंग०

**लोलंठिअ.** न० चाटु, खुशामद. Flattery; False praise. दे० ७,२२.

**लोलुंचाविअ.** त्रि० रचित-तृष्ण, जिसने तृष्णा की हो वह. One who is ambitious. दे० ७,२५.

**ल्हसिअ.** त्रि० हर्षित. Glad; Laughing. चंड०.

**ल्हिक्क.** त्रि० (१) नष्ट. Ruined; हे० ४,२५८; (२) गत. Gone. षड्०

## व

वअणीआ. स्त्री० (१) उन्मत्त स्त्री. An intoxicated woman. (२) दुःशील स्त्री. An unchaste woman. षड्०

वइ. अ० वदि, कृष्णपक्ष. The dark fortnight of the lunar month. 'फग्गुणवइछट्ठीए' सुपा० ८६.

वइअ. त्रि० (१) पीत, जिसका पान किया गया हो वह. Drink; Beverage. दे० ७,३४; (२) आच्छादित, ढका हुआ. Covered; Concealed. पाअ०

वइरिक्क. न० विजन, एकान्त स्थान. A solitary place. गा० ८७०.

वइरोअण. पुं० बुद्धदेव. Buddhadeo; The lord Buddha. दे० ७,४१.

वइरोड. पुं० जार, उपपति. A paramour. दे० ७,४२.

वइवलय. पुं० सांप की एक जाति, दुन्दुभ सर्प. A kind of serpent. दे० ७,४१.

वइवेला. स्त्री० सीमा. A limit; A boundary. दे० ७,३१.

वउ. पुं० स्त्री० लावण्य, शरीर कान्ति. Lustre; Beauty. 'वऊ अ लायण्णे' दे० ७,३०.

वउलिअ. त्रि० शूल-प्रोत. Transfixed by an iron-spit. दे० ७,४४.

वओवउप्फ-वओवत्थ. पुं० न० विषुवत्, समान रात और दिन वाला काल. The time when the days and nights are of equal length; Equinoxes. दे० ७,५०.

वंक. पुं० कलंक, दाग. A stain; A blot: A disgrace. दे० ७,३०.

वंग. न० वृन्ताक, भंटा. A brinjaul. दे० ७,२६.

वंगच्छ. पुं० प्रमथ, शिव का अनुचर विशेष. Pramatha; A follower of the God Shiva. दे० ७,३६.

वंगेवड्ड. पुं० सूकर, सूअर. A hog; A boar. दे० ७,४२.

वंजर. न० नीवी, कटि वस्त्र. A string; A tape. दे० ७,४१.

वंठ. पुं० (१) अकृत विवाह, अविवाहित. A bachelor; An unmarried man. दे० ७,८३; ओघ० २१८; (२) खण्ड, टुकड़ा. A piece; A fragment. (३) गण्ड. An abscess; A tumour. दे० ७,८३; (४) भृत्य, दास. A servant. दे० ७,८३; सुर० २,१६८; रयण० ८३; सिरि० १११५; (५) त्रि० निःस्नेह, स्नेह-रहित. Devoid of love. दे० ७,८३; (६) धूर्त, ठग. A rogue; A knave; A wag. आ० १२.

वंडइअ. त्रि० पीड़ित. Afflicted; Distressed. षड्०.

वंडुअ. न० राज्य. Kingdom; Dominion; Administration. दे० ७,३६.

वंढ. पुं० बन्ध. A tie; A fetter. दे० ७,२६.

वंदणिया. स्त्री० मोरी, नाला, पनाला. A gutter; A drain. सुख० २,१७.

वंफिअ. त्रि० भुक्त, खाया हुआ. Eaten. दे० ७,३५; पाअ०

वंस. पुं० कलंक, दाग. A blot; A stain. दे० ७,३०.

वंसप्फाल. त्रि० (१) प्रकट, व्यक्त. Open; Clear; Public. (२) ऋजु, सरल. Frank. दे० ७,४८.

वंसी. स्त्री० मस्तक पर स्थित माला. A garland worn on the head. दे० ७,३०.

वक्क. न० पिष्ट, पिसान, आटा. Flour. षड्०

वक्कड. न० (१) दुर्दिन. Bad days; Evil

days. (२) निरन्तर वृष्टि. Constant rain. दे० ७,३५.

वक्कडबंध. न० कर्णाभरण, कान का आभूषण. An ornament of ears; An auricular ornament. दे० ७,५१.

वक्कल्लय. त्रि० पुरस्कृत, आगे किया हुआ. Brought in front. दे० ७,४६.

वक्कस. न० (१) पुराणे धान का चावल. Old rice. (२) पुरातन सक्तु-पिण्ड; (३) बहुत दिनों का बासी गोरस. Stale whey, curd etc. of many days. (४) गेहूँ का माँड. Boiled water of wheat. आया० १,६,४,१३.

वक्खल. त्रि० आच्छादित, ढका हुआ. Covered; Concealed. षड्०

वक्खार. पुं० वखार, अन्न आदि रखने का मकान, गुदाम. A godown; A store house. उप० १०३१ टी.

वक्खारय. न० (१) रतिगृह. A room for coition. (२) अन्तःपुर. A harem; A zanana. दे० ७,४५.

वग्गंसिअ. न० युद्ध, लड़ाई. A war, A battle. दे० ७,४६.

वग्गय. न० वार्ता, बात. A story; A talk. दे० ७,३८.

वग्गेज्ज. त्रि० प्रचुर, प्रभूत. Much. दे० ७,३८.

वग्गोअ. पुं० नकुल, न्यौला. A weasel; A mongoose. दे० ७,४०.

वग्गोरमय. त्रि० रुक्ष, रूखा. Arid; Parched up. दे० ७,५२.

वग्घाअ. पुं० (१) साहाय्य, मदद. Help; Aid. (२) त्रि० विकसित, खिला हुआ. Bloomed; Blossomed. दे० ७,८६.

वच्छ. न० पार्श्व, समीप. Nearness; Closeness; Intimacy. दे० ७,३०.

वच्छिउड. पुं० गर्भाशय. The womb; The uterus. दे० ७,४४ टी.

वच्छिमय. पुं० गर्भ शय्या. The abode of the foetus or uterus. दे० ७,४४.

वच्छीउत्त. पुं० नापित, हजाम. A barber. दे० ७,४७; पाअ० स० ७५.

वच्छीव. पुं० गोप, ग्वाला. A cowherd. दे० ७,४१; पाअ०

वच्छोमी. स्त्री० काव्य की एक रीति. A kind of poetry. कप्पू०

वज्जघट्टिता. स्त्री० मन्द भाग्य-स्त्री. An unfortunate woman. संक्षि० ४७.

वज्जरा. स्त्री० तरंगिणी, नदी. A river. दे० ७,३७.

वज्जा. स्त्री० अधिकार, प्रस्ताव. A resolution. दे० ७,३२; वज्जा० २.

वज्जिअ. त्रि० अवलोकित, दृष्ट. Seen; Observed. दे० ७,३६; महा०

वज्जियावग. पुं० इक्षु, ऊख. Sugarcane. वव० १.

वट्टमाण. न० (१) अंग, शरीर. A body; A limb. (२) गन्ध द्रव्य का एक तरह का अधिवास. A kind of fragrance of an odorous substance. दे० ७,८७.

वट्टा. स्त्री० मार्ग, रास्ता. A road; A way. दे० ७,३१.

वट्टिम. त्रि० अतिरिक्त. Surpassed. दे० ७,३४.

वट्टिय. त्रि० चूर्ण किया हुआ, पिसा हुआ. Powdered; Reduced to powder. स० २६४.

वट्टिव. न० पर-कार्य. Another's work. दे० ७,४०.

वट्टू. न० पात्र विशेष. A kind of vessel. बृ ह० १.

वट्टुकर. पुं० यक्ष-विशेष. A particular demi-god. राज०

वट्टुकरी. स्त्री० विद्या विशेष. A particular magical skill. राज०

वडप्प. न० (१) लता-गहन. A thicket. (२)

निरन्तर-वृष्टि. Constant rain. दे० ७,८४.

वडह. पुं० पक्षि-विशेष. A kind of bird. दे० ७,३३.

वडालि. स्त्री० पंक्ति, श्रेणी. A line; A row. दे० ७,३६.

वडिणाय. पुं० घर्घर कण्ठ, बैठा हुआ गला. A hoarsed-throat. पड्०

वडिसर. न० चूल्ली-मूल, चूल्हे का मूल. The foot of a fire-place. दे० ७,४८.

वडिसाअ. त्रि० स्रुत, टपका हुआ. Dropped; Leaked; Trickled; Oozed. पड्०

वडु. त्रि० बड़ा, महान्. Large; Great. दे० ७,२९; तंदु० ५५; सुपा० १२४; नाया० २; सम्मत्त० १७३; भवि० है० ४,३६६-३६७-३७१; —अत्थरग. पुं० ऊँट की पीठ पर रखा जाता आसन. A wooden saddle. प्रव० ८४ टी.

वडुवास. पुं० मेघ, अभ्र. A cloud. दे० ७,४७; कुमा०

वडुहुल्लि. पुं० मालाकार, माली. A gardener. दे० ७,४२.

वड्डिम. त्रि० स्रुत, टपका हुआ. Trickled; Leaked; Dropped; Oozed. पड्०

वड्डुइअ. पुं० चर्मकार, मोची. A shoe-maker. दे० ७,४४.

वड्ढणमिर. त्रि० पीन, पुष्ट. Fleshy; Fat. दे० ७,४१.

वड्ढणसाल. त्रि० जिसका पूंछ कट गया हो वह. Without a tail; Having a cut tail. दे० ७,४६.

वड्ढवण. न० वस्त्र का आहरण. To carry away a garment. दे० ७,८७.

वड्ढाविअ. त्रि० समापित, समाप्त किया हुआ. Completed; Finished. दे० ७,४५.

वढ. त्रि० मूक, वाक् शक्ति से रहित. Dumb. संक्षि० ३६.

वण. पुं० (१) अधिकार. Authority; Power. (२) श्वपच, चाँडाल. A butcher; A Chandala. दे० ७,८२.

वणइ. स्त्री० वन-राजि, वृक्ष-पंक्ति. A line of trees. दे० ७,३८; पड्०

वणद्धि. स्त्री० गो-वृन्द, गो-समूह. A herd of cows. दे० ७,३८.

वणनत्तडिअ. त्रि० पुरस्कृत, आगे किया हुआ. Brought in front. पड्०

वणपक्कसावअ. पुं० शरभ, श्वापद-विशेष A kind of beast. दे० ७,४२.

वणव. पुं० दावानल. A conflagration in a forest. दे० ७,३७.

वणसवाई. स्त्री० कोकिला, कोयल. A cuckoo. दे० ७,५२; पाअ०

वणाय. त्रि० व्याध से व्याप्त. Spread by a hunter. दे० ७,३५.

वणार. पुं० दमनीय बछड़ा. A subjugated calf. दे० ७,३७.

वणे. अ० (१) निश्चय. Determination. है० २०६; कुमा० (२) विकल्प. A thought. (३) अनुकम्पनीय. Pitiable. (४) संभावना. Possibility. है० २,२०६.

वण्ण. त्रि० (१) अच्छ, स्वच्छ. Clean; Neat (२) रक्त. Red. दे० ७,८३.

वतु. पुं० निवह, समूह. A collection; A multitude. दे० ७,३२.

वत्तद्ध. त्रि० (१) सुन्दर. Beautiful; Handsome. (२) बहु-शिक्षित. Well-educated. दे० ७,८४.

वत्ता. स्त्री० सूत्र-वलनक, सूत्र-वेष्टन-यंत्र. A machine to roll cotton-threads. पण्ह० १,४; तंदु० २०.

वत्तार. त्रि० गर्वित, गर्व-युक्त. Proud; Arrogant. दे० ७,४१.

वत्ति. स्त्री० सीमा. Boundry; Limit. दे० ७,३१.

वत्थउड. पुं० तंबू, कपड-कोट, वस्त्र-गृह. A tent; A pavilion. दे० ७,४५.

